ॐ

# सामवेदीय
# श्रीछान्दोग्योपनिषत्

## अष्टाध्यायीस्वरूप

## पंडित श्रीपीतांबरशर्मकृत

समूल सटीक संपूर्ण शंकरभाष्यानुसार

वेदांतदीपिका

## नामक भाषा टीकासहित

कर्त्तानैं सर्व मुमुक्षुनके हितार्थ



मुंबाईमैं

जावजी दादाजी इनोंके

"निर्णयसागर" छापखानेमैं छपवायके प्रकट करी.

"श्लोकार्धेन प्रवक्ष्यामि यदुक्तं ग्रंथकोटिभिः ।
ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापरः" ॥ १ ॥

संवत् १९५० । शके १८१५ । सन १८९४.

मौल्यमात्र रुपैया ६

॥ ॐ तत्सद्ब्रह्मणे नमः ॥

# प्रस्तावना ।

सकलशास्त्रनका मूलभूत प्रमाणशिरोमणि अपौरुषेय जो च्यारी वेदनका कदंब है सो शब्दसमूहरूप भूमिकामैं सरोवरकीन्यांई सरोवर है । तिसमैं सहस्रशाखारूप पंखुरिनकरि युक्त सामवेद जो है सो भगवद्रूप( भगवत्विभूति) होनेकरि उत्तम होनेतैं सरोवरगत कमलकीन्यांई कमल है । तिस सामवेदके मध्य रहस्यरूप होनेतैं कमलगत केसरकीन्यांई केसर यह छांदोग्योपनिषद् है ॥ तामैं ज्ञानरूप मकरंदकीन्यांई मकरंद (सुगंध) है ॥ छंदनके गायक जे सामग ब्राह्मण हैं वे छंदोग कहियेहैं । तिनकी संबंधिनी जातैं यह उपनिषद्रूप ब्रह्मविद्याहै । यातैं यह छांदोग्योपनिषत् कहियेहै ॥ ताके प्रपाठक नामवाले अध्याय दश हैं । तिनमैं पहिले दो अध्याय कर्मरूप विषयवाले हैं ताका जिज्ञासुजनोंकूं उपयोग नहीं है । यातैं तिनकी व्यावृत्ति

करिके पीछले अष्ट अध्यायनकूं उपनिषद्रूप जानिके सकलाचार्यमुकटमणि श्रीमच्छंकराचार्य । भाष्यरूप व्याख्यानकरि युक्त करतेभये । तिस भाष्यकी बी श्रीमत् आनंदगिरि स्वामीनैं संस्कृत व्याख्या करी है॥यामैं पंच अध्यायपर्यंत चित्तशुद्धिअर्थ अनेकविध उपासना निरूपण करी हैं । वे ज्ञानशेष हैं औ अंतिम षष्ठ सप्तम औ अष्टमरूप तीनि अध्यायनविषै क्रमतैं उत्तम मध्यम अरु कनिष्ठ अधिकारीनकूं तत्वज्ञानकी उत्पत्तिअर्थ तत्वका निरूपण कियाहै ॥ इस रीतिसैं संपूर्ण इस छांदोग्योपनिषत्का अद्वैतब्रह्मके निरूपणमैं तात्पर्य है ॥ याके अद्वैतविषै तात्पर्यके निर्णायक उपक्रमोपसंहारकी एकता आदिक षट् लिंगनका कथन हमनैं श्री बृहदारण्यकोपनिषत्के तथा ईशाद्यष्टोपनिषत्के भाषाव्याख्यानके आरंभमैं जो श्रुतिषड्लिंगसंग्रहनामक लघु ग्रंथ धरिके छपवाया है तामैं कियाहै॥जैसैं हमनैं ईशाआदिक अष्ट औ नवम बृहदारण्यक । इन नव उपनिषदनका भाषा व्याख्यान कियाहै । तैसैं दशोपनिषदनके व्याख्यानकी संपन्नताअर्थ याका

व्याख्यान बी कर्तव्य है । यह जानिके हमनैं इस छांदोग्योपनिषत्‌रूप मूलका औ संपूर्ण शंकरभाष्यका औ संपूर्ण आनंदगिरि टीकाका हिंदुस्थानीभाषामैं यथामति व्याख्यान किया है। सो महज्जनोंकूं प्रमोदका हेतु होहू औ जिज्ञासुजनोंकूं सर्व अनर्थकी निवृत्तिस्वरूप परमानंदकी प्राप्तिका कारण होहू ॥ याका विषय याके पीछे धरी अनुक्रमणिकामैं औ प्रति अध्यायके अरु प्रतिखंडके आरंभमैं अरु सम विषम पृष्ठनके उपरि क्रमसैं धरे अध्याय अरु खंडनके प्रसंगनमैं स्पष्ट लिख्या है ॥ यामैं प्रति अध्यायके आरंभमैं जो सारे अध्यायका विषय धर्या है ताके अंतमैं जो १२ आदिक अंक धरै हैं वे तिस तिस अध्यायके खंडनकी संख्याके सूचक हैं औ प्रतिखंडके आरंभमैं जो खंडका विषय धर्या है ताके अंतमैं जे अंक हैं वे खंडनकी कंडिकाकी संख्याके सूचक हैं औ यामैं जे ? प्रश्नचिन्ह औः—निर्देशचिन्ह आदिक चिन्ह धरेहैं तिनके आकार हमारे किये अन्य ग्रंथनकी प्रस्तावनामैं लिखे हैं। तहां देख लेनें॥

इहां मूलविषै संधिभिन्न योग्यस्थलमैं निर्देश चिन्हके ठिकाने— ऐसा चिन्ह। तथा? ऐसा प्रश्नचिन्ह औ " " ऐसा अवतरणचिन्ह अरु! ऐसा उद्गारचिन्ह ये सुबोधके अर्थ धरेहैं॥ यामैं दृष्टिदोषतैं कहूं अशुद्ध होवै तो महाशय ब्रह्मनिष्ठ सज्जनोंनैं सुधारिके वांचना। यह विनति है॥ ॥

पंडित पीतांबर पुरुषोत्तमजी।

# श्रीछान्दोग्योपनिषत्प्रथमप्रपाठकस्यानुक्रमणिका १



---

## श्रीछान्दोग्योप० द्वितीयप्रपाठकस्यानुक्रमणिका २

---

श्रीछान्दोग्योपनिषदस्तृतीयप्रपाठकस्यानुक्रमणिका ३

खंडांक. प्रपाठक–खंडविषय. खंड-कंडिका. पृष्ठांक.

## अथ तृतीयप्रपाठक ३

---

## श्रीछान्दोग्योपनिषच्चतुर्थप्रपाठकस्यानुक्रमणिका ४

### अथ चतुर्थप्रपाठक ४

---

श्रीछान्दोग्योपनिषत्पंचमप्रपाठकस्यानुक्रमणिका ५

अथ पंचमप्रपाठक ५

प्राणके ज्येष्ठता श्रेष्ठतादि अन्न वस्त्र । पंचाग्निविद्या । गतित्रय । वैश्वानरोपास्ति । विद्वदग्निहोत्र ॥ २४ ॥

## श्रीछान्दोग्योपनिषत्षष्ठप्रपाठकस्यानुक्रमणिका ६

### अथ षष्ठप्रपाठक ६

---

श्रीछान्दोग्योपनिषत्सप्तमप्रपाठकस्यानुक्रमणिका ७

अथ सप्तमप्रपाठक ७

---

श्रीछान्दोग्योपनिषदष्टमप्रपाठकस्यानुक्रमणिका ८

अथाष्टमप्रपाठक ८

इति श्रीछांदोग्योपनिषदनुक्रमणिका समाप्ता ॥

---

ॐ

तत्सद्ब्रह्मणे नमः

श्री

# सामवेदीय

# छान्दोग्योपनिषत्

पंडित पीतांबरजीकृत समूल भाष्य-भाषादीपिका

तथा

आनंदगिरिकृत टीकाटिप्पणी-सहिता प्रारभ्यते ॥

॥ भाषाकर्तृकृतमंगलाचरण-

पूर्वकग्रंथारंभप्रतिज्ञा ॥

॥ शार्दूलविक्रीडितवृत्तम् ॥

या वै संवित्स्वरूपा तदवगतिमया

---

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्य-भाषा-

दीपिका प्रारभ्यते ॥

प्रथमप्रपाठकगत—प्रथमः खंडः ॥ १ ॥

भाषाकर्त्ताकृत मंगलाचरणपूर्वकग्रंथारं-

भकी प्रतिज्ञा ॥ ४ ॥

टीकाः—जो सरस्वती विद्वानोंके अनुभवकरि

वाङ्मुखाक्षादिरूपा सर्वं वै दृश्यजातं
रजतमिव यतो बाधितत्वान्न भिन्नम् ॥
त्रय्या गीता द्विजेंद्रैः स्वसुकृतिसमये

---

प्रसिद्ध संवित् जो चेतनरूप ज्ञान तिसस्वरूप है औ "घट है पट है" इसरीतिसैं अज्ञ तज्ज्ञ साधारण सामान्यतैं होनेवाली जो ता ब्रह्मकी अवगति कहिये वृत्तिज्ञान है औ "मैं चेतन आनंद नित्यशुद्ध नित्यमुक्त असंगादिरूप हूं" इस रीतिसैं विशेषतैं विद्वान्के चित्तविषै होनेवाली जो ताब्रह्मरूप संवित्की अवगति तिसमय है औ वाक् है मुख्य जिनाविषै ऐसे जे अक्ष कहिये इंद्रिय अरु आदिशब्दकरि तिनके शब्दादि विषय तिसरूप है औ सर्व प्रसिद्ध दृश्यका समूह शुक्तिरजतकी न्यांई बाधित (नित्यनिवृत्त) होनेतैं जिसतैं भिन्न नहीं है औ जो सरस्वती ब्राह्मणादि त्रिवर्णोंकरि त्रयी जो ऋगादि चतुर्वेदरूप विद्या तिससैं गायन करी है औ जो सरस्वती शास्त्रकारोंकरि स्वकीय श्रेष्ठ काव्यरचनाके समयविषै स्मरण करियेहै। तिस स्वस्वरूपभूत औ स्वसाक्षात्कारद्वारा भव जो संसार ताके भयकूं

स्तूयते शास्त्रकृद्भिर्वंदे तां स्वस्वरूपां भवभयसुहरां भारतीं ब्रह्मरूपाम्॥ १॥

ग्लौँगंबीजार्णवैर्यं सुहृदयजनता सिद्धिकामा प्रपेदे यो वै सर्वैर्मनुष्यैः सकलसुरपुरः पूज्यते सर्वकार्ये॥ चित्संविन्नागवक्त्रः सरतिकवरदः सिद्धिबुद्धिप्रयुक्तो वंदे तं ब्रह्मरूपं गणपतिमभयं श्रीशिवासूनुमग्र्यम् ॥ २ ॥

---

सुष्ठुप्रकारसैं हरणकरनेहारी भारती (सरस्वती)कूं मैं अभेदभावकरि वंदन करूंहूं ॥ १ ॥

टीकाः—ग्लौँ अरु गं आदिक बीजरूप वर्णवाले मंत्रोंकरि जाकूं सिद्धिकी कामनावाला शुद्धहृदयवाले जनोंका समूह प्राप्त होता भया औ जो प्रसिद्ध सर्वश्रेष्ठ मनुष्यनकरि सर्व कार्यविषे सकल देवनतैं पूर्व पूजित होवैहै औ जो चेतनरूप ज्ञान वृत्तिज्ञान अरु गजवदनरूप है औ जो प्रीतिसहित जनोंकेअर्थ वरदेनेहारा है औ सिद्धिबुद्धिरूप स्वशक्तिनकरि युक्त है। तिस स्वस्वरूपसैं अभिन्न भयर-

योो वै वेदप्रणेता ऋषिमुनिवपुषा सर्वलोकोपदेष्टा यश्चेशो देशिकेशो सकलजनहृदिस्थो हृषीकेशरूपः ॥ स्वं शिष्यं स्वस्वरूपं स्वयमुपदिशति स्वीय-

---

हित ब्रह्मरूप गणपतिके तांई मैं अभेदभावकरि वंदन करूंहूं ॥ २ ॥

टीकाः—जो परमेश्वर प्रसिद्ध वेदका कर्त्ता है औ जो सनकादिक वसिष्ठ व्यास शुकदेव औ भगवत्पूज्यपाद श्रीशंकराचार्यआदिक ऋषि अरु मुनिवरोंके स्वरूपसैं सर्वलोकनका उपदेष्टा भयाहै औ मुमुक्षुनके चित्तमैं जो उपासनाकालविषै ईश्वररूप औ उपदेशकालविषै गुरुरूप औ बोधकालविषै सकल जनोंके हृदयविषै स्थित हृषीक जे इंद्रिय तिनका ईश कहिये प्रकाशक आत्मा तिस रूप प्रतीत होवैहै औ जो स्वस्वरूपभूत अपने शिष्यकूं अरूप कहिये स्थूलादि आकाररहित अपने रूपकूं आचार्यमूर्त्तिविषै स्थित होयके आप प्रसिद्ध उपदेश करैहै। तिस

रूपं ह्यरूपं वंदे तं देशिकेंद्रं मुनिवरवपुषं रामबापुस्वरूपम् ॥ ३ ॥

जंतून् भ्रांतान् भवाब्धौ नरवरवपुषो दुष्टमार्गे प्रसक्तान् सन्मार्गे नेतुकामः श्रुतिवचनगणं व्याचचक्षे मुनीशः ॥ मंदानां बोधदात्रीं नृवचनरचनां तस्य

---

मुनिवररूप राम ( अखंडानंदसरस्वती ) अरु बापुसरस्वतीस्वरूप गुरुराजकूं मैं देहाभिमान छोडिके वंदन करूंहूं ॥ ३ ॥

टीकाः—भवसागरविषै भ्रमण करते हुये औ काकतालीय न्यायवत् श्रेष्ठ (ज्ञानाधिकारी) मनुष्यदेहकूं प्राप्तभये औ गड्डूलिका प्रवाह न्यायकरि दुष्ट मार्गविषै प्राप्त भये जंतुनकूं श्रेष्ठमार्गविषै ल्यावनेकी कामनावाले मुनीश जे श्रीशंकराचार्य। सो श्रुतिवचनोंके समूहकूं व्याख्यान करते भये॥ तिस संस्कृत वाणीरूप व्याख्यानविषै मंदबुद्धिवाले मनुष्यनके मोह(भ्रम)की निवृत्तिअर्थ ता संस्कृत व्याख्यानकी प्राकृत भाषारूप रचना करनेकूं प्रवृत्त भया जो मैं। सो पूर्व ईशा केन क-

कर्तुं प्रवृत्तश्छान्दोगाख्यश्रुतिं वै न्ववचनकृतया टीकयाऽऽढ्यां करोमि ॥ ४ ॥

---

ठवल्ली प्रश्न मुण्डक माण्डूक्य तैत्तिरीय ऐतरेय औ बृहदारण्यक। इन नव उपनिषदनका भाष्य अरु टीका सहितका जैसें–होवै तैसें भाषारूप व्याख्यान करिके। अब सामवेदविषै प्रसिद्ध औ भाष्य अरु आनंदगिरिस्वामीकृत टीकारूप युगल व्याख्यानोंकरि युक्त श्रीछांदोग्यनामक उपनिषद्कूं भाषारूप व्याख्याकरि युक्त करताहूं ॥ ४ ॥

---

# अथ सामवेदीय
# श्रीछान्दोग्योपनिषत्

प्रथम प्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

ॐमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीतोमि-

---

## अथ श्रीछान्दोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषा दीपिकायाः

प्रथमप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

अर्थः—"ॐ" ऐसे इस उद्गीथरूप अक्ष-

---

## अथ प्रथमप्रपाठकाऽऽरंभः ॥ १ ॥

सामावयवउद्गीथ (ॐकार) आदिकके उपासन १३

## अथ श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषा-दीपिकायाः

प्रथमप्रपाठकस्य–प्रथमः खंडः ॥ १ ॥

रसतमत्वादित्रिगुणविशिष्ट ॐकारका परमात्मबुद्धि-सैं उपासन १०

॥ भाष्यभूमिका भाषा ॥

"ओमित्येतदक्षरं ("ॐ" ऐसे इस अ-

---

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषदो भाष्यभाषादीपिकायाः प्रथम-प्रपाठकगतप्रथमखंडस्य टिप्पणं प्रारभ्यते ॥ १ ॥

१ छंदोग ( छंदनके गायनकरनेवाले सामवेदी )नके उप-

ति ह्युद्गायति। तस्योपव्याख्यानम्॥१॥

रकूं उपासनकरै। "ॐ" ऐसें जातें उद्गा-

क्षरकूं)" इहांसें आरंभ करिके अष्ट अध्याय-
वाली सामवेदकी छांदोग्यउपनिषद् है। ता-[2]
का [3]संक्षेपतैं [4]सरलविवरणरूप यह अल्पग्रंथ

निषद्के भेदकूं व्याख्यान करनेकूं इच्छते हुये भगवान् भाष्यकार। करनेकूं वांछित तिसग्रंथकी परिसमाप्ति अरु प्रचयके विरोधि जे पाप तिनकी नाशकी सिद्धि अर्थ ॐ कारके उच्चारणरूप मंगलाचरणकूं संपादन करतेहुये व्याख्यान करनेयोग्य ग्रंथके स्वरूपकूं दिखावैहैं॥

२ प्रयोजनसहित व्याख्यानकूं प्रतिज्ञा करैहैं॥

३ ननु शारीरक (ब्रह्मसूत्रभाष्य) विषै बहुतस्थलोंमें विस्तरकरि व्याख्यान किया होनेतें या ग्रंथका भाष्य अबी क्यूं आरंभकरिये है? तहां कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—विस्तरसें व्याख्यानके किये हुये बी संक्षेपतैं या उपनिषद्का व्याख्यान सम्यक् करिये है॥ काहेतें विस्तृत अर्थके संक्षेप करिके ग्रहण हुये सुखसें ग्रहण होनेतें॥

४ किंवा:—यह उपनिषद् तहां पाठक्रमके अनुसार व्याख्यान करी नहीं। प्रकृतविषय तो पाठके क्रमकूं न उल्लंघन करिके व्याख्यान करियेहै। तातें यह भाष्य युक्त है। ऐसें कहैहैं॥ इहां ऋजु कहिये पाठक्रमके अनुसारि औ विवरण कहिये अर्थका स्पष्टीकरण। प्रकृत उपनिषद्का जिसभाष्यविषै है सो भाष्य ऋजु विवरण है। यह अर्थ है॥

५ ननु पाठक्रमकूं आश्रय करिके बी द्राविड भाष्य किया है। तातें इस भाष्यसें क्या है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

यनकरैहै। ताका उपव्याख्यान [प्रवृत्त होवैहै] ॥ १ ॥

---

अर्थके जिज्ञासुनकेअर्थ आरंभ करियेहै ॥ तहां संबंधः—समस्त कर्म अधिगत (ज्ञात भया)

---

६ ननु तथापि विशिष्ट अधिकारीके अभावके हुये कैसैं यह आरंभ करिये है? तहां कहैहैं ॥ इहां यह भावहैः—जे प्रसिद्ध मुमुक्षु या उपनिषद्के विवक्षित अर्थकूं जाननेकूं इच्छते हैं तिनकेअर्थ यह भाष्य प्रस्तुत करियेहै। ऐसैं हुये विशिष्ट अधिकारीके संभवहुये ताका आरंभ संभवै है औ ता अधिकारीकूं प्रकृत उपनिषद्के अर्थका परिज्ञानरूप अवांतर (परम फलका साधनरूप) फल होवैहै अरु तिसद्वारा कैवल्य (मोक्ष)रूप परम फल होवैहै ॥

७ ननु उपनिषद्कूं कर्म विधिकी शेष (उपकारक) होनेतैं ता (कर्मविधि)के व्याख्यानकरिहीं कृतव्याख्यानवाली होनेतैं पिष्टपेषण न्यायके प्रसंगतैं ताके भाष्यसैं जो करनाथा सो किया? यह आशंका करिके। उपनिषद् अरु कर्मकांडके शेषशेषी (साधनसाध्य) भावविषै प्रमाणके अभावतैं ऐसैं मतिकहो। या अभिप्राय करिके वेदके पूर्वोत्तर कांडनके नियमित पूर्व अपर भावके किये संबंधकूं प्रतिज्ञा करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—तिस व्याख्यान करनेकी योग्यताकरि प्रस्तुत उपनिषद्का कर्मकांडके साथि संबंध कहियेहै ॥

८ कौंन यह संबंध है? इस अपेक्षाके हुये। ताके कहनेकी इच्छाकरि कर्मकांडके अर्थकूं अनुवाद करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—विहित औ प्रतिषिद्ध कर्म पूर्वकांडविषै सिद्धहै ॥

है। सो प्राणादि देवताओंके विज्ञानसहित हुया अर्चिरादि मार्गसैं कार्यब्रह्मकी प्राप्तिका कारण है औ केवल कर्म धूमादि मार्गसैं चंद्रलोककी प्राप्तिका कारण है औ स्वभावसैं प्रवर्त्त उक्त

---

९ तहां प्रसिद्ध विहितकर्म समुच्चित अरु असमुच्चित इस भेदकरि द्विविधहै। ऐसैं अंगीकार करिके समुच्चितके फलकूं अनुवाद करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—प्राण औ अग्नि इत्यादिक देवता हैं तिनका विज्ञान कहिये उपासन। तिसकरि समुच्चित ( मिलित )जो अग्निहोत्रादि कर्म। सो अर्चिआदिककरि उपलक्षित देवयान मार्गसैं कार्यब्रह्म ( हिरण्यगर्भ ) की प्राप्तिविषै कारण है। परंतु ब्रह्मकी प्राप्तिविषै नहीं। काहेतैं ता ब्रह्मकूं गंतव्यताके अभावतैं औ कार्यब्रह्मकीहीं गंतव्यता ( गमनकरनेकी योग्यता )कूं बादरीअधिकरणविषै सिद्धान्तकूं प्राप्तकरी होनेतैं। तातैं समुच्चित विहित ( शुभ ) कर्म परम पुरुषार्थका हेतु नहीं है ॥

१० तिसीहीं असमुच्चित कर्मके फलकूं कहैहैं ॥

११ विहितकी गतिकूं कहिके अब निषिद्धकी गतिकूं कहैहैं ॥ इहां ऐसैं अन्वय है:—स्वभाव करि कहिये शास्त्रकी अपेक्षासैं विना प्रकृतिके वशतैंहीं प्रवृत्त जे यथेष्टचेष्टा ( यथेष्टाचरण )विषै रसिक हैं तिन कर्मउपासनाके अभावतैं देवयान अरु पितृयाण मार्गविषै अनधिकारीनकूं तिर्यक् अवस्थावाली क्षुद्रजंतुरूप अधोगति "अनंतर इनदोनूं मार्गनमैंसैं किसीकरि बी नहीं जाते किंतु वे ये क्षुद्र वारंवार आवर्त्तनवाले भूत होवैहैं। जायस्व म्रियस्व ( जन्ममरणकूं पाव ) यह

दोनूं मार्गनतैं परिभ्रष्ट पुरुषनकी कष्टरूप अ-
धोगति कही [12]औ उक्त दोनूं मार्गनमैंसैं एक
मार्गविषैबी आत्यंतिकी पुरुषार्थकी सिद्धि

तृतीयस्थान है" इस वाक्यकरि कही है । अपुनरावृत्ति (मुक्ति) दुर्लभ है ॥

१२ ननु उक्त दोनूंमैंसैं एकहीं मार्गविषै अधिकारीनकूं परमपुरुषार्थ होवैगा । काहेतैं "प्रसिद्ध ये दो शुक्ल कृष्णरूप जगत्की शाश्वत (नित्य) गतियां संमतहैं" इस गीता स्मृतिकरि तिन दोनूं मार्गनकी नित्य फलवान्ताके निश्चयतैं ? यह-शंका भई । यातैं कहैहैं ॥ इहां यह शंका है:—ननु उक्त दोनूं मार्गनतैं भ्रष्ट पुरुषनकूं पुरुषार्थके अभावहुये बी दोनूं मार्गनके मध्य एकके होते वा पुरुषार्थ होवैगा ? ऐसैं जो कहै । तहां प्रथम देवयान मार्गरूप निमित्तकेहुये निरतिशय पुरुषार्थकी सिद्धि नहींहै । काहेतैं "इस मानव आवर्त्तकूं जे आवर्त्तन नहीं करैहैं तिनकूं इहां पुनरावृत्ति नहीं होवैहै" इस वाक्यविषै "इमं (इसकूं)" औ "इह (इहां)" ऐसे विशेषणतैं औ "एक मार्गकरि अनावृत्तिकूं जाताहै" इसगीतास्मृतिविषै अनावृत्तिकूं इसकल्प विषयक होनेतैं अन्यकल्पविषै बी अनावृत्तिके हुये बी विशेषणकी व्यर्थतातैं औ पितृयाण मार्गके हुये बी निरातिशय पुरुषार्थकी सिद्धि नहीं है काहेतैं "इसीहीं मार्गकेतांई फेर निवर्त्त होतेहैं । अरु अन्य मार्गकरि पुनरावृत्तिकूं पावताहै" ऐसे चंद्रस्थलतैं स्खलन (पतन)के निश्चयतैं । तातैं कर्मके वशतैं आत्यंतिक पुरुषार्थ-की प्राप्ति नहींहै । यह अर्थ है ॥

नहीं होवैहै। ऐसैं है[१३] यातैं कर्मनिरपेक्ष (कर्मकी अपेक्षासैं रहित) अद्वैत आत्माका विज्ञान जो है सो उक्त संसारकी तीन गतिनके कारणके उपमर्द्दन (निराकरण) करि कहनेकूं योग्य है। यातैं उपनिषद् आरंभ करियेहै॥ ॥ [१४]ओं अ-

---

१३ ऐसैं कर्मफलकूं अनुवाद करिके फलितभये संबंधकूं कहेहैं॥ इहां यह अर्थ है:—उक्तरीतिकरि कर्म जातैं निरतिशय पुरुषार्थका हेतु नहीं है। यातैं साधनसहित कर्मतैं औ ताके फलतैं विरक्त अरु निरतिशय पुरुषार्थकूं कांक्षाकरनेवालेकूं ता (मोक्ष)का साधन केवल आत्मज्ञान है। सो संसारके अंतर्भूत पूर्वोक्त तीन गतिनके हेतु कर्मके अरु ताके हेतुनके निराकरणकरि कहनेकूं योग्य है। या अभिप्रायकरि यह उपनिषद् आरंभ करियेहै॥ जातैं कर्मके अनुष्ठानतैं निरतिशय पुरुषार्थ नहीं प्राप्त होवैहै ताकी "सो जैसैं इहां कर्म रचितलोक क्षीण होवैहै" इत्यादि स्थलविषै क्षयशीलफलवान् ताकी श्रुतितैं। तैसैं हुये ईश्वरार्पणबुद्धिकरि अनुष्ठित शुभकर्मके वशतैं उत्पन्न शुद्ध बुद्धिवाले विरक्त मुमुक्षुकूं मोक्षकेसाधन ज्ञानअर्थ यह उपनिषद्का आरंभ है। ऐसैं [दशमैंसैं पूर्व अतीत दो अध्यायरूप] कर्मकांडका इसज्ञानकांडके साथि हेतुहेतुमद्भाव (श्रुतिउक्त मोक्षके साधन ज्ञानकी हेतु चित्तशुद्धिकी हेतुमान्‌ता)रूप संबंध है॥

१४ ननु "तिनमैं मोक्षार्थी काम्य अरु निषिद्धविषै प्रवृत्त होवै नहीं। किंतु प्रत्यवायके त्यागकी इच्छाकरि नित्यनैमित्तिककूं करै" ऐसैं वृद्धोंकरि उक्त होनेतैं काम्य अरु नि-

द्वैत आत्माके विज्ञानतैं अन्य साधनके होते
आत्यंतिकी मोक्षकी प्राप्ति नहीं होवैहै। सो १५
यह उपनिषद् आगे कहैगीः—“अनंतर जे इस
अद्वैततैं अन्यथा जानतेहैं वे अन्य हैं राजा
(स्वामी) जिनका ऐसैं हुये क्षयशील लोक-

---

षिद्ध वर्जनीय हैं औ नित्य नैमित्तिककूं करिके स्थित भये मुमुक्षुकूं वर्त्तमानदेहके पात हुये फेर अन्य देहके ग्रहणविषै हेतुके अभावतैं अनायासकरि सिद्ध ज्ञानतैंविनाबी मुक्ति होवैगी। यातैं तिस अर्थवान्‌ताकरि कैसैं उपनिषद् आरंभ करियेहै? तहां कहैहैं॥ इहां यह भावहैः—हे एकभविकवादी! जातैं तुजकरि कल्पना किया मोक्षका उपाय प्रमाणविना कल्पना करियेहै औ पौरुषेयवाक्य मूल प्रमाणविना प्रमाण नहीं है औ इहां (तेरे वाक्यविषै) श्रुतिस्मृतिरूप वा प्रत्यक्षादिरूप मूल नहीं देखियेहै औ यथावर्णित आचरणवालेकूंबी कर्मशेषकेवशतैं देहान्तर संभवैहै औ एकभविक (एक जन्मका हेतु) कर्माशय (कर्मका संस्कार) नहीं संभवैहै। काहेतैं “तहां जे इहां रमणीय आचरणवाले हैं वे तदनंतर कर्मके शेषकरि” इत्यादि श्रुति स्मृतिके विरोधतैं। तातैं आत्मज्ञानतैंहीं मुक्ति होवैहै॥

१५ अद्वैत आत्माके ज्ञानसैं रहित भेदज्ञानवाले कर्मानुष्ठानके कर्त्ताओंकी क्षयफलकरि युक्तताविषै वाक्यशेषकूं प्रमाण करैहैं॥ इहां अद्वैत आत्माके उपदेशके अनंतर अथशब्दका अर्थ है औ जे फेर नहीं उपासन किया है गुरु जिनोनैं अरु गुरु उपदेशकरि शून्य हुये यथाबुद्धि उक्त अद्वैततैं अन्यथा द्वैतकूं

वाले होवैहैं" [१६]औ विपर्ययके होते "सो (विद्वान्) स्वराट् (परमात्मा) होवैहै" ऐसैं ॥ [१७]तैसैं द्वैतकूं विषय करनेहारे अनृतकी प्रतिज्ञावाले पुरुषकूं चोरकूं तप्तपरशुके ग्रहण हुये बंध अरु दाहके सद्भावकी न्यांई बंधन औ संसारदुःखकी प्राप्ति

हीं तत्व जानतेहैं वे परतंत्र हुये रागादिकरि कर्मकूं अनुष्ठान करते हुये विनाशि फलवाले होवैहैं । यह श्रुतिका अर्थ है ॥

१६ अद्वैत आत्माके ज्ञानतैं आत्यंतिक पुरुषार्थकी सिद्धि होवैहै । इस अर्थविषैवी वाक्यशेषकूं अनुकूल करैहैं ॥ इहां चकारतैं क्रियापद अनुकर्षण करियेहै औ सो प्रसिद्ध विद्वान् विद्याकरि निरस्त है अविद्या आदिक मल जिसका ऐसा हुया आपके परिज्ञानतैं आपहीं परमात्मा होवैहै । भेदज्ञानके हेतुकूं उच्छिन्न होनेतैं । यह अर्थ है ॥

१७ भेदनिष्ठ कर्मिनकूं निरतिशय पुरुषार्थ नहीं सिद्ध होवैहै औ कर्मकूं त्याग करनेवाले अद्वैतनिष्ठनकूं तो पुरुषार्थ होवैहै । इस अर्थमैं वाक्यशेषविषै स्थित लिंगकूं दिखावैहैं ॥ इहां द्वैतहीं विषय है । वाचारंभण श्रुतितैं । अनृत रूप तिस द्वैतविषै है अभिसंधा ( सत्यताका अभिमान ) जिसकूं ऐसा जो पुरुष ताकूं बंधन जो परमानंदके आविर्भावसैं रहितता औ संसाररूप दुःखकी प्राप्ति । सो होवैहै ॥ जैसैं वस्तुतैं तस्कर (चोर) जो "मैं तस्कर नहीं हूं" ऐसैं मिथ्याहीं अभिमान करताहै ताकूं परिशोधनअर्थ तप्तपरशुके ग्रहणहुये दाह बंधन औ दुःखकी प्राप्ति प्रतीत होवैहै । तैसैं हीं द्वैतके अभिनिवेशवालेकूंवी होवैहै ॥ ऐसैं प्रथमकूं कहिके

होवैहै ऐसे कहिके। अद्वैत आत्माविषै सत्य प्रतिज्ञावाले पुरुषकूं अचोरकूं तप्त परशुके ग्रहण हुये बंध अरु दाहके अभावकी न्यांई संसाररूप दुःखकी निवृत्ति औ मोक्ष होवैहै। ऐसैं कहैगी। याहीतैं अद्वैत आत्माका ज्ञान कर्मसहभावी

[ अब द्वितीयकूं कहैहैं ] वस्तुतैं अतस्कर औ अन्योंकरि आरोपित तस्करभाववालेकूं परिशोधनकी इच्छाकरि तप्तपरशुके ग्रहण हुये दाह आदिकके ( अभावकी न्यांई द्वैतके ) अभावकरि उपलक्षित परमार्थसत्य प्रत्यगात्माविषै अभिमानवाले अरु द्वैततैं निवृत्त चित्तवालेकूं अनर्थका ध्वंस औ निरतिशय आनंदका आविर्भाव होवैहै। ऐसैं उक्त अर्थके अनुसारकरि आगे श्रुति कहैगी। ऐसैं योजना है ॥

१८ केवल आत्मज्ञान कैवल्यका हेतु है ताकी सिद्धि अर्थ उपनिषद्का आरंभ है। ऐसैं स्वपक्ष दिखाया। औ स्वयूथ्य (वेदान्तके एकदेशी एकभविकवादी) तो कर्म समुच्चित आत्मज्ञान मोक्षका साधन है तिस अर्थवान्ताकरि उपनिषद्का आरंभ है। ऐसैं कहते हैं। तिनके प्रति कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:— "जो कृतक ( क्रियासाध्य ) है सो अनित्य है" इस व्याप्तिकरि अनुगृहीत जो "सो जैसैं इहां कर्मरचित लोक क्षयकूं पावता है" इत्यादिरूप श्रुति है। तिसकरि कर्मफलकी अनित्यताके निश्चयतैं औ "ब्रह्मवित्पर ब्रह्मकूं पावता है" इत्यादि श्रुतिकरि ज्ञानके फलकी नित्यताकी सिद्धितैं ज्ञान अरु कर्मकी विरुद्ध फलवान्ताके निश्चयतैं अद्वैत आत्माका ज्ञान कर्मके साथि होनेकूं उत्साह करता नहीं। जातैं विरुद्ध तम अरु प्रकाशका समुच्चय ( मिलाप ) नहीं संभवैहै। तातैं

(मोक्षविषै कर्मरूप सहकारीवाला) नहीं है। काहेतैं क्रिया कारक अरु फलके नाशकरि "सत् एकहीं अद्वितीय आत्माहीं यह सर्व है" इत्यादि वाक्यसैं जनित ज्ञानके बाधक प्रत्यय (अन्यज्ञान)के असंभवतैं ॥ ॥ ननु कर्म विधिका ज्ञान। उक्त ज्ञानका बाधक है? ऐसैं जो कहै। सो बनै नहीं:—काहेतैं कर्त्ता भोक्ता

---

कर्म समुच्चित ज्ञानरूप अर्थवान् होनेकरि उपनिषद्का आरंभ नहीं संभवै है ॥

१९ किंवा:—अद्वैत आत्माका ज्ञान स्वसाध्य(मोक्ष)की सिद्धिअर्थ कर्मकूं अपेक्षा करताहै वा स्वबाधकके नाशअर्थ कर्मकूं आपेक्षा करताहै? ये दो विकल्प हैं। तिनमैं प्रथम पक्ष बनैनहीं:—काहेतैं ताज्ञानकूं असाध्य ( अजन्य ) फलवाला होनेतैं। ऐसैं हुये आचार्य द्वितीय पक्षकेप्रति कहैहैं ॥ इहां वाक्यजनित अद्वैतआत्मज्ञानके। यह शेष (अध्याहार) है ॥ औ ताज्ञानके बाधकके अभावकरि ताके परिहारअर्थ सहकारीकी अपेक्षा नहीं है। यह अर्थ है ॥

२० बाधक प्रत्ययके अभावकी असिद्धिकूं पूर्ववादी आशंका करैहै ॥ इहां यह अर्थ है:—ताकूं विषय करनेवाला विधिप्रत्यय जो "यजनकरै" इत्यादि विधिकरि जनित कर्त्तव्यताका बोधरूप है। सो आत्माविषै कर्त्ताभाव आदिककूं आकांक्षा करता हुया अकर्त्तादिरूप आत्माके ज्ञानका बाधक होवैहै ॥

२१ कौनकूं यह कर्मका विधि है अज्ञकूं है। वा विद्वान्कूं

स्वभावके ज्ञानवाले औ तिसकरि जनित कर्म फलविषै राग द्वेषआदिक दोषवाले पुरुषकूंहीं कर्मके विधानतैं ॥ ॥ ननु[२२] जान्या है सकल वेदका अर्थ जिसनैं ऐसे पुरुषकूं कर्मके विधानतैं अद्वैत ज्ञानवान्कूंबी कर्म [कर्त्तव्य] होवैगा?

---

है ? ऐसैं विकल्प करिके । आचार्य प्रथमपक्षके प्रति कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—कर्त्ता आदिक आकारवाला प्रमाण निरपेक्ष प्रकृति (स्वभाव)करि जनित जो मिथ्याज्ञान तिसवालेकूं औ तिस मिथ्याज्ञानसैं जनित कर्मफलकूं विषय करनेवाला जो रागादि दोष। तिसवालेकूं कर्म विधान करियेहै। यातैं "मैं कर्त्ताहूं" इत्यादि मिथ्याज्ञानके अरु रागादि दोषके अभाव हुये कर्म विधान करनेकूं शक्य नहीं है "जो जोई जंतु करता है सो सो कामका चेष्टित है" इस स्मृतितैं । यातैं अज्ञानीकूं कर्मविधिपक्षके हुये ता विधिका प्रत्यय (ज्ञान) आत्मज्ञानका बाधक नहीं है । ज्ञानीकूं विधिकी प्राप्तिके अभावतैं ॥

२२ द्वितीय विकल्पके प्रति द्वितीय (अन्य)वादी शंका करैहै ॥ इहां यह अर्थ हैः—जातैं अध्ययन किया है स्वाध्याय (स्वशाखारूपवेद) जिसनैं सो वैदिक कर्मविषै अधिकारकूं पावताहै औ अध्ययन जो है सो अर्थके बोधरूप फलवाला है। यह मीमांसकोंकी मर्यादा है । तैसैं हुये अध्ययनवाले ज्ञातसर्व वेदार्थकूं "यजनकरै" इत्यादि वाक्यकरि कर्मके विधानतैं आत्मज्ञानकूंबी कर्मकी अंगता (साधनता) जानियेहै औ आत्मज्ञान बाधकूं पावता नहीं । अविरोधतैं ॥

उद्गीथ आदिकके उपासन १३.

ऐसें जो कहै। सो[23] वनै नहीं:—काहेतें कर्मके[24] अधिकारीकूं विषयकरनेवाले स्वाभाविक (अशास्त्रजनित) कर्त्ता भोक्ताआदिकके ज्ञानकूं "एकहीं अद्वितीय सत् (ब्रह्म) रूप आत्माहीं यह सर्व है" इस ज्ञानकरि वाधित होनेतें॥ तांतें[25] अविद्याआदिक दोषवालेकूंहीं कर्म विधान करियेहैं। अद्वैत ज्ञानवानकूं नहीं॥ यांहीतेंहीं[26]

---

२३ प्रथम अर्थके बोधरूप फलवाला अध्ययन नहीं है। किन्तु सो प्रामाणिक अरु अक्षरोंकी प्राप्तिरूप फलवाला है। ऐसें अध्येता (अध्ययनकर्त्ता)ओंविषै प्रसिद्ध है। तहां अध्ययनविधिके वशतें आत्मज्ञानकूं कर्मविधिका संवंध नहीं संभवै है॥ ऐसें सिद्धांती परिहार करैहैं॥

२४ किंवा "मेरा यह कर्म है। ऐसें कर्मविषै स्वामीपनैकूं पायके व्यवस्थित पुरुषकूं विषय करिके प्रवर्त्ते अरु प्रमाणकी अपेक्षाविना स्वभावसें प्राप्त कर्त्ता आदिक आकारवाले विज्ञानकूं वाक्यजन्य सम्यक्ज्ञानसें बाधित होनेतें कर्मफलविषयक राग आदिकके अयोगतें तिस निमित्तवाले कर्मकेवी दुःखसें अनुष्ठानके होनेतें आत्मज्ञानीकूं कर्मका संभव नहीं है। ऐसें कहैहैं॥

२५ अद्वैत आत्मज्ञानकूं कर्मविषै प्रवृत्तिके विरोधीपनैके हुये फलितकूं उपसंहार करैहैं॥

२६ अज्ञानीकूं कर्मविधि है आत्मज्ञानीकूं नहीं। इस अर्थविषै श्रुतिकूं कहैहैं॥ इहां ये तीनवी आश्रमी कर्मके अधिकारी हैं। यह अर्थ है॥

यह श्रुति आगे कहैगीः—"सर्व ये पुण्यलोकवाले होवैहैं। ब्रह्मविषै[27] सम्यक् स्थित पुरुष अमृतभावकूं पावताहै" ऐसैं॥ तहां[28] इस अद्वैतविद्याके प्रकरणविषै अभ्युदय (सांसारिक फल) के साधन औ कैवल्य (मोक्ष)की सन्निधिरूप फलवाले अद्वैततैं किंचित् विकृत ब्रह्मकूं विषय करनेवाले "मनोमय प्राणरूप शरीरवाला है" इत्यादिक औ कर्मकी समृद्धिरूपफलवाले कर्मा-

२७ जैसैं ब्रह्मचारी गृहस्थ अरु वानप्रस्थ ये तीन कर्मी हैं। तैसैं जब ब्रह्मवेत्तावी कर्मी होवै तब प्रथक् नहीं करियेगा औ प्रथक्करणतैं ताकूं कर्मका विधि नहीं है । ऐसैं मानिके "ब्रह्मविषै सम्यक्स्थित" ऐसैं कहा॥

२८ जब समुच्चयके असंभवतैं केवलहीं आत्मज्ञान कैवल्यका साधनहै। यातैं तिस अर्थवान्ताकरि उपनिषद् आरंभ करियेहै। बडा खेद है किः—इस उपनिषद्विषै त्रिविध उपासन क्यूं उपन्यास करियेहैं? तहां कहैहैं॥ इहां "तहां" इस शब्दका उक्त रीतिकरि उपनिषद्के आरंभके होते। यह अर्थ है औ "सो जो वायुकूं दिशाकूं वत्सकूं जानताहै। सो पुत्ररोदनके प्रति रुदन करता नहीं" इत्यादिक अभ्युदयरूप फलवाले उपासन हैं अरु कैवल्यकरि समीप फलवान्ता नाम क्रममुक्तिरूप फलवान्ता। औ निष्प्रपंच अद्वैततैं किंचित् विकारी सगुण ब्रह्म है औ कर्मकी समृद्धिरूप फलवाले अरु कर्मफलगत अतिशयरूप फलवाले उद्गीथ आदिकके उपासन हैं। यह अर्थ है॥

गके संबंधी । ऐसे त्रिविध उपासन कहियेहैं । [२९]रहस्यके सामान्यतैं औ [३०]मनोवृत्तिके सामान्यतैं जैसैं अद्वैतज्ञान मनोवृत्तिमात्रहै । ऐसैं अन्य उपासनवी मनोवृत्तिरूपहैं । यातैं वृत्तिरूपताकरि ज्ञान औ उपासनोंका प्रसिद्ध सामान्यहै ॥ ॥ [३१]ननु तब अद्वैतज्ञानका औ उपासनोंका कौंन विशेष है? [३२]तहां कहियेः—[३३]स्वाभाविक औ अक्रिय आत्मा-

२९ आत्मविद्याके प्रकरणविषै त्रिविध उपासनके उपन्यासविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—आत्मविद्याविषै औ उपासनोंविषै उपनिषद्पदकरि जाननेकी योग्यताके अविशेषतैं ॥

३० तहांहीं अन्य हेतुकूं उद्भव करिके विभाग करैहैं ॥

३१ आत्मज्ञानका औ उपासनोंका उक्त सामान्य जब अंगीकार करिये है । तब फलतैं बी विशेष नहीं होवैगा? ऐसैं मानता हुया पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३२ अब सिद्धांती फलतैं विशेषकूं दिखावते हुये उत्तरकूं कहै हैं ॥

३३ तहां प्रथम आत्मज्ञानके उपासनोंतैं विशेषकूं दिखावैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—क्रिया कारक अरु फलके विभागसैं रहित कूटस्थरूप प्रत्यगात्माविषै स्वभावशब्दकी वाच्य अविद्याका किया अध्यारोपित कर्त्ता आदिक आकारका विज्ञान है । ताका अद्वितीयता आदिलक्षणवाले अधिष्ठानके स्वरूपका ज्ञान निवर्त्तक है ॥ जैसैं रज्जुआदिक अधिष्ठानविषै सर्पआदिकके आरोपरूप मिथ्याज्ञानका प्रकाशादि कारणकरि-

विषै अध्यारोपित कर्त्ताआदिक कारक क्रिया अरु फलके भेदके विज्ञानका निवर्त्तक अद्वैतका विज्ञानहै। रज्जुआदिकविषै सर्प आदिकके अध्यारोपरूप ज्ञानके निवर्त्तक प्रकाशरूप निमित्तवाले रज्जु आदिकके स्वरूपके निश्चयकी न्यांई॥ [34]उपासना तो शास्त्रअनुसार प्रतिपादित किंचित् आलंबनकूं लेके तिसविषै समान चित्तवृत्तिओंके संतानका करण जो तिस[35]तैं विलक्षणवृत्तिके अंतरायसैं रहितहै सो (उपासन) है। [36]यह ज्ञान औ उपासनोंका विशेष है॥ [37]वे ये उ-

---

जन्य रज्जुआदिक अधिष्ठानके स्वरूपका निश्चय निवर्त्तकहै। तैसैं॥

३४ अब उपासनोंके अद्वैतज्ञानतैं विशेषकूं दिखावैहैं॥ इहां शास्त्र "मनोब्रह्म है ऐसैं उपासन करै" इत्यादि है औ किंचित् आलंबन मनआदिक विवक्षित है॥

३५ समानजातिवाले प्रत्ययोंके संतानका करण विच्छेद करिके विच्छेद करिके ध्यानके कर्त्ताकूं बी सिद्ध होवैहै। यातैं विशेषण देते हैं॥

३६ आत्मज्ञानके औ उपासनोंके अवांतर विशेषकूं समाप्त करैहैं॥

३७ ननु विद्याके प्रकरणविषै उक्त उपासनोंके उपदेशके संभवके हुयेबी विद्याहीं प्रधान होनेतैं प्रथमताकरि कहनेकूं योग्य है। उपासन करै अप्रधान होनेतैं पश्चात्पनैकरि कह-

पासन चित्तशुद्धिकर होनेकरि वस्तुतत्व (ब्रह्मस्वरूप)के अवभासक होनेतें अद्वैतज्ञानके उपकारक हैं औ आलंबनरूप विषयवाले होनेतैं सुखसैं साधनेकूं योग्य हैं। यातें पूर्व उपन्यास करियेहैं ॥ तहां कर्मके अभ्यासकूं दृढकिया होनेतैं कर्मके परित्यागकरि उपासनाविषैहीं चित्तका समर्पण दुःख करनेकूं है। यातैं कर्मके अंगोंकू विषय करनेवालाहीं उपासन प्र-

---

नेकूं योग्य हैं? यह आशंका करि कहै हैं ॥ इहां यह अर्थ है:—उपासनोंकूं ईश्वरार्पणबुद्धिकरि अनुष्ठित नित्यादिकर्मकीन्यांई चित्तशुद्धिद्वारा ज्ञानके कारण होनेतें औ कार्य (फल)तें कारण (साधन)की प्रथमताकी प्रसिद्धितें औ साकारवस्तुरूप विषयवाले होनेकरि सुसाध्य होनेतें मंद पुरुषनकी तत्काल तिनोंविषै प्रवृत्तिके संभवतें आदिविषै उपासनोंका उपदेश संभवैहै ॥

३८ तथापि बहुविध उपासनोंविषै क्यूं अंग संबंधीहीं उपासन प्रथम कहिये है? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—प्राकृत पुरुषविषै कर्मके अध्यासकूं अनादि वासनाकरि दृढ किया होनेतैं अभ्यास किये तिसतिस कर्मके त्यागकेहुये तिस कर्मके असंबंधि केवल उपासनविषै चित्तका समर्पण दुःख करनेकूं होवै है। यातैं कर्मके अंगका संबंधीहीं उपासन प्रथम कहिये है । ऐसैं आदिविषै कहिके फेर अन्य उपासन क्रमसैं कहनेकूं योग्य हैं ॥

थम आदिविषै उपन्यास ( कहनेकूं आरंभ ) करियेहै:-

---

## अथ उपनिषद् भाष्यव्याख्याऽऽरंभः॥

“ॐ” ऐसे इस अक्षररूप उद्गीथकूं उपासन करै॥ “ॐ[39]” ऐसा यह अक्षर [40]परमात्माका [41]समीपका नाम है। यातैं तिसके[42] उच्चारण किये हुये सो ( परमात्मा ) प्रियनाम ग्रहणके हुये लोककीन्यांई प्रसन्न होवैहै ॥ [43]सो

---

३९ दोनूं कांडनके नियत पूर्व अपर भावके किये संबंधकूं औ उपनिषद्के तात्पर्यकूं कहिके । अब प्रतिअक्षरकूं व्याख्यानकरनेकूं इच्छते हुये आचार्य । प्रथमपादरूप प्रतीककूं ग्रहण करै हैं ॥

४० तहां प्रथम ॐकारकी वाच्यताके पक्षकूंहीं आश्रय करैहैं॥

४१ परमात्माके अन्य नामोंतैं ॐकारके—विशेषकूं दिखावै हैं ॥ इहां नेदिष्ठ कहिये अत्यंत निकट। अर्थ यह जोः—अतिशयकरि प्रिय है ॥

४२ ॐकारकी नेदिष्ठता (अतिसमीपता) कूं समर्थन करैहैं॥

४३ ननु ॐकारकूं अन्यठिकाने परमात्माकी नामताके हुयेबी प्रकृतविषै क्या विवक्षित है ? यह आशंका करिके कहै हैं ॥ इहां यह अर्थ है:—जातैं प्रकृत वाक्यविषै सो “ ॐ ” ऐसा पद । इतिशब्द है शिरविषै जिसके ऐसा प्र-

(ॐ अक्षर) इहां इति शब्द है पर जिसके ऐसा प्रयोग किया (उच्चारण किया) परमात्माका अभिधायक (वाचक) होनेतैं व्यावर्त्तित (वाच्यतैं भिन्न) शब्दस्वरूपमात्र प्रतीत होवै है ॥ [४४] तैसैं हुये मूर्तिआदिककीन्यांई यह परमात्माका प्रतीक संभवैहै ॥ [४५] ऐसैं नाम होनेकरि औ प्रतीक होनेकरि यह परमात्माके उ-

---

योग (उच्चारण) किया है ॥ इति शब्दके सामर्थ्यतैंहीं वाचक होनेतैं वाच्यतैं भिन्नकिया "ॐ" शब्दका स्वरूपमात्र उपास्य जानिये है। जहांहीं इति है परजिसके ऐसा प्रयोग नहींहै। तहां वाच्यके कहनेकी इच्छा है ॥ जैसैं "गौरिति (गौ ऐसैं) यह कहै है" यह प्रयोग है [ तहां शब्दमात्र विवक्षित है। तैसैं इहां "इति" है पर जिसके ऐसा होनेतैं ॐकारका स्वरूपमात्र उपास्य विवक्षित है ॥

४४ ताकी उपास्यताके अर्थ श्रेष्ठताकूं साधतेहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—"इति" है पर जिसके ऐसे प्रयोगके वशतैं वाच्यताके अभावके होते अर्चाशब्दकी वाच्य प्रतिमाकूं भगवत्की प्रतीकताकीन्यांई ॐकारकूंबी परमात्माकी प्रतीकताकरि श्रेष्ठ होनेतैं उपास्यताकी सिद्धि है ॥

४५ प्रमाणसहित ताकी श्रेष्ठताकूं निगमन करैहैं ॥ इहां सर्व वेदांतनविषै कहिये "यह आलंबन श्रेष्ठ है" इत्यादि श्रुतिवाक्यनविषै ॥

पासनका साधन श्रेष्ठ है । ऐसैं सर्वउपनिषद्नविषै निश्चित है औ [46]जप कर्म अरु स्वाध्यायके आदि अंतविषै बहुतवार याके प्रयोगतैं तिस ॐकारका श्रेष्ठपना प्रासिद्ध है ॥ [47]यातैं तिस इस [48]वर्णात्मक अरु [49]उद्गीथरूप भक्तिका अवयव हो-

---

४६ किंवाः—इसकी श्रेष्ठता समर्थन करने योग्य नहींहै प्रसिद्ध होनेतैं । ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—गायत्री आदिकके जपविषै यज्ञादि कर्मविषै औ स्वाध्यायके आदि अरु अंतविषै ॐकारका प्रयोग देखियेहै औ " तातैं ॐ ऐसैं उदाहरण करिके वेदवादिनके विधानकरि उक्त यज्ञ दान तप अरु क्रिया निरंतर प्रवर्त्त होतेहैं औ ब्राह्मण । आदि अरु अंतविषै सर्वदा प्रणवकूं करै । ॐकाररहित पूर्व किया कर्म स्रवताहै औ पीछे क्रियाकर्म विनाशकूं पावता है " इस स्मृतितैं औ " ब्राह्मण ॐ ऐसैं कहनेकूं इच्छता हुया कहैहै " इत्यादि श्रुतितैं ॥

४७ "ॐ इति" ऐसा यहभाग व्याख्यान किया । अब "यह अक्षर है" इस भागके अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां श्रेष्ठपना उपास्यताके अर्थ अनुकर्षण करिये है ॥

४८ "औ व्याप्तितैं समंजस है" इस न्यायकरि विशेषणकी अर्थवान्ताकूं अभिप्रायकी विषय करिके "रूढि । योगकूं अपहार करैहै" इस न्यायकरि अक्षर शब्दके प्रकरणकूं अनुसरिके प्रसिद्ध अर्थकूं कहै हैं ॥

४९ ग्राम दग्ध भया । पट दग्ध भया । याकी न्यांईं एकदे-

नेतैं उद्गीथ शब्दके वाच्य ऐसे अक्षरकूं उपासन करै कहिये [५०]कर्मके अंग ( उद्गीथ )के अवयवभूत ॐकाररूप परमात्माके प्रतीकविषै दृढ एकाग्रतारूप मतिकूं प्रवाहरूप करै ॥ आ-
[५१]पैहीं श्रुति ॐकारकूं उद्गीथशब्दकी वाच्यताविषै हेतुकूं कहैहै:–“ ॐ ” ऐसैं उद्गायन करैहै कहिये “ ॐ ” ऐसैं आरंभ करिके जातैं [यज्ञादि कर्मविषै उद्गाता] उच्चस्वरसैं गायन करैहै । यातैं उद्गीथ ॐकारहै । यह अर्थ है ॥
[५२]तांका उपव्याख्यान कहिये तिस अक्षरका

---

शविषै समुदायकूं विषय करनेवाला पद प्रवृत्त भयाहै । ऐसैं कहैहैं ॥

५० उपासनाकूं विभाग करै हैं ॥

५१ ननु उद्गीथका अवयव होनेतैं ॐकारविषै तिस उद्गीथशब्दकी प्रवृत्ति है । ऐसैं उक्त होनेतैं अनंतरका वाक्य अकिंचित्कर है ? यह आशंका करिके । श्रुतिउक्त जो असदुक्त हेतु है सो तिसकरि स्पष्ट करियेहै । तातैं उत्कर्षकरिके हमोनैं दिखाया है । इस अभिप्रायकरि कहै हैं ॥

५२ “ ॐ ऐसा यह अक्षरहै ” इस ठिकाने उपासनाकी उत्पत्तिका विधि कहा । अब गुणकूं कहनेकूं इच्छतेहुये वाक्यान्तरकूं लेके व्याख्यान करै हैं ॥

उपव्याख्यान । ऐसे[५३] उपासनवाला ऐसी[५४] विभूतिवाला ऐसे[५५] फलवाला । इत्यादि कथनरूप उपव्याख्यान प्रवर्त्त[५६] होवैहै । यह वाक्यशेष है ॥ १ ॥

---

५३ इहां अत्यंत रसरूपताका प्राप्ति समृद्धि है । ऐसे गुणवाला उपासन जिस अक्षरका है सो अक्षर तैसा (एवमुपासन) है । यह अर्थ है ॥

५४ इहां परम परार्ध्य तिसकरि यह त्रयी (वेदरूप) विद्या प्रवर्त्त होवै है । इत्यादि विभूति है स्तुति जिसकी सो-तैसा (एवं विभूति) है । यह अर्थहै ॥

५५ इहां "कामोंका निश्चयकरि प्रापक है" इत्यादि फल है जिस उपास्यके साक्षात् कारका सो तैसा (एवंफल) है । यह अर्थ है ॥ औ गोदोहनकीन्यांई आश्रयकरिके विधानतैं अधिकारीके अधिकारवाला यह उपासन है । तथापि प्रथक्हीं है । काहेतैं "प्रथक्हीं प्रतिबंधरहित फल है" इस न्यायकरि फलवाला है ॥ औ फल जो है सो यजमानका है । उद्गाताकूं यजमानकरि कर्मअर्थ क्रीत (मोललिया) होनेतैं ताके किये उपासनकावी यजमानरूप स्वामीकूं फल होवैहै । यह वचन आदिशब्दका अर्थ है ॥

५६ वाक्यकी आकांक्षा सहितताकरि व्यर्थताकूं निवारते हैं ॥

एषां भूतानां पृथिवी रसः पृथिव्या आपो रसोऽपामोषधयो रस ओषधी-

---

अर्थः—इन भूतनका पृथिवी रस है। पृथिवीका जल रस है। जलनका ओषधि-

---

टीकाः—इन[56] चराचर भूतनका पृथिवी रसहै कहिये गति परिणाम अवष्टंभ है। पृथिवीका आप (जल) रसहै जलविषै[57] जातैं पृथिवी ओत है अरु प्रोत है यातैं वे (आप) पृथिवीका रसहै। जलनका ओषधियां (अन्न) रसहै औषधिनकूं[58] जलका परिणाम होनेतैं।

---

५७ इसीहीं उपव्याख्यानकूं अनुवर्त्तन करतेहुये ॐकारके रसतमतारूप गुणकूं विधान करनेकूं पातनिका (भूमिका)कूं करैहैं॥ इहां "गति" यह उत्पत्तिकी कारणता औ "परायण" ऐसैं स्थितिकी हेतुता औ "अवष्टंभ" ऐसैं प्रलयकी कारणता कहियेहै। यह भेद है॥ वा विपरीतपनैंकरि ये पद लगावनेकूं योग्य हैं॥

५८ जलोंकूं पृथिवीकी रसता साधतेहैं॥ इहां इस अर्थकी अन्य श्रुतिविषै प्रसिद्धिकूं द्योतन करनेकूं "हि" शब्द है॥

५९ औषधिनकी जलके प्रति कारणताके अभावतैं कैसैं तहां रस शब्दहै? तहां कहैहैं॥ इहां कारणपरताकरि पूर्व

नां पुरुषो रसः पुरुषस्य वाग्रसो वाच ऋग्रस ऋचः साम रसः साम्न उद्गीथो रसः ॥ २ ॥

---

यां रस है। ओषधिनका पुरुष रस है। पुरुषका वाक् रस है। वाक्का ऋक् रस है। ऋक्का साम रस है। सामका उद्गीथ रस है ॥ २ ॥

---

तिन ओषधिनका पुरुषरस है पुरुषकूं अन्नका परिणाम होनेतें। तिस पुंरुषकाबी वाक् (वाणी) रस है पुंरुषके अवयवनका जातें वाक् अतिशय सार है यातें वाक् पुरुषका रस कहियेहै । तिस वाक्काबी ऋक् ( ऋग्वेदकी

---

वाक्यविषै व्याख्यान किया बी रसशब्द "गोरस" याकी न्याईं उत्तर वाक्यविषै कार्यपरताकरि व्याख्यान करनेकूं योग्य है। यह अर्थ है ॥

६० ननु औषधिनका पुरुष रस कैसैं है। जातैं तिनकरि यह नहीं करियेहै? तहां कहै हैं ॥

६१ पुरुषकी रस ता वाक्कूं समर्थन करैहैं ॥ इहां जातैं वाक्विहीन अन्यपुरुषके प्रति विशेषकरि निंदतेहैं। यातैं वाक्की सारतमता प्रसिद्ध है। यह "हि" शब्दका अर्थ है

उद्गीथ आदिकके उपासन १३

स एष रसानाꣳ रसतमः परमः पराद्ध्योंऽष्टमो यदुद्गीथः ॥ ३ ॥

अर्थः—सो यह रसोंका रसतम। परम। पराद्ध्यं। अष्टम है। जो उद्गीथ है॥ ३ ॥

वाक्यरूप ऋचा) रस (अत्यंत सार) है। ऋक्का साम रस (अत्यंत सार) है। तिस-सामकाबी उद्गीथ कहिये प्रसंगविषै प्राप्त होनेतैं ॐकार सारतर (अत्यंत सार) है ॥ २ ॥

टीकाः—ऐसैं सो यह उद्गीथ नामवाला ॐ-

औ ता वाक्की अत्यंत साररूपताकी प्रसिद्धि अतः (यातैं) शब्दका अर्थ है ॥

६२ वाक्करि निर्वाह करने योग्य होनेतैं ऋक्कूं ता वाक्की रसताहै। या अभिप्राय करिके कहैहैं ॥

६३ ऋक्तैं बी तिसकरि निर्वाह किया साम गीयमान-हुया वक्ता अरु श्रोताकूं सुखकर होवैहै। ऐसैं मानिके कहैहैं ॥

६४ "उद्गीथ" शब्दकूं अवयवविषै प्रकरणतैं नियमन करैहैं ॥

६५ जातैं ॐकाररहित किया साम फलअर्थ नहीं होवैहै। ऐसैं मानते हुये कहै हैं ॥

६६ जिस अर्थ पृथिवी आदिकनकी रसरूपता कही। तिस प्रयोजनकूं अब दिखावै हैं ॥

कार भूतआदिकनके उत्तर उत्तर रसोंका अतिशयकरि रसरूप ऐसा रसतमहै ॥ औ [६७]पँरम है। परमात्माका प्रतीक होनेतैं ॥ औ परार्ध्य है। पर ( परमात्मा ) ऐसा अर्ध जो स्थान सो परार्ध है ताके तांईं योग्य होवैहै यातैं परार्ध्य ( परमात्मा रूप स्थानके योग्य ) है [६८]परमात्माकी न्यांईं उपास्य होनेतैं। यह अभिप्राय है ॥ औ [६९]अष्टम [७०]पृथिवी आदिक रसनकी संख्याविषै [७१]जो उद्गीथ है ॥ ३ ॥

---

६७ रसतमता ( अत्यंत सारता )रूप गुणवाले ॐकारकूं उपास्यताके अर्थ दो विशेषणोंकरि महान् करैहैं ॥

६८ तिसकी परमात्मस्थानकी योग्यताकूं समर्थन करैहैं ॥ इहां जैसैं परमात्मा स्वरूपताकरि अनुसंधान करियेहै। तैसैं इस ( ॐकार )कूंबी तिसरूपसैं अनुसंधान करनेयोग्य होनेतैं विष्णुबुद्धिकरि आलंबनके योग्य प्रतिमाकी न्यांईं यहबी परमात्मबुद्धिकरि आलंबनके योग्य होवै है। यह अर्थ है ॥

६९ ॐकारतैं पराचीन रस नहीं है। यातैं ताकी रसतमताके स्पष्ट करनेअर्थ परिगणनातैं सिद्ध अष्टमपनैकूं अनुवाद करैहैं ॥

७० ननु भूतोंकूं आरंभकरिके नवमभावके प्रतीयमान हुये ॐकारकी अष्टमता कैसैं प्रतिज्ञा करियेहै ? तहां कहैहैं ॥

७१ "सो यह" ऐसैं उक्त अर्थकूं स्पष्ट करनेकूं जो उद्गीथ

कतमा कतमर्क्कतमत्कतमत्साम ।

अर्थः–कतमा कतमा (कौंनसी कौंनसी) ऋक् है। कतमत् कतमत् (कौंनसा कौं-

टीकाः–“ वाँक्[72]का ऋक् रस है ” ऐसें पूर्व कहा। तहां कौंनसी[73] सो ऋक् ( ऋचा ) है। कौंनसा सो साम है। वा कौंनसा सो उद्गीथ है ॥ [इहां कतमा[74] कतमा (कौंनसी कौंनसी) ऐसी जो वीप्सा (मूलविषै दो वार कथन) है। सो आदरअर्थ है] ॥ ॥ ननु[75] “ ब-

है। तिस पदकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां पूर्वकी न्यांई उद्गीथ शब्द अवयवपर जाननेकूं योग्य है ॥

७२ अब अन्य गुणके विधानअर्थ प्रश्नकूं प्रकटकरते हुये पूर्वउक्त अर्थकूं अनुवाद करै हैं ॥ इहां ऋचाका साम रस है औ सामका उद्गीथ रस है। ऐसें पूर्व कहा है। ऐसें देखनेकूं योग्य है ॥

७३ अब ऋक् आदिककी जातिकूं जाननेकूं इच्छताहुया पूर्ववादी पूंछताहै ॥

७४ प्रश्नविषै तीन वीप्सा जे हैं वे तिस तिस जातिके ज्ञानविषै श्रद्धाके अतिशयकूं दिखावनेकूं हैं। ऐसें कहै हैं ॥

७५ तीन प्रश्नोंके प्रति पूर्ववादी आक्षेप करै है ॥ इहां अनेक जातिनकरि विशिष्टपदार्थनके मध्य जब एकजातिके

कतमः कतम उद्गीथ इति विमृष्टं भवति ॥ ४ ॥

---

नसा) साम है। कतमः कतमः (कौंनसा कौंनसा) उद्गीथ है। ऐसैं विचार किया होवै है ॥ ४ ॥

---

हुतनकी जातिके परिप्रश्नविषै" वा "डतमच् शब्द होवैहै" यह नियम है ॥ [76] ईहां प्रसिद्ध [77] ऋचाओंकी जातिका बहुत्व नहींहै । कैसैं

---

निर्द्धारण अर्थ प्रश्न होवैहै । तब तिस विषयविषै "डतमच्" प्रत्यय होवै । जैसैं बहुत कठ आदिकनकेमध्य कठ जातिके निर्णय अर्थ "कौंनसे कठ हैं" ऐसा प्रश्न देखिये है । तैसैं अन्य ठिकाने बी है । यह सूत्रका अर्थ है ॥

७६ ननु बहुतनकी एकजातिके निर्द्धारणविषै "डतमच्" प्रत्ययके विधानके हुये बी प्रकृत तीन प्रश्नोंके विषै कौंन असंभव है ? ॥ इधर "इहां" ऐसें अध्यापक अरु अध्येताके व्यवहारकी भूमि कही है औ ऋचाओंकी जातिका ग्रहण जो है सो । सामोंकी जातिका अरु उद्गीथोंकी जातिका उपलक्षण है ॥

७७ ननु तिनकी बहुताके अभाव हुये बी हमारा क्या छेदन होवैहै? ऐसा जो सिद्धांती कहै। तहां पूर्ववादी कहैहै ॥ इहां यह अर्थ है:—ऋक् आदिककी जातियां जब बहुत होवैं

"डतमच्" शब्दका श्रुतिनैं प्रयोग किया? तहां यँह दोष नही हैः–काहेतैं "जातिविषै जो परिप्रश्न सो जातिपरिप्रश्न है" ऐसैं इस विग्रहके हुये जातिविषै ऋचाओंकी व्यक्तिनकी बहुलताके संभवतैं ॥ औ "जातिका परिप्रश्न है" ऐसैं विग्रह नहीं करियेहै ॥ ॥ ननु "जा-

---

तब तिनके मध्य कौंनसी ऋचाओंकी जाति। वा कौंनसी सामोंकी जाति। वा कौंनसी उद्गीथकी जाति। इहां विवक्षित है। ऐसा प्रश्न घटित होवै अरु तहां जातिका बहुत्व नहीं है। प्रमाणके अभावतैं। यातैं तीन प्रश्न अघटित हैं। यह पूर्वपक्षीकी शंका है॥

७८ प्रश्नके असंभवकूं सिद्धांती दूषण देते हैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–तिस तिस जातिकरि विशिष्ट बहुतनके सन्निधानविषै जातिके होते व्यक्तिनकी बहुलताके संभवतैं अन्यतमके निर्द्धारणअर्थ प्रश्नविषै विकल्पकरि (भिन्न भिन्न) "डतमच्" प्रत्यय होवैहै। ऐसैं सूत्रार्थके अंगीकारतैं ॥ ऋक् आदिककी जातिविषै ताकी व्यक्तिनकी बहुलतातैं कौंनसी ताकी व्यक्ति "वाक्का ऋक् रस है" इत्यादि वाक्यविषै विवक्षित है। ऐसैं प्रश्नके पर्यवसानतैं तीन प्रश्न बनै हैं ॥

७९ औ जो अन्यविग्रहकूं ग्रहणकरिके प्रश्नका असंभव है? ऐसैं पूर्ववादीनैं कहा। तहां कहैहैं ॥ इधर "तहां" अनुपपत्तिकूं "जब जातिका" इस वाक्यविषै स्पष्ट करैंगे॥

८० तब हमारेकूं इष्ट जो विग्रह है ताके अग्रहण हुये

तिका परिप्रश्न है" ऐसे इस विग्रहविषै "कौंनसा कठ है" इत्यादि उदाहरण घटित है औ "जातिविषै परिप्रश्न है" इस विग्रहविषै तो नहीं घटताहै? तँहांबी कठ आदिककी जाति विषै हीं व्यक्तिनकी बहुलताके अभिप्रायसैं परिप्रश्न है। यातैं अदोष है॥ जँब जातिका परिप्रश्न होवै तब कौंनसी कौंनसी ऋक् इत्यादिकविषै उपसंख्यान कर्त्तव्य होवै॥ ऐसैं इहां विमृष्ट होवैहै कहिये विमर्श (विचार) किया होवैहै॥ ४॥

---

वृत्तिकारका उदाहरण विरोधकूं पावैहै। काहैतैं कठशब्दके व्यक्तिविशेषताके अभावतैं। ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै॥

८१ उदाहरणके हुयेबी कठजातिके होते ताकी व्यक्तिकी बहुलतातैं तिन व्यक्तिनके मध्य अन्यतम (एकव्यक्ति)के निर्द्धारणके अभिप्रायसैं प्रश्नविषै "डतमच्" प्रत्यय है ऐसै अंगीकारतैं परोक्त उदाहरणका विरोध हमारेपक्षविषै नहीं है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं॥

८२ ननु दोनूं प्रकारसैं बी विग्रहके संभव हुये तुमारेकूं इष्ट जो विग्रह है सो क्यूं नियम करिये है? तहां कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:-हे पूर्ववादी! तेरेकूं इष्ट जो विग्रह है ताका ग्रहण जो होवै। तो ऋगादिजातिकी एकतातैं वा प्रत्येककी बहुलताके अयोगतैं "बहुतनकी" इत्यादि सूत्र-

वागेवर्क् । प्राणः सामोमित्येतदक्ष-

---

अर्थः-वाक्हीं ऋक् है। प्राण साम है।

---

टीकाः-वि[८३]मर्श (विचार)के किये हुये प्रति-वचन (प्रत्युत्तर)की उक्ति उपपन्न होवैहैः-वाँक् हीं ऋक् है। प्राण साम है ऐसैं। वाँक् अरु ऋचाकी एकताके हुयेबी ताकी अष्टमताका व्याघात नहीं है काहेतैं [८६]आप्तिरूप गुणकी सिद्धि

---

करि कौंनसी ऋक् है अरु कौंनसा साम है। यह उदाहरण नहीं सिद्ध होवैगा। तैसैं हुये तिस (उदाहरण)की सिद्धिअर्थ पृथक् पृथक् विधान प्राप्त होवै ॥ जातैं वैदिक उदाहरण प्रमत्तके गीतकी न्यांई त्यागनेकूं शक्य नहीं। तातैं ऋक् आदिककी व्यक्तिहीं इहां पूंछनेकूं युक्त है ॥

८३ ऐसैं उक्त रीतिसैं क्यूं विचार करिये है। विवक्षित ऋक् आदिकका स्वरूपहीं आदिविषै उपन्यास करनेकूं योग्य है लाघवतैं? यह आशंका करिके कहै हैं ॥

८४ शिष्यभूत श्रुतिकरि प्रश्नके किये हुये। आचार्यभूत सोई श्रुति परिहार करै है ॥

८५ ननु आद्य उत्तरविषै वाक् अरु ऋचाकी एकताके निश्चयतैं ॐकारका रसतमवाक्यकरि उपदेश किया अष्टमपना व्याघातकूं पावैगा? यह आशंका करिके कहै हैं ॥

८६ ननु फेर रसतमवाक्यतैं यह प्रश्न उत्तररूप वाक्य

रमुद्गीथस्तद्वा एतन्मिथुनम् । यद्वाक् च प्राणश्चर्क् च साम च ॥ ५ ॥

"ॐ" ऐसा यह अक्षर उद्गीथ है। सो प्रसिद्ध यह मिथुन है जो वाक् है औ प्राण है। औ ऋक् है अरु साम है॥ ५॥

अर्थ पूर्व वाक्यतैं याकूं वाक्यान्तररूप होनेतैं ॥ औ "ॐ" ऐसा यह अक्षर उद्गीथ है ॥ ऐसैं। वाँक् अरु प्राण। ऋक् अरु सामके कारण

कैसैं भेदकूं पावताहै। अर्थकी अधिकताके अभावतैं [भेद भासता नहीं] ? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—जातैं पूर्ववाक्य ॐकारकी रसतमताकूं विधान करैहै। यह वाक्य तो ताहीके आप्तिरूप गुणकूं विधान करैहै। तैसैं हुये तैसे गुणकी विधि अर्थ होनेकरि याकूं वाक्यांतररूप होनेतैं इस वाक्यके वशतैं अष्टमताके अभावहुयेबी पूर्ववाक्यतैं ॐकारकी अष्टमता अविरुद्ध है ॥

८७ तथापि ऋक्आदिनकी जातिके पूंछे हुये "वाक्हीं ऋक्है" इत्यादि उत्तर कैसैं उचित है। ताकी व्यक्तिविशेषका वचनहीं प्रश्नानुसारि है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह भाव है:—वाक् ऋचाकी योनि है ताकी निर्वाहक होनेतैं औ प्राण सामका हेतु है। जातैं प्राणके बलकरि गीति उत्पादन करिये है। तैसैं हुये "वाक्हीं ऋक् है" इत्यादि

हैं। यह "वाक्हीं ऋक् है प्राण साम है" इस वाक्यकरि कहियेहै ॥ ⁸⁸यथाक्रम ऋक् सामके कारण वाक् अरु प्राणके ग्रहण (निरोध) हुये जातें सर्व ऋचाओंका औ सर्व सामोंका अवरोध किया होवै है। औ ⁸⁹सर्व ऋक् अरु सामोंके अवरोध हुये ऋक् अरु सामकरि साध्य सर्व कर्मोंका अवरोध किया होवैहै औ तिन कर्मोंके

---

वाक्यकरि कार्यकारणके अभेदके उपदेशतें ऋचामात्र वा साममात्र तिस तिस कारण स्वरूप प्रतीत होवै है। तिस हेतुकरि पूर्वविषै वी व्यक्ति अविवक्षित है प्रश्नउत्तरकूं एक अर्थरूप होनेतें औ ऐसें ऋक् आदिककी जातिकूं एक होनेतें "डतमच्" प्रत्ययका असंभव नहीं है। काहेतें तिस तिस जातिकरि विशिष्ट ऋक् साम अरु उद्गीथकी सन्निधिके हुये एक ऋक् आदिककी जातिके निर्द्धारण अर्थ प्रश्नके हुये तिस "डतमच्" प्रत्ययके प्रयोगके संभवतें। ऋक् आदिकविषै एकएकके भेदकी विवक्षाकरि षष्ठीसमासविषै दूषण कहा। तहां एक एककी एकताकूं अंगीकार करिके उक्तरीतिकरि षष्ठीसमासविषै तौ किंचित् वी दूषण होता नहीं॥

८८ ऋक् स्वरूपता वाक्के अरु सामस्वरूप प्राणके ग्रहण हुये फलितकूंहीं दिखावते हुये उक्त अर्थकूंहीं स्पष्ट करैहैं॥

८९ ननु ऋक् अरु साममात्रके अवरोध हुयेबी सिद्ध होवैहै? यह आशंका करिके कहैहैं॥

अवरोध किये हुये सर्व[90] काम अवरोधकूं प्राप्त होवैहैं [ यातैं वाक् अरु प्राण ऋक् अरु सामके कारण हैं ] ॥ ॥ "ॐ[91]" ऐसा यह अक्षर उद्गीथ है ऐसैं ताकी भक्तिरूपताकी आशंका निवारण करियेहै ॥ सो[92] प्रसिद्ध यह ऐसैं मिथुन[93] ( युगल ) निर्देश करियेहै ॥ ॥ क्या सो मिथुनहै ? यह कहै हैं:– जो वाक् अरु प्राण

९० तथापि क्या होवैगा ? ऐसैं जो कहै । तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–उक्त प्रक्रियाकरि सर्वकामोंकी प्राप्तिका हेतु ॐकार । विवक्षित प्राप्तिरूप गुणवाला सिद्ध होवैहै ॥

९१ तृतीय उत्तरविषै तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां बी पूर्वकी न्यांई जातिके ग्रहण हुये ताकी व्यक्तिरूप होनेकरि भक्तिहीं कही । या शंकाकूं निवारनेकूं "ॐ ऐसा यह अक्षर है" यह विशेषण है ॥ तैसैं हुये इहां उद्गीथ । ता (उद्गीथ)का अवयव है । विशेषणतैं औ प्रकरणतैं । यह अर्थ है ॥

९२ परंपराकरि वाक् अरु प्राणके सर्व कामोंके साथि संबंधतैं उद्गीथका बी तथाभूत वाक्आदिकसैं संबंधतैं सर्व कामोंसैं संबंध है ऐसैं कहा । अब ॐकारके वाक् अरु प्राणद्वारा सर्व कामोंसैं संबंधविषै अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥

९३ तत् ( सो ) अरु एतत् ( यह ) इनदोनूं पदनकी अक्षररूपविषयवान्ताकूं निषेधकरिके । वक्ष्यमाण विषयवान्ताकूं दिखावैहैं ॥ इहां "वै" शब्द मिथुनकी प्रसिद्धि अर्थ है ॥

सर्व ऋक् अरु सामोंके कारणभूत हैं । सो मिथुन है ॥ ऋक् अरु साम इहां [९४]ऋक् अरु सामके कारण । ऋक् अरु सामकरि कहे । यह अर्थ है ॥ [९५]ऋक् अरु साम मिथुन है । [९६]परंतु स्वतंत्र नहींहै । [९७]अन्यथा प्रसिद्ध वाक् अरु प्राण यह एक मिथुन अरु ऋक् अरु साम अपर (द्वितीय) मिथुन । ऐसें दो मिथुन होवैंगे । [९८]तैसें हुये "सो यह मिथुन है" ऐसें एकवचनका कीर्त्तन अघटित होवैगा । [९९]तांतें ऋक् अरु सामके कारणरूप वाक् अरु प्राणकूं हीं मिथुनपना है ॥ ५ ॥

---

९४ वाक् औ प्राण । ऐसें यह उभय प्रतीत होवैहै । सो यह मिथुन है । ऐसी योजनाकूं अंगीकार करिके वाक्यार्थकूं कहैहैं ॥

९५ वाक् अरु प्राणकूं ऋक् अरु सामकी कारणता है । ताकूं उत्तर वाक्यसैं स्पष्ट करैहैं ॥

९६ ननु जैसें वाक् अरु प्राण मिथुन है । ऐसें ऋक् अरु साम बी स्वतंत्रताकरि मिथुन है । निर्देशके सामान्यतैं ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

९७ विपक्षविषै दोषकूं कहैहैं ॥

९८ ननु वांछित हीं दो मिथुन हैं ? ऐसें जो कहै । तहां नहीं ऐसें कहैहैं ॥

९९ ननु दो मिथुनोविषै अनुगत मिथुनभावकूं लेके

तदेतन्मिथुनमोमित्येतस्मिन्नक्षरे स-
ꣳसज्यते ॥ यदा वै मिथुनौ समाग-

अर्थः—सो यह मिथुन "ॐ" ऐसे इस अक्षरविषै संबंधकूं पावताहै ॥ जब प्रसिद्ध दो मिथुन (स्त्रीपुरुष) संयोगकूं पावतेहैं

टीकाः—सो यह इस लक्षणवाला मिथुन " ॐ " इस अक्षरविषै संसर्ग ( संबंध )-कूं पावताहै ॥ [100] ऐसैं सर्वकामोंकी अवाप्तिरूप गुणकरि विशिष्ट मिथुन ॐकारविषै संसर्गवाला विद्यमान है । यातैं ॐकारकी सर्वकामोंकी अ-[101]वाप्तिरूप गुणवान्ता प्रसिद्ध है ॥ ॐकारकी वाणीमयता औ प्राणतैं उत्पाद्यता औ मिथुनकेसाथि

एकवचन संभवैहै ? ऐसैं जो कहै । तहां नहीं ऐसैं कहैहैं ॥ इहां उपक्रम (आरंभ)के भंगतैं स्वतंत्र दो मिथुन नहीं हैं । यह अर्थ है ॥

१०० ननु वाक् अरु प्राण नामक ऋक् साम स्वरूप वाक् अरु प्राणका रूप होहु । परंतु ॐकार अरु मिथुनके संबंधविषै क्या फल होवैहै ? तहां कहैहैं ॥

१०१ ननु फेर अक्षरका मिथुनके साथि संबंधवान्पना किसप्रकारकरि होवैगा ? तहां कहैहैं ॥

च्छत आपयतो वै तावन्योन्यस्य कामम् ॥ ६ ॥

[तब]वे अन्योअन्यके कामकूं प्रसिद्ध प्राप्त करते हैं ॥ ६ ॥

संसर्ग युक्तता है ॥ औ मिथुनकूं[१०२] कामोंकी प्रापकता प्रसिद्धहै[१०३] यह दृष्टांत कहियेहैः—जैसें[१०४] लोकविषै मिथुन (मिलित अवयवेंवाले[१०५] स्त्री पुरुष) जब ग्राम्य धर्मवान्ताकरि संयोगकूं पावतेहैं तब वे परस्परके कामकूं प्राप्तकरते

१०२ औ जो सर्वकामाप्तिरूपगुणकरि विशिष्ट मिथुन है ऐसें कहा। ताकूं उपपादन करैहैं ॥

१०३ इहां "प्रसिद्ध ऐसें" तैसा अर्थ उक्त अक्षरकी सर्व कामोंकी प्रापकताविषै दृष्टांतरूप हुया अनंतरके वाक्यकरि कहिये है ॥

१०४ दृष्टांतकूंहीं विवरण करैहैं ॥

१०५ ननु दो मिथुन नहीं हैं। ऐसें उक्त होनेतैं "मिथुनौ (दो मिथुन)" ऐसा द्विवचन कैसें कहा? तहां कहैहैं॥ इहां ग्राम्य (मैथुन) धर्मवान्ताकरि। याका तिसप्रकारके व्यापारवान्ताकरि। यह अर्थ है औ "वै" शब्द अवधारणविषै है ॥

आपयिता ह वै कामानां भवति ।

अर्थः—कामोंका आपयिता (प्रापक) नि-

हैं ॥ [106] तिसप्रकारहुये स्वात्मा (स्वस्वरूप )विषै अनुप्रवेशकूं प्राप्त मिथुनकरि सर्व कामोंकी प्राप्तिरूप गुणवान्‌ता ॐकारकूं सिद्ध भई । यह अभिप्राय हे ॥ ६ ॥

टीकाः—[107] ताँ (ॐकार)का उपासक उद्गातावी तिसधर्मवाला होवैहै । ऐसैं कहैहैः—सो निश्चयकरि य[108]जमानके कामोंका प्रापक होवैहै जो इस अक्षररूप ऐसे आप्तिरूपगुणवाले उद्गी

१०६ कहनेकूं इच्छित दार्ष्टांतिककूं कहैहैं ॥

१०७ ऐसैं आप्तिगुण विशिष्ट ॐकारकूं विशेषण देके। अब ताकी उपासनाके फलकूं कथन करैहैं ॥ इहां तद्धर्मा ( तिस धर्मवाला ) ऐसैं उपासककी आप्तिरूप गुणकरि विशिष्टताकी उक्ति है ॥

१०८ ननु इहां आप्ता ( प्राप्त होनेवाला ) ऐसैं कहनेकूं योग्य हुये । आपयिता ( प्रापक ) यह कैसैं कहा ? तहां कहैहैं ॥ इहां " ह वै " ऐसे दो निपात तो अवधारण ( निश्चय ) रूप अर्थवाले हैं॥ औ उद्गीथकूं । याका ताके अवयवभूत ॐकारकूं । यह अर्थ है ॥

य एतदेवं विद्वानक्षरमुद्गीथमुपास्ते॥७॥

श्चित होवैहै जो इसकूं ऐसैं जानता हुया अक्षररूप उद्गीथकूं उपासताहै ॥ ७ ॥

थकूं उपासताहै ताकूं यह यथोक्त फल होवैहै। यह अर्थ है॥"[109]तां (परमात्मा)कूं जैसैं जैसैं उपासताहै सोई (फल) होवैहै" इस श्रुतितैं ॥ ७॥

टीका:—"[110]समृद्धिरूप गुणवाला ॐकार है"॥ [111]कैसैं किः—सो प्रसिद्ध यह [112]प्रकृत अक्षर अनुज्ञा है औ सा [113]अनुज्ञा सो अक्षर है। अनुज्ञा-

---

१०९ ननु आप्तिरूप गुणवाले ॐकारके उपासनतैं कैसैं उपासक तिसगुणवाला होवैहै ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

११० उत्तरग्रंथके अन्यगुणके विधानविषै तात्पर्यकूं दिखावैहैं ॥

१११ ननु ताकी समृद्धिरूप गुणवान्‌ता अप्रामाणिक है ? यह आशंका करिके परिहार करैहैं ॥

११२ तत् (सो) अरु एतत् (यह)। इन दोपदोंका विषय होनेकरि ॐकारनामक अक्षरकूं निर्देश करैहैं ॥ इहां ताकी स्मृतिअर्थ "वै" शब्द है ॥

११३ अनुज्ञा अक्षर है। इसपदकूं विग्रहकरिके विवक्षित अर्थसैं घटावतेहैं ॥

तद्वा एतदनुज्ञाऽक्षरं । यद्धि किञ्चा-
नुजानात्योमित्येव ॥ तदा हैषो एव
समृद्धिर्यदनुज्ञा ॥ समर्द्धयिता ह वै का-

अर्थः—सो प्रसिद्ध यह अक्षर अनुज्ञा
है। जोई कछुक अनुज्ञा (आज्ञा) करैहै
"ॐ" ऐसैंहीं ताकूं कहैहै। यहहीं समृद्धिबी
है जो अनुज्ञा है। कामोंका समर्द्धयिता

कहिये अनुमति। अर्थ यह जोः—ॐकार है॥
[114] कैसैं सो अनुज्ञा है? यह श्रुति कहैहैः—जोई किं-
चित् कहिये लोकविषै यत्किंचित् ज्ञानकूं वा
धनकूं विद्वान् वा धनी अनुज्ञा (अंगीकार)
करैहै। तहां अनुमतिकूं करता हुया "ॐ" ऐसैं
हीं ताकूं कहैहै। औ [115] तैसैं वेदविषै "तेंतीस(३३)

११४ ताके अनुज्ञापनैविषै प्रश्नपूर्वक प्रसिद्धिकूं उपन्यास करैहैं ॥ इहां "तहां" ऐसैं ज्ञान अरु धनकी उक्ति है औ "तत् (सो)" ऐसैं अनुमंतव्य (अनुमतिका विषय) साधारणपनैकारि कहियेहै ॥

११५ ॐकारके अनुज्ञा अरु अक्षरभावविषै लोकप्रसि-

मानां भवति। य एतदेवं विद्वानक्षर-
मुद्गीथमुपास्ते ॥ ८ ॥

निश्चित होवैहै जो ऐसैं इसकूं जानता
हुया अक्षररूप उद्गीथकूं उपासताहै ॥ ८ ॥

देव हैं" ऐसैं [याज्ञवल्क्यकरि कहेहुये] "ॐ"
ऐसैं [शाकल्य] कहता भया। इत्यादि ॥ [116] औरु
तैसैं लोकविषैबी "तेरे इस धनकूं मैं ग्रहण कर-
ताहूं" ऐसैं कहे हुये "ॐ" ऐसैं कहै है ॥ [117] यातैं

द्धिकी न्यांई वेदप्रसिद्धिकूं मिलावतेहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–
"हे याज्ञवल्क्य! कितनेहीं देव हैं" ऐसैं साकल्यकरि पूंछे
हुये "तैंतीस (३३) हैं" ऐसैं याज्ञवल्क्यकरि कहे हुये।
शाकल्य "ॐ" ऐसैं अनुज्ञा (अंगीकार)कूं करताभया औ
फेर "कितनैं हीं देव हैं" ऐसैं प्रश्नके हुये "षट् हैं" ऐसैं
उत्तरके दिये हुये "ॐ" ऐसैं कहता भया। इत्यादि
वाक्य बृहदारण्य उपनिषद्विषै है। सो उक्त अर्थका अनु-
सारि प्रसिद्ध है ॥

११६ "जोई कछुक" इत्यादि वाक्यविषै कही लोकप्र-
सिद्धिकूंहीं प्रकट करै हैं।

११७ ननु ॐकारके लोक वेदकी प्रसिद्धिकरि अनुज्ञा-
भावके हुये बी ताकूं समृद्धिरूप गुणवान्पना कैसैं है? यह
आशंकाकरिके कहेहैं ॥ इहां "उ" शब्द "अपि (बी)" रूप
अर्थवाला है। सो समृद्धि अर्थतैं उपरि संबंधकूं पावता है ॥

प्रस्तावमन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वान् प्रा-
स्तोष्यो मूर्द्धा ते विपतिष्यत्तथोक्तस्य
मयेति ॥ ५ ॥

---

वके प्रति अनुगत है। ताकूं जब अविद्वान्
हुया प्रस्तवन करता [तब] मुजकरि त-
थोक्त (तैसें कहे हुये) तेरा मूर्द्धा विपतित
होता। ऐसें ॥ ५ ॥

---

स्थावरजंगमरूप भूत प्रलयकालविषै प्राणके प्र-
तिहीं प्राणरूपसैंहीं चारिओरतें सम्यक् प्रवेश
करतेहैं औ उत्पत्तिकालविषै प्राणकूं लखा-
यके प्राणतैंहीं उपजते हैं। यातें सो यह दे-
वता प्रस्तावके प्रति अनुगत है। ताकूं
जब अविद्वान्हुया तूं प्रस्तवन (प्रस्ताव-
भक्ति)कूं करताहैं जब तेरा मूर्धा (शिर)

---

लविषै (स्वअपराध अवस्थाविषै) मूर्द्धा विपतन होताहीं।
ऐसें योजना है औ बडे प्रमादकूं तुजकरि परिहार किया हो-
नेतैं। यह द्वितीय यातैं शब्दका अर्थ है ॥

अथ हैनमुद्गातोपससादोद्गातर्या देवतोद्गीथमन्वायत्ता। ताञ्चेदविद्वानुद्गास्यसि। मूर्द्धा ते विपतिष्यतीति" मा भगवानवोचत्कतमा सा देवतेति ॥ ६ ॥

---

अर्थः–अनन्तरहीं इसके प्रति उद्गाता उपगमन करताभयाः–उद्गातोवाचः–"हे-उद्गातः! जो देवता उद्गीथके प्रति अनुगत है। ताकूं जब अविद्वान्हुया उद्गान करैगा [तब] तेरा मूर्द्धा विपतित होवैगा" ऐसैं मुजकूं भगवान् कहतेभये । कौंनसी सो देवता है? [पूंछ्याहुया उषस्ति] ॥ ६ ॥

---

विपतित होता कहिये मुजकरि तथोक्तका नाम "तेरा मूर्द्धा विपतन होवैगा" ऐसैं मुजकरि उक्त भये तेरा तिसकालविषे (स्वअपराधकी अवस्थाविषे) मूर्द्धा पडताहीं ॥ यातैं तुजनैं श्रेष्ठकिया। अभिप्राय है किः–मुजकरि निषिद्ध हुया तूं कर्मतैं जो उपरमकूं करताभया ॥ ५ ॥

टीकाः–तैसैं उद्गाता पूंछताभयाः–कौं-

आदित्य इति होवाच ॥ सर्व्वाणि ह वा इमानि भूतान्यादित्यमुच्चैः सन्तं

---

अर्थः—" आदित्य है " ऐसैंहीं कहताभया। सर्वहीं ये भूत उच्चहुये आदित्यकूं

---

नसी सो उद्गीथभक्तिके प्रति अनुगत देवता है? ऐसैं ॥ ६ ॥

टीकाः—पूंछ्या हुया "आदित्य है" ऐसैंहीं कहताभया। सर्वहीं ये भूत ऊर्ध्व हुये आदित्यकूं गावते हैं (शब्द करते हैं) अभिप्राय यह है किः—स्तुतिकरतेहैं ॥ "उत्[523]" शब्दके सामान्यतैं। "प्र"शब्दके सामान्यतैं

---

५२३ जैसैं प्रशब्दके सामान्यतैं प्राण प्रस्तावकी देवता है यह कहा। ऐसैं आदित्य अरु उद्गीथविषै " उत् " शब्दके सामान्यतैं उद्गीथकी देवता आदित्य है। ऐसैं कहेहैं॥ इहां उक्त सामान्यके ग्रहणअर्थ अतः (यातैं) शब्द है औ ऐसैंहीं। याका प्रस्तोताकी न्याई अरु उद्गाताकी न्याई। यह अर्थ है औ दो ऋत्विजोंकारि प्रस्ताव अरु उद्गीथकी देवताओंके विज्ञानके अनन्तर अथशब्दका अर्थ है ॥

गायन्ति । सैषा देवतोद्गीथमन्वायत्ता । ताञ्चेदविद्वानुदगास्यो मूर्द्धा ते व्यपतिष्यत्तथोक्तस्य मयेति ॥ ७ ॥

अथ हैनं प्रतिहर्तोपससाद ॥ "प्रतिहर्तर्या देवता प्रतिहारमन्वायत्ता । ता-

---

गायन करते हैं । सो यह देवता उद्गीथके-प्रति अनुगत है । ताकूं जब अविद्वान्हुया उद्गानकरता [तब] मुजकरि तथोक्तभये तेरा मूर्द्धा विपतित होता । ऐसें ॥ ७ ॥

अर्थः—अनन्तरहीं याके प्रति प्रतिहर्ता उपगमन करताभया:—प्रतिहर्त्तोवाचः—"हे प्रतिहर्तः ! जो देवता प्रतिहारकेप्रति अनुगत है। ताकूं जब अविद्वान्हुया प्रति-

---

प्राणकीन्यांई । यातैं सो यह देवता । इत्यादि पूर्वकी न्यांई है ॥ ७ ॥

टीका:—ऐसैंहीं अनन्तर याकूं प्रतिहर्ता

श्चेदविद्वान् प्रतिहरिष्यसि। मूर्द्धा ते वि-
पतिष्यतीति" मा भगवानवोचत्कतमा
सा देवतेति ॥ ८ ॥

अन्नमिति होवाच ॥ सर्वाणि ह वा-

---

हरण करैगा [तब] तेरा मूर्द्धा विपतित
होवैगा" ऐसें मुजकूं भगवान् कहतेभये।
कौंनसी सो देवता है? ऐसें [पूंछ्याहुया
उषस्ति] ॥ ८ ॥

अर्थः—"अन्न है" ऐसेंहीं कहताभया।

---

(उद्गाताके हाथनीचे रहनेवाला ऋत्विक्) उप-
सत्ति करताभयाः—कौंनसी सो देवता प्र-
तिहारकेप्रति अनुगत है? ऐसें ॥ ८ ॥

टीकाः—पूंछ्याहुया उषस्ति "अन्न है" ऐसें-
हीं कहताभया। [५२४] सर्वहीं ये भूत अन्नरूप हीं

---

५२४ अन्नका प्रतिहारपना कैसें है? सो कहैहैं ॥ इहां "ताकूं जब अविद्वान् हुया" इत्यादि "अन्य" ऐसें कहिये है अरु "मुजकरि तथोक्त (तैसें कहनेके विषयभये) तेरा" इस-पर्य्यन्त। यह शेष है ॥

उद्गीथ आदिकके उपासन १३

इमानि भूतान्यन्नमेव प्रतिहरमाणानि जीवन्ति। सैषा देवता प्रतिहारमन्वायत्ता। ताञ्चेदविद्वान् प्रत्यहरिष्यो मूर्द्धा

---

सर्वहीं ये भूत अन्नकूंहीं प्रतिहरण (ग्रहण) करतेहुये जीवते हैं। सो यह देवता प्रतिहारके प्रति अनुगत है। ताकूं जब अविद्वान्हुया प्रतिहरणकरता [तब] मुजकरि

---

आत्माके प्रति सर्व ओरतें ग्रहण करते हुये जीवतेहैं। सो यह देवता। प्रतिशब्दके सामान्यतें प्रतिहाररूप भक्तिके प्रति अनुगत है "मुजकरि तैसें उक्तका" इहांपर्य्यन्त अन्य समान है ॥ [५२५] प्रस्ताव उद्गीथ अरु प्रतिहाररूप भक्तिनकूं [५२६] प्राण आदित्य अरु अन्नकी दृष्टिकरि उपसनकरै। यह समुदायका अर्थ है औ प्रा-

---

५२५ कैसा उपासन इस प्रकरणविषै विवक्षित है? यह आशङ्काकरिके कहैहैं ॥

५२६ तीन उपासनाके फलकूं दिखावैहैं ॥

इति श्री० प्रथमप्रपाठकगतैकादशखण्डस्य टिप्पणम् ॥ १० ॥

ते विपातिष्यत्तथोक्तस्य मयेति । तथोक्तस्य मयेति ॥ ९ ॥

इति प्रथमप्रपाठकस्यैकादशः खण्डः ॥ ११ ॥

अथ प्रथमप्रपाठकस्य द्वादशः खंडः १२

अथातः शौव उद्गीथस्तद्ध बको दा-

---

तथोक्त भये ऐसें । मुजकरि तथोक्त भये ऐसें तेरा मूर्द्धा विपतित होता ॥ ९ ॥

इति श्री॰मूलभा॰प्रथमप्र॰एकादशः खण्डः ११

अथ श्री॰मूलमात्रभाषा॰प्रथमप्रपा॰द्वादशः खण्डः १२

अर्थः—अनन्तर यातैं शौव उद्गीथ हैः—

---

णआदिककी प्राप्ति वा कर्मकी समृद्धि फल है । इति ॥ ९ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰प्रथमप्रपाठकस्यैकादशःखंडः॥११॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा प्रथमप्रपा॰द्वादशः खण्डः॥१२॥

श्वानोंकरि उद्गीथके उपासनका उपदेश ९

टीकाः—[५२७]अतीत खंडविषै अन्नकी अप्राप्तिरूप

---

अथ श्री॰ प्रथमप्रपाठकगत-द्वादशखंडस्य टिप्पणम्

५२७ पूर्व अरु उत्तर दोखण्डनकी संगति (संबध)कूं

लभ्यो ग्लावो वा मैत्रेयः स्वाध्यायमुद्व-व्राज ॥ १ ॥

---

तहां प्रसिद्ध बक दाल्भ्य। वा ग्लाव मैत्रेय। स्वाध्यायकूं [करनेकूं] उद्गमन करताभया ॥ १ ॥

---

निमित्तवाली उच्छिष्टके अरु उच्छिष्ट हुये पर्युषित (रात्रिवासी अन्न)का भक्षणरूप कष्टावस्था कही। सो मति होवै। यातैं अन्नके लाभअर्थ। अनन्तर शौव (श्वानोंकरि दृष्ट) उद्गीथ (उद्गानरूप साम) यातैं प्रस्तुत करिये है:-तहां प्रसिद्ध नामतैं बक ऐसा दल्भ्यका

---

दिखावते हुये अन्य उपासनाकूं प्रस्तुत (प्रसङ्गविषै प्राप्त) करैहैं ॥ इहां अन्नके लाभका अपेक्षितपना। यातैं शब्दका अर्थ है ॥

५२८ अन्नके कामवालेकूं प्रकारान्तरकरि उद्गीथके उपासनके प्रति प्रस्तुतकरिके ज्ञानकी सुकरताअर्थ आख्यायिकाकूं ग्रहण करैहैं ॥ इहां केवल दल्भका अपत्य नहीं किंतु मित्राका बी है। यह चकारका अर्थ है औ सो (मित्रा) दल्भकी पत्नीथी यह कहना युक्त नहीं है। काहेतैं ऐसैं हुये मैत्रेयपदकी व्यर्थतातैं ॥ जो कहो अन्य पत्नीके अपत्यप-

अपत्य दाल्भ्य। वा नामतैं ग्लाव औ मित्राका अपत्य मैत्रेय। [इहां वाँ[529]शब्द च के अर्थ है। जातैं द्व्यामु[530]ष्यायण (दोनूं इनका यह) है। व[531]स्तुरूप विषयविषै क्रियाओंकी न्यांई विकल्पके असंभवतैं औ जातैं "दो [532]नामवाला दो गोत्रवाला है" इत्यादि स्मृति है औ दे-

---

नैकी व्यावृत्तिअर्थ मैत्रेयपद है? सो बनै नहीं:—काहेतैं प्रयोजनके अभावतैं ॥

५२९ ननु इहां वा शब्दतैं दोऋषि विवक्षित हैं? ऐसैं जो कहै। सो बनै नहीं। ऐसैं कहैहैं ॥

५३० ननु फेर दल्भका अपत्य जो बक सो ताकी अभार्या मित्राकाबी अपत्य होनेकूं कैसैं उत्साह करता है? तहां कहैहैं ॥ इहां "चैकितायन दाल्भ्य" इस पूर्व उक्त वाक्यविषै यह (याका दोका पुत्रपना) कहा है। यह सूचन करनेकूं "हि" शब्द है ॥

५३१ ननु उदित (सूर्य उदयके अनन्तर किये) अरु अनुदित (सूर्यउदयतैं प्रथमकिये) होमकीन्यांई तिनोंकी दृष्टिकरि यह बक है औ अन्योंकी दृष्टिकरि ग्लाव है। ऐसैं एकविषैबी विकल्प होवैगा? तहां सो बनै नहीं। ऐसैं कहैहैं ॥

५३२ ननु फेर प्रमाणविना एकहींका दोनामवान्पना आदिक कैसैं अङ्गीकार करियेहै? तहां कहैहैं ॥ इहां इत्यादि वाक्य स्मृतिरूप है सो धर्मशास्त्रविषै प्रसिद्ध है। यह अर्थ है॥

खियेहै[533] उभयतैं[534] पिंडका भजनेपना । वा उ-द्गीथविषै[535] बद्धचित्तवाला होनेतैं ऋषिविषै अ-नादरतैं यह कहा है। औ वां[536] शब्द। स्वा-ध्याय (पाठ)के अर्थ है]। स्वाध्यायकूं[537] करनेकूं ग्रामतैं बाहिर उद्गमन करताभया कहिये विवि-क्त (एकान्त) देशविषै स्थित उदकके समीप प्रति

---

५३३ एकका द्विगोत्रवानूपना लोकविषैवी प्रसिद्ध है। ऐसैं कहैहैं॥

५३४ जिसतैं सुत जन्मता है औ जिसकरि धर्मतैं ग्रहण-करिये है तिन दोनूंका यह है। ऐसैं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:-"दोनूंकावी यह ऋक्थी (वडिलोपार्जित धनादिकका ग्राहकरूप वारस) औ धर्मतैं पिंडका दाता है" ऐसैं स्मरण करतेहैं॥

५३५ दाल्भ्यतैं अन्य मैत्रेय है। ऐसैं अङ्गीकार करिके कहै-हैं॥ इहां ताकी उपासनाविषै जो तात्पर्य है सो ऋषिविषै अ-नादरमैं हेतु है। तातैं ऋषिनका त्रय वा ऋषिनका द्वय विवक्षित है। यह अर्थ है औ अन्यपक्षके प्रकाशनअर्थ "वा" शब्द है॥

५३६ ननु तव श्रुतिगत वाशब्द किस अर्थ है? यह आशङ्काकरिके। पाठ (उच्चारण)तैं अन्य ताका फल नहीं है। ऐसैं कहैहैं॥

५३७ मैत्रेयपदपर्यन्त वाक्यकूं व्याख्यान करिके। अव "स्वाध्यायकूं" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥

**तस्मै श्वा: श्वेत: प्रादुर्बभूव।तमन्ये**

अर्थ:-एक श्वेतश्वान तिसके अर्थ प्रा-

पालन करताभया औ "उद्गमन[538] करता भया" ऐसैं एकवचनरूप लिङ्गतैं एक यह ऋषि था। औ श्वानोंके[539] उद्गीथके कालके प्रतिपालनतैं ऋषिका स्वाध्यायका करण जो है सो अन्नकी कामनासैं है॥ इस अभिप्रायतैं[540] है। ऐसैं लक्षणासैं जानियेहै॥१॥

टीका:-स्वाध्यायकरि[541] तोषित (तुष्ट) देवता वा ऋषि। श्वानके रूपकूं ग्रहण करिके श्वेत श्वा (श्वान) हुया तिस ऋषिकेअर्थ (ताके अनुग्रहअर्थ ) प्रादुर्भावकूं पावताभया। ता

---

५३८ जो कहा कि:-ऋषि एक बकआदिक शब्दनकरि कहिये है ऐसैं। तिसविषै लिङ्गकूं कहैहैं॥

५३९ श्वानोंका जो उद्गीथ सो श्वोद्गीथ है तिसके कालका प्रतिपालन जो प्रतीक्षण ऋषिका देखियेहै औ तिन (श्वानों)का उद्गान अन्नके अर्थ है। सो ऋषिकाबी स्वाध्यायका करण तिस अर्थ है। ऐसैं कहैहैं॥

५४० उक्त अर्थके वाची शब्दके अभावके हुयेबी सामर्थ्यतैं यह अर्थ भासता है [ वा होवैहै ] ऐसैं कहैहैं॥

५४१ "तिसके अर्थ" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥ इहां क्षुल्लक कहिये क्षुद्र। अर्थ यह जो:-शिशु ऐसैं॥

श्वान उपसमेत्योचुरन्नं नो भगवाना-
गायत्वशनायाम वा इति ॥ २ ॥

---

दुर्भावकूं पाया । ताकूं अन्यअनेकश्वान समीप आयके कहतेभये:—हमारेअर्थ भगवान् अन्नकूं आगानकरहू । [हम] भूंखेहीं हैं ऐसैं ॥ २ ॥

---

शुक्लश्वानके प्रति अन्य क्षुद्र (छोटे) श्वान समीप आयके कहतेभये:—हमारेअर्थ भगवान् अन्नकूं आगानकरहू । अर्थ यह जोः—आगानकरि संपादन करहू ॥ [इहां वा मुख्य[542] प्राणके प्रति वाक्आदिक जे प्राणके[543] पीछे अन्नभुक् हैं । वे स्वाध्यायकरि[544] परितोषित

---

५४२ श्वेत श्वान कोइक ऋषि वा देवता था औ अन्य श्वान देवता वा ऋषि थे । ऐसैं कहा । अब विवक्षित पक्षकूं कहैहैं ॥ इहां ताकूं कहतेभये । ऐसैं संबन्ध है ॥

५४३ तिनहींकूं विशेषण देते हैं ॥

५४४ मुख्य प्राणसहित वाक् आदिकके ग्रहणविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां अन्यथा वाक्य अनिर्द्धारित अर्थवाला होवैगा । यह भाव है ॥

## तान् होवाचेहैव मा प्रातरुपसमीया-

अर्थः—[१श्वेतश्वान]तिनकूं कहताभयाः-

हुये इस श्वानके रूपकूं ग्रहण करिके अनुग्रह करतेभये । यह ऐसैं जाननेकूं युक्त है] हम बुभुक्षित[545] (भूंखे) हैं हीं ऐसैं ॥ २ ॥

टीकाः—ऐसैं उक्त हुये तिन क्षुद्र (शिशुरूप) श्वानोंकेप्रति श्वेतश्वा कहताभयाः—इहां (इसींही देशविषै) मेरेप्रति प्रातः[546]कालमैं समीप आना ऐसैं । [इहां "समीयात" यह दीर्घभाव छान्दस है । वा प्रमादपाठ है । औ प्रातःकालका करण जो है सो तिस प्रातःकालविषैहीं उ-

५४५ ननु ऐसैं तुह्मारे अर्थ मुजकारि अन्न क्यूं संपादन करिये है । जातैं न भोजन करनेवाले तुह्मारा तिसकरि कार्य नहीं है ? यह आशङ्काकरिके । तुजविषै स्थित चेतनरूपद्वारकरि हमारेकूंबी भोगकी सिद्धितैं । ऐसैं मतिकहो । यह कहैहैं ॥

५४६ ननु ऐसैं प्रातःकालका प्रतीक्षण क्यूं किया ? तहां कहैहैं ॥ इहां उद्गानके । यह शेष है ॥

तेति ॥ तद्ध बको दाल्भ्यो ग्लावो वा मैत्रेयः प्रतिपालयाञ्चकार ॥ ३ ॥

ते ह यथैवेदं बहिष्पवमानेन स्तो-

इहांहीं मेरेप्रति प्रातःकालविषै समीप आवना ऐसें ॥ तहांहीं बकदाल्भ्य । वा ग्लाव मैत्रेय । प्रतिपालन करताभया ॥ ३ ॥

अर्थः—वेई ( अन्यश्वान ) जैसेंहीं बहि-

द्गानके कर्तव्यअर्थ है । [५४७] वाँ अन्नके दाता सूर्य्यके अपराह्णकालविषै अभिमुखपनेंके अभावतें है] । [५४८] तहांहीं बक दाल्भ्य वा ग्लाव मैत्रेय ऋषि प्रतिपालन करताभया । अर्थ यह जोः—प्रतीक्षणकूं करताभया ॥ ३ ॥

टीकाः—वे[५४९] श्वान तहांहीं आयके ऋषिके स-

५४७ प्रातःकालमैं प्रतीक्षणके करणविषै अन्यकारणकूं कहैहैं ॥ इहां ता सूर्यका वृष्टिद्वारा अन्नका दातापना देखनेकूं योग्य है ॥

५४८ "तहांहीं" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां ऋषिका अन्नकामवान्पना इसतैं जान्या है ॥

५४९ "वेई" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां

ष्यमाणाः सꣳरब्धाः सर्पन्तीत्येवमा-
ससृपुस्ते ह समुपविश्य हिङ्चक्रुः ॥ ४ ॥

---

ष्पवमानकरि स्तोष्यमाण संलग्न हुये इस (यज्ञकर्म)के प्रति सर्पते हैं । ऐसें सर्पते-भये । वेई सम्यक् बैठिके हिङ्कारकूं करते-भये ॥ ४ ॥

---

मक्ष [परिभ्रमण करतेभये] जैसैं हीं इहां कर्म-विषै बहिष्पवमानस्तोत्रकरि स्तोष्यमाण उ-द्गाता [आदिक यजमानपर्यंत] पुरुष परस्पर संलग्न हुये यज्ञकी क्रियाकूं करतेहैं । ऐसैं मु-खसैं परस्परके पुच्छकूं ग्रहण करिके परिभ्रम-णकूं करतेभये । यह अर्थ है ॥ वेई ऐसैं परि-भ्रमणकरिके सम्यक् बैठिके (बैठेहुये) हिं-कारकूं करतेभये ॥ ४ ॥

---

समक्ष (सन्मुख) भ्रमण करतेभये। ऐसैं संबन्ध है औ उद्गताके पुरुष । ऐसैं अध्वर्युसैं आदिलेके यजमानपर्यन्त ग्रहण क-रियेहैं औ अन्योन्य ( परस्पर ) संलग्न हुये सर्पते हैं ( यज्ञकी क्रियाकूं करते हैं ) यह शेष है ॥

ओ ३ मदा ३ मों ३ पिबा ३ मों ३
देवो वरुणः प्रजापतिः सविता २ऽन्न-

---

अर्थः—श्वान ऊचुः—ॐ खावेङ्ग । ॐ
पीवेङ्ग। ॐ देव वरुण प्रजापतिरूप सवि-

---

टीकाः—ॐ अँदनकरें (खावें)। ॐपा-
नकरें (पीवें)। ॐ द्योतनतें देव अरु जगत्के
वर्षणतें वरुण अरु प्रजाओंके पालनतें प्रजा-
पति अरु सर्वका प्रसविता (जनक) होनेतें
सविता (आदित्य) कहियेहै ॥ इन पर्य्या-
योंकरि सो इसप्रकारका आदित्य । हमारेअर्थ
इहां अन्नकूं आहरणकरहू (ल्यावहू) ! ऐसैं ॥
वे इसप्रकारसैं हिंकारकूं करिके फेरबी कहते-
भयेः—सो तूं हे अन्नपते ! सो जातें सर्व अन्नका
प्रसविता (वृष्टिद्वारा जनक) होनेतें पति है।

---

५५० हिंकारके स्वरूपकूं कहैहैं ॥ इहां तीनवार ओंकार गानकेअर्थ उच्चारण किया है औ इतिशब्द हिंकारकी समाप्तिअर्थ है ॥

मिहा २ ऽऽहरदन्नपते ! ३ ऽन्नमिहा २ ऽऽहरा २ ऽऽहरो ३ मिति ॥ ५ ॥

इति प्रथमप्रपाठकस्य द्वादशः खण्डः ॥ १२ ॥

---

ता । इहां अन्नकूं ल्यावहू । हे अन्नपते ! इहां अन्नकूं ल्याव । ल्याव ॐ इति ॥ ५ ॥

इति श्री०मूलभाषा०प्रथमप्रपा०द्वादशःखण्डः१२

---

५५१ ओंतैं ताके पाकविना उपज्या अन्न प्राणिनकूं अणुमात्रबी नहीं उपजताहै । यातैं यह अन्न-का पति है । हे अन्नपते ! हमारे अर्थ अन्नकूं इहां ( इसदेशविषै ) आहरणकर । आहर-णकर ऐसैं ॥ इहां [ अभ्यास (दोवार कथन) आदरकेअर्थ है ] ॐ इति ॥ ५ ॥

इति श्री० भाष्यभाषा० प्रथमप्रपा० द्वादशः खंडः ॥ १२ ॥

---

५५१ सूर्यके अन्नके प्रसवितापनैंकूं साधते हैं ॥ इधर "इहां" ऐसैं प्रकृतदेशकी उक्ति है औ अन्तविषै ओङ्कार जो है सो सूर्यकी प्रार्थनाके मंत्रकी समाप्तिअर्थ है औ भक्तिरूप विषयवाली उपासनाकी समाप्ति अर्थ "इति" पद है ॥

इति श्री०प्रथमप्रपाठकगत-द्वादशखण्डस्य टिप्पणम् ॥ १२ ॥

# अथ श्रीछान्दोग्योपनिषदस्त्रयोदशः खंडः प्रारभ्यते ॥ १३ ॥

## अयं वाव लोको हाउकारो वायुर्हा-

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकायाः प्रथमप्रपाठकस्य त्रयोदशःखंडः प्रारभ्यते ॥ १३ ॥

**अर्थः—यहहीं लोक हा उकार है ॥**

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायाः प्रथमप्रपाठकस्य त्रयोदशः खंडः प्रारभ्यते ॥१३॥

सामके अवयवस्तोभाक्षरविषयक उपासन ४

टीकाः—भक्तिविषयक[५५२] उपासन सामके अवयवसैं संबद्ध है । यातैं सामके अन्य अवयवरूप स्तोभ ( अर्थरहित अरु गायनकी सिद्धि-

---

अथ श्री०प्रथमप्रपाठ०त्रयोदशखण्डस्य टिप्पणं १३

५५२ ननु भक्तिसैं संबंधवाले उपासनोंकूं गृहीत होनेतैं "समस्तका" इत्यादि वक्तव्यके हुये। अनन्तरके खण्डसैं क्या है? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां यातैं । याका इसप्रसङ्गतैं । यह अर्थ है औ ऋक्के अक्षर गायन करियेहैं अरु तिनतैं व्यतिरिक्त वाच्य अर्थकरि शून्य गीतिकी सिद्धिरूप अर्थवाले स्तोभरूप अक्षर परिभाषित करियेहैं अरु वे कर्मके अपूर्वकी निर्वृत्ति ( सिद्धि )रूपद्वारकरि फलवाले होनेतैं उपास्य हैं । तिनकी उपासनाके विधिपर उत्तर वाक्य है । यह अर्थ है ॥

इकारश्चंद्रमा अथकार आत्मेहकारो-
ऽग्निरीकारः ॥ १ ॥

वायु हाइकार है । चंद्रमा अथकार है ।
आत्मा इहकार है । अग्नि ईकार है ॥ १ ॥

रूप अर्थवाले ) अक्षरनकूं विषयकरनेवाले मि-
लित[553] अन्य उपासन अनन्तर उपदेश करि-
येहैं । काहेतैं सामके[554] अवयवसैं संबद्धपनेंके अ-
विशेषतैं ॥ ॥ यहहीं लोक हाउकार स्तोभ
है [ सो ] रथन्तररूप[555] सामविषै प्रसिद्धहै "यहं[556]
(पृथिवी) रथन्तर है" ऐसैं इस संबंधके सामान्यतैं

५५३ वक्ष्यमाण उपासनोंके मध्य एक एककी स्वतंत्रता नहीं है । ऐसैं कहैहैं ॥

५५४ तिनके अनन्तर उपदेशविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

५५५ औ इस प्रकारका स्तोभ नहीं है । ऐसैं कहनेकूं योग्य नहीं है । ऐसैं कहैहैं ॥

५५६ तथापि पृथिवीकी दृष्टिकरि यथोक्त स्तोभकी उपास्यता कैसैं है ? सो कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—"यह ( पृथिवी )हीं रथन्तर [ नामक साम ] है" इस वाक्यविषै पृथिवीका रथन्तरपना सुन्या है औ प्रस्तुत स्तोभ रथन्तरविषै है ऐसैं कहा है । तैसैं हुये यथोक्त संबन्धरूप सादृश्यतैं पृथिवीकी दृष्टिकरि हाउकार उपास्य है ॥

हाउकाररूप स्तोभ यह लोक है। ऐसैं उपासन करै॥ वायु हाइकार है। वामदेवसंबन्धि सामविषै हाइकार प्रसिद्ध है। औ वायु[557] अरु जलका संबन्ध वामदेवसम्बन्धि सामकी योनि है ऐसैं। इस सामान्यतैं हाइकारकूं वायुदृष्टिकरि उपासनकरै॥ चंद्रमा अथकार है। चंद्रदृष्टिकरि अथकारकूं उपासन करै। अन्न[558]विषै जातैं यह स्थित है। अन्नस्वरूप चंद्र है। औ थ[559]कारकीन्यांई आकारके सामान्यतैं [उक्त उपासन करै]॥ आत्मा इहकार है "इह"

---

५५७ ननु फेर वायुकी दृष्टिकरि हाइकारका उपास्यपना कैसैं है? तहां कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः-हाइकार वामदेव संबन्धि सामविषै प्रसिद्ध है औ ताका वायुका अरु जलोंका संम्बन्ध योनि है। काहेतैं "मैथुनकी इच्छावाली आप (जल)के पृष्ठविषै वायु प्रवर्त होताभया। तिसतैं वामदेवसंबंधि साम होताभया" इस श्रुतितैं। तातैं यथोक्त वामदेवसम्बन्धि सामके सम्बन्धरूप सामान्यतैं वायुदृष्टिकरि हाइकारकूं उपासन करै॥

५५८ अथकारका चंद्रदृष्टिकरि उपासन कैसैं है? तहां कहैहैं॥ इहां तैसैं हुये थकारके सामान्यतैं। यथोक्त उपासनाकी सिद्धि है। यह शेष है॥

५५९ थकारकीन्यांई अकारके सामान्यतैंबी चंद्रदृष्टिकरि अथकारकूं उपासन करै। ऐसैं कहैहैं॥ इहां अथकारविषै

आदित्य ऊकारो निहव एकारो वि-

---

अर्थः—आदित्य ऊकार है। निहव (आ-

---

ऐसा स्तोभ प्रत्यक्ष है। जातैं आत्मा "इह" ऐसैं व्यपदेश करियेहै औ इह ऐसा स्तोभ है। तौके[५६०] सामान्यतैं ॥ अग्नि ईकार है। औ ई-निधन[५६१] ( ईकारके आश्रय ) अग्नि सन्बान्धि सर्व साम हैं। यातैं तिस सामान्यतैं ॥ १ ॥

टीकाः—आदित्य ऊकार है। ऊंच[५६२] (ऊर्ध्व)

---

प्रथम स्पष्ट अकार है अरु अन्नस्वरूप चंद्रमाविषैबी सो ( अ-कार ) है। यातैं सो यथोक्त उपासन युक्त है। यह अर्थ है औ प्रथम अप्रत्यक्ष पीछे प्रत्यक्ष होताभया। यह शेष है ॥

५६० सो सामान्य इह ऐसैं व्यपदिश्यमानपना है । तातैं आत्मदृष्टि इह ऐसे स्तोमविषै कर्तव्य है। ऐसैं कहैहैं ॥

५६१ अग्निकी दृष्टि ईकार नामक स्तोभरूप अक्षरविषै क-र्तव्य है। इस अर्थविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—ईकार निधान ( स्थापन ) करियेहै जिन सामोंविषै वे साम आग्नेय ( अग्निसम्बन्धि ) प्रसिद्ध हैं। तैसैं हुये तिनोंविषै अग्नि अरु ईकार इन दोनूंके भावतैं इस सादृश्यतैं ईकारकूं अग्निदृष्टिकरि उपासन करै ॥

५६२ ऊकारकूं आदित्यदृष्टिकरि कैसैं उपासन करै ? यह आशङ्काकरिके कहैहैं ॥

श्वेदेवा औहोइकारः प्रजापतिर्हिङ्कारः प्राणः स्वरोऽन्नं या वाग्विराट् ॥ २ ॥

---

ह्वान) एकार है। विश्वेदेव औहोयिकार है। प्रजापति हिङ्कार है। प्राण स्वर है। अन्न या है। वाक् विराट् है॥ २ ॥

---

होते आदित्यकूं गायन करेहैं औ ऊकाररूप यह स्तोभ है। [५६३]आदित्यरूप दैवत्यवाले सामविषै स्तोभ "ऊ" है। यातैं आदित्य ऊकार है॥ [५६४]निहव ऐसा आह्वान एकाररूप स्तोभ है औ एहि (आओ) ऐसें आह्वानकूं करतेहैं यातैं तिस सामान्यतैं॥ विश्वेदेव औहोयिकार है। [५६५]विश्वेदेवसम्बन्धि सामविषै स्तोभके देखनेतैं॥

---

५६३ ऊकार अरु आदित्यके अन्य प्रकारसैं सादृश्यकूं कहैहैं॥

५६४ एकारके सामान्यतैं निवहकी दृष्टि एकाररूप स्तोभविषै करनेकूं योग्य है। ऐसैं कहैहैं॥

५६५ औहोयिकारकी विश्वेदेवनकी दृष्टिकरि उपासनाविषै हेतुकूं कहैहैं॥

प्रजापति हिङ्कार है । काहेतें प्रजापतिकूं नि-[५६६]रुक्तिका अविषय होनेतें औ हिङ्कारकूं अव्यक्त होनेतें ॥ प्राण स्वर है । कहिये "स्वर" ऐसा स्तोभ है । काहेतें प्राणकूं औ (स्वरकूं) स्वरहेतुताके सामान्यतें ॥ अन्न या है। कहिये "[५६७]या" ऐसा स्तोभ अन्न है । [५६८]अन्नकरि जातें यह जाताहे । यातें तिस सामान्यतें ॥ वाक् ऐसा स्तोभ विराट् (अन्नरूप वा देवताविशेष) है । काहेतें [५६९]विराट् संबंधि सामविषै स्तोभके देखनेतें ॥ २ ॥

---

५६६ प्रजापतिकी दृष्टिकरि हिंकारकी उपास्यताविषै हे-तुकूं कहैहैं ॥ इहां प्रजापतिकूं नील पीतादिरूपसैं निरुक्तिका अविषय होनेतें । यह अर्थ है औ अव्यक्त होनेतें । याका रू-पादिरहित होनेतें । यह अथ है ॥ अरु प्राणके । इस चकारतें अरु स्वरके । यह अर्थ है औ स्वरकी हेतुता कहिये ताकी निर्वाहकताकरि तदात्मकता है ॥

५६७ "अन्न या है" या वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥

५६८ अन्नकी दृष्टि "या" इस स्तोभविषै कर्तव्य है । इस अर्थविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

५६९ विराट्की दृष्टि वाक् इस स्तोभविषै करनेकूं योग्य है । इस अर्थविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

अनिरुक्तस्त्रयोदशः स्तोभः सञ्चरो हुंकारः ॥ ३ ॥

---

अर्थः–अनिरुक्त सञ्चर त्रयोदश स्तोम हुंकार है ॥ ३ ॥

---

टीकाः–अनिरुक्त है [570]अव्यक्त होनेतैं। यह है अरु यह है ऐसैं निर्वचन करनेकूं शक्य नहीं होवैहै यातैं सञ्चर है । अर्थ यह जोः–विकल्पमान स्वरूपवाला है ॥ ॥ कौंन यह है? यह कहैहैंः–त्रयोदश स्तोभरूप हुंकार है। [571]अव्यक्तरूप जातैं यह है। यातैं आनिरुक्तविशेषहीं उपास्य है। यह अभिप्राय है ॥ ३ ॥

---

५७० अनिरुक्त जो कारणात्मा है । ताके अनिरुक्तपनैकूं साधते हैं ॥ इहां औ सो अनेकप्रकारकरि कार्यरूपसैं सञ्चरता है यातैं सञ्चर है औ हुंकार बी है औ शाखाभेदकरि विकल्प्यमानस्वरूपवाला त्रयोदश है कहिये "यह हीं लोक" ऐसैं आरंभकरिके गण्यमान (परिगणित) है औ तातैं कारण दृष्टिकरि हुंकारकूं उपासन करै। यह अर्थ है ॥

५७१ उक्त अर्थकूंहीं उपपादन करै हैं ॥ इधर तहां विकल्प्यमानका रूप हेतु है ॥

दुग्धेऽस्मै वाग्दोहं । यो वाचो दोहोऽन्नवानन्नादो भवति । य एतामेवँ

---

अर्थः—इसके अर्थ वाक् दोहकूं दोहन करैहै । जो वाक्का दोह है । अन्नदान् अन्नाद होवैहै । जो इस ऐसी सामोंकी उप-

---

टीका:— [572]स्तोभरूप अक्षरोंकी उपासनाके फलकूं कहैहैः—इसकेअर्थ वाक् दोहकूं दोहन करैहै । यह वाक्य पूर्व उक्त अर्थवाला है ॥ जो इस ऐसी उक्त लक्षणवाली सामोंकी सामके अवयवरूप स्तोभरूप अक्षरोंकूं विषय करनेवाली उपनिषत् (दर्शन)कूं जानताहै । ताकूं यह यथोक्त (जैसा कहा तैसा) फल होवैहै । यह अर्थ है ॥ इहां दो[573] अभ्यास अध्यायकी परिसमाप्ति

---

५७२ ये व्यस्त उपासन नहीं हैं । काहेतैं प्रत्येकके फलके अश्रवणतैं । किन्तु समस्तरूप फेर एक यह उपासन है। काहेतैं एक फलवाला होनेतैं । इस अभिप्रायकरिके कहैहैं ॥

५७३ उपनिषत्कूं जानताहै । उपनिषत्कूं जानताहै ।

सान्नामुपनिषदं वेदोपनिषदं वेद ॥ ४ ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषदि प्रथमप्रपाठकस्य त्रयोदशः खण्डः समाप्तः ॥ १३ ॥

समाप्तोऽयं प्रथमः प्रपाठकः ॥ १ ॥

---

निषत्कूं जानताहै । उपनिषत्कूं जानता है ॥ ४ ॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकायां प्रथमप्रपाठकस्य त्रयोदशः खण्डः समाप्तः ॥१३॥

---

अर्थ है । वा सामके अवयवविषयक उपसन विशेषकी परिसमाप्तिके अर्थ है । इति ॥ ४ ॥

इति श्री छान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां प्रथमप्रपाठकस्य त्रयोदशः खंडः समाप्तः ॥ १३ ॥

समाप्तेयं प्रथमप्रपाठकभाष्यभाषादीपिका ॥ १ ॥

---

इस आवृत्तिके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां प्रथमप्रपाठक (अध्याय )के व्याख्यानकी समाप्तिविषै "इति" शब्द है ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां प्रथमप्रपाठकगत-त्रयोदशखंडस्य टिप्पणं समाप्तम् ॥ १३ ॥

समाप्तोयं प्रथमप्रपाठकस्य टिप्पणिका ॥ १ ॥

# अथ श्रीद्वितीयप्रपाठकारंभः २

समस्तसामके उपासन २४

## अथ श्रीछान्दोग्योपनिषदो द्वितीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥१॥

ॐ समस्तस्य खलु साम्न उपासनꣳ

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकाया द्वितीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

अर्थः—समस्त सामका उपासन साधु

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायाः द्वितीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥१॥

साधुदृष्टिसैं समस्त सामकी उपासना ४

टीकाः—"ॐ ऐसा यह अक्षर है" इत्यादि वाक्यकरि सामके अवयवविषयक अनेकफलवाला उपासन उपदेश किया औ अनन्तर स्तोभके अक्षरोंकूं विषयकरनेवाला उपासन कहा। सर्वथा बी सामके एकदेशसैं सम्बन्धवालाहीं सो

---

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायाः द्वितीयप्रपाठकगतप्रथमखंडस्य टिप्पणं प्रारभ्यते १

१ पूर्व उत्तर प्रपाठक ( अध्याय )नकी सङ्गतिकूं दिखावै-

साधु । यत्खलु साधु तत्सामेत्याचक्षते। यदसाधु तदसामेति ॥ १ ॥

है । जो साधु है सो साम है । ऐसें कहते हैं:--जो असाधु है सो असाम है । ऐसें ॥१॥

है इति ॥ अनन्तर अब समस्त सामविषै समस्तसामकूं विषयकरनेवाले उपासनोंकूं कहूंगी । ऐसें श्रुति आरंभ करैहै ॥ [2]जातैं एकदेशके उपासनके अनन्तर एकदेशीकूं विषयकरनेवाला उपासन कहियेहै । यह युक्त है:--[3]समस्तका कहिये सर्व अवयवोंकरि विशिष्टका । अर्थ यह

है ॥ इहां सर्वथावी । याका सामके अवयवरूप विषयवान्ताके हुये अरु स्तोभके अक्षररूप विषयवान्ताके हुये । यह अर्थ है औ इति शब्द हेतुके अर्थ है:--कहिये जातैं एकदेशविषयक उपासन कहे तातैं वे समस्तविषयक कहनेकूं योग्य हैं । यह इति शब्दका अर्थ है ॥ औ एकदेशके उपासनके व्याख्यानकी अनन्तरता अथशब्दका अर्थ है ॥

२ उक्त अरु वक्ष्यमाण उपासनोंका यह पूर्व अपरपना कैसैं है ? तहां कहैहैं ॥

३ ननु समस्तका उपासन साधु ( श्रेष्ठ ) है । इस वचनतैं जो अवयवका उपासन है सो निन्दित होनेतैं अनुष्ठान करनेकूं योग्य नहीं है ? यह आशङ्काकरिके कहैहैं ॥

जोः—पांच भक्तिवालेका अरु सात भक्तिवालेका । [इहां "खलु" यह शब्द वाक्यके अलङ्कारअर्थ है] उक्तप्रकारके सामका उपासन साधु (शोभन) है । इहां समस्त सामविषै साधु दृष्टिके विधिपर होनेतैं साधुशब्दकूं पूर्वउक्त उपासनोंकी निंदारूप अर्थवान्ता नहीं है ॥ ॥ नँनु पूर्वत्र अविद्यमान जो साधुपना सो समस्त सामविषै कहियेहै [ यातैं अर्थात् निन्दा है ] ? येंह कथन बनै नहींः—काहेतैं "साधु साम है । ऐसैं उपासताहै" ऐसैं उपसंहारतैं साधु शब्द शोभनरूप अर्थका वाची है ॥ ॥ नँनु यह कैसैं जानियेहै ? यह कहैहैंः—जो लोकविषै साधु कहिये शोभन (अनवद्य) प्रसिद्ध है । सो साम

---

४ अर्थतैं साधुशब्दका अर्थ पूर्व उक्त उपासनकी निन्दा है ? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

५ पूर्वविषैबी विद्यमानहीं साधुपनैके विशेषणभावकारि अग्रहणतैं अर्थतैंबी निन्दा नहीं है । ऐसैं सिद्धान्ती परिहार करैहैं ॥

६ "जो खलु" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करनेकूं पातनिकाकूं कहैहैं ॥

७ वाक्यकूं अवतार देके व्याख्यान करैहैं ॥

तद्धुताप्याहुः साम्नैनमुपागादिति साधुनैनमुपागादित्येव तदाहुरसाम्नैन-

अर्थः–तहांहीं बी कहतेहैंः–सामकरि इसके प्रति उपगमन करताभया ऐसें। साधुकरि इसके प्रति उपगमन करताभया

है। ऐसें कुशल पुरुष कहतेहैं औ जो असाधु कहिये विपरीत है। सो असाम है। ऐसें [कहतेहैं] ॥ १ ॥

टीकाः–तहांहीं साधु अरु असाधुके विवेकके करणविषै उपायभेदके विकल्पअर्थ बी कहतेहैंः–सामकरि इस राजाके प्रति अरु सामन्तके प्राति उपगमन करताभया ॥ कौन यह किः–जिसतें असाधुभावकी प्राप्तिकी आशंका है सो। यह अभिप्राय है ॥ शोभन अ-

८ फेर ऐसे विवेकके करणविषै कारण क्या है ? यह आशङ्काकरिके कहैहैं ॥ इहां विवेककरणके उपायके भेदके विकल्पअर्थ "उत" ऐसा उभयत्र (दोनूं वाक्यनविषै) पद है ॥

९ "सामकरि इसके प्रति" इत्यादि वाक्यकरि "साधु-

मुपागादित्यसाधुनैनमुपागादित्येव त-
दाहुः ॥ २ ॥

---

ऐसैंहीं ताकूं कहतेहैं ॥ औ असामकरि इ-
सके प्रति उपगमन करताभया ऐसें । अ-
साधुकरि इसके प्रति उपगमन करताभया
ऐसैंहीं ताकूं कहतेहैं ॥ २ ॥

---

भिप्रायसैं साधुकरि इसके प्रति उपगमन
करताभया । ऐसैंहीं है ॥ तहां लौकिकजन
बंन्धन आदिक असाधु कार्यकूं नहीं देखतेहुये
कहतेहैं ॥ ¹¹जैंहां फेर विपर्यय है किः—बन्धन
आदिक असाधुकार्यकूं देखतेहैं । तहां असा-
मकरि इसके प्रति उपगमन करताभया ।

---

करि" इत्यादि वाक्यकी पुनरुक्तिकूं आशङ्काकरिके । व्याख्यान अरु व्याख्यान करनेयोग्यके भावतैं ऐसैं मति कहो । यह कहैहैं ॥ इहां शोभनाभिप्रायकरि । याका शोभन कार्यके दर्शनके होते । यह अर्थ है ॥

१० तहांहीं अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥

११ "असामकरि" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥

अथोताप्याहुः साम नो बतेति यत्साधु भवति साधु बतेत्येव तदाहुरसा·

अर्थः—अनन्तरहीं बी कहतेहैं:—साम हमारेकूं प्राप्तभया ऐसैं। जो साधु होवैहै। साधु है। ऐसैंहीं ताकूं कहतेहैं। असाम ऐसैं असाधुकरि इसके प्रति उमगमन करताभया। ऐसैंहीं ताकूं कहतेहैं ॥ २ ॥

टीकाः—[12]अनन्तर उपायभेदके विकल्प अर्थ बी कहतेहैं:—[13]स्वसंवेद्य साम हमारेकूं बत है कहिये अनुकंपाकरनेवालेतैं प्राप्तभया है। ऐसैं कहतेहैं ॥ [14]यह तिनोंकरि उक्त होवैहैः—जो साधु

१२ कार्यकरि गम्य साधुपनैकूं अरु असाधुपनैकूं कहिके। अब स्वानुभवकरि गम्य तिस उभयकूं उपन्यास करैहैं॥ इहां कार्यतैं तिसके साधुपनैं आदिकके विवेककी अनन्तरता अथ शब्दका अर्थ है औ स्वसंवेद्य ( स्वानुभवगम्य )। साधुपना अरु असाधुपना। यह शेष है ॥

१३ तहां साधुपना स्वानुभवकरि सिद्ध है। इस अर्थकूं व्युत्पादन करैहैं ॥

१४ "जो साधु" इत्यादि वाक्यकी पूर्ववाक्यसैं पुनरुक्तिकूं आशङ्काकरिके कहैहैं ॥

म नो बतेति यदसाधु भवत्यसाधु बते-
त्येव तदाहुः ॥ ३ ॥

स य एतदेवं विद्वान् साधु सामेत्यु-

---

हमारेकूं प्राप्तभया ऐसैं। जो असाधु हो-
वैहै। असाधु है। ऐसैंहीं ताकूं कहतेहैं॥३॥

अर्थः—सो जो इसकूं ऐसैं विद्वान् हुया

---

होवैहै सो साधु है ऐसैंहीं ताकूं कहतेहैं॥
औ विपर्ययके[15] भये असाम हमकूं भया ऐसैं।
[16]जो असाधु होवैहै असाधु भया ऐसैंहीं
ताकूं कहते हैं। [17]जातैं साम अरु साधु इन दो
शब्दनकी एकार्थता सिद्ध है ॥ ३ ॥

टीकाः—यातैं सो जो कोई बी"साधु साम

---

१५ "असाम" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥ इहां बत (खेद है) ऐसैं कहते हैं। इस रीतिसैं सम्बन्ध है॥

१६ तिनोंकरि क्या उक्त होवैहै ? सो कहैहैं॥

१७ साधु शब्द शोभनका वाची है। ऐसैं उक्त अर्थकूं उपसंहार करैहैं॥ इहां तिन (साम अरु साधु) इन दो शब्दनकी एकअर्थवानूता "यातैं" शब्दका अर्थ है॥

पास्तेऽभ्याशो ह यदेनꣳसाधवो धर्म्मा आ च गच्छेयुरुप च नमेयुः ॥ ४ ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषदि द्वितीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः ॥ १ ॥

---

साधु साम है ऐसैं उपासताहै । इसकूं साधु धर्म आवतेहैं औ भोग्यभावकरि उपस्थित होतेहैं। ऐसा जो है सो अभ्यासहीं (शीघ्रहीं) होवैहै ॥ ४ ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकायां द्वितीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः॥१॥

---

है" ऐसैं सामकूं साधुगुणवाला जानता हुया [१८] समस्त साधुगुणवाले सामकूं उपासताहै ताकूं यह फल होवैहैः—इस उपासकके प्रति साधु (शोभन) श्रुति स्मृतिसैं अविरुद्ध धर्म आवते-

---

१८ उपासककूंहीं विशेषण देते हैं ॥ इहां आवते हैं ऐसा जो है सो क्षिप्र ( शीघ्र ) है । ऐसैं क्रियाका विशेषणपना यत् ( जो ) इस पदका देखनेकूं योग्य है ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत-प्रथमखण्डस्य टिप्पणं ॥ १ ॥

# अथ द्वितीयप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः॥
# लोकेषु पञ्चविधꣳ सामोपासीत ॥

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वि॰प्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः२

अर्थः—लोकनविषै पञ्चविध सामकूं उ-

हैं ॥ केवल आवतेहैं ऐसैं नहीं किन्तु भोग्यभा-वकरि उपस्थित होवैहैं। ऐसा जो (फल) है सो अभ्यास (शीघ्र) हीं होवैहै ॥ यह अर्थ है ॥४॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां
द्वितीय प्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः ॥१॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपा॰ द्वितीयः खंडः २

लोकदृष्टिसैं पञ्चविधसामोपासना २

टीकाः—कौंन फेर वे साधुदृष्टिकरि विशिष्ट समस्त साम उपास्य हैं? यातैं वे कहियेहैं:— लोकनविषै पञ्चविध सामकूं उपासन करै। इत्यादिक ॥ ॥ [१९] ननु लोक आदिककी दृष्टि-

अथ द्वितीयप्रपाठकगत-द्वितीयखण्डस्य टिप्पणम् १

१९ ननु एककूं उभयदृष्टिकी विषयता अयुक्त है। जातैं घटदृष्टिका गोचरहुया पटदृष्टिका बी गोचर नहीं होवैगा? ऐसैं पूर्ववादी शङ्का करैहै ॥

पृथिवी हिङ्कारोऽग्निःप्रस्तावोऽन्तरिक्षमुद्गीथ आदित्यः प्रतिहारो द्यौर्निधनमित्यूर्द्ध्वेषु ॥ १ ॥

---

पासन करै। पृथिवी हिङ्कार है। अग्नि प्रस्ताव है। अन्तरिक्ष उद्गीथ है। आदित्य प्रतिहार है। द्यौः निधन है। ऐसैं ऊर्ध्वनविषै ॥ १ ॥

---

करि वे (साम) उपास्य हैं औ साधुदृष्टिकरि [उपास्य हैं] यह विरुद्ध है? यह कथन बनै नहीं:—काहेतैं लोकादि कार्यनविषै साधु शब्दके अर्थरूप कारणकूं अनुगत होनेतैं घटादि विकारनविषै मृतिकाआदिककीन्यांई ॥ साधु श-

---

२० एकविषैवी प्रस्तुतदृष्टिकाद्वय अविरुद्ध है। ऐसैं सिद्धान्ती समाधान करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—जैसैं घटआदिकनविषै मृत्तिकाआदिक अनुगत है। ऐसैं साधु शब्दके अर्थरूप कारणकूं लोक आदिक कार्यनविषै अनुगत होनेतैं ताकी दृष्टिविषै साधुकी दृष्टिके अनुगमतैं एक ठिकानैं दो दृष्टिका विरोध नहीं है ॥

२१ ताहीकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां साधु शब्दके अर्थकी

ब्दका वाच्यअर्थ धर्म है वा ब्रह्म है। सर्वथा वी लोकादिकार्यनविषै अनुगत है॥ यातें जैसैं जहां घटादि दृष्टि है तहां सो ( घटादि दृष्टि ) मृतिकाआदिककी दृष्टिकरि अनुगत हीं है॥ ऐसैं लोकआदिककी जो दृष्टि है सो साधुदृष्टिकरि अनुगतहीं है। काहेतें लोकआदिकनकूं धर्मआदिकका कार्य होनेतें॥ ॥ [22]यद्यपि ब्रह्म अरु धर्मका कारणपना समान है। तथापि धर्महीं साधुशब्दका वाच्य है। ऐसैं युक्त है।

---

लोकनविषै अनुगति अपि (वी) शब्दका अर्थ है औ "जहां" ऐसैं देवदत्तकी उक्ति है औ सो घटादिककी दृष्टि है। तहां। यह शेष है॥

२२ ननु साधु शब्दके अर्थरूप धर्म अरु ब्रह्मका तुल्यकारणपना है। तैसैं हुये इहां साधुशब्दका अर्थ व्यवस्थित नहीं होवैगा औ अनेक अर्थवान्तारूप अन्याय होवैगा? यह आशङ्काकरिके कहैहैं॥ इहां धर्महीं। इसठिकाने तथापि ऐसैं कहनेकूं योग्य है। औ परमानंदरूप ब्रह्मविषैतौ साधुशब्द भक्तिकरि जाननेकूं योग्य है औ धर्मकी निमित्तकारण होनेतैं कार्यविषै अनुगति नहीं है ऐसैं कहनेकूं योग्य नहीं है। काहेतैं कर्मके अपूर्वसहित दधि दुग्धआदिकनके अवयवनके समुदायकूं धर्म होनेतैं औ कार्यकूं ताका परिणाम होनेतैं। तिस कार्यविषै ताकी अनुगतिकी सिद्धितैं। ऐसैं देखनेकूं योग्य है॥

काहेतैं "साधुकारी साधु होवैहै" ऐसैं धर्मविषै साधुशब्दके प्रयोगतैं ॥ ॥ [23]ननु लोकआदिक कार्यनविषै कारणकूं अनुगत होनेतैं अर्थतैं प्राप्तहीं ता (साधु)की दृष्टि है। यातैं "साधु साम है। ऐसैं उपासताहै" ऐसैं कहनेकूं योग्य नहीं है? सो बनै नहीं:—काहेतैं [24]तौ(साधु)की दृष्टिकूं शास्त्रगम्य होनेतैं। [25]जातैं सर्वत्र शास्त्रकरि प्रापितहीं धर्म उपास्य हैं। विद्यामान बी अशास्त्रीय [धर्म उपास्य] नहीं ॥ ॥ पृथिवी आदिक लोकनविषै पञ्चविध कहिये पंचभक्तिके भेदकरि पांचप्रकारके साधु समस्त सामकूं उपासनकरै ॥ ॥ कैसैं कि:—पृथिवी हिङ्कार है ॥ इहां "लोक[26]नविषै" ऐसी

२३ अपूर्वपनैके अभावकरि पूर्ववादी विधिके प्रति आक्षेप करैहै ॥

२४ कारणके अनुगमकी अनुमानकरि सिद्धताके हुयेबी ताकी दृष्टिका कर्तापना अपूर्व हीं है। ऐसैं सिद्धान्ती परिहार करैहैं ॥

२५ "औ जो अर्थतैं अर्थ है सो चोदना( विधि )रूप अर्थवाला नहीं है" इस न्यायकरि उक्तकूं विवरण करैहैं ॥

२६ "लोकनविषै" इत्यादि वाक्यमैं पञ्चविध सामकी

जो सप्तमी है ताकूं प्रथमापनैकरि पलटायके पृथिवीदृष्टिकरि हिङ्काररूप ध्येयके होते। पृथिवी हिङ्कार है। ऐसैं उपासनकरै॥ वा लो[27]कविषयक सप्तमीकी श्रुतिकूं पलटायके हिङ्कार आदिकनविषै पृथिवीआदिककी दृष्टिकूं करिके उपासनकरै॥ [28]तहां पृथिवी हिङ्कार है।

---

दृष्टिकरि लोकनकी उपास्यताकी प्रतीतितैं इहांबी हिङ्कारकी दृष्टिकरि पृथिवीकी ध्येयताके प्राप्तहुये प्रत्युत्तर कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—लोक जे हैं सो पञ्चविध साम है। ऐसैं उपासन करै। इस रीतिसैं विभक्तिके विपरिणामसैं प्रथमवाक्यके अर्थके पर्यवसानतैं ताके अनुसारकरि इहांबी पृथिवीकी दृष्टिकरि हिङ्काररूप ध्येयके हुये। पृथिवी हिङ्कार है ऐसैं पृथिवीकी दृष्टिकूं आरोप करिके हिङ्कारकूं उपासन करै। ऐसैं द्वितीय वाक्य पर्यवसानकूं पावता है॥

२७ लोकनसैं सम्बन्धवाली सप्तमी हिङ्कार आदिकनविषै अरु तिनसैं सम्बधवाली द्वितीया लोकनाविषै लगावनेकूं योग्य है। तैसैं हुये लोकविषयक सप्तमीकी श्रुति हिङ्कार आदिकनविषै औ तिनसैं सम्बधवाली द्वितीया लोकनविषै व्यत्यय (स्परस्परविषै परस्परका आरोप)करिके पृथिवी आदिककी दृष्टिकूं हिङ्कार आदिकनविषै करिके उपासन करै। ऐसैं अन्यपक्षकूं कहैहैं॥

२८ "ब्रह्मदृष्टि उत्कर्षतैं है" इस न्यायकरि पक्षद्वयकूं कहिके। अब प्रतिवाकयकूं व्याख्यान करैहैं॥ इहां "तहां"

[२९]प्रथमताके सामान्यतैं॥ अग्नि प्रस्ताव है। [३०]अग्निविषै जातैं कर्म प्रस्तुत करियेहै औ प्रस्ताव भक्ति है॥ अन्तरिक्ष उद्गीथ है। [३१]अन्तरिक्ष जातैं गगन है औ गकारविशिष्ट उद्गीथ है॥ आदित्य प्रतिहार है। मेरे प्रति मेरे प्रति ऐसैं [३२]प्रति प्राणिनकूं अभिमुख होनेतैं॥ द्यौः (स्वर्ग) निधन है। [३३]जातैं इहांतैं गये प्राणी

---

इस सप्तमीका उक्त रीतिसैं अन्यउपासनके प्रस्तुत हुये। यह अर्थ है॥

२९ अभ्यासकूं सादृश्यका कारण होनेतैं स्पष्ट सादृश्यके अभाव हुयेबी जिस किस प्रकासैं सादृश्य कल्पना करनेकूं योग्य है ऐसैं मानिके कहैहैं॥ इहां लोकनविषै पृथिवीकी औ सामोंविषै हिङ्कारकी प्रथमता है। तिस सामान्यतैं। यह उक्त हेतुका अर्थ है॥

३० अग्निकी दृष्टिकरि प्रस्तावके उपासनविषै प्रस्तावपनैंरूप सामान्यकूं कहैहैं॥

३१ अन्तरिक्षकी दृष्टिकरि उद्गीथके उपासनविषै गकारसैं सम्बंधरूप सादृश्यकूं दिखावै हैं॥

३२ आदित्यकी दृष्टिकरि प्रतिहारकी उपासनाविषै प्रतिशब्दके सामान्यरूप हेतुकूं कहैहैं॥

३३ स्वर्गकी दृष्टिकरि निधनके उपासनविषै निधनतारूप सामान्यकूं कहैहैं॥

# अथाऽऽवृत्तेषु ॥ द्यौर्हिङ्कार आदित्यः

अर्थः—अनन्तर आवृत्तनविषै। द्यौः हिङ्कार है। आदित्य प्रस्ताव है। अन्तरिक्ष

स्वर्गविषै निधान (स्थापन) करियेहैं ॥ [34]इस रीतिसैं ऊर्ध्वगत लोकनविषै लोकदृष्टिकरि सामका उपासन है ॥ १ ॥

टीकाः—[35]अनन्तर आवृत्तनविषै कहिये नीचे मुखवाले लोकनविषै पांच प्रकारका सामका उपासन कहियेहै । [36]जातैं गति अरु आगति

---

३४ उक्त उपासनकूं उपसंहार करैहैं ॥

३५ "अनन्तर आवृत्तनविषै" या वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां पृथिवीआदिक स्वर्गपर्यन्त लोकनविषै पञ्चविधसामके उपासनके कथनतैं अनन्तरता अथशब्दका अर्थ है ॥

३६ पूर्व उत्तर ग्रन्थनके परस्परतैं विरोधकूं शङ्काकरिके परिहार करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—वा जैसैं वे लोक गति (गमन) विशिष्ट हैं तैसी दृष्टिकरिहीं हिङ्कारआदिकका उपासन विधानकिया औ जैसैं आगति (परलोकतैं आगमन) विशिष्ट वे लोक हैं तैसी दृष्टिकरिहीं तिनका उपासन विधान करिये है। तैसैंहुये शास्त्र अनुसारकरि क्रियमाण दो उपासनोंका विरोध नहीं है ॥

प्रस्तावोऽन्तरिक्षमुद्गीथोऽग्निः प्रतिहारः पृथिवी निधनम् ॥ २ ॥

उद्गीथ है। अग्नि प्रतिहार है। पृथिवी निधन है ॥ २ ॥

(गमनागमन) करि विशिष्ट लोक हैं। जैसैं वे हैं तैसी दृष्टिकरिहीं सामका उपासन विधान करियेहै:-[३७]जातैं ऐसैं है यातैं आवृत्त लोकनविषै। द्यौः (स्वर्गलोक) हिङ्कार है। [३८]प्रथम होनेतैं॥ आदित्य प्रस्ताव है। [३९]जातैं आदित्यके उदित हुये प्राणीनके कर्म प्रस्तुत करिये

३७ दो प्रकारकी उपासनारूप विषयवाले पूर्व अपररूप दोग्रन्थनके विरोधके अभावकूं अनुवादकरि फलित उपासनकूं दिखावैहैं ॥

३८ स्वर्गलोककी दृष्टिकरि हिङ्कारकी उपास्यताविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां आवृत्तिविषै औ स्वर्गलोकके आरम्भविषै हिङ्कारकी प्रथमता देखनेकूं योग्य है ॥

३९ आदित्यकी दृष्टिकरि प्रस्तावकी उपास्यताविषै हेतुकूं कहैहैं॥ इहां पूर्ववत्। ऐसैं गकार अक्षरका सामान्य विवक्षित है ॥

कल्पन्ते हास्मै लोका ऊर्ध्वाश्चावृ-

---

अर्थः—इसकेअर्थ ऊर्ध्व औ आवृत्त लोक समर्थ होतेहैं। जो इसकूं ऐसैं विद्वान्

---

हैं ॥ अन्तरिक्ष उद्गीथ है। पूर्ववत् [ गकारका सामान्य है ] ॥ अग्नि प्रतिहार है। ⁴⁰प्राणीनकरि अग्निके प्रतिहरणतैं ॥ पृथिवी निधन है। तहां (स्वर्ग)तैं आगत प्राणीनके इहां (पृथिवीविषै) निधन (स्थापन)तैं ॥ २ ॥

टीकाः—उपासनका फलः—इसके अर्थ ऊर्ध्व औ आवृत्त गति आगति विशिष्ट लोक समर्थ होतेहैं। अर्थ यह जोः—भोग्यभावकरि व्यवस्थित होतेहैं। जो इसकूं ऐसैं विद्वान् हुया लोकनविषै "पञ्चविध समस्त साधु साम

---

४० अग्निकी दृष्टिकरि प्रतिहारकी उपासनाविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां प्रतिहरण कहिये इहांतैं तहांतैं यज्ञसंबंधि वस्तुकूं लेजाना है। सोई प्रतिहार शब्दका अर्थ है । ताके कर्ताकूं प्रतिहर्ता कहैहैं ॥

त्ताश्च। य एतदेवं विद्वाँल्लोकेषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ ३ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य द्वितीयः खण्डः ॥ २ ॥

अथ द्वितीयप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः३

वृष्टौ पञ्चविधꣳ सामोपासीत ॥ पुरो

हुया लोकनविषै पञ्चविध सामकूं उपासता-है ॥ ३ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्र०द्वितीयःखण्डः२

अथ श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०तृतीयः खण्डः ॥३॥

अर्थः–वृष्टिविषै पञ्चविधसामकूं उपा-

है" ऐसें उपसताहै ॥ ऐसें[41] सर्वत्र कहिये[42] पञ्च-विधविषै अरु सप्तविधविषै योजना है ॥ ३ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपाठकस्य द्वितीयः खण्डः२

अथ श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा० तृतीयः खण्डः ३

वृष्टिदृष्टिसैं पञ्चविधसामोपासना २

टीकाः–वृष्टिविषै पञ्चविध सामकूं उपा-

४१ साधु । यह पद सर्वत्र देखनेकूं योग्य है । ऐसें कहैहैं ॥

४२ यह सर्वत्र । इस पदकी व्याख्या है ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत-द्वितीयखण्डस्य टिप्पणं ॥ २ ॥

वातो हिङ्कारो मेघो जायते स प्रस्तावो वर्षति स उद्गीथो विद्योतते स्तनयति स प्रतिहारः ॥ १ ॥

---

सन करैः—पुरोवात हिङ्कार है । मेघ उपजताहै सो प्रस्ताव है । वर्षताहै सो उद्गीथ है । विद्योतन करैहै गर्जन करैहै सो प्रतिहार है ॥ १ ॥

---

सन करैः—इहां लोकैंनकी[43] स्थितिकूं वृष्टिरूप निमित्तवाली होनेतैं या ( तदुपयोगी वृष्टि )की अनन्तरता है ॥ पुरोवात हिङ्कार है । जैंतैं[44] पुरोवातसैं आदिलेके उद्ग्रहणपर्यन्त वृष्टि है । जैसैं साम हिङ्कारसैं आदिलेके निधनपर्यन्त है ।

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगत तृतीयखण्डस्य टिप्पणम् ३

४३ ननु लोकदृष्टिकरि सामकी उपासनाके अनन्तर वृष्टिकी दृष्टिकरि ता सामकी उपासना क्यूं उपन्यास करियेहै ? तहां कहैहैं ॥

४४ पुरोवातकी दृष्टिकरि हिङ्कारके उपासनविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां उद्ग्रहण कहिये वर्षाका उपसंहरण ( समाप्ति ) है ॥

उद्गृह्णाति तन्निधनं । वर्षति हास्मै

अर्थः—उद्ग्रहण करैहै सो निधन (अन्त) है ॥ इसके अर्थ वर्षताहै । वर्षावताहै । यातैं पुरोवात हिङ्कार है । प्रथम[45] होनेतैं ॥ मेघ उपजताहै सो प्रस्ताव है । जातैं[46] वर्षाकालविषै मेघके जननमैं वृष्टिका प्रस्ताव है ऐसी प्रसिद्धि है ॥ वर्षताहै सो उद्गीथ है । श्रेष्ठ[47] होनेतैं । विद्योतन करैहै अरु गर्जन करैहै सो प्रतिहार है प्रतिहृत[48] (विप्रकीर्ण) होनेतैं ॥१॥

टीकाः—उद्ग्रहण करैहै सो निधन है । संमा[49]

४५ अतः ( यातैं ) शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥

४६ मेघके जन्मकी दृष्टिकरि प्रस्तावकी उपासनाविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

४७ वर्षणकी दृष्टिकरि उद्गीथके उपासनविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

४८ विद्योतन ( बीजली ) अरु स्तनयित्नु ( मेघशब्द )की दृष्टिकरि प्रतिहारके उपासनविषै कारणकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—विद्युतनका अरु स्तनयित्नुनका प्रतिहृतपना कहिये विप्रकीर्णपना ( फैलना ) है । तिसकरि प्रतिशब्दके सादृश्यतैं विद्योतन आदिककी दृष्टिकरि प्रतिहारकी उपासना कर्तव्य है ॥

४९ उद्ग्रहणकी दृष्टिकरि निधनके उपासनविषै कारणकूं कहैहैं ॥

वर्षयति ह । य एतदेवं विद्वान् वृष्टौ प-
ञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य तृतीयः खण्डः ॥ ३ ॥

---

जो इसकूं ऐसैं विद्वान् हुया वृष्टिविषै पं-
चविधसामकूं उपासताहै ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभा०द्वितीयप्रपा०तृतीयः खण्डः ३

---

भिके सामान्यतैं ॥ उपासनका फलः—इसके
अर्थ इच्छातैं ( इच्छाके अनुसार ) वर्षताहै ।
तैसैं वृष्टिके नँ होते बी आप वर्षावताहै । जो
इसकूं । इत्यादि पूर्वकी न्यांई है ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वि०प्रपाठकस्य तृतीयःखण्डः ॥ ३ ॥

---

५० ननु मेघके वर्षते हुये ताका अनुमन्तापना अकिञ्चि-
त्कर है ? यह आशङ्काकरिके कहैहैं ॥

इति द्वितीयप्रपाठकंगत तृतीयखण्डस्य टिप्पणं ॥ ३ ॥

समस्तसामके उपासन २४

अथ द्वितीयप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः४

सर्व्वास्वप्सु पञ्चविधꣳसामोपासीत॥ मेघो यत् सम्प्लवते स हिङ्कारो यद्वर्षति

---

अथ श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०चतुर्थः खंडः ॥४॥

अर्थः—सर्व जलोंविषै पंचविध सामकूं उपासन करैः—मेघ जो संप्लव करैहै सो हिंकार है। जो वर्षताहै सो प्रस्ताव है। जे

---

अथ श्री० भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा० चतुर्थः खण्डः॥४॥

जलदृष्टिसैं पञ्चविधसामोपासना २

टीकाः—सर्व जलोंविषै पञ्चविध सामकूं उपासन करैः—वृष्टिपूर्वक[51] होनेतैं सर्व जलोंकी अनन्तरता है॥ मेघै[52] जो संप्लवन करैहै कहिये मेघ जब उन्नत (उंचा) हुया एकीभाव-

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगत चतुर्थखंडस्य टिप्पणं॥४॥

५१ ननु वृष्टिकी दृष्टिके अनन्तर जलोंकी दृष्टि सामविषै क्यूं धारण करियेहै? तहां कहैहैं॥

५२ मेघके संलपवकी दृष्टिकरि हिंकारकूं आरंभके सामान्यतैं उपासन करै। ऐसैं कहैहैं॥

स प्रस्तावो याः प्राच्यः स्यन्दन्ते स उद्गीथो याः प्रतीच्यः स प्रतीहारः समुद्रो निधनम् ॥ १ ॥

---

प्राची स्यंदन (वहन) करैहैं सो उद्गीथ है। जे प्रतीचीयां हैं सो प्रतिहार है । समुद्र निधन है ॥ १ ॥

---

वकरि परस्पर घनी होवैहै। तब संप्लवन करैहै ऐसैं कहियेहै। मेघ [जब संप्लवन करैहै] तब जलोंका आरंभ होवैहै। सो हिंकार है ॥ जो वर्षताहै सो प्रस्ताव है। आप[५३] (जल) सर्व ओरतैं व्याप्त होनेकूं प्रस्तुत हैं ॥ जे प्राची नदीयां वहन करैहैं सो उद्गीथ है। श्रेष्ठ होनेतैं ॥ जे प्रतीची नदीयां हैं सो प्रतिहार

---

५३ वर्षणकी दृष्टिकरि प्रस्तावकी उपास्यताविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां पूर्वदिशाके तरफ जानेवालीयां प्राचीरूप नदियां गंगादिक हैं। पश्चिमदिशाके तरफ जानेवालियां प्रतीचीरूप नादीयां तो नर्मदा आदिक हैं। यह भेद है ॥

न हाप्सु प्रैत्यप्सुमान् भवति। य एतदेवं विद्वान् सर्व्वास्वप्सु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य चतुर्थः खण्डः ॥ ४ ॥

अर्थः—जलोंविषै मरता नहीं। जलवान् होवैहै। जो इसकूं ऐसें विद्वान् हुया सर्व जलोंविषै पंचविध सामकूं उपासता है ॥ २ ॥

इति श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰चतुर्थः खंडः४

है। प्रतिशब्दके सामान्यतैं ॥ समुद्र निधन है। जलोंकूं तिस निधनवाले होनेतैं ॥ १ ॥

टीकाः—जलोंविषै मरता नहीं [५४]जो नहीं इच्छताहै तो। जलवाला होवैहै। यह फल है ॥ २ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपा॰चतुर्थः खंडः ॥ ४ ॥

५४ तब गंगाआदिकाविषै अपेक्षितबी मरण नहीं होवैगा? ऐसें जो कहे। तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—यह उपासक मरुस्थलीनविषैबी यथा इच्छा उदकवान् होवैहै ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत चतुर्थखंडस्य टिप्पणं ॥ ४ ॥

अथ द्वितीयप्रपाठकस्य पंचमः खंडः ५

ऋतुषु पञ्चविधꣳ सामोपासीत ॥ वसन्तो हिङ्कारो ग्रीष्मः प्रस्तावो वर्षा

---

अथ श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०पंचमः खंडः ॥ ५ ॥

अर्थः—ऋतुनविषै पंचविध सामकूं उपासन करैः—वसन्त हिंकार है । ग्रीष्म

---

अथ श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा०पंचमःखण्डः ॥५॥

ऋतुदृष्टिसैं पञ्चविधसामोपासना २

टीकाः—ऋतुनविषै पंचविध सामकूं उपासन करैः—ऋँतुनकी व्यवस्थाकूं यथोक्त निमित्तवाली होनेतैं याकी अनन्तरता है ॥ वसंत हिंकार है । प्रथम होनेतैं ॥ ग्रीष्म प्रस्ताव है । यवादिकका संग्रह जातैं वर्षाके अर्थ प्रस्तुत करियेहै ॥ वर्षा उद्गीथ है । प्रधान होनेतैं ॥

---

अथ द्वितीयप्रप्राठकगत पंममखंडस्य टिप्पणं ॥५॥

५५ जलकी दृष्टिके अनंतर ऋतुनकी दृष्टि सामविषै क्यूं आरोप करियेहै ? तहां कहैहैं ॥ इहां ऋतुनकी व्यवस्थाके अनुसार तहां क्रियाका विशेषण है ॥

उद्गीथः शरत्प्रतिहारो हेमन्तो निधनम् ॥ १ ॥

कल्पन्ते हास्मा ऋतव ऋतुमान् भवति । य एतदेवं विद्वानृतुषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य पञ्चमः खण्डः ॥ ५ ॥

---

प्रस्ताव है । वर्षा उद्गीथ है । शरत् प्रतिहार है । हेमन्त निधन है ॥ १ ॥

अर्थः—इसकेअर्थ ऋतुआं समर्थ होवैहैं । ऋतुमान् होवैहै । जो इसकूं ऐसैं विद्वान्हुया ऋतुनविषै पंचविध सामकूं उपासताहै ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०पंचमःखंडः ५

---

शरत् प्रतिहार है । रोगीनके अरु मृतनके प्रतिहरणतैं ॥ हेमंत निधन है । निवात (शीतता)विषै प्राणिनके निधन (मरण)तैं ॥ १ ॥

टीकाः—फल कहियेहैः—इस उपासककेअर्थ ऋतुआं ऋतुव्यवस्थाके अनुसार भोग्य होनेकरि

# अथ द्वितीयप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

पशुषु पञ्चविधꣳ सामोपासीताजा

---

अथ श्री० मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

अर्थः—पशुनविषै पंचविध सामकूं उ-

---

समर्थ होवैहैं औ ऋतुमान् होवैहै । अर्थ यह जोः—[५६]ऋतुनविषै होनेवाले भोगनकरि संपन्न होवैहै ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा० पंचमः खंडः ॥ ५ ॥

अथ श्री०भाष्यभाषा० द्वितीयप्रपा० षष्ठः खण्डः ॥६॥

पशुदृष्टिसैं पञ्चविधसामोपासना २

टीकाः—पशुनविषै पंचविध सामकूं उपासन करैः—[५७]ऋतुनके सम्यक् व्यतीत भये पशु-

---

५६ किसीवी नहीं उपासना करनेवालेकूंबी क्रमसैं तिस तिस ऋतुके फलके भोगके भागीपनैके संभवतैं यह उपासनके अनुसार फल नहीं है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां संपन्न । सर्वदा स्व इच्छाके वशतैं । यह शेष है ॥

इति द्वितीप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणं ॥ ५ ॥

अथ द्वितीयप्रपाठकगत षष्ठखंडस्य टिप्पणं ॥ ६ ॥

५७ ऋतुदृष्टिके अनंतर सामविषै पशुदृष्टिके आरोपविषै कारणकूं कहैहैं ॥

हिङ्कारोऽवयः प्रस्तावो गाव उद्गीथो-
ऽश्वाः प्रतिहारः पुरुषो निधनम् ॥ १ ॥

---

पासन करैः-अजा हिंकार है । अवियां प्र-
स्ताव है । गौआं उद्गीथ है । अश्व प्रतिहार
है । पुरुष निधन है ॥ १ ॥

---

नके योग्य संबंधि काल होवैहै । यातें इनकी
अनंतरता है ॥ अजा हिंकार है । [58]प्रधान हो-
नेतें वा प्रथम होनेतें । "[59]अज पशुनके मध्य प्र-
थम है" इस श्रुतितें ॥ अवियां (मेष) प्रस्ताव
है । अजा अरु अविनके साहचर्यके देखनेतें ॥
गौआं उद्गीथ है । श्रेष्ठ होनेतें ॥ अश्व प्र-

---

५८ अजादृष्टिकरि हिंकारके उपासनविषै दो हेतुनकूं क-
हैहैं ॥ इहां अजाकी यज्ञसैं संबंधतैं प्रधानता है । प्रथमता तो
प्रथमपाठतैं है । ऐसैं देखनेकूं योग्य है ॥

५९ "मनुष्यनके मध्य ब्राह्मण । पशुनके मध्य अज । जातैं
मुखतैं सृजे हैं। तातैं वे मुख्य हैं" या श्रुतिकूं अजाकी प्रधान-
ताविषै प्रमाण करैहैं ॥ इहां "तातैं अजा अरु सवियां भये ॥
इस श्रुतितैं अजाओंका अरु अविनका साहचर्य है औ हिंकार
अरु प्रस्तावका साहचर्य प्रसिद्ध है ॥

भवन्ति हास्य पशवः पशुमान् भवति । य एतदेवं विद्वान् पशुषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

---

अर्थः—इसकूं पशु होवैहैं । पशुमान् होवैहै । जो इसकूं ऐसैं विद्वान्हुया पशुनविषै पंचविध सामकूं उपासताहै ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०षष्ठःखंडः ॥६॥

---

तिहार है । पुरुषनके प्रतिहरणतैं ॥ पुरुष निधन (आश्रय) है । पशुनकूं पुरुषरूप आश्रयवाले होनेतैं ॥ १ ॥

टीकाः—फल कहियेहैः—इसके पशु होवैहैं। पशुमान् होवैहै । अर्थ यह जोः—[६०]पशुनके फलरूप भोग अरु त्यागआदिकनकरि जुडताहै॥२॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा० षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

---

६० "पशुमान् होवैहै" इसका पूर्वसैं पुनरुक्तिपनैंकूं परिहार करैहैं ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत-षष्ठखंडस्य टिपणम् ॥ ६ ॥

# अथ द्वितीयप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः ७

प्राणेषु पञ्चविधं परोवरीयः सामोपासीत ॥ प्राणो हिङ्कारो वाक् प्रस्ता-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰सप्तमः खंडः ॥ ७ ॥

अर्थः—प्राणोंविषै पंचविध परोवरीयसामकूं उपासन करैः—प्राण (घ्राण) हिंकार है।

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठकस्य सप्तमःखंडः७

प्राणादिदृष्टिसैं पंचविधसामोपासना २

टीकाः—[६१]प्राणोंविषै पंचविध परोवरीयः सामकूं उपासन करै। अर्थ यह जोः—पर पर वरीयसपनेरूप गुणवाले प्राणकी दृष्टिकरि विशिष्ट सामकूं उपासन करैः—प्राण ([६२]घ्राण)

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगत सप्तमखंडस्य टिप्पणं ॥७॥

६१ प्राणोंकी स्थितिकूं पशुनतैं उत्पन्न दुग्ध घृतआदिक निमित्तवाली होनेतैं ताकी दृष्टिके अनन्तर प्राणदृष्टिकरि सामकी उपासनाकूं प्रसङ्गविषै प्राप्त करैहैं ॥

६२ प्राणशब्दकी मुख्यप्राणरूप विषयवान्‌ताकूं व्यावृत्तन करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—मुख्यप्राणतैं पीछलोंकी श्रेष्ठताके

वक्चक्षुरुद्गीथः श्रोत्रं प्रतिहारो मनो नि-
धनं। परोवरीयाꣳसि वा एतानि ॥ १ ॥

---

वाक् प्रस्ताव है । चक्षु उद्गीथ है । श्रोत्र प्रतिहार है । मन निधन है । ये परोवरीय हीं हैं ॥ १ ॥

---

हिंकार है। उत्तर उत्तर अतिश्रेष्ठनके मध्य प्रथम होनेतें ॥ वाक् प्रस्ताव है। [63] वाक्करि जातें सर्व प्रस्तुत करियेहै [यातैं] प्राण (घ्राण) तैं वाक् अतिशय श्रेष्ठ है । वाक्करि अप्राप्त बी कहियेहै। प्राप्तहीं गंधका तो ग्राहक घ्राण है ॥ चक्षु उद्गीथ है। चक्षु [64] वाक्के अत्यन्त

---

असंभवतैं ताकी सर्वतैं श्रेष्ठताकूं निर्धारित होनेतैं अतिशय श्रेष्ठ वाक्आदिकनके मध्य प्रथम भावि होनेकरि उक्त होनेतैं घ्राणहीं इहां प्राणशब्दका वाच्य है ॥

६३ प्राण ( घ्राण )तैं वाक्का श्रेष्ठपना कैसैं है ? तहां कहैहैं ॥ इहां अप्राप्तपना कहिये व्यवहितपना ( अंतरायसहित पना ) ॥

६४ चक्षुकी श्रेष्ठताकूं साधतेहैं ॥ इहां वाक्के । याका शब्दके । यह अर्थ है ॥ औ वाक्तैं । याका शब्दतैं । यह अर्थ है ॥

परोवरीयो हास्य भवति परोवरी-

---

अर्थः–इसका परोवरीय [जीवन] हो-

---

बहुत विषयकूं प्रकाशताहै यातें वाक्तें अतिशय श्रेष्ठ है अरु श्रेष्ठ[६५] होनेतें उद्गीथ है॥ श्रोत्र प्रतिहार है प्रतिहृत होनेतें। औ सर्वओरकरि श्रवणतें श्रोत्र चक्षुतें अतिशय श्रेष्ठ है॥ मन निधन है। मनविषै जातें पुरुषके भोग्य होनेकरि सर्व इंद्रियनकरि ग्रहण किये विषय स्थापन करियेहैं। औ श्रोत्रतैं मनका अतिशय श्रेष्ठपना है। काहेतें सर्व इंद्रियनके विषयनविषै मनकूं व्यापक होनेतें।[६६] अतींद्रिय (इंद्रिय अगोचर) विषय बी मनका गोचर हीं होवैहै। यातें मनका अतिशय श्रेष्ठपना है॥ यथोक्त हेतुनतें ये प्राण आदिक अतिशय श्रेष्ठ हीं हैं॥ १॥

टीकाः–जो इस दृष्टिकरि विशिष्ट परोव-

---

६५ चक्षुकी उद्गीथताविषै हेतुकूं कहैहैं॥
६६ मनकी अतिश्रेष्ठताविषै अन्य हेतुकूं कहैहैं॥ इहां

यसो ह लोकाञ्जयाति । य एतदेवं विद्वान् प्राणेषु पञ्चविधं परोवरीयः सामोपास्त इति तु पञ्चविधस्य ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः॥ ७ ॥

---

वैहै। परोवरीय ( अतिश्रेष्ठ ) हीं लोकनकूं जय करैहै। जो इसकूं ऐसें विद्वान्हुया प्राणोंविषै पंचविध परोवरीय ( अतिश्रेष्ठ ) सामकूं उपासताहै । ऐसें तो पंचविधका [उपासन कहा] ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०सप्तमःखंडः ७

---

रीयः सामकूं उपासताहै इसका परोवरीयः ( सर्वतैं श्रेष्ठ ) जीवन होवैहै । यह वाक्य उक्त अर्थवाला है ॥ ऐसें तो पंचविध सामका उपासन कहा ॥ इस रीतिसैं सप्तविध वक्ष्यमाण विषयविषै बुद्धिके समाधान अर्थ है। जातैं पंच-

---

यातैं अतिशय श्रेष्ठपना है । ऐसैं पूर्वसैं संबंध हैऔ वाकूकरि अप्राप्त बी कहिये है । इत्यादि यथोक्त हेतु है ॥

अथ द्वितीयप्रपाठकस्याष्टमः खंडः॥८॥

अथ सप्तविधस्य ॥ वाचि सप्तवि-
धꣳ सामोपासीत ॥ यत्किञ्च वाचो हु-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰स्याष्टमःखंडः ॥ ८ ॥

अर्थः—अनंतर सप्तविधका:—वाक्‌विषै
सप्तविध सामकूं उपासनकरैः—जो कछुक

---

विधविषै निरपेक्ष[६७] हुया पुरुष वक्ष्यमाणविषै
बुद्धिकूं समाधान (स्थापन) करताहै ॥ २ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठकस्य सप्तमःखण्डः॥७॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठकस्याष्टमःखंडः ८

वाक्‌दृष्टिसैं सप्तविधसामोपासना ३

टीकाः—अनंतर[६८] सप्तविध समस्त सामका

---

६७ उक्त उपसंहारके अभावके हुयेबी वक्ष्यमाण अर्थविषै बुद्धिका समाधान क्यूं नहीं होवैगा ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत सप्तमखंडस्य टिप्पणं ॥ ७ ॥

अथ द्वितीयप्रपाठकगताष्टमखंडस्य टिप्पणम् ॥८॥

६८ अधिक संख्याके ज्ञानकूं अल्पसंख्याके ज्ञानपूर्वक होनेतैं पंचविध उपासनाके अनंतर सप्तविध उपासनकूं प्र-

मिति स हिङ्कारो यत्प्रेति स प्रस्तावो यदेति स आदिः ॥ १ ॥

---

वाक्का "हुं" ऐसैं है सो हिंकार है। जो "प्र" ऐसैं है सो प्रस्ताव है। जो "आ" ऐसैं है सो आदि है॥ १ ॥

---

साधुरूप यह उपासन आरंभ करियेहैः—इहां "वाक्विषै" यह सप्तमी पूर्ववत् है। अर्थ यह जोः—वाक्दृष्टिकरि[६९] विशिष्ट सप्तविध सामकूं उपासन करै ॥ जो कछु वाक् (शब्द) का "हुं" ऐसा जो विशेष है सो हिंकार है। हकारके सामान्यतैं ॥ जो "प्र" ऐसा श-

---

स्तुत करैहैं ॥ इहां पूर्ववत् । याका लोकनविषै । याकी न्यांई सप्तमी लगानेकूं योग्य है । यह अर्थ है ॥

६९ वाक्शब्दकरि शब्दका सामान्य जाति कहियेहै ताकूं सप्तप्रकारसैं विभागकिये सामके अवयवोंविषै आरोपकरिके उपासन कर्तव्य है । ऐसैं वाक्यके अर्थकूं कहैहैं ॥

७० "जो कछु वाक्का" या वाक्यका ग्रहण है । ताके अर्थकूं कहैहैं ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगताष्टमखंडस्य टिप्पणं ॥ ८ ॥

यदुदिति स उद्गीथो यत्प्रतीति स प्रतिहारो यदुपेति स उपद्रवो यन्नीति तन्निधनम् ॥ २ ॥

---

अर्थः—जो "उत्" ऐसें है सो उद्गीथ है। जो "प्रति" ऐसें है सो प्रतिहार है। जो "उप" ऐसें है सो उपद्रव है। जो "नि" ऐसें है सो निधन है ॥ २ ॥

---

ब्दका रूप है सो प्रस्ताव है। प्रके सामान्यतैं जो "आ" ऐसें है सो आदि है। आकारके सामान्यतैं ॥ इहां "आदि" ऐसें ॐकार कहियेहै। सर्वका आदि होनेतैं ॥ १ ॥

टीकाः—जो "उत्" ऐसें है सो उद्गीथ है। उद्गीथकूं उत् पूर्वक होनेतैं ॥ जो "प्रति" ऐसें है सो प्रतिहार है। प्रतिके सामान्यतैं ॥ जो "उप" ऐसें है सो उपद्रव है। उपद्रवकूं उपसैं आरंभवाला होनेतैं ॥ जो "नि" ऐसें है सो निधन है। नि—शब्दके सामान्यतैं ॥ २ ॥

दुग्धेऽस्मै वाग्दोहं । यो वाचो दोहोऽन्नवानन्नादो भवति । य एतदेवं विद्वान्वाचि सप्तविधꣳ सामोपास्ते ॥ ३ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्याष्टमः खण्डः ॥ ८ ॥

---

अर्थः–इसकेअर्थ वाक् दोहकूं दोहन करैहै । जो वाक्का दोह है । अन्नवान् अन्नाद होवैहै । जो ऐसैं इसकूं विद्वान् हुया वाक्विषै सप्तविध सामकूं उपासताहै ॥ ३ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०अष्टमःखण्डः८

---

टीकाः–इसके अर्थ दोहन करैहै" इत्यादिरूप वाक्य पूर्वउक्तअर्थवाला है ॥ ३ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपाठकस्याष्टमः खण्डः॥८॥

अथ द्वितीयप्रपाठकस्य नवमः खंडः ॥९॥

अथ खल्वमुमादित्यꣳ सप्तविधꣳ सामोपासीत ॥ सर्वदा समस्तेन साम ।

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपाठ॰नवमः खण्डः ॥९॥

अर्थः—अनंतर प्रसिद्ध उस आदित्यरूप सप्तविध सामकूं उपासन करैः—सर्वदा सम है। तिस करि साम है। "मेरे

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठ॰नवमः खण्डः॥९॥

आदित्यदृष्टिसैं सप्तविध सामोपासना ८

टीकाः—[71]अवयवमात्र सामविषै आदित्यदृष्टि पंचविधपदार्थनविषै प्रथम अध्यायमैं कही। अब प्रसिद्ध उस आदित्यकूं समस्त सामविषै अवयवनके विभागसैं आरोप करिके सप्तविध

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगत नवमखंडस्य टिप्पणं ॥ ९॥

७१ ननु वाक्दृष्टिके अनन्तर आदित्यकी दृष्टि विधान करियेहै ताकूं वाक्मय होनेतैं औ ताका विधान युक्त नहीं है। काहेतैं पूर्वबी आदित्यदृष्टिकरि विशिष्ट उपासनकूं उपदिष्ट होनेतैं ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

मा प्रति मा प्रतीति सर्वेण समस्तेन साम ॥ १ ॥

प्रति मेरेप्रति" ऐसैं सर्वकरि सम है। तिसकरि साम है ॥ १ ॥

सामकूं उपासन करै ॥ ॥ फेर[72] आदित्यकूं सामपना कैसैं है? यँह[73] कहियेहै:—उद्गीथपनैं-विषै हेतुकीन्यांई आदित्यके सामपनैंविषै हेतु है ॥ ॥ कौंन[74] यह है कि:—सर्वदा सम है। वृद्धि अरु क्षयके अभावतैं ॥ तिस हेतुकरि साम आदित्य है। सो मेरेप्रति[75] मेरेप्रति ऐसैं तुल्य बुद्धिकूं उत्पादन करैहै यातैं सर्वसैं सम

७२ ताकी सामरूपताविषै हेतुकूं पूर्ववादी पूंछताहै ॥

७३ "सर्वदा" इत्यादि वाक्यकूं उत्तर होनेकरि सिद्धान्ती ग्रहण करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—"उच्च हुये आदित्यकूं गावतेहैं" यह आदित्यकी उद्गीथरूपताविषैहेतु श्रुतिमैं कहा है। तैसैं ताकी सामरूपताविषैबी हेतु कहियेहै ॥

७४ ताहीकूं प्रश्नपूर्वक विवरण करैहैं ॥ इहां "न उदेता (न उदय होनेवाला) है। न अस्तमेता (न अस्तकूं पावनेवाला) है" इत्यादि देखनेतैं। यह अर्थ है ॥

७५ "मेरे प्रति" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥

है। यातैं।अर्थ यह जोः-सम होनेतैं साम है॥ ७६उद्गीथ भक्तिके सामान्य वचनतैं हीं लोक आदिकनविषै उक्त सामान्यतैं हिंकार आदिकपना जानियेहै। यातैं हिंकार आदिकपनैविषै कारण नहीं कहा। ७७सामपनैविषै फेर सविताका अनुक्त कारण सुबोध नहीं है। यातैं समपना कहा॥ १॥

---

७६ अन्य शब्दकी अन्यत्र वृत्ति किंचित् निमित्तविना नहीं होवैहै। यातैं आदित्यकी सामरूपताविषै हेतु जब कहियेहै तब ताके भेदनकी हिंकारादिरूपताविषैबी काहेतैं श्रुतिनैं निमित्त नहीं कहा? यह आशंका करिके कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः-आदित्यका उद्गीथके साथि ऊर्ध्वभावरूप सामान्य श्रुतिनैं कहा। ताके अनुसारकरि अस्मदुक्त प्रथमताआदिक सामान्य है॥ जैसैं पृथिवीआदिकनविषै हिंकारआदिकपना जानियेहै। तैसैं आदित्यके प्रभेदनकावी हिंकारआदिकपना जाननेकूं शक्य है। यातैं श्रुतिनैं तिनके तिस भावविषै कारण नहीं कहा॥

७७ तब सामभावविषैबी कारणकी कल्पनाके संभवतैं कारण कहनेकूं योग्य नहीं है? यह आशंका करिके कहैहैं॥ इहां समपना। याका तहां निमित्त। यह अर्थ है॥

तस्मिन्निमानि सर्व्वाणि भूतान्य-
न्वायत्तानीति विद्यात्तस्य यत्पुरोदया-

अर्थः—तिसविषै ये सर्वभूत अनुगत हैं ऐसैं जानना। ताका जो उदयतैं पूर्व

टीकाः—तिंस आदित्यविषै अवयवनके विभागसैं ये वक्ष्यमाण सर्व भूत आदित्यके प्रति उपजीव्य (आश्रित) भावकरि अनुगत हैं। ऐसैं जानना॥ ॥[७९] कैसैं किः—तिस आदित्यका जो उदयतैं पूर्व धर्मरूप है सो हिंकार भक्ति है। तहां यह सामान्य हैः—जो ताका हिंकार भक्तिरूप है इस आदित्यरूप सामके तारूपके प्रति गाआदिक पशु अनुगत हैं। अर्थ यह जोः—तिस भक्तिरूपके प्रति उपजी-

७८ "सर्वसैं सम" ऐसैं उक्तकूं स्पष्ट करैहैं॥

७९ वेदन(ज्ञान)के प्रकारकूं प्रश्नपूर्वक प्रकट करैहैं॥ इहां धर्मरूप है। सुखकर होनेतैं। अर्थ यह जोः—धर्मका कार्यस्वरूप है। ताकी दृष्टिकरि हिंकारके उपासनविषै प्रथमता हेतु है॥

समस्तसामके उपासन २४

त्स हिङ्कारस्तदस्य पशवोऽन्वायत्तास्तस्मात्ते हिंकुर्वन्ति हिंकारभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥ २ ॥

---

[रूप] है सो हिंकार है। इसके ता (रूप) के प्रति पशु अनुगत हैं। तातैं वे हिंकारकूं करतेहैं। जातैं इस सामके हिंकारके भाजी हैं ॥ २ ॥

---

वन करैहैं ॥ जांतैं ऐसैं है तांतैं उदयतैं पूर्व वे पशु हिंकार करतेहैं। तातैं इस आदित्य नामक सामके हिंकारके भजनेवाले हैं । तिस भक्तिरूप भजनशील होनेतैं हीं वे ऐसैं वर्तते हैं ॥ २ ॥

---

८० पशु जे हैं वे यथोक्त आदित्यके रूपकेप्रति उपजीवन करैहैं। इस अर्थविषै क्या प्रमाण है ? सो कहैहैं ॥

८१ तिन पशुनके हिंकरणकूं साधते हैं ॥ इहां ताकी भक्तिरूप भजनशील होनेतैं इसतैं पूर्वहीं तातैं याका संबंध है ॥ औ सविताके प्रथम उदित होते जो ताका रूप है ताकी दृष्टिकरि प्रस्तावकी उपास्यताविषै पूर्वतैं अनन्तरता हेतु है ॥

अथ यत्प्रथमोदिते स प्रस्तावस्त-
दस्य मनुष्या अन्वायत्तास्तस्मात्ते

अर्थः—अनंतर जो प्रथम उदितके हुये है सो प्रस्ताव है। इसके ता (रूप)के प्रति मनुष्य अनुगत हैं। तातैं वे प्रस्तुतिकाम

टीकाः—अनंतर जो प्रथम उदित हुये सविताका रूप है सो इस आदित्य नामक सामका सो प्रस्ताव है। इसके ता रूपके प्रति मनुष्य अनुगत हैं। पूर्वकी[82] न्यांई[83]। तातैं वे

८२ जैसैं उदयतैं प्राचीन (पूर्व)के रूपके प्रति पशुनकरि उपजीवन करिये है तैसैं। यह कहैहैं॥

८३ उदयतैं पराचीन (पीछेके) वा आदित्यके रूपके प्रति मनुष्य उपजीवन करैहैं। इस अर्थविषै लिंगकूं कहैहैं॥ इहां प्रत्यक्ष अरु परोक्षभावकरि प्रस्तुति अरु प्रशंसाका भेद है औ गोशब्दके वाच्य सूर्यकी किरणोंका जगत्‌रूप मंडलके साथि संगमन कहिये संबंधका गमन। यह अर्थ है औ वत्सनके साथि संगमन ऐसे संबंध है औ संगवकालके आदित्यके रूपकूं आरोपकरिके आदिभक्तिरूप ओंकारकी उपास्यताविषै दोनूंके आकारका सामान्य हेतु है॥

प्रस्तुतिकामाः प्रशꣳसाकामाः प्रस्ता-
वभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥ ३ ॥
अथ यत्संगववेलायाꣳ स आदि-

---

अरु प्रशंसाकाम हैं। जातैं इस सामके प्र-
स्तावके भाजी हैं ॥ ३ ॥
अर्थः—अनंतर जो संगववेलाविषै है

---

प्रस्तुति अरु प्रशंसाकूं कामनाकरतेहैं ।
जातैं इस सामके प्रस्तावके भजनेवाले हैं ३॥
टीकाः—अनंतर जो संगववेलाविषै । गौ
जे सूर्यकी रश्मियां तिनका संगमन । गौव-
नका वत्सनके साथि संगम जिसवेलाविषै हो-
वैहै सो संगववेला है । तिस कालविषै जो सू-
र्यका रूप है सो आदि भक्तिविशेष ओंकार
है । इसके ता रूपके प्रति पक्षी अनुगत हैं॥
जातैं ऐसैं है तातैं वे पक्षी अंतरिक्षविषै अ-

---

८४ पक्षिनका यथोक्त आदित्यका रूप उपजीव्य है । तिस अर्थविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां ऋजु मध्यन्दिनविषै जो आदित्यका रूप है ताकी दृष्टिकरि उद्गीथके उपासनविषै श्रेष्ठता हेतु है ॥

स्तदस्य वया१ँस्यन्वायत्तानि । तस्मा-त्तान्यन्तरिक्षेऽनारम्बणान्यादायाऽऽ-त्मानं परिपतन्त्यादिभाजीनि ह्येतस्य साम्नः ॥ ४ ॥

अथ यत्सम्प्रति मध्यन्दिने स उ-

---

सो आदि है । इसके ता(रूप)के प्रति पक्षी अनुगत हैं । तातैं वे अंतरिक्षविषै आलंबन रहित हुये आत्मा ( शरीर )कूं लेके परिपतन करते ( उडते ) हैं । जातैं इस सामके आदिके भाजी हैं ॥ ४ ॥

अर्थः—अनन्तर जो अबी मध्यंदिन-

---

नारंबण ( अनालंबन ) हुये आत्माकूं हीं आलंबनपनैंकरि ग्रहण करिके गमन करतेहैं । [जातैं ऐसैं है] यातैं आकारके सामान्यतैं इस सामकी आदि भक्तिके भजनेवाले हैं ॥ ४ ॥

टीकाः—अनंतर अब मध्यंदिनविषै । अर्थ यह जोः—ऋजु मध्यंदिनविषै है । सो उद्गीथ

द्गीथस्तदस्य देवा अन्वायत्तास्तस्मात्ते सत्तमाः प्राजापत्यानामुद्गीथभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥ ५ ॥

---

विषै है सो उद्गीथ है। इसके ता(रूप)के प्रति देव अनुगत हैं। तातैं वे प्राजापत्यनके मध्य सत्तम हैं। जातैं इस सामके उद्गीथके भाजी हैं ॥ ५ ॥

---

भक्ति है। इसके ता रूपके प्रति देव अनुगत हैं। तिसँ कालविषै द्योतन (प्रकाशन)के अतिशयतैं। तातैं वे प्रजापतिके संतानोंके मध्य सत्तम (विशिष्टतम) हैं। जातैं इस सामके उद्गीथके भाजी हैं ॥ ५ ॥

---

८५ तिसकाल संबंधि आदित्यके रूपकी देवनकरि उपजीव्यताविषै हेतुकूं कहैहैं ॥

८६ तथापि ताकी देवनकरि उपजीव्यता (आश्रयता) कैसैं है? ऐसैं जो कहै। तहां कहैहैं ॥

आदित्यदृष्टिसैं सप्तविधसामोपासना ८

अथ यदूर्ध्वं मध्यन्दिनात्प्रागपराह्णात्स प्रतिहारस्तदस्य गर्भा अन्वाय-

---

अर्थः—अनंतर जो मध्यन्दिनतैं ऊर्ध्व अरु अपराह्णतैं पूर्व है सो प्रतिहार है। इसके ता( रूप )के प्रति गर्भ अनुगत हैं।

---

टीकाः—अनंतर मैंध्यंदिनतैं ऊर्ध्व अरु अपराह्णतैं पूर्व जो सविताका रूप है सो प्रतिहार है इसके ता रूपके प्रति गर्भ अनुगत हैं। यांतैं वे सविताके प्रतिहार भक्तिरूपसैं ऊर्ध्व

---

८७ "अनंतर जो ऊर्ध्व" या वाक्यकूं लेके व्याख्यान करैहैं॥ इहां ताकी दृष्टिकरि प्रतिहारके उपासनाविषै प्रति-शब्दका सामान्य हेतु है। काहेतैं तिस कालविषै सविताके अस्तगिरिके प्रति हरणतैं॥

८८ यथोक्त आदित्यका रूप गर्भौंकरि उपजीव्य है इस अर्थविषै गमककूं कहैहैं॥ इहां ऊर्ध्व। याका योनितैं उपर जठरके प्रति। यह अर्थ है औ यातैं। याका जातैं गर्भ पूर्वोक्त विशेषणवाले हैं यातैं। यह अर्थ है औ तिसके द्वार कहिये पतनके द्वार॥

त्तास्तस्मात्ते प्रतिहृता नावपद्यन्ते प्रतिहारभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥ ६ ॥

अथ यदूर्ध्वमपराह्णात्प्रागस्तमयात्स उपद्रवस्तदस्यारण्या अन्वायत्तास्त-

---

तातैं वे प्रतिहृत हुये नीचे पडते नहीं जातैं इस सामके प्रतिहारके भाजी (भजनेवाले) हैं ॥ ६ ॥

अर्थः—अनंतर जो अपराह्णतैं ऊर्ध्व अरु अस्तमयतैं पूर्व [सूर्यका रूप] है सो उपद्रव है। इसके ता(रूप)के प्रति अर-

---

प्रतिहृत हुये अधःपतन होते नहीं। अर्थ यह जोः—तिस द्वारके होते बी ॥ जातैं गर्भ इस सामके प्रतिहारके भाजी हैं ॥ ६ ॥

टीकाः—अनन्तर अपराह्णतैं ऊर्ध्व अरु

---

८९ तहां इस कालसंबंधि आदित्यकी दृष्टिकरि उपद्रवकूं उपासन करै। काहेतैं ताके तब अस्ताचलके प्रति उपद्रवणतैं। ऐसैं कहैहैं ॥

स्मात्ते पुरुषं दृष्ट्वा कक्षꣳ श्वभ्रमित्युपद्र-
वन्त्युपद्रवभाजिनो ह्येतस्य साम्नः ॥७॥

ण्यके पशु अनुगत हैं। तातैं वे पुरुषकूं दे-
खिके कक्ष (वन) के प्रति श्वभ्र (गुहा)
के प्रति ऐसैं (भयशून्य जानिके) उपगमन
करतेहैं। जातैं इस सामके उपद्रवके भाजी
हैं ॥ ७ ॥

अस्तमयतैं पूर्व जो रूप है सो उपद्रव है।
इसके ता रूपके प्रति अरण्यके पशु अनु-
गत हैं। ^(१०) तातैं वे पुरुषकूं देखिके भयभीत
होते हैं। कक्ष (अरण्य)के प्रति श्वभ्र (गुहा)
के प्रति "भय शून्य है" ऐसैं जानिके उपद्रवण
(उपगमन)करतेहैं। जातैं देखिके उपद्रवणतैं वे
इस सामके उपद्रवके भाजी हैं ॥ ७ ॥

१० अरण्यके पशुनके यथोक्तरूपमय उपजीवनकूं उपपादन करैहैं ॥ इहां श्वभ्र कहिये गर्त (खड्डा)। अर्थ यह जोः— गुहा ॥ औ सो सविताका रूप यह शेष है औ ताकी दृष्टिकरि निधनके उपासनविषै समाप्तिका सामान्य हेतु है ॥

अथ यत्प्रथमास्तमिते तन्निधनं। तदस्य पितरोऽन्वायत्तास्तस्मात्तान्निदधति निधनभाजिनो ह्येतस्य साम्न

---

अर्थः—अनंतर जो प्रथम अस्तमितके हुयेहै सो निधन(अंत)है।इसके ता(रूप)के प्रति पितर अनुगत हैं। तातैं तिनकूं स्थापन करतेहैं। जातैं इस सामके निधनके

---

टीकाः—अनंतर प्रथम अस्तमित हुये कहिये सविताके अदर्शनके प्रति गमन करनेकी इच्छावान् हुये जो रूप है सो निधन है। इसके ता रूपके प्रति पितर अनुगत हैं। [९१]तातैं तिनकूं पिता पितामह अरु प्रपितामहरूपसैं वा तिनके अर्थ पिंडनकूं दर्भनविषै स्थापन करैहैं। जातैं निधनके सम्बंधतैं वे

---

९१ यथोक्त आदित्यका रूप पितरनकरि उपजीव्य है। इस अर्थविषै गमककूं कहैहैं॥ इधर तहां तहां जो अथशब्द है सो तिस तिस उपासनकी अनन्तरतारूप अर्थवाला व्याख्यान करनेकूं योग्य है॥

एवं खल्वमुमादित्यꣳ सप्तविधꣳ सामोपास्ते ॥ ८ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य नवमः खण्डः ॥ ९ ॥

---

भाजी हैं ॥ ऐसैं प्रसिद्ध उस आदित्यरूप सप्तविध सामकूं उपासताहै ॥ ८ ॥

इति श्री० मूलभाषा० द्वितीयप्रपा० नवमःखंडः ९

---

पितर इस सामके विधनके भाजी हैं । [९२]ऐसैं अवयवकरि सप्तधा विभक्त प्रसिद्ध उस आदित्यरूप सप्तविध सामकूं उपासताहै जो । ताकूं ताकी प्राप्तिरूप फल होवैहै । यह वाक्यशेष है ॥ ८ ॥

इति श्री० भाष्यभाषा० द्वितीयप्रपा० नवमः खंडः ॥ ९ ॥

---

९२ "ऐसैं खलु (प्रसिद्ध)" इत्यादि वाक्यकेप्रति अपेक्षितकूं पूरणकरते हुये व्याख्यान करैहैं ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगतनवमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ९ ॥

अथ द्वितीयप्रपा॰दशमः खंडः ॥ १० ॥

अथ खल्वात्मसम्मितमतिमृत्यु स-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰ दशमःखंडः॥ १० ॥

अर्थः–अनंतर प्रसिद्ध अतिमृत्यरूप

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपा॰दशमः खंडः ॥१०॥

आदित्य(रूप मृत्यु)केजयकरि सप्तविधसामोपासना ६

टीकाः–[९३]मृत्यु आदित्य है। काहेतैं अहोरात्रादि कालकरि जगत्का प्रमापयिता होनेतैं। ताके अतितरण अर्थ यह सामका उपासन उपदेश करियेहैः– अनंतर प्रसिद्ध [९४]आदित्यरूप मृत्युविषयक सामके उपासनके। आत्मसंमित कहिये अपने अवयवनकी तुल्य-

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगतदशमखण्डस्य टिप्पणम् १०

९३ "अनंतर प्रसिद्ध आत्मसंमित" इत्यादि वाक्यके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥

९४ अनंतर। इसपदके अपेक्षितकूं डालते हैं ॥ इहां स्व (अपने) शब्दकरि साम कहिये है। ताके अवयव जे हिंकारआदिक हैं तिनके नामके अक्षरोंकी तीनपनैकरि तीनपनैकरि तुल्यतासैं मित (ज्ञात) साम है ॥ यह अर्थ है ॥

प्तविधꣳ सामोपासीत। हिंकार इति त्र्य-
क्षरं प्रस्ताव इति त्र्यक्षरं तत्समम् ॥१॥

सप्तविध सामकूं उपासन करैः—" हिंकार" यह तीन अक्षरवाला [नाम] है। "प्रस्ताव" यह तीन अक्षरवाला है। सो सम है ॥ १ ॥

ताकरि मित वा परमात्मासैं[९५] तुल्यताकरि संमित ऐसैं मृत्युके जयका हेतु होनेतैं अतिमृत्युरूप [[९६]जैसैं प्रथम अध्यायविषै उद्गीथ भक्तिके ना-

९५ जैसैं परमात्माका ज्ञान मृत्युतैं मोक्षण (छूटने)का हेतु है। तैसैं यह उपासन बी है। यातैं अन्य अर्थकूं कहैहैं ॥

९६ इहां कैसा उपासन विवक्षित है ? इस अपेक्षाके हुये दृष्टांतसहित उत्तरकूं कहैहैं ॥ इहां उद्गीथ ऐसा उद्गीथरूप भक्ति (भाग)का नाम है ताके अक्षर। यह अर्थ है औ सामपनैकूं तिन नामके अक्षरोंके। ऐसैं अध्याहार करनेकूं योग्य है औ ताका उपासन। याका तिन अक्षरनका आदित्यकी दृष्टिकरि उपासन। यह अर्थ है औ मृत्युगोचर अक्षरनकी संख्याकरि एकविंशतिपनैरूप सो एक है। अनेक अक्षरनविषै तिनके सामान्यकरि तिन अक्षरनविषै आदित्यदृष्टिकरि मृत्युरूप आदित्यकूं। यह अर्थ है अरु अतिक्रमणकेअर्थ ताका साधन उपासन। यह शेष है ॥

मके अक्षर "उद्गीथ" ऐसैं उपास्यपनैंकरि कहे। तैसैं इहां सामके सप्तविध भक्तिवाले नामके अक्षर तिनकूं मिलायके तीन तीनकरि समतासैं सामपनैंकूं परिकल्पना करिके उपास्यपनैकरि कहियेहैं। ताके उपासनकरि मृत्युगोचर अक्षरनकी संख्याके सामान्यकरि तिसमृत्युकूं पायके तिसतैं अतिरिक्त अक्षरसैं तिस आदित्यरूप मृत्युके अतिक्रमणअर्थहीं संक्रमणकूं कल्पताहै]। अतिमृत्युरूप सप्तविध सामकूं उपासन करै ॥ मृत्युकूं[९७] अतिरिक्त अक्षरोंकी संख्याकरि अतिक्रांत है यातैं अतिमृत्यु साम है। ताकी प्रथम भक्ति (विभाग)के नामके अक्षर कहियेहैं ॥ "हिंकार" यह तीन अक्षरवाला भक्तिका नाम है औ "प्रस्ताव" ऐसा

९७ अतिमृत्यु है मृत्युके अत्यय ( नाश )का हेतु होनेतैं। ऐसैं उक्तकूं हीं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां नामके अक्षर कहियेहैं। यह शेष है औ आदिके अक्षरनाविषै। याका आदिभक्तिके नामके दोअक्षरनविषै। यह अर्थ है औ तिस प्रक्षेप ( डालने )करि सो आदिभक्तिका नाम प्रतिहारके नामसैं तुल्य हीं है। यह अर्थ है ॥

आदिरिति द्व्यक्षरं । प्रतिहार इति चतुरक्षरं । तत इहैकं तत्समम् ॥ २ ॥

---

अर्थः–“आदि” यह दो अक्षरवाला है। “प्रतिहार” यह च्यारी अक्षरवाला है। जिनतैं इहां एककूं [मिलायके] सो सम है ॥ २ ॥

---

इस भक्तिका तीन अक्षरवालाहीं नाम है। सो पूर्वसैं सम है ॥ १ ॥

टीकाः–“आदि” यह दोअक्षरवाला नाम है। सप्तविध सामकी संख्याका पूरण ओंकार “आदि” ऐसैं कहियेहै ॥“प्रतिहार” यह च्यारीअक्षरवाला नाम है। तिसतैं इहां एक अक्षरकूं अवच्छेदकरिके आदि भक्तिके नामके दो अक्षरनाविषै डालियेहै। तिसकरि सो सम हीं होवैहै ॥ २ ॥

समस्तसामके उपासन २४

उद्गीथ इति त्र्यक्षरमुपद्रव इति चतुक्षरं त्रिभिस्त्रिभिः समं भवत्यक्षरमतिशिष्यते त्र्यक्षरं तत्समम् ॥ ३ ॥
निधनमिति त्र्यक्षरं तत्सममेव भ-

---

अर्थः—"उद्गीथ" यह तीन अक्षरवाला है। "उपद्रव" यह च्यारी अक्षरवाला है। तीन तीनकरि सम होवैहै। अक्षर अधिक होवैहै। तीनअक्षरवाला है। सो सम है ॥३॥
अर्थः—"निधन" यह तीन अक्षरवाला

---

टीकाः—"उद्गीथ" यह तीन अक्षरवाला। "उपद्रव" यह च्यारी अक्षरवाला नाम तीन तीनकरि सम होवैहै। एक अक्षर अधिक होवैहै। तिसकरि विषमताके प्राप्तहुये सामकी समताके करणअर्थ कहैहैं:—सो एकबी हुया "अक्षर" ऐसैं तीन अक्षरवालाहीं। होवैहै यातैं सो सम है ॥ ३ ॥
टीकाः—"निधन" ऐसा तीन अक्षरवाला

वति । तानि ह वा एतानि द्वाविंशति-
रक्षराणि ॥ ४ ॥

एकविंशत्यादित्यमाप्नोत्येकविं-

है। सो सम हीं होवैहै। वे प्रसिद्ध ये द्वा-
विंशति अक्षर हैं ॥ ४ ॥

अर्थः—एकविंशतिकरि आदित्यकूं पा-

नाम है सो समहीं होवैहै ॥ ऐसैं[९८] तीन अ-
क्षरनकी समताकरि सामपनैंकूं संपादनकरिके
यथाप्राप्तहीं अक्षर संख्याके विषय करियेहैं
(गिनियेहैं):—वे प्रसिद्ध ये सप्त भक्तिनके
नामके अक्षर द्वाविंशति (बावीश) हैं ॥ ४ ॥

टीकाः—तहां एकविंशति अक्षरनकी सं-
ख्याकरि आदित्यरूप मृत्युकूं पावताहै । जातैं
एकविंश (एकवीशवां) इस लोकतैं संख्याकरि

---

९८ ननु उक्तरीतिकरि चतुर्विंशति ( चोवीश ) अक्षर हैं। तातैं "वे प्रसिद्ध ये द्वाविंशति ( बावीश ) अक्षर हैं यह कैसैं कहिये है ? तहां कहैहैं ॥

शो वा इतोऽसावादित्यो द्वाविꣳशेन परमादित्याज्जयति तन्नाकं तद्विशोकम् ॥ ५ ॥

---

वताहै। एकविंश हीं इसतैं यह आदित्य है॥ द्वाविंशकरि आदित्यतैं परकूं जय करैहै सो नाक है सो विशोक है ॥ ५ ॥

---

यह आदित्य है ॥ "[९९]द्वादशमास। पांच ऋतु औ तीन ये लोक हैं। यह आदित्य एकविंश है", इस श्रुतितैं अवशिष्ट बावीशवें एक अक्षरकरि मृत्युरूप आदित्यतैं परकूं जय करैहै। अर्थ यह जोः—पावताहै ॥ ॥ औ जो आदित्यतैं पर है सो क्या है? सो नाक है। क जो सुख ताका जो प्रतिषेध सो अक (दुःख) है सो नहीं होवैहै ऐसा नाक है। अर्थ यह जोः—क

---

९९ आदित्यकी इसलोकतैं एकविंशताविषै अन्यश्रुतिकूं प्रमाण करैहैं ॥ इहां हेमंत अरु शिशिरकूं ऐककरिके पांचऋतुआं हैं यह कहा ॥

आदित्यकेजयकरि सप्तविधसामोपासना ६

आप्नोतीहादित्यस्य जयं परो हा-

अर्थः—आदित्यके जयकूं पावताहै। इ-

(सुखरूप) हीं है । [100] दुःखकूं मृत्युका विषय होनेतैं औ फेर सो विशोक है कहिये विगत-शोक है। अर्थ यह जोः—मानस दुःखसैं रहित है। ताकूं पावताहै ॥ ५ ॥

टीकाः—[101] उक्तके हीं मिलित अर्थकूं कहैहैंः— एकविंशति संख्याकरि आदित्यके जयकूं पा-वताहै। इस [102] ऐसैं जाननेवालेका मृत्युगोचर

---

१०० आदित्यकूं अहोरात्रकरि वारंवार मृत्युकी हेतुता इसलोकविषै देखियेहै । तातैं यह लोक मृत्युका विषय हो-नेतैं दुःखस्वरूप है औ ताके अभावतैं ब्रह्मलोक सुखस्वरूप है। ऐसैं मानिके कहैहैं ॥

१०१ पूर्वग्रंथकरि उत्तरग्रंथकी पुनरुक्तिकूं आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां व्याख्यान कियेहीं ग्रंथके समुदायकाअर्थ संक्षे-पकरिके बुद्धिकी सुकरताअर्थ अनंतर (उत्तर) ग्रंथसैं क-हियेहै। तातैं पुनरुक्तिपना नहीं है । यह अर्थ है औ जयके पीछे पर (उत्कृष्ट) जय होवैहै। ऐसैं संबंध है ॥

१०२ "इसका पर" ऐसैं ग्रहणकिये वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां फल यह शेष है। यह अर्थ है औ साप्तविध्य

स्यादित्यजयाज्जयो भवति य एतदेवं विद्वानात्मसंस्मितमतिमृत्यु सप्तविधँ सामोपास्ते सामोपास्ते ॥ ६ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य दशमः खण्डः ॥ १० ॥

सका आदित्यके जयतैं पर जय होवैहै। जो इसकूं ऐसैं विद्वान् हुया आत्मसंमित अतिमृत्युरूप सप्तविध सामकूं उपासताहै। सामकूं उपासताहै ॥ ६ ॥

इति श्री० मूलभाषा० द्वितीयप्रपा० दशमः खंडः १०

आदित्यके जयतैं पर जय होवैहै बावीश अक्षरनकी संख्याकरि । यह अर्थ है ॥ "जो इसकूं ऐसैं विद्वान् हुया" इत्यादि वाक्य उक्तअर्थवाला है ॥ ताकूं यह यथोक्त फल होवैहै । ऐसैं औ दोवार कथनरूप जो अभ्यास है । सो सप्तविधपनैकी समाप्ति अर्थ है ॥ ६ ॥

इति श्री० भाष्यभाषा० द्वितीय प्रपा० दशमःखंडः ॥ १० ॥

कहिये सप्तविधपना तिसकरि युक्त सामके उपासनकी समाप्तिअर्थ अभ्यास ( दोवार कथन ) है । यह अर्थ है ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगतदशमखंडस्य टिप्पणम् ॥ १० ॥

अथ द्वितीयप्रपा० एकादशः खंडः॥ ११॥
मनो हिंकारो वाक्प्रस्तावश्चक्षुरुद्गीथः

अथ श्री० मूलभाषा० द्वितीयप्रपा० एकादशःखंडः॥ ११॥

अर्थः—मन हिंकार है। वाक् प्रस्ताव है। चक्षु उद्गीथ है। श्रोत्र प्रतिहार है। प्राण

अथ श्री० भाष्यभाषा० द्वितीयप्रपा० एकादशः खंडः ११

प्राणोंविषै गायत्रसामोपासना २

टीकाः—[१०३]नामके ग्रहण विना पञ्चविध औ सप्तविध सामका उपासन कहा। अनंतर अब गायत्र आदिक नामके ग्रहणपूर्वक विशिष्ट फलवाले सामके अन्य उपासन कहियेहैंः—[इहां [१०४]यथाक्रम गायत्र आदिकनका कर्मविषै प्रयोग

अथ द्वितीयप्रपाठकगतैकादशखंडस्य टिप्पणम् ११

१०३ ननु पंचविध अरु सप्तविध सामका ध्यान व्याख्यान किया। ऐसैं हुये ज्ञातविषयविषै वक्तव्यके अभावतैं अनन्तर ग्रंथसैं अलं ( बहुत ) भया ? यह आशंकाकरिके। पूर्व उत्तर दोग्रंथनके अर्थके भेदकूं कहैहैं ॥ इहांः—गायत्र। रथंतर। इत्यादि नामके ग्रहणकरि विशिष्ट औ विशिष्टफलवाले। यह अर्थ है ॥

१०४ फेर वक्ष्यमाण उपासनोंविषै निर्देशके क्रमकी सिद्धि

श्रोत्रं प्रतिहारः प्राणो निधनमेतद्गायत्रं प्राणेषु प्रोतम् ॥ १ ॥

---

निधन है ॥ यह गायत्र प्राणोंविषै प्रोत है ॥ १ ॥

---

है। तैसैं हीं दिखावैहैं] मॅन[१०५] हिंकार है। काहेतैं मनकूं सर्व करणरूप वृत्तिनके मध्य प्रथम होनेतैं ॥ तिसतैं अनंतर होनेतैं वाक् प्रस्ताव है। चक्षु उद्गीथ है श्रेष्ठ होनेतैं। श्रोत्र प्रतिहार है प्रतिहृत (फैल्या) होनेतैं। प्राण निधन है स्वापकालविषै यथोक्तनके प्राणविषै नि-

---

कैसैं है? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–जैसैं क्रमकूं आश्रयकरिके तिनका कर्मविषै प्रयोग कर्मिनकूं इष्ट है। इसीहीं क्रमसैं तिनके उपासनकी उक्ति है ॥

१०५ तहां अप्राणकूं क्रिया अरु ज्ञानके असंभवतैं प्राणकूं प्रधान होनेतैं ताकी दृष्टिकरि गायत्र नाम सामकी उपासनाकूं आदिविषै दिखावै हैं ॥ इहां "प्राणके प्रतिहीं वाक् लयकूं पावती है" इत्यादिश्रुतिकरि निद्राकालमैं प्राणविषै वाक्आदिकनका निधन (नाश) जाननेकूं योग्य है औ प्रोत कहिये प्रगत। अर्थ यह जो प्रतिष्ठित ॥

स य एवमेतद्गायत्रं प्राणेषु प्रोतं वेद प्राणी भवति सर्वमायुरेति ज्योग् जी-

अर्थः—सो जो ऐसैं इस गायत्रकूं प्राणों-विषै प्रोत जानताहै [सो] प्राणी होवैहै । सर्व आयुकूं पावताहै । ज्योक् (उज्वल) जीवताहै । प्रजाकरि पशुनकरि महान् अरु

धन ( लयरूप नाश )तैं ॥ यह गायत्र साम प्राणोंविषै प्रोत है ॥ १ ॥

टीका:—गायत्रीकूं[106] प्राणकरि संस्तुत होनेतैं सो जो ऐसैं इस गायत्र सामकूं प्राणोंविषै प्रोत जानताहै [सो] प्राणी( [107]अविकल करण-वाला ) होवैहै । यह अर्थ है ॥ सर्व आयुकूं पावताहै "[108]शतवर्ष पुरुषका सर्व आयु है"

---

१०६ गायत्रसामके प्राणोंविषै प्रतिष्ठितपनैमैं हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां "प्राणहीं गायत्री है" ऐसी जातैं श्रुति है ॥

१०७ अविद्वान्कूंबी प्राणीपनैकी सिद्धितैं यह विद्याका फल नहीं है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

१०८ फेर नानाजनसंबंधि सर्व आयुकूं एकध्याता पावनेकूं

वति महान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या । महामनाः स्यात्तद्व्रतम् ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्यैकादशः खण्डः ॥ ११ ॥

---

कीर्तिकरि महान् होवैहै ॥ महामना होवै सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०एकादशः खंडः

---

इस श्रुतितैं औ ज्योग् (उज्वल) जीवताहै औ प्रजा आदिककरि महान् होवैहै अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै । गायत्र सामके उपासकका यह व्रत होवैहैः—जो बडे मनवाला (अक्षुद्रचित्तवाला) होवै । यह अर्थ है ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा० द्वितीयप्रपाठकस्यैकादशः खंडः ११

---

कैसैं पूर्ण होवैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां "शत आयुषवालाहीं पुरुष है" इस श्रुतितैं यह कहियेहै औ ज्योक् शब्द निपात है औ सो उज्वलनरूप अर्थवाला है औ उज्वल । याका स्वपरके उपकारविषै समर्थ । यह अर्थ है ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगतैकादशखंडस्य टिप्पणं ॥ ११ ॥

अथ द्वितीयप्रपाठ० द्वादशः खंडः ॥१२॥

अभिमन्थति स हिङ्कारो धूमो जायते स प्रस्तावो ज्वलति स उद्गीथो-

---

अथ श्री० मूलभाषा० द्वितीयप्रपा० द्वादशःखण्डः॥१२॥

अर्थः—अभिमंथन करै है सो हिंकार है। धूम उपजाताहै सो प्रस्ताव है। जलताहै

---

अथ श्री० भाष्यभाषा० द्वितीयप्रपा० द्वादशःखंडः॥१२॥

अग्निविषै गायत्रसामोपासना २

टीकाः—[१०९]अभिमंथन करैहै सो हिंकार है प्रथम होनेतैं। अग्नितैं धूम उपजाताहै सो प्रस्ताव है अनंतर होनेतैं। जलताहै सो उद्गीथ है। हविके संबंधतैं जलनेकी श्रेष्ठता है॥ अंगार होवैहैं सो प्रतिहार है अंगारनकूं प्रतिहृत (विखरे) होनेतैं [११०]उपशम जो अग्निकूं

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगतद्वादशखंडस्य टिप्पणं॥१२॥

१०९ समग्र प्राणवालेकूं मंथनके कर्तापनैके संभवतैं प्राणदृष्टिके अनंतर मंथनादिककी दृष्टिकूं अवतार देते हैं॥

११० उपशम अरु संशम ऐसैं अर्थभेदके अभावतैं पुनरु-

ऽङ्गारा भवन्ति स प्रतिहार उपशाम्यति तन्निधनꣳ सꣳशाम्यति तन्निधनमेतद्र-थन्तरमग्नौ प्रोतम् ॥ १ ॥

---

सो उद्गीथ है। अंगार होवैहैं सो प्रतिहार है। उपशम होवैहै सो निधन है। संशम होवैहै सो निधन है॥ यह रथंतर अग्नि-विषै प्रोत है॥ १॥

---

सावशेष होनेतैं है औ संशम जो अग्निका निःशेष उपशम है सो समाप्तिके सामान्यतैं निधन है॥ यह रथंतर नामक साम अग्नि-विषै प्रोत है।[१११] जातैं अग्निके मंथनाविषै गायन करियेहै ॥ १ ॥

---

क्तिकूं आशंकाकरिके। सावशेषता अरु निरवशेषताकरि विशेष (भेद)कूं कहैहैं॥

१११ फेर रथन्तर सामका अग्निविषै प्रतिष्ठितपना कैसैं है। जातैं तहां किंचित् निमित्त प्रतीत होता नहीं? यातैं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—मंथनकूं निमित्तकरिके अग्निकी उत्पत्तिविषै रथंतर सामकी गीयमानताके देखनेतैं अग्निविषै ताके प्रतिष्ठितपनैकी सिद्धि है॥

स य एवमेतद्रथन्तरमग्नौ प्रोतं वेद ब्रह्मवर्चस्यन्नादो भवति सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भ-

अर्थः—सो जो ऐसैं इस रथन्तरकूं अग्निविषै प्रोत जानताहै। ब्रह्मवर्चसी अन्नाद होवैहै। सर्व आयुकूं पावताहै। ज्योक् (उज्वल) जीवताहै। प्रजाकरि पशुनकरि

टीकाः—"सो जो" इत्यादि पूर्ववत् है॥ ब्रह्मवर्चसी होवैहै। [112] वृत्त अरु स्वाध्यायरूप निमित्तवाला जो तेज सो ब्रह्मवर्चस है। अरु तेज तो केवल कांतिभाव है। औ अन्नाद (दीप्त अग्निवाला) होवैहै॥ अग्निके अभिमुख न आचमन करै न किंचित् भक्षण करै औ नि-

११२ ननु इहां "ब्रह्मवर्चसी" ऐसा फल कहा। बृहत्के उपासनविषै तो "तेजस्वी होवैहै" ऐसैं आगे कहियेगा औ ब्रह्मवर्चस अरु तेजका भेद नहीं है। तैसैं हुये बृहत् अरु रथंतरके उपासनविषै फलकी विषमता (विलक्षणता) नहीं है? यातैं कहैहैं॥

इति द्वितीयप्रपाठकगतद्वादशखंडस्य टिप्पणं॥ १२॥

वति महान् कीर्त्या। न प्रत्यङग्निमाचा-
मेन्न निष्ठीवेत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥
इति द्वितीयप्रपाठकस्य द्वादशः खण्डः ॥ १२॥
अथ द्वितीयप्रपा॰त्रयोदशः खंडः॥१३॥
उपमन्त्रयते स हिङ्कारो ज्ञपयते स

महान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै ॥ अ-
ग्निके अभिमुख न आचमन करै। न नि-
ष्ठीवन करै। यह व्रत है ॥ २ ॥
इति श्री॰मूलभा॰द्वितीयप्रपा॰ द्वादशः खंडः १२
अथश्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰त्रयोदशःखंडः ॥१३॥
अर्थः—उपमंत्रण करैहै सो हिंकार है।

ष्ठीवन (श्लेष्मके निरसन)कूं न करै। सो
व्रत है ॥ २ ॥
इति श्री॰ भाष्यभाषा॰ द्वितीयप्रपा॰ द्वादशः खंडः॥ १२॥
अथ श्री॰ भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठ॰त्रयोदशःखंडः १३
मिथुनविषै वामदेव्य सामोपासना २
टीकाः—उपमंत्रण[११३] (संकेत)कूं करैहै प्रथम

अथ द्वितीयप्रपाठकगत-त्रयोदशखण्डस्य टिप्पणं १३
११३ उत्तर (ऊपरकी) अरु अधर (नीचेकी) अरणि

मिथुनविषै वामदेव्य सामोपासना ३

प्रस्तावः स्त्रिया सह शेते स उद्गीथः प्रति स्त्रीँ सह शेते स प्रतिहारः कालं गच्छति तन्निधनं पारं गच्छति तन्निधनमेतद्वामदेव्यं मिथुने प्रोतम् ॥ १ ॥

---

ज्ञपन करैहै सो प्रस्ताव है। स्त्रीके साथि शयन करैहै सो उद्गीथ है। स्त्रीके प्रति शयन करैहै सो प्रतिहार है। कालकूं गमन करैहै सो निधन है। पारकूं गमन करैहै सो निधन है॥ यह वामदेव्य मिथुनविषै प्रोत है॥ १॥

---

होनेतैं सो हिंकार है। ज्ञपन[११४] (तोषण)कूं करैहै सो प्रस्ताव है। साथि शयन (एक पर्यंकविषै गमन) है सो उद्गीथ है श्रेष्ठ हो-

---

स्थानीय अरु अवाच्य कर्मविषै प्रवृत्त स्त्रीपुरुषके मंथनके सामान्यतैं मंथनादि दृष्टिके अनंतर मैथुनदृष्टिकूं विधान करैहैं॥

११४ पुरुषहीं पशुकर्मकेअर्थ स्त्रीकूं वस्त्रआदिकसैं प्रीणन (प्रसन्न) करैहै। तिसविषै प्रारंभके सामान्यतैं प्रस्तावकी दृष्टि है। ऐसैं कहैहैं॥

समस्तसामके उपासन २४

स य एवमेतद्वामदेव्यं मिथुने प्रोतं वेद मिथुनी भवति मिथुनान्मिथुना-

अर्थः-सो जो ऐसैं इस वामदेव्यकूं मिथुनविषै प्रोत जानता है। मिथुनी होनेतैं। स्त्रीके प्रति शयन (स्त्रीका अभिमुखीभाव) है सो प्रतिहार है। कालके प्रति (मैथुनकरि पार जो समाप्ति ताके प्रति) गमन करैहै सो निधन है॥ यह वामदेव्य नामक साम मिथुनविषै प्रोत है। वायु[११५] जलके मिथुनके संबंधतैं ॥ १ ॥

टीकाः-"सो जो" इत्यादि पूर्ववत् है ॥ इहां मिथुनी होवैहै। याका अविधुर (स्त्रीसैं अवियुक्त) होवैहै। यह अर्थ है औ मिथुनतैं मिथुनतैं उपजताहै। ऐसैं अमोघ रेतवान्-

११५ वामदेव्य नामक सामका मिथुनविषै प्रोतपना कैसैं है? तहां कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः-वायुके अरु जलके मिथुनभावकरि संबंधतैं वामदेव्य सामकी उत्पत्तिकूं उक्त होनेतैं ताका मिथुनविषै प्रतिष्ठितपना युक्त है॥

त्प्रजायते सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या। न काञ्चन परिहरेत्तद्व्रतम् ॥२॥
इति द्वितीयप्रपाठकस्य त्रयोदशः खण्डः ॥ १३ ॥

वैहै मिथुनतैं मिथुनतैं उपजताहै। सर्व आयुकूं पावताहै। ज्योक् जीवताहै। प्रजाकरि पशुनकरि महान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै। किसी (स्त्री)कूंबी परिहार करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥
इतिश्री॰मूलभा॰द्वितीयप्र॰त्रयोदशः खण्डः १३

पना कहियेहै औ [116] किसीबी आपकी शय्याके तांई प्राप्त समागमकी अर्थिनी स्त्रीकूं परिहार (त्याग) करै नहीं। काहेतैं [117] वामदेव्य सामके उपासनके अंग होनेकरि विधानतैं। इसतैं अ-

११६ "किसीकूंबी नहीं" इस वाक्यकूं लेके व्याख्यान करैहैं॥
११७ "परांगना (परस्त्री)कूं उपगमन करै नहीं" इस स्मृतिके विरोधकूं आशंकाकारिके कहैहैं ॥ इहां यह भाव है:—विधिनिषेधकी सामान्य अरु विशेषविषयवान्ताकरि व्यवस्था प्रसिद्ध है ॥

# अथ द्वितीयप्रपा॰ चतुर्दशः खंडः॥१४॥

उद्यन्हिङ्कार उदितः प्रस्तावो मध्य-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वि॰प्रपा॰ चतुर्दशः खण्डः १४

अर्थः–उदयकूं पावता हुया हिंकार है।

---

न्यत्र प्रतिषेधकी स्मृतियां हैं औ ११८वचनके प्रा-
माण्यतैं इस धर्मके निश्चयका प्रतिषेध शास्त्रसैं
विरोध नहीं है ॥ २ ॥

इति श्री॰ भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपा॰त्रयोदशः खण्डः १३

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठ॰चतुर्दशःखंडः १४

आदित्यविषै बृहत्सामोपासना २

टीकाः–११९उदयकूं पावता हुया सविता सो

---

११८ किंवाः–शास्त्रके प्रामाण्यतैं इहां धर्म जानियेहै औ "किसीकूंबी परिहार करै नहीं" ऐसैं इहां शास्त्रकरि निश्चित होनेतैं अवाच्यबी कर्म धर्म होनेकूं योग्य होवैहै। तैसैं हुये श्रौत अर्थविषै दुर्बलस्मृतिका प्रतिस्पर्द्धीपना नहीं है । ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यह भाव हैः–यथोक्त उपासनावालेकूं ब्रह्मचर्यके नियमका अभाव व्रत होनैंकरि विवक्षित है [ सर्वकूं नहीं ] तातैं प्रतिषेधशास्त्रके विरोधकी आशंका नहीं है ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत त्रयोदशखंडस्य टिप्पणं॥ १३ ॥

अथ द्वितीयप्रपाठकगतचतुर्दशखंडस्य टिप्पणं॥१४॥

११९ आदित्यकूं प्रजाके प्रसव (जन्म)का हेतु होनेतैं

न्दिन उद्गीथोऽपराह्णः प्रतिहारोऽस्तं यन्निधनमेतद्बृहदादित्ये प्रोतम् ॥ १ ॥

उदित प्रस्ताव है। मध्यंदिन उद्गीथ है। अपराह्ण प्रतिहार है। अस्तकूं पावता हुया निधन है॥ यह बृहत् [साम] आदित्यविषै प्रोत है॥ १॥

हिंकार है दर्शनकूं प्रथम होनेतैं। उदित प्रस्ताव है कर्मोंके प्रस्तवनका हेतु होनेतैं। मध्यन्दिन उद्गीथ है श्रेष्ठ होनेतैं। अपराह्ण प्रतिहार है पशु आदिकनके गृहोंकेतांई प्रतिहरणतैं। जो अस्तकूं पावताहै सो निधन है रात्रिविषै गृहमैं प्राणिनके निधनतैं ॥ यह बृहत् साम आदित्यविषै प्रोत है काहेतैं बृहत् सामकूं आदित्यरूप दैवत्यवाला होनेतैं ॥ १ ॥

ता (प्रसव)के हेतु मैथुनकी दृष्टिके अनंतर आदित्यकी दृष्टिकूं उठावते हैं ॥

इति द्वितीयप्रपाठकगतचतुर्दशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १४ ॥

स य एवमेतद्बृहदादित्ये प्रोतं वेद तेजस्व्यन्नादो भवति सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या । तपन्तं न निन्देत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य चतुर्दशः खण्डः ॥ १४ ॥

---

अर्थः—जो ऐसैं इस बृहत्कूं आदित्यविषै प्रोत जानताहै । सो तेजस्वी अन्नाद होवैहै । सर्व आयुकूं पावताहै । ज्योक् जीवताहै । प्रजाकरि पशुनकरि महान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै । तपनेवालेकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वि०प्रपा०चतुर्दशः खंडः१४

---

टीकाः—“सो जो” इत्यादि पूर्ववत् है ॥ तपनेवालेके प्रति निंदा करै नहीं । सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा० चतुर्दशः खण्डः॥१४॥

अथ द्वितीयप्रपाठ॰ पञ्चदशः खंडः १५
अभ्राणि सम्प्लवन्ते स हिङ्कारो मेघो जायते स प्रस्तावो वर्षति स उद्गीथो

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰पंचदशः खण्डः १५

अर्थः—अभ्र (बादल) संप्लवन करते (चलते) हैं सो हिंकार है। मेघ उपजता है सो प्रस्ताव है। वर्षताहै सो उद्गीथ है।

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठ॰पंचदशःखंडः१५

पर्जन्यविषै वैरूप सामोपासन २

टीकाः—[120]अभ्र अप् (जल)के भरणतैं हैं। मेघ उदकका सेचक होनेतैं है। अन्य वाक्य उक्त अर्थवाला है॥ ॥ यह वैरूप नाम साम पर्जन्य (मेघ) विषै प्रोत है। अनेक[121]रूप

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगतपंचदशखंडस्य टिप्पणं॥१५॥

१२० "आदित्यतैं वृष्टि होवैहै" इस स्मृतितैं पर्जन्यकूं आदित्यका कार्य होनेतैं आदित्यकी दृष्टिके अनंतर पर्जन्यकी दृष्टिकूं दिखावै हैं॥

१२१ वैरूप साम तिसविषै कैसैं प्रतिष्ठित है? तहां कहैहैं॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत-पंचदशखंडस्य टिप्पणम्॥ १५॥

विद्योतते स्तनयति स प्रतिहार उद्गृह्णाति तन्निधनमेतद्वैरूपं पर्जन्ये प्रोतम् ॥१॥ स य एवमेतद्वैरूपं पर्जन्ये प्रोतं वेद विरूपाꣳश्च सुरूपाꣳश्च पशूनवरुन्धे सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति म-

---

विद्योतन करैहै अरु गर्जताहै सो प्रतिहार है। उद्ग्रहण (वर्षाकी समाप्ति) करैहै सो निधन है॥ यह वैरूप [साम] पर्जन्यविषै प्रोत है॥ १॥

अर्थः—जो ऐसैं इस वैरूपकूं पर्जन्यविषै प्रोत जानताहै। सो विरूप अरु सुरूप पशुनकूं अवरोध करैहै। सर्व आयुकूं पावताहै। ज्योक् जीवताहै। प्रजाकरि

---

होनेतैं अभ्र आदिकनकरि पर्जन्यका वैरूप्य (विपरीत रूपवान्‌पना) है॥ १॥

टीकाः—विरूप औ सुरूप अज अवि आदिक पशुनकूं अवरोध करताहै। अर्थ

हान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या। वर्षन्तं न निन्देत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य पंचदशः खण्डः॥१५॥

अथ द्वितीयप्रपाठ॰षोडशः खंडः॥१६॥

वसन्तो हिङ्कारो ग्रीष्मः प्रस्तावो

पशुनकरि महान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै ॥ वर्षनेवालेके प्रति निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री॰मूलभा॰द्वि॰प्रपा॰ पंचदशः खंडः १५

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰षोडशः खण्डः १६॥

अर्थः—वसंत हिंकार है। ग्रीष्म प्रस्ताव

यह जो:—पावताहै ॥ वर्षणेवालेके प्रति निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठकस्य पंचदशःखंडः१५

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठ॰षोडशःखंडः १६

ऋतुनविषै वैराजसामोपासन २

टीकाः—वसन्त[122] हिंकार है प्रथम होनेतैं।

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगतषोडशखंडस्य टिप्पणम् १६

१२२ ऋतुनकी व्यवस्थाकूं पर्जन्य ( वृष्टि )के अधीन हो-

वर्षा उद्गीथः शरत्प्रतिहारो हेमन्तो निधनमेतद्वैराजमृतुषु प्रोतम् ॥ १ ॥

स य एवमेतद्वैराजमृतुषु प्रोतं वेद

---

है। वर्षा उद्गीथ है। शरत् प्रतिहार है। हेमंत निधन है। यह वैराज [साम] ऋतुनविषै प्रोत है ॥ १ ॥

अर्थः-जो ऐसैं इस वैराजकूं ऋतुनवि-

---

ग्रीष्म प्रस्ताव है। इत्यादि पूर्ववत् है॥ १ ॥

टीकाः-ईसैं[123] वैराज नाम सामकूं ऋतुनविषै प्रोत जानताहै । ऋतुनकीन्यांई वि-

---

नेतैं ता पर्जन्यकी दृष्टिके अनंतर ऋतुनकी दृष्टिकूं कहैहैं ॥

१२३ वैराज नाम सामका ऋतुनविषै प्रोतपना युक्त है। काहेतैं तिन ऋतुनकूं स्वधर्मोंकरि विराजनेतैं। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यह भाव है:-यद्वा ऋतुनकूं अन्नकी उत्पत्तिकी निमित्त होनेतैं औ विराडात्माकूं अन्नरूप होनेतैं ता विराट्कूं तिन ऋतुनविषै प्रतिष्ठित होनेतैं तिस विराट्द्वारा वैराज (विराट्का संबंधि) साम बी तिन ऋतुनविषै प्रोत है। यह भाव है॥

इति द्वितीयप्रपाठकगत-षोडशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १६ ॥

विराजति प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान्प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्यर्तून्न निन्देत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य षोडशः खण्डः ॥ १६ ॥

---

षै प्रोत जानताहै । सो प्रजाकरि पशुनकरि ब्रह्मवर्चसकरि विराजताहै । सर्व आयुकूं पावताहै । ज्योक जीवताहै । प्रजाकरि पशुनकरि महान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै । ऋतुनकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री० मूलभाषा० द्वितीयप्रपा० षोडशः खंडः १६

---

राजताहै कहिये जैसें ऋतुआं ऋतुनके धर्मोंकरि विराजतियां हैं ऐसें विद्वान् प्रजा आदिकनकरि विराजताहै । अन्य अर्थ कहा है ॥ ऋतुनकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री० भाष्यभाषा० द्वितीयप्रपाठकस्य षोडशः खंडः १६

समस्तसामके उपासन २४

अथ द्वितीयप्रपाठ॰सप्तदशः खंडः १७

पृथिवी हिङ्कारोऽन्तरिक्षं प्रस्तावो द्यौरुद्गीथो दिशः प्रतिहारः समुद्रो निधनमेताः शक्वर्यो लोकेषु प्रोताः ॥ १ ॥

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰सप्तदशःखण्डः॥१७॥

अर्थः–पृथिवी हिंकार है। अंतरिक्ष प्रस्ताव है। द्यौः उद्गीथ है। दिशा प्रतिहार है। समुद्र निधन है॥ ये शक्करीयां [नामक साम] लोकनविषै प्रोत हैं॥ १ ॥

अथ भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपाठकस्य सप्तदशःखंडः१७

पृथिवीआदिककी दृष्टिसैं शक्करी सामोपासन २

टीकाः–पृथिवी[124] हिंकार है। इत्यादि पूर्ववत् है॥ इहां "शक्करी[125]" यह नित्य बहुवचन

अथ द्वितीयप्रपाठकगतसप्तदशखंडस्य टिप्पणम् १७

१२४ ऋतुनके सम्यक् व्यतीत हुये लोकनकी स्थितिकूं प्रसिद्ध होनेतें ऋतुनकी दृष्टिके अनंतर लोकदृष्टिकूं कहैहैं॥

१२५ ननु "शक्करीयां" ऐसा एकहीं सामका नाम कैसैं है। जातैं बहुवचनतैं बहुत साम प्रतीत होवैहैं ? तहां कहैहैं॥

स य एवमेताः शक्कर्यो लोकेषु प्रोता वेद लोकी भवति सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान्प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या। लोकान्न निन्देत्तद्व्रतम्॥२॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य सप्तदशः खण्डः ॥१७॥

---

अर्थः—जो ऐसैं इन शक्करीनकूं लोकनविषै प्रोत जानताहै । सो लोकी होवैहै । सर्व आयुकूं पावताहै । ज्योक् जीवताहै । प्रजाकरि पशुनकरि महान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै ॥ लोकनकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वि०प्रपा०सप्तदशःखंडः१७

---

है[१२६] । वे रेवतीनकी न्यांई[१२७] लोकनविषै प्रोतहै १

टीकाः—लोकी होवैहै । अर्थ यह जोः—लो-

---

१२६ नित्यबहुवचनपना दोनूंठिकाने तुल्य है। ऐसैं जनावनेअर्थ वक्ष्यमाणकूं दृष्टांत करैहैं ॥

१२७ महानामवाली ऋचाओंविषै शक्करीयां (नामक साम) गायन करिये हैं औ तिनका "आपूहीं महानामवालीयां हैं"

अथ द्वितीयप्रपाठ० अष्टादशःखंडः १८
अजा हिङ्कारोऽवयः प्रस्तावो गाव

अथ श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपाठ०अष्टादशःखंडः१७

अर्थः—अजा (छेलीयां) हिंकार है। अवियां (मेषियां) प्रस्ताव है। गौवां उद्गीथ

करूप फलसैं जुडताहै। लोकनकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है॥ २॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा०सप्तदशः खंडः॥१७॥

अथ श्री० भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपा०अष्टादशःखण्डः१८

पशुदृष्टिसैं रेवती सामोपासन २

टीकाः—[128]अजा हिंकार है। इत्यादि पूर्ववत्

ऐसैं आपूके साथि संबंध स्मरण किया है अरु "आपूविषै लोक प्रतिष्ठित हैं" ऐसैं सुन्या है। ऐसैं हुये इस संबंधतैं लोकनविषै शक्करीयां प्रतिष्ठित हैं। ऐसैं कहैहैं॥

इति श्री० द्वितीयप्रपाठकगतसप्तदशखंडस्य टिप्पणम्॥ १७॥

अथ द्वितीयप्रपाठकगताष्टादशखंडस्य टिप्पणम्१८

१२८ पशुनकूं लोकनके कार्य होनेतैं लोकदृष्टिके अनंतर पशुदृष्टिकूं उपन्यास करैहैं॥ इहां "रेवतीयां" ऐसा सामका नाम है। सो पूर्व( शक्करीन )कीन्यांई नित्यबहुवचनांत है॥

उद्गीथोऽश्वाः प्रतिहारः पुरुषो निधन-
मेता रेवत्यः पशुषु प्रोताः ॥ १ ॥

स य एवमेता रेवत्यः पशुषु प्रोता वेद पशुमान् भवति सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति महान्प्रजया पशुभिर्भवति म-

---

है। अश्व प्रतिहार है। पुरुष निधन है ॥ ये रेवतीयां [नामक साम] पशुनविषै प्रोत हैं ॥ १ ॥

अर्थः—जो ऐसैं इन रेवतीनकूं पशुनविषै प्रोत जानताहै। सो पशुमान् होवैहै। सर्व आयुकरि महान् अरु कीर्तिकारि महान्

---

है। [वे रेवतीयां नामक सामविशेष) पशुनें-[129]
विषै प्रोत हैं ॥ १ ॥

---

१२९ "पशुहीं रेवतीयां हैं" इस अन्य श्रुतिकूं आश्रय करिके कहैहैं ॥

इति श्री० द्वितीयप्रपाठकगताष्टादशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १८ ॥

हान् कीर्त्या पशून्न निन्देत्तद्व्रतम् ॥२॥
इति द्वितीयप्रपाठ० अष्टादशः खण्डः ॥१८॥
अथ द्वितीयप्रपाठ०एकोनविंशः खण्डः
लोम हिङ्कारस्त्वक् प्रस्तावो माꣳस-

---

होवैहै । पशुनकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्र०अष्टादशःखंडः१८

अथ श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०एकोनविंशःखंडः१९

अर्थः—लोम हिंकार है । त्वक् प्रस्ताव

---

टीकाः—पशुनकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा० द्वितीयप्रपा०अष्टादशः खण्डः १८

अथ श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्र०एकोनविंशः खंडः१९

अङ्गदृष्टिसैं यज्ञायज्ञीयसामोपासन २

टीकाः—लोम[१३०] हिंकार है । देहके अवय-

---

अथ द्वितीयप्रपाठकगतैकोनविंशखंडस्यटिप्पणं१९

१३० पशुनके विकार दुग्ध दधिआदिककरि अंगनकी पुष्टि देखियेहै यातैं पशुदृष्टिके अनंतर अंगनकी दृष्टिकूं कहैहैं ॥

मुद्गीथोऽस्थि प्रतिहारो मज्जा निधन-
मेतद्यज्ञायज्ञीयमङ्गेषु प्रोतम् ॥ १ ॥
स य एवमेतद्यज्ञायज्ञीयमङ्गेषु प्रोतं

है। मांस उद्गीथ है। अस्थि प्रतिहार है॥ यह यज्ञायज्ञीय [साम] अंगनविषै प्रोत है ॥ १ ॥

अर्थः—जो ऐसैं इस यज्ञायज्ञीयकूं अंग-

वनके मध्य प्रथम होनेतैं। त्वक् प्रस्ताव है लोमके अनंतर होनेतैं। मांस उद्गीथ है श्रेष्ठ होनेतैं। अस्थि प्रतिहार है प्रतिहृत (विखरे) होनेतैं।मज्जा निधन है अंतविषै होनेतैं॥ [१३१] यह यज्ञायज्ञीय नाम साम देहके अवयवनविषै प्रोत है ॥ १ ॥

टीकाः—अंगी होवैहै। अर्थ यह जोः—स-

१३१ "रसहीं यज्ञायज्ञीय है" इस श्रुतितैं अन्नरसके विकारसैं लोमआदिकनके संबंधतैं यज्ञायज्ञीयसाम अंगनविषै प्रतिष्ठित है। ऐसैं कहैहैं। इहां कुणि कहिये श्मश्रुरहित॥

इति श्री० द्वितीयप्रपाठकगतैकोनविंशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १९ ॥

वेदाङ्गी भवति नाङ्गेन विहूर्छति सर्व-मायुरेति ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभिर्भवति महान् कीर्त्या । संवत्सरं मज्ज्ञो नाश्नीयात्तद्व्रतं मज्ज्ञो नाश्नीयादिति वा ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्यैकोनविंशः खण्डः ॥ १९ ॥

---

नविषै प्रोत जानताहै । सो अंगी होवैहै । अंगसैं कुटिल होता नहीं । सर्व आयुकूं पावताहै ज्योक् जीवताहै । प्रजाकरि पशुनकरि महान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै ॥ संवत्सर मांसनकूं भक्षण करै नहीं । मांसनकूं भक्षण करै नहीं । ऐसा वा सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभा०द्वि०प्र०एकोनविंशःखण्डः १९

---

मग्र अंगवाला होवैहै । हस्तपादादि अंगकरि कुटिल ( वक्र ) नहीं होवैहै । अर्थ यह जोः- पंगु वा कुणी ( कुत्सितकरवाला अरु श्मश्रुर-

अथ द्वितीयप्रपाठकस्य विंशः खंडः२०
अग्निर्हिङ्कारो वायुः प्रस्ताव आदि-

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपाठ॰विंशः खण्डः॥२०॥

अर्थः—अग्नि हिंकार है। वायु प्रस्ताव है। आदित्य उद्गीथ है। नक्षत्र प्रतिहार

हित ) नहीं होवैहै ॥ संवत्सरमात्र मांसनकूं भक्षण करै नहीं। इहां बहुवचन मत्स्यनके उपलक्षणअर्थ है । मांसनकूं सर्वदाहीं भक्षण करै नहीं ऐसा वा। सो व्रत है ॥ २ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपा॰ एकोनविंशःखण्डः१९

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपा॰ विंशःखण्डः॥२०॥

देवतादृष्टिसैं राजन सामोपासन २

टीकाः—[१३२]अग्नि हिंकार है। प्रथमस्थानवाला होनेतैं। वायु प्रस्ताव है अनंतरताके सामान्यतैं। आदित्य उद्गीथ है श्रेष्ठ होनेतैं।

अथ द्वितीयप्रपाठकगत विंशखंडस्य टिप्पणम् २०

१३२ अग्निआदिकनकूं अंगनविषै प्रतिष्ठित होनेतैं अंगदृष्टिके अनंतर अग्निआदिककी दृष्टिकूं उठावते हैं ॥

त्य उद्गीथो नक्षत्राणि प्रतिहारश्चन्द्रमा निधनमेतद्राजनं देवतासु प्रोतम् ॥ १ ॥

स य एवमेतद्राजनं देवतासु प्रोतं

---

है। चंद्रमा निधन है ॥ यह राजन [नाम साम] देवताओंविषै प्रोत है ॥ १ ॥

अर्थः—जो ऐसैं इस राजनकूं देवताओंविषै प्रोत जानताहै। सो इनहीं देवता-

---

नक्षत्र प्रतिहार है प्रतिहृत (बिखरे) होनेतैं। चंद्रमा निधन है कर्मिनके तिसविषै निधन (मरिके प्रवेश) तैं ॥ यह राजन नाम साम देवताओंविषै प्रोत है देवताओंकूं[१२३] दीप्तिमान् होनेतैं ॥ १ ॥

टीकाः—विद्वान्कूं फलः—इनहीं अग्निआदिक देवताओंकी सलोकता (समानलोकता) कूं वा सार्ष्टिता (समानऋद्धिमान्ता) कूं सायुज्य

---

१२३ राजन नामक सामके देवताओंविषै प्रोतपनैमैं हेतुकूं कहैहैं ॥

वेदैतासामेव देवतानाꣳ सलोकताꣳसा-
र्ष्टिताꣳसायुज्यं गच्छति सर्वमायुरेति
ज्योग् जीवति महान् प्रजया पशुभि-

ओंकी सलोकताकूं वा सार्ष्टिताकूं वा सा-
युज्यकूं पावताहै । सर्व आयुकूं पावताहै ।
ज्योक् जीवताहै । प्रजाकरि पशुनकरि म-

(सयुग्भाव)कूं अर्थ यह जोः—एकदेहदेहीभा-
वकूं [वा शब्द इहां लुप्त देखनेकूं योग्य है ।
[134]सलोकताकूं वा इत्यादि । [135]भावनाके विशेष
(भेद)तें फल विशेषके संभवतें] पावताहै
औ [136]समुच्चयके असंभवतें [वा शब्दके अर्थरूप

१३४ फलके विकल्पअर्थ वा शब्दके इहां असद्भावके हुये कैसैं वाक्य होवैगा ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

१३५ फेर एकउपासनविषै फलत्रय कैसैं विकल्प करिये है ? तहां कहैहैं ॥

१३६ ननु तीन फल इहां समुच्चित अंगीकार करनेकूं योग्य हैं । ऐसैं वा शब्दकूं ग्रहण करिके क्यूं विकल्प करिये है ? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—जातैं परस्पर विरुद्ध फलत्रय एकत्र समुच्चित (मिलित) करनेकूं शक्य नहीं है । यातैंबी विकल्पकी सिद्धि है ॥

र्भवति महान् कीर्त्या । ब्राह्मणान्न नि-
न्देत्तद्व्रतम् ॥ २ ॥

इति द्वितीयप्रपाठकस्य विंशः खण्डः ॥ २० ॥

---

हान् अरु कीर्तिकरि महान् होवैहै ॥ ब्रा-
ह्मणोंकूं निंदा करै नहीं सो व्रत है ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्र०विंशःखंडः॥२०॥

---

विकल्पकी सिद्धि है ] ॥ ब्राह्मणोंकूं निंदा
करै नहीं सो व्रत है । "[१३७]येई प्रत्यक्ष देव हैं
जे ब्राह्मण हैं" इसश्रुतितैं ब्राह्मणोंकी जो निंदा
सो देवताओंकी निंदाहीं है ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्रपाठ०विंशः खंडः ॥२०॥

---

१३७ ननु देवताओंकी दृष्टिकरि राजननाम सामके ध्यानतैं "देवताओंकूं निंदा करै नहीं" ऐसैं कहनेकूं योग्य हुये अन्यथा कैसैं कहिये है ? तहां कहैहैं ॥

इति श्री०द्वितीयप्रपाठकगतविंशखंडस्य टिप्पणम् ॥ २० ॥

# अथ द्वितीयप्रपाठ॰एकविंशः खंडः २१

## त्रयी विद्या हिङ्कारस्त्रय इमे लोकाः

अथ श्री॰मूलभाषा॰द्वितीयप्रपा॰एकविंशःखंडः ॥२१॥

अर्थः—त्रयी विद्या हिंकार है। तीन ये लोक सो प्रस्ताव है। अग्नि वायु आदित्य

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰द्वितीयप्रपा॰एकविंशःखंडः २१

त्रयीविद्यादिदृष्टिसैं सामोपासन ४

टीकाः—त्रयी विद्या हिंकार है। [१३८] अग्नि आदिक सामतैं त्रयीविद्याकी अनंतरता त्रयीविद्याकूं अग्निआदिकके कार्यताकी श्रुतितैं घटे है। हिंकार सर्व कर्तव्योंके मध्य प्रथम होनेतैं

अथ द्वितीयप्रपाठकगतैकविंशखंडस्य टिप्पणम् २१

१३८ अग्निआदिककी दृष्टिके अनंतर त्रयीविद्याकी दृष्टिके विधानविषै कारणकूं कहैहैं ॥ इहां जो अग्निआदिकस्वरूप साम उपास्य कहा। तिसतैं अनंतरता त्रयीविद्यारूप उपास्यकी घटती है। काहेतैं "अग्नितैं ऋग्वेद। वायुतैं यजुर्वेद। आदित्यतैं सामवेद होवैहै" इस श्रुतितैं त्रयी ( वेदविद्या )कूं तिनकी कार्यताके निश्चयतैं। यह अर्थ है:—औ ताका कार्य होनेतैं। याका त्रयीविद्याकरि साध्य कर्मका फल होनेतैं। यह अर्थ है ॥

स प्रस्तावोऽग्निर्वायुरादित्यः स उद्गी-
थो नक्षत्राणि वयाꣳसि मरीचयः स

---

सो उद्गीथ है। नक्षत्र पक्षी मरीचियां (किरण) सो प्रतिहार है। सर्प गंधर्व पितर

---

है। तीन ये लोक ताके कार्य होनेतैं अनंतर हैं यातैं सो प्रस्ताव है। अग्नि आदिका उद्गीथपना श्रेष्ठतातैं है। नक्षत्र आदिकनका प्रतिहृत होनेतैं प्रतिहारपना है। सर्प आदिकनका धकारके सामान्यतैं निधनपना है॥ यह साम नामविशेषके अभावतैं सामका समूह (सामान्यरूप) सामशब्द सर्वविषै प्रोत है। [139] त्रयीविद्या आदिक जातैं सर्व है [यातैं] [140] त्रयी विद्या आदिककी दृष्टिकरि हिंकार आदिक सामकी भक्तियां (विभाग) उपास्य हैं।

---

१३९ सर्वविषै प्रोत है यह कैसैं कहा। त्रयीविद्या आदिकविषै प्रोत है ऐसैं कहनेकूं योग्य होनेतैं? यातैं कहैहैं॥

१४० फेर इहां त्रयीविद्याकी दृष्टिकरि सामका ध्येयपना कैसैं जानिये है? तहां कहैहैं॥

प्रतिहारः सर्पा गन्धर्वाः पितरस्तन्निध-
नमेतत्साम सर्वस्मिन्प्रोतम् ॥ १ ॥

स य एवमेतत्साम सर्वस्मिन् प्रोतं
वेद सर्वꣳह भवति ॥ २ ॥

---

सो निधन है ॥ यह साम सर्वविषै प्रोत
है ॥ १ ॥

अर्थः—जो ऐसैं इस सामकूं सर्वविषै प्रोत
जानताहै। सो सर्वहीं होवैहै ॥ २ ॥

---

[141]अतीतसामोंके उपासनोंविषैबी जिन जिनविषै
जो जो साम प्रोत है तिसकी दृष्टिकरि सो उ-
पास्य है। काहेतैं [142]कर्मके अंगोंकूं दृष्टिरूप वि-
शेषणवाले ( दृष्टियुक्त ) घृतकी न्यांई संस्कार-
युक्त करनेकूं योग्य होनेतैं ॥ १ ॥

टीकाः—सर्व विषयक सामके वेत्ताकूं फल

---

१४१ औ इस प्रतिज्ञाके हुये पूर्वग्रंथसैं विरोध शंकाकूं
योग्य होता नहीं ऐसैं कहैहैं ॥

१४२ तहां हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—दर्श पूर्ण-
मासके अधिकारविषै पत्नीकरि अवेक्षित आज्य ( घृत ) हो-
वैहै। ऐसैं दृष्टिरूप विशेषणवाला आज्य संस्कारयुक्त करिये

**तदेष श्लोको यानि पञ्चधा त्रीणि तेभ्यो न ज्यायः परमन्यदस्ति ॥ ३ ॥**

---

अर्थः–तिसविषै यह श्लोक है:–जे पंचप्रकारसैं तीन तीन हैं तिनतैं ज्याय पर अन्य नहीं है ॥ ३ ॥

---

कहिये है:–सर्वहीं होवैहै। अर्थ यह जो:–सर्वेश्वर होवैहै। जांतैं[143] उपचार ( आरोप ) रहित सर्व भावके हुये दिशाओंविषै स्थित प्राणीनतैं बलिदानकी प्राप्तिका असंभव है ॥ २ ॥

टीका:–तिस[144] इस अर्थविषै यह श्लोक ( मंत्र )बी है:–जे पंचप्रकारसैं हिंकारादि

---

है ऐसैं सामके प्रभेदनके दृष्टिरूप विशेषणवान्ताके अविशेषतैं तिन कर्मके अंगनकूं तिस तिस अंगकी दृष्टिकरि संस्कारयुक्त करनेकूं योग्य होनेतैं ॥

१४३ अनंतर यथाश्रुत सर्वात्मभावहीं क्यूं नहीं होवैगा? यातैं कहैहैं ॥

१४४ सर्व विषयक सामके वेत्ताकूं सर्वेश्वरपना होवैहै। इस अर्थविषै मंत्रकूं कथन करैहैं ॥ इहां "पर" इसींहीं पदका व्याख्यान अन्यत् ( अन्य ) यह है ॥

यस्तद्वेद स वेद सर्वꣳ सर्वा दिशो

अर्थः–जो तिसकूं जानताहै सो सर्वकूं जानताहै। सर्व दिशा इसकेअर्थ बलिकूं विभागोंकरि उक्त तीन तीन त्रयीविद्या आदिक हैं। तिन पांचत्रिकनतैं ज्याय (महत्तर) अरु पर (व्यतिरिक्त) कहिये अन्यवस्तु नहीं है। अर्थ यह जोः–विद्यमान नहीं है। [145]जातैं तिनविषैहीं सर्वका अंतर्भाव है ॥ ३ ॥

टीकाः–जो तिस यथोक्त सर्वात्मक सामकूं जानताहै। सो सर्वकूं जानताहै। अर्थ यह जोः–सो सर्वज्ञ होवैहै। सर्व दिशा कहिये सर्व दिशाओंविषै स्थित। इस ऐसैं जाननेवालेके अर्थ बलि (भोग)कूं प्राप्त करै हैं। यह अर्थ है ॥ "सर्व मैं हूं" ऐसैं इस सामकूं उपासन करै ताका यहहीं व्रत है।

१४५ अन्यवस्तुके अभावविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां सर्वज्ञपना औ सर्वेश्वरपना तत् (ताका इस) शब्दका अर्थ है॥

इति श्री० द्वितीयप्रपाठकगतैकविंशखंडस्य टिप्पणम् ॥ २१ ॥

बलिमस्मै हरंति। सर्वमस्मीत्युपासीत तद्व्रतं तद्व्रतम् ॥ ४ ॥

इति द्वितीयप्रपाठ० एकविंशः खण्डः ॥ २१ ॥

अथ द्वितीयप्रपाठ० द्वाविंशः खंडः २२

विनर्दि साम्नो वृणे पशव्यमित्यग्ने-

प्राप्त करैहैं ॥ "सर्व हूं" ऐसैं उपासन करै सो व्रत है। सो व्रत है ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्र०एकविंशःखंडः२१

अथ श्री०मूलभाषा०द्वितीयप्रपा०द्वाविंशः खंडः॥२२॥

अर्थः—विनर्दि सामका [संबंधि] पशव्य

इहां दोवार उक्ति जो है। सो सामके उपासनकी समाप्ति अर्थ है ॥ ४ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्र० एकविंशः खंडः ॥२१॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०द्वितीयप्र०द्वाविंशःखंडः ॥२२॥

विनर्दिगुणविशिष्टसामोपासन ५

टीकाः—[१४६]सामके उपासनके प्रसंगसैं गानवि-

अथ द्वितीयप्रपाठकगतद्वाविंशखंडस्य टिप्पणम् २२

१४६ ननु सामका उपासन जब समाप्त भया तब उत्तर

रुद्गीथोऽनिरुक्तः प्रजापतेर्निरुक्तः सोमस्य मृदु श्लक्ष्णं वायोः श्लक्ष्णं बलवदिन्द्रस्य क्रौञ्चं बृहस्पतेरपध्वान्तं वरु-

---

(पशुनका हितरूप) अग्निका उद्गीथ है [ताकूं मैं] प्रार्थना करताहूं। ऐसैं [मानताहै]। अनिरुक्त प्रजापतिका है। निरुक्त सोमका है। मृदु श्लक्ष्ण वायुका है। श्लक्ष्ण

---

शेष आदिक संपत् उद्गाताकूं उपदेश करियेहै। [१४७] फलविशेषके संबंधतैं:—विशिष्ट नर्द (ऋषभके कूजितके सम स्वरविशेष) इसका है सो विनर्दि गान है। यह वाक्यशेष है औ सो सामका संबंधि पशुनकेअर्थ हितरूप पशव्य है अरु अग्निका (अग्निरूप दैवत्यवाला) उ-

---

ग्रंथसैं क्या है ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां आदिशब्दकरि स्वर आदिक वर्ण ग्रहण करिये हैं ॥

१४७ ऐसैं उद्गाताकूं यथोक्त उपासना कैसैं कहिये है ? तहां कहैहैं ॥ इहां मृत्युका परिहारआदिक फलविशेष है। ताके संबंधतैं अनुष्ठान करनेकूं योग्य है। यह अर्थ है औ पशुनकेअर्थ हितपना याके वचनतैं जाननेकूं योग्य है॥

णस्य तान्सर्वानेवोपसेवेत वारुणन्त्वेव वर्जयेत् ॥ १ ॥

---

बलवान् इंद्रका है। क्रौंच बृहस्पतिका है। अपध्वांत वरुणका है॥ तिन सर्वकूंहीं उपसेवन करै। वारुणहींकूंतो वर्जे ॥ १ ॥

---

द्गीथ ( उद्गान ) है। तिस ऐसे विशेषणवालेकूं मैं प्रार्थना करताहूं ऐसैं[१४८] कोईकबी यजमान वा उद्गाता मानताहै औ अनिरुक्त कहिये अमुकके सम है ऐसैं अविशेषित प्रजापतिका ( प्रजापतिरूप दैवत्यवाला सो गान विशेष ) है [१४९]अनिरुक्त ( निरुक्तिका अविषय होनेतैं) प्रजापतिका है ॥ औ निरुक्त (स्पष्ट) सो-

१४८ वाक्यविषै स्थित इति शब्दकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां ऐसैं अविशेषित । याका इस प्रकारसैं यह है ऐसैं विशेषित कहिये भिन्नताकरिके ज्ञात नहीं होवैहै। यह अर्थ है ॥

१४९ ताके प्राजापत्यपनैंविषै हेतुकूं कहैहैं॥ इहां अनिरुक्त होनेतैं। याका नील पीत आदिककरि निश्चयकरिके अवचनतैं। यह अर्थ है ॥

अमृतत्वं देवेभ्य आगायानीत्यागा

अर्थः–"अमृतपनैकूं देवनकेअर्थ आगान करताहूं" ऐसें आगान करै। "स्वधाकूं पितर-

मका। अर्थ यह जोः–सोमदैवत्यवाला सो उद्गीथ है औ मृदु अरु श्लक्ष्ण (सूक्ष्म) गान वायुका है कहिये सो वायु दैवत्यवाला है औ श्लक्ष्ण अरु बलवान् प्रयत्नकी अधिकताकरि युक्त) इंद्रका है कहिये इंद्रसंबंधि सो गान है औ क्रौंच (क्रौंचपक्षीके नादके सम) बृहस्पतिका है कहिये बृहस्पतिसंबंधि सो गान है औ अपध्वांत (फूटेकांस्यके स्वरसम) वरुणका यह गान है॥ तिन सर्वकूंहीं उपसेवन (उच्चारण) करै परंतु एक वारुण (वरुणसंबंधि) कूंहीं तो वर्जना करै॥ १॥

टीकाः–[४५०]अमृतभाव देवनकेअर्थ आगा-

४५० स्वरविशेषके ज्ञानपूर्वक उद्गानकालविषै ध्यानकरने योग्य अर्थकूं कहैहैं। इहां स्वर ऊष्म व्यंजनआदिकनतैं॥

येतस्वधां पितृभ्य आशां मनुष्येभ्य-
स्तृणोदकं पशुभ्यः स्वर्गं लोकं यज-
मानायान्नमात्मन आगायानीत्येतानि
मनसा ध्यायन्नप्रमत्तः स्तुवीत ॥ २ ॥

---

नकेअर्थ । आशाकूं मनुष्यनकेअर्थ । तृणो-
दककूं पशुनकेअर्थ । स्वर्गलोककूं यजमा-
नकेअर्थ । अन्नकूं आत्माकेअर्थ आगान
करताहूं । ऐसें इनकूं मनसें ध्यावता हुया
अप्रमत्त हुया स्तुतिकूं करै ॥ २ ॥

---

नकरता ( साधता )हूं । स्वधाकूं पितरनके
अर्थ आगान करताहूं । आशा ( प्रार्थना ) कूं
मनुष्यनकेअर्थ । अर्थ यह जोः—प्रार्थितकूं
[ आगान करता हूं ] । तृणोदककूं पशुनके
अर्थ । स्वर्गलोककूं यजमानकेअर्थ । अ-
न्नकूं आत्मा (मेरे)अर्थ आगानकरताहूं ।

---

या वाक्यविषै आदिशब्दकरिं स्थान अरु प्रयत्न आदिकका
ग्रहण है ॥

सर्वे स्वरा इन्द्रस्यात्मानः सर्व ऊ-

अर्थः—सर्व स्वर इंद्रके आत्मा हैं। सर्व ऊष्माण प्रजापतिके आत्मा हैं। सर्व स्पर्श

ऐसैं इनकूं मनसैं चितवता (ध्यावता) हुया स्वर ऊष्म अरु व्यंजनआदिकनतैं अप्रमत्त हुया स्तुतिकूं करै ॥ २ ॥

टीकाः—[151]अकारादिक सर्व स्वर बलरूप कर्मवाले प्राणरूप इंद्रके आत्मा (देहकेअवयवस्थानीय) हैं शषसह आदिक सर्व उष्माण विराट्रूप वा कश्यपरूप प्रजापतिके आत्मा हैं। क आदिक व्यंजनरूप सर्व स्पर्श मृत्युके आत्मा हैं॥ तिस ऐसैं जाननेवाले उद्गाताके प्रति जब कोईबी स्वरनविषै उपालंभ देवै

१५१ तिसीकरिबी आक्षिप्त उद्गाताकूं उद्गानकालविषै प्रतीकारके ज्ञानअर्थ स्वरआदिककी देवताके ज्ञानकूं उपन्यास करैहैं॥ इहां शषसह आदिक। यह आदिशब्द तिनके अवान्तरभेदविषै अभिप्रायवाला है औ जो तुजकूं वक्तव्य है इसतैं ऊर्ध्व तत् (सो) शब्द देखनेकूं योग्य है औ तैसैंहीं। याका स्वरोंविषै जैसैं है तैसैं। यह अर्थ है॥

एष वै यजमानस्य लोक एताऽस्म्यत्र यजमानः परस्तादायुषः स्वाहाऽपहतपरिघमित्युक्त्वोत्तिष्ठति ॥ १५ ॥

तस्मा आदित्याश्च विश्वे च देवास्तृतीयं सवनꣳ सम्प्रयच्छन्त्येष ह वै यज्ञ-

---

अर्थः—यहहीं यजमानका लोक है। इहां आनेवाला हूं। यजमान "आयुष्तें परे स्वाहा। परिघकूं दूरी कर हू" ऐसें कहिके ऊठता है ॥ १५ ॥

अर्थः—तिसकेअर्थ आदित्य औ विश्वेदेव तृतीयकालकूं देते हैं। यह निश्चित

---

रिघकूं दूरी करो। यह बहुवचनमात्र विशेष है औ [२८०]यजमान संबंधि तो यह है। काहेतें "जानेवालाहूं" इहां यजमान। इत्यादि लिंगतें।

---

२८० ननु यह साम आदिक क्या ऋत्विकनका संबंधि है अथवा यजमानका संबंधि है? ऐसें विचारके हुये कहैहैं ॥ इहां आदिपदकरि लोककूं मुज यजमानकेअर्थ। ऐसा निर्देश ग्रहण करियेहै ॥

स्य मात्रा वेद य एवं वेद य एवं वेद १६॥
इति श्रीछान्दोग्योपनिषदि द्वितीयप्रपाठकस्य चतुर्विंशः खण्डः समाप्तः ॥ २४ ॥

---

यज्ञकी मात्राकूं जानताहै। जो ऐसैं जानताहै। जो ऐसैं जानताहै ॥ १६ ॥
इतिश्रीछान्दोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकायां द्वितीयप्रपाठकस्य चतुर्विंशः खंडः समाप्तः२४॥

---

[281] यहै प्रसिद्ध यजमान ऐसैं जाननेवाला कहिये [282] यथोक्त साम आदिकका विद्वान् हुया यज्ञकी मात्राकूं कहिये यथोक्त यज्ञके स्वभावकूं जानताहै [ताके अर्थ तृतीयकालकूं देते हैं]॥ जो ऐसैं जानताहै। जो ऐसैं जानताहै। इहां यह दोवार उक्ति अध्यायकी परिसमाप्तिअर्थ है ॥१४॥१५॥१६
इति श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां द्वितीयप्रपाठकस्य चतुर्विंशः खंडः समाप्तः ॥ २४ ॥
समाप्तेयं द्वितीयप्रपाठकस्य भाष्यभाषादीपिका ॥ २ ॥

---

२८१ साम आदिकके विज्ञानके फलकूं कथन करैहैं ॥
२८२ "जो ऐसैं जानता है। याकी व्याख्या" कहियेहै ॥ इहां यथोक्त। याका सामादि। यह अर्थ है औ ऐसैं। यह उक्त प्रकारकी उक्ति है औ तिस यज्ञके स्वभावके वेत्ताकूं ताके अनुष्ठानद्वारा ताका फल संभवैहै। यह अर्थ है ॥
इति श्री० द्वितीयप्रपाठकगतचतुर्विंशखंडस्य टिप्पणम् ॥ २४ ॥
समाप्तेयं द्वितीयप्रपाठकस्य टिप्पणिका ॥ २ ॥

# अथ तृतीयप्रपाठकाऽऽरंभः ३

आदित्यादि पंचद्वारपालगायत्री हृदय आदिक ब्रह्मके
उपासन १९

## अथ श्रीछान्दोग्योपनिषदस्तृतीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

**ॐ। असौ वा आदित्यो देवमधु ।**

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकायां
तृतीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

**अर्थः—वह प्रसिद्ध आदित्य देवनका मधु**

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकाया-
स्तृतीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

आदित्यआदिकविषै मधुआदिककी दृष्टियां ४

**टीकाः—"वह प्रसिद्ध आदित्य" इत्यादिरूप**

---

अथ श्रीछान्दोग्योपनिषदस्तृतीयप्रपाठकगत
प्रथमखंडस्य टिप्पणं प्रारभ्यते ॥ १ ॥

१ कर्मांगावबद्ध ( कर्मके अंगसैं संबद्ध ) विज्ञानकूं समाप्त-करिके । अब कर्मके फलरूप आदित्यकी स्वतंत्र उपासनाके विधिअर्थ अन्य ( तृतीय ) अध्यायकूं आरंभ करतेहुये आचार्य संबंधकूं प्रतिज्ञा करैहैं ॥

तस्य द्यौरेव तिरश्चीनवꣳशोऽन्तरिक्षमपूपो मरीचयः पुत्राः ॥ १ ॥

---

है। ताका स्वर्गलोकहीं तिरश्चीन (टेढा) वंश है। अंतरिक्ष अपूप है। मरीचियां पुत्र हैं ॥ १ ॥

---

तृतीय अध्यायके आरंभविषै संबंध है ॥ अतीत अनंतर द्वितीय अध्यायके अंतविषै कहाकिः—"यज्ञकी मात्राकूं जानताहै" ऐसैं यज्ञकूं विषय करनेवाले औ यज्ञके अंगभूत साम होममंत्र अरु उत्थान। विशिष्टफलकी प्राप्तिअर्थ उपदेश किये औ सर्व यज्ञोंके कार्यकी निर्वृति (सिद्धि) रूप सूर्य बडी लक्ष्मीकरि प्रदीप्त होवैहै। सो यह सर्व प्राणीनके कर्मका फलभूत प्रत्यक्ष सर्व

---

२ पूर्वउत्तरग्रंथके प्रतिज्ञात संबंधकूं प्रकटकरनेकूं वृत्तकूं कीर्तन करैहैं ॥ इहां विशिष्टफल पृथिवी आदिक लोकत्रय है ॥

३ समनंतर ग्रंथके तात्पर्यकूं कहनेकूं पातनिकाकूं करैहैं ॥

४ ताके प्रेक्षितपनैकूं सूचन करैहैं ॥

५ ननु फेर आदित्यकूं सर्व प्राणीनके कर्मका फलभूतपना कैसैं है? यह आशंकाकरिके। सर्वजनोंकरि उपजीव्यता (आश्रितता)के उपलंभतैं प्राप्ति है। ऐसैं कहैहैं ॥

जनोंकरि आश्रय करियेहै । [6]यातैं यज्ञके व्यपदेशके अनंतर ताके कार्यभूत सूर्यविषयक [7]सर्व पुरुषार्थनतैं श्रेष्ठतमफलवाले उपासनकूं विधान करतीहूं । ऐसैं श्रुति आरंभकरैहैः— "यह प्रसिद्ध आदित्य देवनका मधु है" इत्यादि । देवनका मोदनतैं मधुकीन्यांई मधु यह आदित्य है ॥ औ आदित्यके [8]वसुआदिकनके मोदनके हेतुपनैंकूं आगे कहैगी ता आदित्यकूं सर्व यज्ञोंका फलरूप होनेतैं ॥ ॥ कैसैं मधुपना

---

६ पातनिकाकूं करिके अब उत्तरग्रंथकूं उठावतेहैं ॥ इहां यातैं । इसका आदित्यकूं कर्मका फलरूप होनेतैं । यह अर्थ है ॥

७ ताके उपदेशविषै अन्य हेतुकूं कहैहैं ॥ अत्यंत श्रेष्ठफल क्रमसैं मुक्तिरूप इसका है । सो श्रेष्ठतमफल ( अत्यंत श्रेष्ठफलवाला ) है । तैसैं उक्त उपासनकूं ॥

८ आदित्यविषै उक्तकर्मफलशब्दकी प्रवृत्तिके निमित्तकूं स्पष्टकरनेकूं कहैहैं ॥ इहां चकार विद्वान्के ग्रहणअर्थ है औ आदित्यकी मोदनहेतुताकूं कहैगी । ऐसैं संबंध है औ ता ( आदित्य )कूं सर्वयज्ञोंका फलरूप होनेतैं । यह हेतु है औ कर्मफलके भोक्ता वसुआदिक ता(कर्म)के फलरूप आदित्यकूं देखिके तृप्त होतेहैं यह युक्त है । यह अर्थ है ॥

९ "आदित्यकूं मधुदृष्टिकरि उपासन करै" ऐसैं कहा ।

है? यातें कहैहैं:—तिस मधुका स्वर्गलोकही मधुके भ्रमरकीन्यांई [तिरश्चीन (तिरछा) ऐसा जो यह वंश सो] तिरश्चीन वंश है। [10]जातें तिर्यक् गतकीन्यांई स्वर्गलोक देखिये-है॥ औ [11]अंतरिक्ष मधुका अपूप (मधुपुडा) स्वर्गलोकरूप वंशवृक्षविषै लग्न हुया सम्यक् लंब-मान होनेकीन्यांई है। यातैं मधु अपूपके सा-मान्यतैं औ मधुरूप सविताका आश्रय होनेतैं अंतरिक्ष मधुअपूप (मधुपुडा) है॥ औ [12]म-रीचियां (सूर्यकी रश्मियां) कहिये सूर्यके किरणोंविषै स्थित सूर्यकरि आकर्षण किये भू-

---

तहां आदित्यके श्रुतिउक्त प्रसिद्ध मधुसाम्यकूं आकांक्षापूर्वक दिखावैहैं॥

१० स्वर्गविषै तिरछे वंशवृक्षकी दृष्टिमैं निमित्तकूं क-हैहैं॥ इहां उपरि प्रसारित नयनोंवाले अंतरिक्षनिवासिन-करि। यह शेष है॥

११ अंतरिक्षविषै मधुअपूप (मधुपुडे)की दृष्टिकूं कथन करैहैं॥ इहां मधुशब्दका उभयत्र संबंध है॥

१२ "मरीचियां पुत्र हैं" इस वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥

तस्य ये प्राञ्चो रश्मयस्ता एवास्य

अर्थः—ताकी ये प्राक् रश्मियां है वेई

मिके जल। "ये[13] प्रसिद्ध जल स्वराट् (सूर्य) की जे मरीचियां हैं" ऐसें जातें जानियेहैं वे[14] जल अंतरिक्षरूप मधुअपूपविषै स्थित सूर्यके रश्मिनके अंतर्गतहोनेतें भ्रमरनके बीजभूत पुत्रनकीन्यांई स्थित देखियेहैं यातें पुत्रकी न्यांई पुत्र हैं। जातें मधुपुडेकी नाडीनके अंतर्गत भ्रमरपुत्र (मक्षिकाविशेष) होवैहैं ॥ १ ॥

टीकाः—तिसैं[15] सवितारूप मधुके आश्रय

---

१३ आप(जल) भूमितैं आकर्षितहुयी रश्मिविषै स्थित हैं। इस अर्थविषै प्रमाणकूं कहैहैं ॥ इहां स्वराट्की। याका स्वतः भासमान सविताकी। यह अर्थ है ॥

१४ तिन आप(जलों)के भ्रमरपुत्रपनैंकूं प्रकट करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—लोकविषै जातैं भ्रमरोंके बीजभूत पुत्र मधुअपूपके छिद्रनविषै स्थित देखियेहैं औ ये आप अंतरिक्षरूप मधुअपूपके अंतर्गत रश्मिनविषै स्थित होवैहैं। तातैं इन जलोंविषै भ्रमरबीजकी दृष्टि कर्तव्य है ॥

१५ पूर्वदिशागत आदित्यके रश्मिनविषै प्राचीन (पूर्व-

प्राच्यो मधुनाड्य ऋच एव मधुकृत ऋग्वेद एव पुष्पं ता अमृता आपस्ता वा एता ऋचः ॥ २ ॥

---

इसकी प्राची मधुनाडियां हैं। रुचाहीं मधुकर हैं। ऋग्वेदहीं पुष्प है। वे अमृतरूप आप हैं वे प्रसिद्ध ये ऋचा हैं॥ २॥

---

मधुका जे प्राची दिशाविषै गत रश्मियां हैं। वेइ इसके प्राची (पूर्व)दिशाके तरफ प्रकाशनतैं मधुकी नाडीनकीन्यांई मधुकी नाडियां हैं। अर्थ यह जोः—मधुआधारके छिद्र हैं॥ तहां[16] ऋचाहीं मधुकृत् हैं। लोहितरूप[17] सवितारूप आश्रयवाले मधुकूं करतेहैं यातैं मधु-

---

दिशागत) मधुनाडीनकी दृष्टि कर्तव्य है। ऐसैं कहैहैं॥
इहां मधुके आश्रयकी। याका लोहितादिरूप मधु वक्ष्यमाण है ताके आधारकी। यह अर्थ है॥

१६ ऋचारूप मंत्रनविषै भ्रमरनकी दृष्टिकूं आरोप करैहैं॥ इहां प्रकृतमधु "तहां" इस सप्तमीका अर्थ है॥

१७ तिन ऋचाओंके मधुकरपनैंकूं साधतेहैं॥

कृत् हैं । भ्रमरनकीन्यांई [18] जातैं रसनकूं लेके मधुकूं करतेहैं ॥ ताका पुष्पकीन्यांई पुष्प ऋग्वेदहीं है ॥ तहां ऋग्वेदके ब्राह्मणके समूहकूं ऋग्वेद नामवाला होनेतैं औ शब्दमात्रतैं भोग्यरूप रसके स्रावके असंभवतैं ऋग्वेदशब्दकरि इहां ऋग्वेदविषै विहित कर्म लक्षित है । [19] तिसतैं जातैं कर्मफलभूत मधुरूप रसके निस्रावके संभवतैं । [20] मधुकरोंकीन्यांई पुष्पस्थानीय

---

१८ ऋग्वेदविहित कर्मविषै पुष्पदृष्टिकूं संपादन करैहैं ॥

१९ "ऋचा मधुकर हैं" इन मंत्रनकूं पृथक् किये होनेतैं "ऋग्वेद पुष्प है" ऐसैं ऋग्वेद शब्दसैं ब्राह्मण समुदायकूं कहनेकूं योग्य होनेतैं किसी प्रकारसैंबी तिस शब्दकरि लक्षित वेदविहित कर्मविषै पुष्पदृष्टिकरि अध्यासके हुयेबी कहांतैं तिसतैं मधुकी उत्पत्ति होवैगी ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२० ताहीकूं उपपादन करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—लोकविषै प्रथम पुष्परूप आश्रयवाले जलोंकूं लेके मधुकरोंकरि मधु उत्पन्न करियेहै । तैसैं इहांबी मधुकरस्थानीय ऋग्वेदके मंत्रनकरि तिस वेदविषै विहित पुष्पस्थानीय कर्मतैं जलनकूं ग्रहणकरिके मधु उत्पादन करियेहै । तातैं कर्मतैं स्वफलभूत मधुकी उत्पत्तिके संभवतैं तिस कर्मविषै पुष्पनकी दृष्टि है ॥

ऋग्वेदविहित कर्मतें जलोंकूं लेके ऋचाओंकरि मधु उत्पादन करियेहै ॥ ॥ कौंनेंसी[21] वे आप (जल) हैं? यातें कहैहैं:—वे कर्मविषै प्रयुक्त सोम घृत अरु क्षीररूप [22]अग्निविषै प्रक्षिप्त तिसके पाककरि उत्पन्न अरु अमृतअर्थ होनेतें अमृतरूप ऐसी अत्यंत रसवालियां आप (जल) होवैहैं ॥ तिसै[23]विषै स्थित रसोंकूं लेके वे ये प्रसिद्धऋचा पुष्पनतें रसकूं ग्रहण करनेवाले भ्रमरनकीन्यांई भ्रमररूप ऋचा हैं ॥२॥

२१ "वे अमृतरूप आप हैं" या वाक्यकूं प्रश्नपूर्वक व्याख्यान करैहैं ॥

२२ कर्मविषै प्रयुक्तपनैंकूं आकारकरि दिखावैहैं ॥ इहां अग्निके पाककरि अभिनिर्वृत्तपना जो है सो अपूर्वस्वरूपपना है औ परंपरासैं मुक्ति अर्थपना अमृतरूप अर्थवान्पना है। यद्वा रोहितरूप अमृतका उत्पादकपना तिस (अमृतरूप) अर्थवान्पना है औ उत्कृष्ट फलवान्पना अत्यंत रसवान्पना है ॥

२३ "वे प्रसिद्ध ये ऋचा हैं" इत्यादिरूप वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—जैसैं प्रसिद्ध पुष्पनतें भ्रमर रसोंकूं ग्रहण करते हुये तिनके प्रति अभितापकूं करतेहैं। तैसैं ये मंत्र तिस कर्मविषै स्थित जलमय रसोंकूं लेके

एतमृग्वेदमभ्यतपꣳस्तस्याभितप्त-

अर्थः—इस ऋग्वेदके प्रति अभिताप

टीकाः—ये[24] कर्मविषै प्रयुक्त ( संबद्ध ) ऋचा पुष्पस्थानीय इस ऋग्वेदकूं कहिये ऋग्वेद-विहित कर्मकेप्रति अभिताप करतेहुयेकी-न्यांई करतीभई । जातें शस्त्रआदिक अंग-भावकूं प्राप्तभये ऋचारूप[25] मंत्रोंकरि क्रियमाण कर्मरूप भ्रमरोंकरि आचूष्यमाण ( चूषै ) पुष्प-नकीन्यांई मधुके उत्पादक रसकूं छोडताहै यह संभव है ॥ सो यह कहैहैः—तिस अभितप्त ऋग्वेदका [ रस उपजता भया ] कौंन[26] यह रस है जो ऋचारूप मधुकरोंके अभितापकरि नि-

मधुकूं उत्पादन करते हुये यथोक्त अभिमत कर्मकूं सम्यक् आलोचन करतेहैं ॥

२४ ननु फेर पुष्पस्थानीय ऋग्वेदविहित कर्मके प्रति अभिताप करनेवाले भ्रमरस्थानीय मंत्रनकूं फलवान्‌पना कैसैं है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२५ तिन मंत्रनके कर्मविषै प्रयुक्त ( योजित ) पनैंके हु-येबी क्या आया ? सो कहैहैं ॥ इहां अभितप्तका रस उपजता भया । ऐसैं संबंध है ॥

२६ ताकूं प्रश्नपूर्वक स्पष्ट करैहैं ॥

स्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ र-
सोऽजायत ॥ ३ ॥

तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा करतेभये। तिस अभितप्तका यश तेज इंद्रिय वीर्य अन्नाद्यरूप रस उपजताभया ३

अर्थः—सो विशेषकरि गमन करताभया। सो आदित्यके प्रति च्यारीओरतैं आश्रय कस्या है ? यह कहियेहैः—यश (विख्यातपनैंरूप विश्रुतपना)। तेज (देहगतदीप्ति)। इंद्रिय (सामर्थ्ययुक्त इंद्रियनकरि अविकलता)। वीर्य कहिये सामर्थ्य। अर्थ यह जोः—बल। औ अन्नाद्य कहिये अन्न अरु तिस आदिक वस्तु। उपयोगकिये जिसकरि दिन दिनविषै देवनकी स्थिति होवै सो अन्नाद्य है। यह रस यागादिरूप कर्मतैं उपजता भया ॥ ३ ॥

टीकाः—यँशसैं[27] आदिलेके अन्नाद्यपर्यंत सो विशेषकरि गमन करता भया औ गमनक-

२७ तत् (सो) शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥

एतद्यदेतदादित्यस्य रोहितꣳ रूपम् ॥४

इति श्रीछान्दोग्योपनिषदि तृतीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः ॥ १ ॥

---

करताभया । सोई यह है । जो यह आदित्यका रोहित रूप है ॥ ४ ॥

इतिश्रीछान्दोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकायां तृतीयप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः ॥१॥

---

रिके सो आदित्यके प्रति च्यारीओरतैं कहिये पार्श्वतैं ( सविताके पूर्वभागकूं ) आश्रय करताभया । यह अर्थ है ॥ उँस आदित्यविषै संचित कर्मफलनामक मधुकूं हम भोगेंगे ऐसैं जातैं यशआदिरूप फलकी प्राप्तिअर्थ । कर्षकोंकरि केदार ( क्यारे )के निष्पादनकीन्यांई मनुष्यनकरि कर्म करियेहैं । सो[२९] प्रत्यक्ष श्रद्धा-

---

२८ अनंतर अनुष्ठित कर्मजनित फल आदित्यकूं कैसैं आश्रय करैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां दृष्टांतविषै भोगेंगे व्रीहि आदिककरि जनितफलकूं । इस अभिप्रायकरि व्रीहिआदिककी प्राप्तिअर्थ । यह शेष है ॥

२९ क्या सो कर्मफल है जो आदित्यकूं आश्रयकरिके

# अथ तृतीयप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः २

अथ येऽस्य दक्षिणा रश्मयस्ता ए-

अथ श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०द्वितीयः खंडः ॥२॥

अर्थः—अनंतर जे इसकी दक्षिण रश्मि-

रूप हेतुतैं देखियेहै । सोई यह है ॥ [30] सो क्या है किः—जो यह उदय होते आदित्यका रोहित ( रक्त ) रूप देखियेहै ॥ ४ ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां तृतीयप्रपाठकस्य प्रथमः खण्डः समाप्तः ॥ १ ॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपा० द्वितीयःखण्डः॥२॥

दक्षिणदिशागत रश्मिआदिकविषै मधुनाडी आदिककी दृष्टि ३

टीकाः—[31] अनंतर जे इस (आदित्य )की

स्थित होवैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां कर्मफलके प्रत्यक्ष हुये तिसके साधन कर्मविषै कर्मिनकी श्रद्धाकी सिद्धिअर्थ । यह श्रद्धारूप हेतुतैं इस शब्दका अर्थ है ॥

३० तिसीहीं फलकूं प्रश्नपूर्वक स्पष्ट करैहैं ॥

इति श्री तृतीयप्रपाठकगतप्रथमखंडस्य टिप्पणम् ॥ १ ॥

अथ तृतीयप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्पणम्॥२॥

३१ अन्य मधुकूं दिखावैहैं ॥

दक्षिणदिशागत रश्मि आदिविषै मधुनाडी आदिकी दृष्टि ३

वास्य दक्षिणा मधुनाड्यो यजूंष्येव मधुकृतो यजुर्वेद एव पुष्पं ता अमृता आपः ॥ १ ॥

---

यां हैं वेई इसकी दक्षिण मधु नाडियां हैं। यजुष् हीं मधुकर हैं। यजुर्वेदहीं पुष्प है। वे अमृत आप (जल) हैं ॥ १ ॥

---

दक्षिण रश्मियां हैं। इत्यादि समान है॥ [32]यँ-जुर् ( यजुर्वेदके मंत्र )हीं मधुकर हैं। वे मंत्र यजुर्वेदविहित कर्मविषे प्रयुक्त हुये [33]पूर्ववत् मधुकर ( भ्रमर )कीन्यांई हैं ॥ औ [34]पुष्पस्थानीय यजुर्वेद-विहित कर्म "पुष्प" ऐसें कहिये है औ [35]वेई सोम आदिक अमृतरूप आप हैं ॥ १ ॥

---

३२ वक्तव्य विशेषकूं कथन करैहैं ॥

३३ तिनका मधुकरपना कैसें है ? सो कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—ऋग्वेदविहित कर्मविषै ऋग्वेदके मंत्रनका जैसें पूर्व मधुकरपना कहा। तैसें यजुर्वेदके मंत्रनका बी है ॥

३४ यजुर्वेदविहित कर्मविषै पुष्पदृष्टिकूं कहैहैं ॥

३५ "वे अमृतरूप आप हैं" इस वाक्यका पूर्वकी न्याईं व्याख्यान है। ऐसें कहैहैं ॥

३६

तानि वा एतानि यजूꣳष्येतं यजुर्वेदमभ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥२

तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्य शुक्लꣳ रूपम् ॥३॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः ॥ २ ॥

---

अर्थः—वे प्रसिद्ध ये यजुष् इस यजुर्वेदकूं अभिताप करतेभये। तिस अभितप्तका यश तेज इंद्रिय वीर्य अन्नाद्यरूप रस उपजताभया ॥ २ ॥

अर्थः—सो (यशआदि अन्नाद्यपर्यंत)विशेषकरि गमन करताभया। सो आदित्यकेप्रति च्यारीओरतें आश्रयकरताभया। सोई यह है जो यह आदित्यका शुक्ल रूप है॥ ३॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०द्वितीयःखंडः२॥

---

टीकाः—वे प्रसिद्ध ये यजुर् इस यजुर्वेदके प्रति अभिताप करते भये । इत्यादि

# अथ तृतीयप्रपाठ० तृतीयः खंडः॥३॥

अथ येऽस्य प्रत्यञ्चो रश्मयस्ता एवास्य प्रतीच्यो मधुनाड्यः सामान्येव

---

अथ श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०तृतीयःखंडः ॥ ३ ॥

अर्थः—अनंतर जे इसके प्रत्यक् रश्मियां हैं वेई इसकी प्रतीची मधुनाडियां हैं ।

---

सर्व समान है ॥ यह[३६] मधु आदित्यका शुक्लरूप देखियेहै ॥ २ ॥ ३ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपाठ० द्वितीयः खंडः ॥२॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपा०तृतीयःखंडः ॥ ३ ॥

पश्चिमदिशागत रश्मिआदिविषै मधुनाडी आदिकी दृष्टि ३

टीकाः—[३७]अनंतर जे इस (आदित्य )के प्रत्यक् ( पश्चिमदिशागत ) रश्मियां हैं । इ-

---

३६ यजुर्वेदके मंत्रनके आदित्यसंबंधि मधुकूं प्रत्यक्ष दिखावैहैं ॥

इति श्री तृतीयप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ २ ॥

अथ तृतीयप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टिप्पणम्॥३॥

३७ तृतीय मधुकूं कथन करैहैं ॥ इहां ऋचाओंका औ यजुषनका मधु जैसैं कथनकिया । तैसैं । यह अर्थ है ॥

मधुकृतः सामवेद एव पुष्पं ता अमृता आपः ॥ १ ॥

तानि वा एतानि सामान्येतꣳ सामवेदमभ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥ २ ॥

तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा

सामहीं मधुकर हैं। सामवेदहीं पुष्प है। वे अमृत आप हैं ॥ १ ॥

अर्थः—वे प्रसिद्ध ये साम इस सामवेदके प्रति अभितापकूं करतेभये। तिस अभितप्तका यश तेज इंद्रिय वीर्य अन्नाद्यरूप रस उपजताभया ॥ २ ॥

अर्थः—सो विशेषकरि गमन करताभया। सो आदित्यके प्रति च्यारीओरतैं आश्रय

त्यादि समान है ॥ तैसैं सामोंका मधु है। ३८यह

३८ ताकी शास्त्रप्रत्यक्षताकूं दिखावैहैं ॥

इति श्री० तृतीयप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ ३ ॥

एतद्यदेतदादित्यस्य कृष्णꣳ रूपम् ॥३॥
इति तृतीयप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः ॥ ३ ॥
अथ तृतीयप्रपाठ० चतुर्थः खंडः ॥ ४ ॥
अथ येऽस्योदञ्चो रश्मयस्ता एवास्योदीच्यो मधुनाड्योऽथर्वाङ्गिरस एव

---

करताभया । सोई यह है जो यह आदित्यका कृष्ण रूप है ॥ ३ ॥
इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपाठ०तृतीयःखंडः ३
अथ श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०चतुर्थःखंडः ॥ ४ ॥
अर्थः—अनंतर जे इसके उदक् रश्मियां हैं वेई इसकी उदीची मधुनाडियां हैं । अ-

---

आदित्यका कृष्ण रूप है ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥
इति श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपाठ०तृतीयः खंडः ॥ ३ ॥
अथ श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपा०चतुर्थः खण्डः ॥४॥
उत्तरदिशागत रश्मिआदिविषै मधुनाडी आदिकी दृष्टि३
टीकाः—[३९]अनंतर जे इस (आदित्य)के

---

अथ तृतीयप्रपाठकगतचतुर्थखंडस्य टिप्पणम् ॥४॥
३९ चतुर्थ मधुकूं दिखावैहैं ॥

मधुकृत इतिहासपुराणं पुष्पं ता अमृता आपः ॥ १ ॥

ते वा एतेऽथर्वाङ्गिरस एतदितिहासपुराणमभ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥२॥

---

थर्वांगिरस हीं मधुकर हैं। इतिहास पुराण पुष्प है। वे अमृत आप हैं ॥ १ ॥

अर्थः—वे प्रसिद्ध ये अथर्वांगिरस इस इतिहास पुराणके प्रति अभितापकूं करतेभये। तिस अभितप्तका यश तेज इंद्रिय वीर्य अन्नाद्यरूप रस उपजताभया ॥ २ ॥

---

उदक् (उत्तरदिशागत) रश्मिया हैं। इत्यादि समान है ॥ अथर्वाकरि अरु अंगिराकरि दृष्ट मंत्र अथर्वांगिरस हैं वे कर्मविषै प्रयुक्त हुये मधुकर हैं। औ ँइतिहास पुराण पुष्प है।

४० क्या सो कर्म है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां

तद्वयक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्य परं कृष्णꣳ रूपम् ३

इति तृतीयप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः ॥ ४ ॥

---

अर्थः—सो विशेषकरि गमन करताभया। सो आदित्यके प्रति च्यारीओरतैं आश्रय करताभया। सोई यह है जो यह आदित्यका पर (अतिशय) कृष्ण रूप है॥ ३ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०चतुर्थःखंडः४ ॥

---

औ तिनै[41] इतिहास अरु पुराणका अश्वमेधमैं

---

यह अर्थ हैः— तब आथर्वणोंका औ आंगिरसनका प्रसिद्ध जो ब्राह्मण है तिसविषै विहितकर्म पुष्प (पुष्पस्थानीय) है॥

४१ जब प्रसिद्ध इतिहास अरु पुराणका ग्रहण होवै तबबी दूषण नहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—अश्वमेधकर्मविषै जामिता(द्विरुक्तिपनैं)के परिहारअर्थ पारिप्लव जो "नानाविध उपाख्यानका समुदाय जिसविषै है तिस पारिप्लवकूं कथन कर" इस विधिके वशतैं प्रयोग करिये हैं। तिन रात्रिनविषै तिसीहीं कर्मका अंगहोनेकरि "वैवस्वतमनु राजा" इस प्रकारके इतिहास अरु पुराणके विनियोगकूं पूर्वकल्पविषै पारिप्लवरूप अर्थवाले अभिकरण(सूत्रविशेष)करिहीं सिद्धहोनेतैं तिस तिसका संबंधि कर्म पुष्प है॥

# अथ तृतीयप्रपाठकस्य पंचमः खंडः॥५

अथ येऽस्योर्ध्वा रश्मयस्ता एवास्योर्ध्वा मधुनाड्यो गुह्या एवादेशा

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰तृतीयप्रपाठकस्य पंचमःखंडः॥५॥

अर्थः—अनंतर जे इस (सूर्य) के ऊर्ध्व रश्मियांहैं वेई इसकी ऊर्ध्व मधुनाडियां हैं।

---

पारिप्लव रात्रिनविषै कर्मका अंग होनेकरि विनियोग (उपयोग) सिद्ध है॥ यह[42] मधु आदित्यका परकृष्ण रूप है। अर्थ यह जोः-अतिशयकरि कृष्ण रूप है॥ १॥ २॥ ३॥

इति श्री॰ भाष्यभाषा॰ तृतीयप्रपाठ॰ चतुर्थः खंडः॥ ४॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठ॰पंचमःखंडः ॥५॥

ऊर्ध्वदिशागत रश्मि आदिविषै मधुनाडीआदिकी दृष्टि ४

टीकाः—अनंतर[43] जे इस (आदित्य)के

---

४२ इसीबी मधुकी शास्त्रप्रत्यक्षताकूं कहैहैं॥

इति श्री॰तृतीयप्रपाठकगतचतुर्थखंडस्य टिप्पणम्॥ ४॥

अथ तृतीयप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणं॥ ५॥

४३ पंचम मधुकूं दिखावैहैं॥ इहां लोकद्वारसंबंधिआदिक

मधुकृतो ब्रह्मैव पुष्पं ता अमृता आपः १
ते वा एते गुह्या आदेशा एतद्ब्रह्मा-
भ्यतपꣳस्तस्याभितप्तस्य यशस्तेज इ-
न्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥ २ ॥

---

गुह्यहीं आदेश मधुकर हैं। ब्रह्महीं पुष्प है। वे अमृत आप हैं ॥ १ ॥

अर्थः—वे प्रसिद्ध ये गुह्य आदेश इस ब्रह्मकेप्रति अभितापकूं करतेभये । तिस अभितप्तका यश तेज इंद्रिय वीर्य अन्नाद्यरूप रस उपजताभया ॥ २ ॥

---

उर्ध्व रश्मियां हैं । इत्यादि पूर्ववत् है ॥ गुह्य कहिये गोप्य ( रहस्य )हीं आदेश जे लोकद्वार संबंधि आदिक विधियां अरु कर्मांगविषयक उपासन हैं वे मधुकर हैं । ब्रह्महीं जो ⁴⁴शब्दके अधिकारतैं प्रणव नामक है सो पुष्प

---

विधियां "लोकके द्वारकूं खोलदे। हम तुजकूं देखैं" इत्यादिक हैं॥

४४ ब्रह्मशब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां शब्दके अधिकारतैं याका ऋक्आदिक शब्दनकूं प्रकृत होनेतैं । यह अर्थ है ॥

तद्वा यशस्तेज इन्द्रियं वीर्यमन्नाद्यꣳ रसोऽजायत ॥ २ ॥ -- 

तद्व्यक्षरत्तदादित्यमभितोऽश्रयत्तद्वा एतद्यदेतदादित्यस्य मध्ये क्षोभत इव ३

ते वा एते रसानाꣳ रसा वेदा हि

अर्थः—सो (रस) विशेषकरि जाताभया। सो आदित्यकेप्रति च्यारीओरतैं आश्रय करताभया। सोई यह है जो यह आदित्यके मध्य क्षोभितकी न्यांई है ॥ ३ ॥

अर्थः—वे प्रसिद्ध ये रसोंके रस हैं वेद है। अन्य समान है ॥ मधु[45] यह आदित्यके मध्य क्षोभकूं प्राप्तहुयेकीन्यांई (सम्यक् चलतेहुयेकी न्यांई) समाहित दृष्टिवालेकूं देखनेमैं आवताहै ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥

टीकाः—वे[46] प्रसिद्ध ये यथोक्त रोहितादि-

४५ इसीबी मधुकी शास्त्रके वशतैं प्रत्यक्षताकूं कहैहैं ॥ इहां समाहितदृष्टिवालेकूं याका शास्त्रार्थविषै समाहितचित्तकूं। यह अर्थ है ॥

४६ पंच मधुनकूं व्याख्यान करिके । अब तिन सर्वकी ध्येयताकी सिद्धिअर्थ स्तुतिकूं करैहैं ॥ इहां तातैं तिनके ।

रसास्तेषामेते रसास्तानि वा एतान्यमृतानाममृतानि वेदा ह्यमृतास्तेषामेतान्यमृतानि ॥ ४ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य पञ्चमः खंडः ॥ ५ ॥

जातैं रस हैं तिनके ये रस हैं । वे प्रसिद्ध ये अमृतोंके अमृत हैं। वेद जातैं अमृत हैं तिनके ये अमृत हैं ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्र०पंचमःखंडः॥५॥

रूप विशेष जे हैं वे रसोंके रस हैं ॥ ॥ किन रसोंके रस हैं ? यह कहैहैंः—वेद जातैं लोकनके निष्पादक ( उत्पादक ) होनेतैं सार हैं यातैं रस हैं तिन कर्मभावकूं प्राप्तभये रसनके बी ये रोहितादि विशेष रस हैं । अर्थ यह जोः- अत्यंत सारभूत हैं ॥ तैसैं अमृतोंके अमृत हैं । वेद जातैं अमृत हैं नित्य होनेतैं । ति-

ऐसैं संबंध है औ कर्मविषै विनियोग किये होनेतैं ताके अंगहोनेतैं वेदनकूं तिस ( कर्म ) भावकी प्राप्ति है औ वेदनकूं कार्यताके हुयेबी प्रयत्नपूर्वक ताके अभावतैं नित्यता है ॥

# अथ तृतीयप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

तद्यत्प्रथमममृतं तद्वसव उपजीव-

अथ श्री॰मूलभाषा॰ तृतीयप्रपा॰ षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

अर्थः—सो जो प्रथम अमृत है ताके प्रति वसु अग्निरूप मुखकरि उपजीवन करते

नके ये रोहितादिरूप अमृत हैं ॥ "रसोंके[47] रस हैं" इत्यादि यह कर्मकी स्तुति है । जि[48]सके इस प्रकारके अमृत फल हैं इति ॥ ४ ॥

इति श्री॰ भाष्यभाषा॰ तृतीयप्रपाठ॰ पंचमः खंड ॥ ५ ॥

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰ तृतीयप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६

रोहितादिरूप वसूपजीवन प्रथमामृतोपासन ४

टीकाः—तहां[49] जो प्रथम अमृत रोहितरूप

४७ जो मधुविषै स्तुति है सो कर्मकी स्तुति है ऐसैं कहैहैं ॥

४८ कर्मकी स्तुतिकूं आकारकरि दिखावैहैं ॥ इहां रसोंके रस अमृतोंके अमृत । इस विशेषणवाले अमृत जिसके कर्मका फल है तिसका महाभाग्य क्या कहनेकूं योग्य है । ऐसैं कर्म स्तुत करियेहै । यह अर्थ है ॥

इति श्री॰तृतीयप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ५ ॥

अथ तृतीयप्रपाठकगत षष्ठखंडस्य टिप्पणं ॥ ६ ॥

४९ ध्यावनेयोग्य अमृतनकूं कहिके अब ताके उपजीवी

न्त्यग्निना मुखेन। न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति ॥१॥

---

हैं। निश्चयकरि देव अशन करते नहीं पान करते नहीं। इसींहीं अमृतकूं देखिके तृप्त होते हैं ॥ १ ॥

---

लक्षणवाला है। ताकेताँई प्रातःकालके ईशान जे वसु वे अग्निरूप मुखकरि कहिये प्रधानभूत अग्निकरि। अर्थ यह जोः—अग्नि प्रधान हुये। उपजीवन करैहैं ॥ ॥ "अन्न आदिक रस उपजता भया" इस वचनतैं कवलग्राहकूं अशन करतेहैं ऐसैं प्राप्तभया। सो प्रतिषेध करियेहैः—निश्चयकरि देव अशनकूं करते नहीं पानकूं करते नहीं ऐसैं ॥ ॥ तब कैसैं उपजी-

---

पीछे चिंतनकरनेकूं योग्य देवताओंके गणोंकूं उपदेश करैहैं ॥ इहां कवलके ग्राहकूं। याका कवलकूं ग्रहणकरिके जैसैं लोक भक्षण करैहै ताकी न्यांई। यह अर्थ है ॥

५० ननु अशन अरु पानके अभाव हुये उपजीवनका वचन युक्त नहीं है? ऐसैं आशंकाकरिके परिहार करैहैं ॥

वनकूं करते हैं? यह कहिये हैः—जातैं इसींहीं (यथोक्त) रोहितरूप अमृतकूं देखिके कहिये सर्व करणोंसैं अनुभव करिके तृप्त होतेहैं। काहेतैं [51] दृष्टिकूं सर्व करणद्वारा उपलभ्यरूप अर्थवाली होनेतैं ॥ ॥ [52] ननु रोहितरूपकूं देखिके। ऐसैं कहां। फेर रूपकूं अन्य इंद्रियनकी विषयता कैसैं है? [53] यह शंका बनै नहींः—काहेतैं यशआदिककूं श्रोत्रआदिकरि गम्य होनेतैं ॥ श्रोत्रकरि ग्राह्य यश है। तेज जो रूप सो चाक्षुष (चक्षुकरि ग्राह्य) है। इंद्रिय जो है सो विषयके ग्रहणरूप कार्यकरि अनुमेय करणका सामर्थ्य स्वरूप है। वीर्य जो बल सो देहगत उत्साह (प्राणवान्‌ता) स्वरूप है। अरु अन्नाद्य जो है सो प्रतिदिन उपजीव्यमान (उपभुक्त) हुया शरी-

---

५१ चक्षुकरि ऐसैं कहनेकूं योग्य हुये सर्व करणोंकरि ऐसा अधिक कैसैं कहियेहै? तहां कहैहैं ॥

५२ ननु चक्षुकरिहीं रूपका ग्रहण होवैहै। इस नियमकूं आश्रयकरिके पूर्ववादी शंका करैहै ॥

५३ कर्मके फलभूत लोहित अमृतस्वरूप रसकी चक्षुमात्रकरि ग्राह्यता नहीं है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

त एतदेव रूपमभिसंविशन्त्येतस्मा-
द्रूपादुद्यन्ति ॥ २ ॥

अर्थः—वे (वसु) इसींहीं रूपके तांईं [अ-
भिलक्षकरिके] उदासीन होतेहैं। [फिर]
इसरूपतैं उद्यमवान् होतेहैं ॥ २ ॥

रकी स्थितिका करनेवाला जो होवैहै सो है ॥
[54]जोंतैं ऐसैं स्वरूपवाला सर्व रस है। जिसकूं दे-
खिके सर्व देव तृप्त होवैहैं। अर्थ यह जोः—
देवैं[55] देखिके (इस सर्वकूं स्वकरणोंसैं अनुभव
करिके) तृप्त होवैहैं ॥ [56]आदित्यरूप आश्रयवाले
हुये औ दुर्गंधियुक्तता आदिक देह अरु कर-
णोंके दोषनसैं रहित हुये [तृप्त होते हैं] ॥१॥

टीकाः—क्या वे निरुद्यम हुये अमृतकूं उप-
जीवन करतेहैं ? नहीं ॥ ॥ तब कैसैं किः—

५४ इतनैंकरि रसकूं क्या आया ? सो कहैहैं ॥ इहां यातैं ताकीबी श्रोत्रादिकरि ग्राह्यता है। यह शेष है ॥

५५ "इसीहीं रूपके तांईं" इत्यादि वाक्यकूं उपसंहार करैहैं ॥

५६ क्या तिन स्वतंत्रनकूं तृप्ति होवैहै ? तहां नहीं।

स य एतदेवममृतं वेद वसूनामे-

अर्थः–जो इस ऐसें अमृतकूं जानता

वे इसींहीं रूपकूं अभिलक्षकरिके कहिये अबी हमारा भोगका अवसर नहीं है ऐसें जानिके उदासीन ( उपराम ) होतेहैं ॥ जब हीं तिस अमृतके भोगका अवसर होवै । तब इस अमृततैं। अर्थ यह जोः–अमृतके भोगनिमित्त इस रूपतैं उद्यमवाले ( उत्साहवाले ) होवैहैं । यह अर्थ है ॥ जाँतैं अनुत्साहवाले अनुष्ठानरहित आलस्य युक्तनकूं भोगकी प्राप्ति लोकविषै देखी नहीं ॥ २ ॥

टीकाः–सो[५८] जो कोईकबी । इस ऐसैं

ऐसैं कहैहैं ॥ इहां वैगंध्य नाम दुर्गंधता है । आदिपदकरि संभावित सर्वबी देह अरु करणोंके दोष ग्रहण करियेहैं औ इसरूपतैं । यह व्याख्यान कियेका अनुवादमात्र है ॥

५७ उत्साहवाले देवनकूं यथोक्त अमृतका उपजीवीपना है इस अर्थविषै लोक प्रसिद्धिकूं अनुकूल करैहैं ॥

५८ पाठके क्रमसैं उक्त धेयके स्वरूपकूं अनुवाद करिके

वैको भूत्वाऽग्निनैव मुखेनैतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यति। स य एतदेव रूपमभिसंविशत्येतस्माद्रूपादुदेति ॥ ३ ॥

है। सो वसुनके मध्यहीं एक होयके अग्निरूपहीं मुखकरि इसींहीं अमृतकूं देखिके तृप्त होता है। सो इसींहीं रूपकूं [जानिके] उदासीनहो बैठताहै [फेर] इस रूपतैं उद्यमवान् होताहै ॥ ३ ॥

(५९यथोक्त) अमृतकूं कहिये ऋग्वेदविहितकर्मरूप पुष्पतैं ऋचारूप मधुकरोंके तापसैं रसके संक्षरण ( संस्राव )कूं औ ताके आदित्यके प्रति आश्रय करनेकूं औ अमृतकी रोहितरूपताकूं अरु प्राचीदिशागत रश्मिरूप मधुनाडीनविषै स्थितताकूं अरु वसुरूप देवोंकरि भोग्यताकूं।

अधिकारसहित ध्यानके विधिकूं दिखावैहैं ॥ इहां वसुरूप देवनकरि भोग्यताकूं। याका वसुरूप देवनकरि उपजीव्यताकूं। यह अर्थ है ॥ औ इस। ऐसैं हमारे मधुकूं दिखावैहैं ॥

५९ एवं (ऐसैं) शब्दके अर्थकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां कैसैंहीं। याका श्रुतिउक्त क्रमसैंहीं। यह अर्थ है ॥

स यावदादित्यः पुरस्तादुदेता प-

अर्थः—सो यावत् आदित्य पूर्वदिशा-विषै उदय होताहै अरु पश्चिमदिशाविषै

औ ताके वेत्ताके वसुनके साथि ऐकताकूं पायके अग्निरूप मुखकरि उपजीवनकूं अरु दर्शनमात्रकरि तृप्तिकूं अरु भोग अवसरविषै उद्यम करनेकूं औ तिस भोगकालके नाश हुये उदासीन होबैठनेकूं जानताहै। सो बी वसुनकी न्यांई सर्वकूं तैसैंहीं अनुभव करैहै ॥ ३ ॥

टीका:—कितनैं[६०] कालपर्यंत विद्वान् तिस अमृतकूं उपजीवन करैहै? यह कहियेहै:—सो विद्वान् यावत् आदित्य प्राची (पूर्व) दिशाविषै उदय होताहै अरु प्रतीची (पश्चिम) दिशाविषै अस्तकूं पावताहै। तावत् (तितना) वसुनका भोगकाल है। तितनैंहीं कालपर्यंत वसुनकेहीं आधिपत्यकूं औ स्वाराज्यकूं च्यारीओरतें पावनेवाला होवैहै। यह अर्थ

६० भोगकालके परिमाणकूं प्रश्नपूर्वक निर्धार करैहैं ॥

आदस्तमेता वसूनामेव तावदाधिपत्यꣳ स्वाराज्यं पर्येता ॥ ४ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य षष्ठः खण्डः ॥ ६ ॥

---

अस्तकूं पावताहै तावत् वसुनकेहीं आधिपत्यकूं अरु स्वाराज्यकूं च्यारीओरतैं प्राप्त होताहै ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०षष्ठःखंडः ॥६॥

---

है ॥ जैसैं[६१] चंद्रमंडलविषै स्थित केवल कर्मी परतंत्र हुया देवनका अन्नभूत होवैहै। ऐसैं नहीं। किंतु यह अधिपतिपनैंकूं अरु स्वराट्भावकूं पावताहै ॥ ४ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

---

६१ आधिपत्य अरु स्वाराज्य इन दो विशेषणोंके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥

इति श्री०तृतीयप्रपाठकगत षष्ठखंडस्य टिप्पणम् ॥ ६ ॥

# अथ तृतीयप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः ७॥

अथ यद्द्वितीयममृतं तद्रुद्रा उपजीवन्तीन्द्रेण मुखेन। न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति॥१॥

---

अथ श्री०मूलभाषा० तृतीयप्रपा०सप्तमः खंडः॥ ७ ॥

अर्थः—अनंतर जो द्वितीय अमृतहै ताके प्रति रुद्र इंद्ररूप मुखसें उपजीवन करते हैं। निश्चयकरि देव अशन करते नहीं पान करते नहीं। इसीहीं अमृतकूं देखिके तृप्त होतेहैं ॥ १ ॥

---

अथ श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपाठकस्यसप्तमःखंडः ७॥

रुद्रोपजीवन द्वितीयामृतोपासन ४

टीकाः—[62]अनंतर जो द्वितीय अमृत है ताकूं रुद्र उपजीवनकरतेहैं । इत्यादि स-

---

अथ श्रीतृतीयप्रपाठकगत सप्तमखंडस्य टिप्पणं॥७॥

६२ प्रथम अमृतकूं आश्रयकरिके चिंतनकरनेयोग्य कहिके द्वितीय अमृतकूं आश्रयकरिके ताकूं दिखावैहैं ॥

त एतदेव रूपमभिसंविशन्त्येतस्माद्रूपादुद्यन्ति ॥ २ ॥

स य एतदेवममृतं वेद रुद्राणामेवैको भूत्वेन्द्रेणैव मुखेनैतदेवामृतं दृष्ट्वा

---

अर्थः—वे (रुद्र) इसींहीं रूपकेतांई [अभिलक्षकरिके] उदासीन होतेहैं [फेर] इसींहीं रूपतैं उद्यमवान् होतेहैं ॥ २ ॥

अर्थः—जो इस ऐसैं अमृतकूं जानता है। सो रुद्रनके मध्यहीं एक होयके इंद्ररूपहीं मुखसैं इसींहीं अमृतकूं देखिके तृप्त

---

मान है ॥ [६३] सो यावत् आदित्य पूर्वदिशाविषै उदय होताहै अरु पश्चिमदिशाविषै अस्तकूं

---

६३ विद्याके फलकूं कथन करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:— यावत् वसुनका भोगकाल है तिसतैं द्विगुण रुद्रनका भोगकाल है। औ जैसैं प्रथम अमृतके ध्यावनेवालोंका वसुनकरि तुल्य भोगकाल है। तैसैं द्वितीय अमृतके ध्यावनेवालोंकाबी रुद्रनकरि तुल्य भोगकाल है ॥

इति श्री० तृतीयप्रपाठकगत सप्तमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ७ ॥

तृप्यति। स एतदेव रूपमभिसंविशत्येतस्माद्रूपादुदेति ॥ ३ ॥

स यावदादित्यः पुरस्तादुदेता पश्चादस्तमेता द्विस्तावद्दक्षिणत उदेतोत्तरतोऽस्तमेता रुद्राणामेव तावदाधिपत्यꣳ स्वाराज्यं पर्य्येता ॥ ४ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य सप्तमः खण्डः ॥ ७ ॥

होताहै। सो इसींहीं रूपकूं [जानिके] उदासीन हो बैठताहै [फेर] इस रूपतैं उद्यमकूं करताहै ॥ ३ ॥

अर्थः—सो यावत् आदित्य पूर्व दिशाविषै उदय होताहै अरु पश्चिम दिशाविषै अस्तकूं पावताहै। तिसतैं द्विगुण काल दक्षिणतैं उदय होताहै अरु उत्तरतैं अस्तकूं पावताहै तावत् रुद्रनकेहीं आधिपत्यकूं अरु स्वाराज्यकूं च्यारीओरतैं पावताहै ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०सप्तमःखंडः ७॥

पावताहै। तिसतैं द्विगुणकालपर्यंत दक्षि-

अथ तृतीयप्रपाठकस्याष्टमः खंडः॥८॥
अथ यत्तृतीयममृतं तदादित्या उ-

अथ श्री॰मूलभाषा॰तृतीयप्रपाठकस्याष्टमः खण्डः॥८॥
अर्थः—अनंतर जो तृतीय अमृत है

णतैं उदय होताहै उत्तरतैं अस्तकूं पावता है तितना रुद्रोंका भोगकाल है ॥१॥२॥३॥४॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः॥७॥
अथ श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठकस्याष्टमः खण्डः ८
आदित्योपजीवन तृतीयामृतोपासन ४

टीकाः—तैसैं[६४] पश्चिमतैं अरु उत्तरतैं ऊर्ध्व उदयकूं पावताहै औ विपर्ययसैं अस्तकूं पावता है

---

अथ श्री॰तृतीयप्रपाठकगताष्टमखंडस्य टिप्पणम् ८

६४ इतर अमृतोंके ध्यावनेवालेके फलोंकूं निर्देश करैहैं॥ इहां विपर्ययकरि। याका पूर्वतैं अरु दक्षिणतैं नीचे। यह अर्थ है॥ औ जैसैं पूर्वदिशाविषै उदयकूं पावताहै अरु पश्चिमदिशाविषै अस्तकूं पावताहै। तिसतैं दक्षिणतरफ द्विगुणकालसैं उदयकूं पावताहै अरु उत्तरतरफ अस्तकूं पावताहै ऐसैं कहा। तैसैं तिसतैं द्विगुणकालकरि पश्चिमविषै उदयकूं पावताहै अरु पूर्वविषै अस्तकूं पावताहै तितना आदित्योंका

पजीवन्ति वरुणेन मुखेन । न वै देवा अश्नति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति ॥ १ ॥

---

ताके प्रतिआदित्य वरुणरूप मुखकरि उपजीवन करतेहैं । निश्चयकरि देव खाते नहीं अरु पीते नहीं । इसींहीं अमृतकूं देखिके तृप्त होतेहैं ॥ १ ॥

---

॥ ॥ ६५नंनु पूर्व पूर्वतैं द्विगुण उत्तर उत्तरकालकरि।

---

भोगकाल है औ तृतीयअमृतके ध्यावनेवालोंकाबी तितनाहीं भोगकाल है ॥ इसतैं द्विगुणकालकरि जितना आदित्य उत्तरतैं उदयकूं पावताहै अरु दक्षिणतैं अस्तकूं पावताहै तितना मरुतनका ( वायुनका ) भोगकाल है । चतुर्थ अमृतके ध्यावनेवालोंकाबी तितनाहीं भोगकाल है ॥ तिसतैं द्विगुणकालकरि ऊर्ध्वकूं उदय होताहै अरु अधः ( नीचे )कूं अस्त होताहै तितना साध्योंका भोगकाल है अरु पंचम अमृतके चिंतकोंकाबी तितनाहीं भोगकाल है । यह अर्थ है ॥

६५ जो पूर्व पूर्व उदय अरु अस्तमयके कालकी अपेक्षासैं द्विगुणकालकरि उत्तर उत्तर उदय अरु अस्तमय हैं ऐसैं कहा । सो पुराणसैं विरुद्ध है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

त एतदेव रूपमभिसंविशन्त्येतस्मा-
द्रूपादुद्यन्ति ॥ २ ॥

अर्थः—वे ( आदित्य ) इसींहीं रूपके ताँई [जानिके] उदासीन होतेहैं [ फेर ] इस रूपतैं उद्योगकूं करते हैं ॥ २ ॥

ऐसैं जो कहा। सो अपौराण दर्शन है काहेतैं[66] सूर्यके चतुर्दिशाविषै इंद्र यम वरुण अरु सोमकी पुरीनविषै उदय अरु अस्तमयके कालकी तुल्यता जातैं पौराणिकोनैं कही है ।[67] मॉनसोत्तर

६६ ननु श्रुतिउक्त अर्थकी पुराणसैं विरुद्धता कैसैं है ? यह आशंकाकरिके पूर्ववादी कहैहै ॥

६७ उक्त अर्थकूंहीं पूर्ववादी संक्षेपसैं कहैहै ॥ इहां यह अर्थ है:—प्राकार ( किल्ला )कीन्यांई च्यारीओरतैं स्थित महागिरिमेरुके मस्तकविषै संलग्न है रथचक्रका अक्ष ( तैलयंत्रके कीलककीन्यांई लंबमान कीलकविशेष) जिसका ऐसे सविताकी मेरुके प्रदक्षिणाकी आवृत्तिकूं तुल्य होनेतैं औ कालकी अधिकताविषै कारणके अभावतैं च्यारीबी पुरीनविषै उदय अरु अस्तमयके कालकी तुल्यता है ॥ जातैं विष्णुपुराणविषै कहा है:—"यह ( सूर्य ) इंद्रआदिकनके पुरविषै स्थित हुया पुरत्रयकूं स्पर्श करताहै औ विकर्णविषै स्थित-हुया दो विकर्णोंकूं तीनकोणनकूं औ तैसैं दो पुरनकूं

पर्वतके मस्तकविषै मेरुकी प्रदक्षिणाकी आवृ-

स्पर्श करताहै" ऐसैं ॥ औ लैंगपुराणविषै कहा है:—"मानस-पर्वतके उपरि मेरुतैं पूर्वदिशाविषै माहेंद्री पुरी स्थित है अरु दक्षिणविषै भानुपुत्र ( यम )की अरु पश्चिमविषै तो वरुणकी १ सौम्य ( उत्तर )विषै सोमकी विपुलापुरी है । तिनविषै दिशाओंके देवता स्थित हैं । वे पुरियां क्रमतैं अमरावती । संयमिनी । सुखा औ विभा हैं २ लोकपालोंके ऊपर तो सर्वओरतैं दक्षिणायनविषै दिशाकूं प्राप्त सूर्यकी जो गति है ताकूं श्रवणकर ३ जब दक्षिणदिशाकूं सूर्य चलताहै तब फेंकेहुये बाणकीन्यांईं दौडताहै । जब भानु प्रभु ( इंद्र )के पुरके मध्यगत होवै तब ४ हे द्विज! सर्व संयमिनीवासियोंकरि सूर्यका उदयहीं देखियेहै । सो ऐसैं सुखवतीविषै [ जब होवै तब ] तो ताकी निशा देखियेहै । ५ जब विश्वका द्रष्टा विभु सूर्य विभाविषै अस्तकूं पावताहै । मैंनैं अमरावतीविषै जैसैं यह वारितस्कर ( सूर्य ) कहा । ६ तैसैं खग ( सूर्य ) संयमनीकूं सुखाकूं औ विभाकूं पायके होवैहै । हे द्विज! जब अपराह्ण तो अग्निकोणविषै है अरु पूर्वाह्ण नैर्ऋतविषै है ॥ ७ ॥ तब तो वायुभागविषै सुदारुण अपररात्र होवैहै औ पूर्वरात्र तो ईशानकोणविषै होवैहै । यह इसकी सर्वओरतैं गति है ८ इति ॥ ॥ तैसैं हुये अमरावतीके ऊपर स्थित हुया सूर्य मध्याह्नकूं करताहै । तहां ईशानकोणविषै स्थित प्राणीनके तृतीय यामकूं अरु आग्नेयकोणविषै स्थित प्राणीनके प्रथम यामकूं औ संयमिनीविषै उदयकूं करताहै । ऐसैं जब यमपुरविषै मध्याह्नमैं स्थित होवैहै तब इंद्रपुरविषै अस्तमय होवैहै । आग्नेयकोणविषै तृतीययाम अरु निर्ऋतिकोणविषै

स य एतदेवममृतं वेदादित्यानामे-
वैको भूत्वा वरुणेनैव मुखेनैतदेवामृतं

---

अर्थः—जो इस ऐसैं अमृतकूं जानता
है। सो आदित्यनके मध्यहीं एक होयके
वरुणरूपहीं मुखसैं इसींहीं अमृतकूं देखिके

---

त्तिकूं तुल्य होनेतैं? इति ॥ ॥ ईहां द्रविडा-

---

प्रथमयाम अरु वरुणपुरविषै उदय होवैहै औ जब वरुणपुर-
विषै मध्यान्ह होवै तब यमपुरविषै अस्तमय अरु निर्ऋति-
कोणविषै तृतीय याम अरु वायव्यकोणविषै प्रथम याम अरु
सौम्यपुरविषै उदय होवैहै औ जब सौम्यपुरविषै मध्यान्ह
होवै तब वरुणपुरविषै अस्तमय। वायव्य कोणविषै तृतीय
याम। ईशान कोणविषै प्रथम याम। ऐंद्रपुरविषै उदय हो-
वैहै ॥ तैसैं आग्नेयकोणविषै वर्तमान हुया तहांके प्राणीनके
मध्यंदिनकूं औ यम अरु इंद्रकी पुरीनविषै प्रथम अरु तृतीय
यामोंकूं औ नैर्ऋत अरु ईशान कोणनविषै उदय अरु अस्त-
मयकूं करताहै। ऐसैं सर्व दिशाओंविषै अरु विदिशाओंविषै
है। ऐसैं पौराणिकदर्शनके होते तिसतैं विरुद्ध यह श्रुतिनैं
कहा है ॥

६८ यद्यपि श्रुतिके विरोधहुये स्मृति (पुराण) अप्रमाण
होवैहै। तथापि द्रविडाचार्यकरि उक्त जिस किस प्रकारसैंबी
उपपादन करैहैं ॥

दृष्ट्वा तृप्यति। स एतदेव रूपमभिसं-विशत्येतस्माद्रूपादुदेति ॥ ३ ॥

तृप्त होताहै। सो तिसींहींरूपके तांई [जा-निके] उदासीन होताहै [ फेर ] इस रूपतैं उद्योगकूं करताहै ॥ ३ ॥

चार्योंनैं परिहार कहा है:-[69]अमरावतीआदिक पुरीनका द्विगुण उत्तर उत्तर कालकरि उद्वास (नाश) होवैहै। औ सूर्यका उँदय नाम तिन-पुरीनके निवासी प्राणीनके चक्षुगोचरविषै प्राप्ति

६९ जब अमरावती शून्य होवै तबहीं ताकेप्रति पूर्वदि-शाविषै उदय होवैहै। ऐसैं प्रयोगकूं शून्य होनेतैं वसुनके भोगका अंत होवैहै। ऐसैं उत्तर (पीछली) पुरीनके विना-शके हुये द्विगुणकालकरि रुद्रादिकनके भोगका भ्रंश होवैहै। यातैं इस वचन व्यक्तिकूं आश्रयकरिके परिहारकूं कहैहैं ॥

७० तथापि कैसैं विरोधका समाधान है? तहां कहैहैं॥ इहां यह शास्त्रका वचन है:-"जिनोंकरि जहां सूर्य देखि-येहै सो तिनोंका उदय कहा है॥ औ जहां तिरोभावकूं पा-वताहै सोई रविका अस्तमन है १ सर्वदा विद्यमान अर्कका अस्तमन नहीं है अरु उदय नहीं है। उदय अरु अस्तमन नाम रविका दर्शन अरु अदर्शन है २" ऐसैं॥

स यावदादित्यो दक्षिणत उदेतोत्तरतोऽस्तमेता द्विस्तावत्पश्चादुदेता पुरस्तादस्तमेताऽऽदित्यानामेव तावदाधिपत्यꣳ स्वाराज्यं पर्य्येता ॥ ४ ॥
इति तृतीयप्रपाठकस्याष्टमः खण्डः ॥ ८ ॥

---

अर्थः—सो यावत् आदित्य दक्षिणतैं उदय होताहै उत्तरतैं अस्तकूं पावताहै तिसतैं द्विगुणकाल पश्चिमतैं उदय होताहै अरु पूर्वतैं अस्तकूं पावताहै। तावत् आदित्यनकेहीं आधिपत्यकूं अरु स्वाराज्यकूं पावताहै ॥४॥
इति श्री० मूलभाषा० तृतीयप्रपा० अष्टमः खंडः८॥

---

अरु ताका नाश अस्तमन है। परमार्थतैं सूर्यके उदय अरु अस्तमन नहीं हैं। काहेतैं औ तिनैं-

---

७१ अमरावतीआदिक पुरीनविषै पूर्व पूर्वकी अपेक्षासैं उत्तर उत्तरविषै नाशके कालकी द्विगुणता होइ औ दर्शन अरु अदर्शनरूप सूर्यके उदय अरु अस्तमय होइ औ "सोई यह कदाचित् अस्तकूं पावता नहीं अरु उदय होता नहीं" इस श्रुतितैं वास्तव उदय अरु अस्तमय नहीं हैं। तैसैं हुये पुरीनविषै तुल्यताकरि गमनकरनेवाले सूर्यके उदय अरु अ-

के निवासी प्राणीनके अभाव हुये तिनके प्रति किसींहीं मार्गसैं गमन करता हुयाबी उदयकूं पावता नहीं अरु अस्तकूं पावता नहीं । ऐसैं चक्षुगोचरविषै प्राप्तिके औ ताके नाशके अभावतैं ॥ [७२] तैसैं अमरावतीतैं द्विगुणकाल संयमनी-

स्तमय कालकी विषमता अयुक्त है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह भाव है:-भोगकालकी द्विगुणता जो है सो सूर्यकी गतिकी अधिकताकी अपेक्षासैं श्रुतिकरि नहीं कहियेहै जिससैं पुराणका विरोध होवै । किंतु दैत्योंकरि उपहृत अमरावतीआदिक पुरीनके मध्य पूर्व पूर्वकी अपेक्षासैं उत्तर उत्तर पुरीके द्विगुणकालकरि उद्वास (नाश)तैं तिसकी अपेक्षाकरि उत्तर उत्तर स्थानोंविषै भोगकालकी द्विगुणता श्रुतिनैं कही है ॥

७२ अनंतर उद्वासके कालकी अधिकतातैं भोगनाशके कालकी अधिकता है । भोगकालकी अधिकता नहीं है? यातैं कहैहैं ॥ इहां जैसैं उद्वासके कालकी द्विगुणता कही ताकी न्यांई । यह अर्थ है औ अमरावतीके निवासी प्राणीवर्गकी अपेक्षासैं संयमिनीके निवासी प्राणीनके प्रति द्विगुणकालकरि सूर्यके उदय अरु अस्तमय हैं । ऐसैं कहनेकूं युक्त है । काहेतैं दर्शन अरु अदर्शनकूं द्विगुणकालकरि भावि होनेतैं औ ताके निवासीनकी दृष्टिकी अपेक्षासैं दक्षिण अरु उत्तरविषै उदय अरु अस्तमय नहीं हैं ॥ काहेतैं तिन तिनकी दृष्टिकरि पूर्व अरु पश्चिमविषैहीं तिन (उदयअस्त)के

पुरी वसती है। यातें तिसके निवासी प्राणीनके प्रति दक्षिणतें होतेकी न्यांई उदय होता है अरु अस्तकूं पावताहै ऐसें कहियेहै औ हमारी बुद्धिकूं अपेक्षाकरिके तैसें[७३] उत्तर पुरीनविषै बी योजना है औ सर्व[७४] जीवनकूं मेरु उत्तरतें

---

भावतें औ हमारी बुद्धिकूं अपेक्षाकरिके तो दक्षिणतें उदय होताहै अरु उत्तरतें अस्तकूं पावताहै ऐसें कहियेहै। इहां इव (न्यांई) शब्द जो है सो तिसके निवासी जनोंकी अपेक्षासैं दक्षिण अरु उत्तरविषै स्थित तिन उदय अस्तमयके असद्भावकूं जनावताहै। यह अर्थ है॥

७३ जैसें अमरावतीकी अपेक्षासैं संयमिनीविषै उद्भासके कालकी अधिकता कही। तैसें ताकी अपेक्षासैं वारुणीविषै औ ताकी अपेक्षासैं विभाविषै तिस (उद्भास)के कालकी अधिकता निश्चय करनेकूं योग्य है। ऐसें कहैहैं॥ इहां संयमिनीकूं अंतर्भावकरिके बहुवचन है॥

७४ इसतैंबी हमारी बुद्धिकूं अपेक्षा करिके दक्षिणगति आदिकका कथन है। ऐसें कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—उदय हुये आदित्यकूं पूर्वविषै अवलोकन करनेवाले जनोंकूं वामभागविषै स्थित होनेतें मेरु सर्वकूंहीं उत्तर तरफ होवैहै। तैसें हुये उदय अरु अस्तमयकरि पूर्व अपर दिशाओंके विभागतें। तिन पुरवासीनकी दृष्टिकी अपेक्षासैं दक्षिण तरफ है। इत्यादि कथन बनै नहीं। किंतु हमारी दृष्टिकी अपेक्षासैं है। यह अर्थ है॥

होवैहै । जैंब[75] अमरावतीविषै मध्याह्नकूं प्राप्त सविताहै तब संयमनीविषै उदयहुया देखियेहै । जब तहां( संयमनीविषै ) मध्याह्नकूंप्राप्त है तब वारुणी( वरुणकीपुरी )विषैउदयहुया देखियेहै । तैसैं[76] उत्तरविषै । प्रदक्षिणाकीआवृत्तिकूं तुल्यहोनेतैं ॥ सर्व( उभय )औरतैं [77]दो-

७५ उद्वास कालकी द्विगुणताकी अपेक्षासैं भोगकालकी द्विगुणता है ऐसैं कहा । अब सूर्यकी गतिकी अधिकताकी अपेक्षासैंहीं भोगकालकी अधिकता क्यूं नहीं होवैगी ? यह आशंकाकरिके । पुराणके विरोधके समाधानके असंभवतैं ऐसैं मतिकहो । यह कहैहैं ॥

७६ जैसैं संयमिनीविषै मध्यान्हकूं प्राप्त हुया अरु वारुणीविषै उदयकूं प्राप्त होवैहै । तैसैं तिसविषै मध्यान्हकूं प्राप्त हुया विभाविषै उदय हुया देखियेहै । ऐसैं कहैहैं ॥ औ इहां यह वायुप्रोक्त पुराणविषै कहा है:–"यावत् सूर्य अमरावतीविषै मध्यगत होवैहै तावत् यमपुरविषै उदयहुया तहां देखियेहै औ सुखाविषै अर्धरात्र औ विभाविषै अस्तकूं पावताहै" ऐसैं ॥

७७ ननु फेर सो सूर्य यावत् उत्तरतैं उदय होता अरु दक्षिणतैं अस्तकूं पावताहै तिसतैं द्विगुणकालकरि ऊर्ध्वकूं उदय होताहै अरु अर्वाक् ( नीचे )तैं अस्तकूं पावताहै । यह कैसैं कहियेहै । जातैं तहां वा उद्वासके कालकी अधिकता नहींहै जिसकरि उदयास्तमयकालकी अधिकतातैं भोगकालकी अधिकता होवै ? यातैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–

पर्वतरूप प्राकारोंकरि निवारित आदित्यकी रश्मिनवाले ईलावृतके निवासीनकूं सविता ऊर्ध्वकीन्यांई उदयहोता अरु अर्वाक् ( नीचे )अस्तकूंपावता देखियेहै। काहेतें सविताके प्रकाशके पर्वतके ऊर्ध्वछिद्रविषै प्रवेशतैं॥[७९] तैसैं हुये ऋक्आदिक

---

मेरुके चतुर्दिशाविषै इलावृतनाम वर्ष (खंड) प्रसिद्ध है दोनूं ओर मानसोत्तर अरु मेरुरूप प्राकारस्थानीय दो पर्वतोंकरि उभयके ऊर्ध्वस्थित रथके चक्रकी नाभिविषै बहिर्भागमैं दोनूं ओर विद्यमान कीलकविशेषरूप तैलयंत्रके काष्ठकीन्यांई महान् अक्षकरि विनिवारित आदित्यकी रश्मिवाले तिस इलावृतके निवासीनकूं सविता ऊर्ध्व उदय होता अरु अर्वाक् ( अधः ) अस्तकूं पावता देखियेहै ॥ इहांइवशब्द तो उदय अरु अस्तमयके वस्तुतैं असद्भावके जनावनेअर्थहै ॥

७८ कैसैं सविता ऊर्ध्वहुया उदय होताहै अर्वाक् अस्तकूं पावताहै ? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–सर्व आवृत प्रकाशके दोपर्वतोंके ऊपरके छिद्रविषै प्रवेशतैं ऊपर प्रसारित नेत्रवाले अरु सविताके प्रकाशकूं देखनेवाले अधोवर्तिप्राणीनकूं तहां ( ऊर्ध्वविषै ) उदय हुयेकी न्यांई सविता प्रतीत होवैहै औ अन्यप्रदेशाविषै दृश्यमान हुया अधःतैं अस्त हुयेकी न्यांई प्रतीत होवैहै । जैसैं इहांके प्राणीयोंकरि ऊपरतैं प्रतीयमान मेघ है औ तिसतैं दूरीतैं दृष्टिवालेकूं भूतलविषै लग्न है ऐसैंहीं निश्चय करियेहै । तैसैं इहांबी है ॥

७९ भोगकालकी अविरोधसैं अधिकताकूं संपादनकरिके

# अथ तृतीयप्रपाठकस्य नवमःखंडः॥९॥

अथ यच्चतुर्थममृतं तन्मरुत उप-

---

अथ श्री० मूलभाषा० तृतीयप्रपाठ०नवमः खंडः॥९॥

अर्थः—अनंतर जो चतुर्थ अमृत है ताके

---

अमृतके उपजीविनका औ अमृतोंका द्विगुण उत्तरउत्तर वीर्यवान्पना भोगकालकी द्विगुणतारूप लिंगकरि अनुमान (कल्पना) करियेहै॥ उंद्यमन अरु संवेशन (उपरमण) आदिक रुद्रादिदेवनका औ विद्वान्का समानहै॥१॥२॥३॥४॥

इति श्री० भाष्यभाषा० तृतीयप्रपाठ० अष्टमः खंडः॥८॥

भा०तृतीयप्रपाठकस्य नवमः खंडः॥९॥

मरुत् उपजीवन चतुर्थामृतोपासन ४

---

तिसीहीं लिंगसैं अमृत आदिककीबी अतिशयवान्ताकूं कथन करैहैं॥ इहां तैसैं हुये। याका भोगकालकी अधिकताके हुये। यह अर्थ है॥

८० औ जो भोगकालकूं आकलनकरिके (जानिके) उद्यमन (उद्यमकरना) अरु ता(भोगकाल)के अभावकूं जानिके उपरमण (उदासीनहोना) औ अग्निआदिककी मुखता अरु दृष्टिमात्रकरि तृप्तिमान्ता है। सो सर्व विद्वान्कूंबी देवनकरि सम कल्पना करियेहै। ऐसैं कहैहैं॥

इति श्री०तृतीयप्रपाठकगताष्टमखंडस्य टिप्पणम्॥८॥

जीवन्ति सोमेन मुखेन। न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति ॥ १ ॥

त एतदेव रूपमभिसंविशन्त्येतस्माद्रूपादुद्यन्ति ॥ २ ॥

स य एतदेवममृतं वेद मरुतामेवैको भूत्वा सोमेनैव मुखेनैतदेवामृतं

---

प्रति मरुत् (वायु) सोमरूप मुखकरि उपजीवन करतेहैं। निश्चयकरि देव खाते नहीं पीते नहीं। इसीहीं अमृतकूं देखिके तृप्त होतेहैं ॥ १ ॥

अर्थः—वे (मरुत्) इसीहीं रूपके तांई [जानिके] उदासीन होते हैं [फेर] इसरूपतैं उद्यमकूं करते हैं ॥ २ ॥

अर्थः—जो इस ऐसें अमृतकूं जानताहै। सो मरुतनमैंहीं एक होयके सोमरूपहीं मुखसें इसीहीं अमृतकूं देखिके तृप्तहोताहै।

दृष्ट्वा तृप्यति। स एतदेव रूपमभिसंविशत्येतस्माद्रूपादुदेति ॥ ३ ॥

स यावदादित्यः पश्चादुदेता पुरस्तादस्तमेता द्विस्तावदुत्तरत उदेता दक्षिणतोऽस्तमेता मरुतामेव तावदाधिपत्यꣳ स्वाराज्यं पर्य्येता ॥ ४ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य नवमः खण्डः ॥ ९ ॥

---

इसींहीं रूपके तांईं [भोगकालका अभाव जानिके] उदासीन होताहै [फेर] इसरूपतैं उद्यम ( उत्साह )वान् होताहै ॥ ३ ॥

अर्थः—सो यावत् आदित्य पश्चिमतैं उदयहोताहै पूर्वतैं अस्तकूं पावताहै तिसतैं द्विगुणकाल उत्तरतैं उदय होताहै दक्षिणतैं अस्तकूं पावताहै। तावत् मरुतनकेहीं आधिपत्यकूं अरु स्वाराज्यकूं पावताहै ॥४॥

---

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपाठ०नवमःखंडः९ ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ इति श्री० भाष्यभाषा० तृतीयप्रपाठकस्य नवमः खण्डः ॥ ९ ॥

---

इति श्री०तृतीयप्रपाठकगत नवमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ९ ॥

---

## अथ तृतीयप्रपाठकस्य दशमः खंडः १०

अथ यत्पञ्चमममृतं तत्साध्या उपजीवन्ति ब्रह्मणा मुखेन। न वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति ॥ १ ॥

त एतदेव रूपमभिसंविशन्त्येतस्माद्रूपादुद्यन्ति ॥ २ ॥

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰तृतीयप्रपाठ॰दशमः खंडः॥१०॥

अर्थः—अनंतर जो पंचम अमृतहै ताके तांई साध्य ब्रह्मारूपमुखसैं उपजीवनकरतेहैं। निश्चयकरि देव खाते नहीं पीते नहीं। इसींहीं अमृतकूं देखिके तृप्त होतेहैं ॥१॥

अर्थः—वे ( साध्य ) इसींहीं रूपकेतांई उदासीन होतेहैं [फेर] इसरूपतें उत्साहकूं पावतेहैं ॥ २ ॥

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठ॰दशमः खंडः॥१०॥

साध्योपजीवन पंचमामृतोपासन ४

स य एतदेवममृतं वेद साध्यानामेवैको भूत्वा ब्रह्मणैव मुखेनैतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यति। स एतदेव रूपमभिसंविशत्येतस्माद्रूपादुदेति ॥ ३ ॥

स यावदादित्य उत्तरत उदेता दक्षिणतोऽस्तमेता द्विस्तावदूर्ध्वमुदेताऽर्वागस्तमेता साध्यानामेव तावदा-

---

अर्थः—जो इस ऐसें अमृतकूं जानता है। सो साध्योंमैंहीं एक होयके ब्रह्मारूपहीं मुखसैं इसींहीं अमृतकूं देखिके तृप्त होता है सो इसींहींरूपके तांईं उदासीन होताहै [फेर] इसरूपतैं उत्साहवान् होताहै ॥३॥

अर्थः—सो यावत् आदित्य उत्तरतैं उदय होताहै दक्षिणतैं अस्तकूं पावताहै। तिसतैं द्विगुणकाल ऊर्ध्व हुया उदय होताहै अर्वाक् (नींचे) अस्तकूं पावताहै। तावत्

---

धिपत्यꣳ स्वाराज्यं पर्य्येता ॥ ४ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य दशमः खंडः ॥ १० ॥

अथ तृतीयप्रपाठकस्यैकादशः खंडः ११

अथ तत ऊर्ध्व उदेत्य नैवोदेता ना-

---

साध्योंकेहीं आधिपत्यकूं अरु स्वाराज्यकूं पावताहै ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०दशमः खंडः १०

अथ श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपाठकस्यैकादशः खंडः ११

अर्थः—तिसतैं अनंतर ऊर्ध्वहुया उदय होयके उदय होता नहीं। अस्तकूं पावता-

---

॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ इति श्री० भाष्यभाषा० तृतीयप्रपाठकस्य दशमः खंडः ॥ १० ॥

अथ श्री०भाष्यभा०तृतीयप्रपाठकस्यैकादशः खंडः ११

भोगके क्षय भये आत्मातैं सर्व संहृत होवैहै ऐसा उपासन ६

टीकाः—ऐसैं[८१] उदय अस्तमनकरि प्राणीनके

---

इति श्री०तृतीयप्रपाठकगत दशमखंडस्य टिप्पणम् ॥ १० ॥

अथ तृतीयप्रपाठकगतैकादशखंडस्य टिप्पणम् ११॥

८१ पंच पर्यायोंकारि मधुविद्या यथावत् कही। अब

स्तमेतैकल एव मध्ये स्थाता। तदेष श्लोकः ॥ १ ॥

---

नहीं। एकल (अकेला) हीं मध्यविषै स्थित होवैगा। तिसविषै यह श्लोक है ॥ १ ॥

---

स्वकर्मफलके भोगरूप निमित्तवाले अनुग्रहकूं करिके तिस कर्मफलके उपभोगके क्षय हुये तिन प्राणीनके समूहोंकूं आत्मा( स्वस्वरूप )विषै संहारकरिके । तिस प्राणीनके अनुग्रहकालतैं अनंतर ऊर्ध्व हुया आत्माविषै उदय होयके जिनोंकेप्रति उदय होताहै तिन प्राणीनके अभावतैं स्वात्माविषै स्थितहुया उदय होता नहीं अरु अस्तकूं पावता नहीं किन्तु एकल कहिये अद्वितीय निरवयव हुयाहीं मध्यविषै

---

ताकी क्रमसैं मुक्तिरूप फलविषै पर्यवसानताकूं दिखावनेकूं अनंतरके वाक्यकूं अवरोधकरिके कहैहैं ॥ इहां "तातैं" इस तत् शब्दका अर्थ प्राणीनके अनुग्रहकालतैं अनंतर। यह है औ ऊर्ध्वहुया। याका ब्रह्मीभूत होयके वर्तमान हुया। यह अर्थ है औ आत्माविषै उदय होयके। याका स्वमहिमाविषै प्रकाशकूं पायके, यह अर्थ है ॥

( स्वात्माविषैहीं ) स्थित होताहै ॥ [82]तहां क्रमुक्तिविषै वसुआदिकके समान आचरणवाला रोहितादि अमृतके भोगका भागी कोइकबी विद्वान् यथोक्त क्रमसैं स्वात्मारूप सविताकूं आत्मभावकरि ग्रहण करिके समाहित हुया इसमंत्रकूं देखिके उत्थित होयके अन्य पूंछनेवालेके अर्थ कहताभया ॥ ॥ [83]जौतैं तूं ब्रह्मलोकतैं आयाहैं । क्या तहांबी दिन रात्रिकरि परिवर्तमान सूर्य प्राणीनके आयुकूं क्षय करताहै । जैसैं

---

८२ स्थित होताहै । इस प्रयोगतैं क्रममुक्ति इहां विवक्षित है। तिसविषै विद्वान्के अनुभवकूं प्रमाण करैहैं ॥ इहां क्रममुक्ति "तहां" तिस सप्तमीका अर्थ है औ यथोक्त क्रमसैं याका "यह प्रसिद्ध आदित्य देवनका मधु है" इत्यादि पंच अमृतभावकरि स्थित है । यह अर्थ है औ स्वआत्माकूं, याका वेद्यताकारि विद्वान्के आत्मारूप हुये । यह अर्थ है औ आत्मभावकरि पायके । याका अहंग्रहकरि ग्रहणकरिके । यह अर्थ है ॥

८३ तिस समाहित पुरुषके प्रति अन्य पुरुषका कैसा प्रश्न है ? इस आकांक्षाके हुये कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:— प्राप्तब्रह्मउपदेशवाला पुरुष ब्रह्मविद्याकी उक्त अवस्थाविषै ( ब्रह्मतैं वियुक्त अवस्थाविषै ) किसीकरिबी पूंछ्याहुया प्रत्युत्तरकूं कहताभया ॥

न वै तत्र न निम्लोच नोदियाय

अर्थः-तहां नहीं है। न अस्तकूं पाव-

इहां हमारे ( मनुष्यनके आयुकूं क्षय करताहै तैसैं )? ऐसैं अन्यकरि पूंछ्याहुया उक्तविद्वान् प्रत्युत्तरकूं कहैहैः-[८४]तहां जैसैं पूंछे अरु यथोक्त अर्थविषै तिसयोगीकरि उक्त यह श्लोक (मंत्र) होवैहै ॥ ऐसा यह श्रुतिका वचन है ॥ १ ॥

टीकाः-जिसैं[८५] ब्रह्मलोकतैं मैं आयाहूं तिसविषै निश्चयकरि यह नहीं हैं जो तूं पूंछताहैं। जातैं तहां सूर्य अस्तकूं पावता नहीं औ उदय होता नहीं किसीबी कारणतैं अरु किसीबी कालविषै इति ॥ ॥ [८६]उदय अरु अस्त-

८४ कैसा प्रत्युत्तर है ? ऐसी शंकाभयी । तहां कहैहैं ॥

८५ श्लोककूं ग्रहणकरिके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां "निमुम्लोच" इस अर्थविषै "निम्लोच ( अस्तकूं पावता )" ऐसा छांदस प्रयोग है औ इतिशब्द पूर्वार्द्धकी व्याख्याकी समाप्तिअर्थ है ॥

८६ उत्तरार्द्धकूं उठावतेहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः-लोकपनैंके

कदाचन। देवास्तेनाहꣳ सत्येन मा विराधिषि ब्रह्मणेति ॥ २ ॥

---

ताहै न उदय होताहै कदाचित्। हे देव! तिस सत्यकरि मैं ब्रह्मसैं विरोधकूं मतिप्राप्त होऊं ॥ २ ॥

---

मयसैं वर्जित ब्रह्मलोक है यह अघटित है? ऐसैं उक्तहुया सो (ब्रह्मलोकतैं आगत योगी) शपथकरतेकी न्यांईं परिहार करैहैः—हे देवरूप साक्षी! तुम श्रवण करहू। जैसैं मुजकरि उक्तवचन सैंत्य है। तिस सत्यकरि मैं ब्रह्मस्वरूपसैं विरोधकूं मति प्राप्त होऊं। अर्थ यह जोः—मुजकूं ब्रह्मकी अप्राप्ति मतिहोहू ऐसैं ॥ २ ॥

---

अविशेषतैं इतर लोकनकी न्यांईं ब्रह्मलोकबी उदय अस्तमयसैं वर्जित नहीं है। ऐसैं उक्तहुया विद्वान् उत्तरार्द्धसैं शपथकूं करताहुया परिहार करैहै ॥

८७ ऐसैं मंत्रद्रष्टाके शपथद्वारा निर्णीत अर्थविषै "नहीं निश्चयकरि" इत्यादिरूप श्रुति (तृतीयवाक्य) किसअर्थ है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

न ह वा अस्मा उदेति न निम्लोचति सकृद्दिवा हैवास्मै भवति य एतामेवं ब्रह्मोपनिषदं वेद ॥ ३ ॥

---

अर्थः—इसकेअर्थ निश्चयकरि न उदयकूं पावताहै न अस्तकूं पावताहै। इसके अर्थ सदैव दिवस होवैहै। जो इस ब्रह्मकी उपनिषद्कूं जानताहै ॥ ३ ॥

---

टीकाः—तिस (योगी)नैं सत्य कहा। ऐसैं श्रुति कहैहैः—निश्चयकरि इस ⁸⁸यथोक्त ब्रह्मवेत्ताके (उक्तविध ब्रह्म उपासकके) अर्थ उदय होता नहीं अरु अस्तकूं पावता नहीं किंतु इस ब्रह्मवेत्ताकेअर्थ सदाहीं दिवस होवैहै ताकूं स्वयंज्योतिरूप होनेतैं। जो इस यथोक्त ब्रह्मकी उपनिषद्कूं जानताहै। कहिये ⁸⁹गु-

---

८८ "नहीं निश्चयकरि" इत्यादि श्रुतिकूं लेके व्याख्यान करैहैं ॥

८९ "ब्रह्मकी उपनिषद्कूं" याके अर्थकूं कहैहैं ॥

भोगके क्षय भये आत्मामैं सर्व संहृत होवैहै ऐसा उपासन ६

तद्धैतद्ब्रह्मा प्रजापतय उवाच प्रजा-

अर्थः–तिस प्रसिद्ध इस (मधुज्ञान)कूं ब्रह्मा प्रजापतिकेअर्थ कहताभया। प्रजा-

ह्यकूं जानताहै ॥ [ ऐसैं[९०] तंत्रकरि वंशवृक्ष तिनकूं औ प्रतिअमृतके संबंधकूं औ जो कछु अन्य कहतेभये ताकूं ऐसैं जानताहै। यह अर्थहै ] अर्थ यह जोः–विद्वान्[९१] उदय अरु अस्तमय कालकरि अपरिच्छेद्य नित्य अज ब्रह्म होवैहै ॥ ३ ॥

टीकाः–तिसैं[९२] प्रसिद्ध इस मधुज्ञानकूं ब्रह्मा जो हिरण्यगर्भ सो विराट् प्रजापतिके

९० एवं ( ऐसैं ) शब्दकूं लेके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां वंशादि तीन। याका तिरश्चीन ( टेढा ) वंश मधुअपूप अरु मधुनाडियां ऐसैं रूपवाले तीनकूं। यह अर्थ है औ प्रतिअमृतके संबंधकूं। याका लोहितआदिक अमृतनविषै एक एक वसुआदिकनके संबंधकूं। यह अर्थ है औ अन्य ऐसैं उद्यमन अरु संवेशन ( उदासीनता ) आदिक ग्रहण करियेहै ॥

९१ उक्त विद्याके फलकूं उपसंहार करैहैं ॥

९२ ननु विद्या जब सफल कही तब उत्तर ( पीछले ) ग्रंथसैं क्या है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

प्यते विश्वतः पृष्ठेषु सर्वतःपृष्ठेष्वनुत्तमे-
षूत्तमेषु लोकेष्विदं वाव तद्यदिदमस्मि-

---

ति दीप्यमान है विश्वतो पृष्ठ कहिये सर्वतैं
पृष्ठ औ अनुत्तम ऐसे उत्तम लोकनविषै है।

---

चक्षु अरु श्रोत्र इन्द्रियका विषय संपादन कर-
नेकूं योग्य ह। जैसें[२०६] धूमादिलिंगकरि अग्नि
आदिक है। तैसें[२०७]॥ जातें "ऐसैंहीं यह है" ऐसी

---

२०६ परके अनिश्चयके हुये लिंगकरि प्रतीतिकरावनेविषै दृष्टांतकूं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—विवादयुक्तके प्रति धूम-आदिक लिंगसैं अग्निआदिक प्रतीति कराइये है। तैसैं स्पर्शादि लिंगकरि दृष्टपनै आदिककरि विशिष्ट यह प्रतीति करावनेकूं योग्य है॥

२०७ उक्त ज्योतिका लिंगकरि निश्चयकरावना क्यूं करि-येहै? तहां कहैहैं। इहां यह अर्थ हैः—लिंगद्वारा ताकी प्रती-तिके हुये दोगुणोंकरि विशिष्टहीं यह ज्योति है अन्यथा नहीं। ऐसैं यथोक्त उपास्य ज्योतिरूप परब्रह्मविषै दृढ बुद्धि होवै। ताके अभानतैं तिस गुणवाले ज्योतिके अ-ध्यानतैं॥

न्नन्तः पुरुषे ज्योतिस्तस्यैषा दृष्टिर्यत्रै-तदस्मिञ्छरीरे सꣳस्पर्शो नोष्णिमानं विजानाति । तस्यैषा श्रुतिर्यत्रैतत्कर्णा-

---

यहहीं सो है। जो यह इस पुरुषविषै ज्योति है। तिसकी यह दृष्टि (दर्शन) है। जहां यह (ज्ञान) जैसें होवै तैसें इस शरीरविषै संस्पर्शकरि उष्णिमाकूं जानताहै। तिसकी यह श्रुति (श्रवण) है। इहां यह (श्र-

---

यथोक्त अर्थविषै दृढ प्रतीति होवै औ [२०८]अनन्यभावकरि निश्चय होवै ऐसैं है । [२०९]यांतैं कहैहैं:—

---

२०८ ननु यथोक्त गुणवाले परमात्मज्योतिका अशेष उपासन मति होहू ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—कौक्षेय (उदरगत) ज्योतिके संनिकर्ष (समीपता)तैं जीवसैं अभेद कलपना करिके "जाठर (उदरगत) ज्योति ब्रह्म है" ऐसैं अनन्यभावकरि ध्यानके हुये जीव ब्रह्मका एकताकरि निश्चय अर्थतैं सिद्ध होवैहै ॥ यातैं यथोक्तउपासना अर्थवाली है ॥

२०९ अथशब्दकी अन्यविद्याके आरंभरूप अर्थवान्ताकूं

वपि गृह्य निनदमिव नदथुरिवाग्नेरिव ज्वलत उपश्शृणोति । तदेतद् दृष्टञ्च

वण) जैसैं होवै तैसैं दो कर्णोंकूं ढांपिके निनद (रथके घोष)की न्यांई अरु बलीवर्द्दके शब्दकी न्यांई अरु जलते अग्निके [शब्द] की न्यांई सुनताहै॥ तिस इसकूं "दृष्ट अरु

जो उस स्वर्गलोकतैं पर [लिंगके पलटावनेकरि [२१०]परं ऐसा] ज्योति कहिये सदा प्रकाशरूप होनेतैं [२११]स्वयंप्रभ जो है सो प्रकाश करतेहुयेकीन्यांई प्रकाश करैहै ऐसैं कहियेहै । काहेतैं [२१२]अग्नि आदिककीन्यांई जलनेके क्षणवा-

अंगीकारकरिके अनंतरग्रंथके तात्पर्यकूं कहिके अवशिष्ट अक्षरोंकूं अवतार देके व्याख्यान करैहैं ॥

२१० "जो" ऐसैं उपक्रमकरि "ज्योति" ऐसैं उपसंहारतैं "पर" ऐसैं पुल्लिंगके अप्रयोगकूं आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२११ कदाचित् होनेवाली प्रकाशकताके अभावतैं "प्रदीप्त होताहै" ऐसा प्रयोग कैसैं करियेहै ? तहां कहैहैं ॥

२१२ ननु प्रदीप्त होतेकीन्यांई ऐसैं काहैतैं प्रयोग करि-

श्रुतञ्चेत्युपासीत। चक्षुष्यः श्रुतो भवति य एवं वेद य एवं वेद ॥ ७ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य त्रयोदशः खंडः ॥ १३ ॥

---

श्रुत है" ऐसें उपासनकरै। दर्शनीय अरु विश्रुत (प्रख्यात) होवैहै। जो ऐसें जानता है। जो ऐसें जानताहै ॥ ७ ॥

इतिश्री०मूलभा०तृतीयप्रपा०त्रयोदशःखंडः १३

---

ली दीतिके असंभवतैं ॥ इहां विश्वतैं पृष्ठनविषै। याका व्याख्यानः—सर्व ओरतैं पृष्ठनविषै ऐसैं है। अर्थ यह जोः—संसारतैं[213] उपरि है। संसारहीं[214] जातैं सर्व है। औ असंसारीकूं[215] एक

---

यहै। मुख्यहीं दीप्यमानता क्यूं नहीं होवैगी? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां हेतुका दोनूंओर संबंध है ॥

२१३ सर्व शब्दकूं असंकुचित अर्थविषै वर्त्तनेवाला होनेतैं आत्माकूंबी तिसकरि गृहीत होनेतैं तिसतैं ऊर्ध्व ब्रह्म है यह कैसैं घटित होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

२१४ तिसीहीं (संसार)की सर्व शब्दकी वाच्यताकूं उपपादन करैहैं ॥ इहां तिसी (संसार)कूं अनेक होनेकरि सर्व शब्दके योग्य होनेतैं। यह अर्थ है ॥

२१५ आत्माविषै सर्व शब्दके असंभवकूं कहैहैं ॥ इहां

वाला ) हुया प्रवृत्तकीन्यांई अरु निवृत्तकी न्यांई होवैहै ॥ याहींतैं प्राणशरीर है। प्राण जो लिंगस्वरूप विज्ञान अरु क्रियारूप दो शक्तिनकरि मिलित है "जो[२७५] प्रसिद्ध प्राण है सो प्रज्ञा है। वा जो प्रज्ञा है सो प्राण है" इस श्रुतितैं। सो प्राण है शरीर जिसका ऐसा जो ईश्वर सो प्राणशरीर है औ "मनोमय[२७६] प्राणरूप शरीरका नेता (नायक) है" इस अन्य श्रुतितैं ॥ औ भारूप है। भा जो चैतन्यलक्षणवाली दीप्ति। सो है रूप जिसका सो भा-

---

नेतैंहीं। यह अर्थ है औ संमूर्छितपना कहिये संपिंडित (मिलित)पना ॥

२७५ विज्ञानशक्तिके अरु क्रियाशक्तिके एकहीं लिंगात्माविषै मिलितपनैंमैं अन्यश्रुतिकूं प्रमाण करैहैं ॥

२७६ यथोक्त दो विशेषणोंविषै अथर्वणवेदकी श्रुतिकूं प्रमाण करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—मनकी वृत्तिनकरि भासमान होनेतैं आत्मा मनोमय है। प्राणहीं प्रत्यगात्माका सूक्ष्मशरीर है "औ तिसका यह स्थूलदेहतैं अन्यदेहकेप्रति ले जानेवाला है" इस अथर्वणवेदकी श्रुतितैं आत्माविषै दो विशेषणोंकी सिद्धि है ॥ इहां यह अर्थ है:—इहां मनोमय अरु प्राणशरीर। ये दो विशेषण जीवगतबी तिसके अभेदकी विवक्षाकरि ब्रह्मविषै देखनेकूं योग्य हैं ॥

रूप है ॥ औ सत्यसंकल्प है। सत्य (अवितथ) है संकल्प जिसके सो यह सत्यसंकल्प है। इहां यह अर्थ है:– जैसा[२७७] संसारी (जीव)का संकल्प है तैसा अनैकांतिक (व्यभिचारी) फलवाला संकल्प ईश्वरका नहीं है। अ[२७८]नृतस्वरूप मिथ्या फलवान्तारूप हेतुकरि हृत (हत) होनेतें संकल्पकूं मिथ्या फलवान्ता है। यातैं "अ[२७९]नृतकरि हृत (स्वरूपतैं निकासे) हुये" ऐसैं आगे अष्टमविषै श्रुति कहैगी ॥ औ आकाशात्मा है। आकाशकी न्यांई आत्मा (स्वरूप) जिसका है सो आकाशात्मा है। ईश्वरकूं स[२८०]र्वगतपना अत्यंतसूक्ष्मपना अरु रूपादिर-

२७७ "सत्यसंकल्प है" इस वाक्यविषै विशेषणकरि ध्वनित (सूचित) अर्थकूं दिखावै हैं ॥ इहां इव शब्द तथा (तैसैं) अर्थवाला है ॥

२७८ संसारीके संकल्पकूं व्यभिचारी फलवान्पना कैसैं है? तहां कहैहैं ॥

२७९ संकल्पके अनृतकरि संसारीविषै हृतपनैमैं वाक्यशेषकूं प्रमाण करैहैं ॥

२८० जड अजडरूप आकाश अरु इतर (परमात्मा)की तुल्यता नहीं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

हितपना जो है सो आकाशकी तुल्यता है ॥ औ सर्वकर्मा है। [२८१]सर्व कहिये विश्व (संपूर्ण) तिस ईश्वरकरि करियेहै ऐसा जो जगत् सो सर्वकर्म है। सो सर्व कर्म इसका है ऐसा जो ईश्वर सो सर्वकर्मा है "सोई सर्वका कर्त्ता है" इस श्रुतितैं ॥ औ सर्वकाम है । सर्व काम दो[२८२]षरहित जिसके हैं ऐसा जो ईश्वर सो सर्वकाम है "भूतनविषै धर्मसैं अविरुद्ध काम मैं हूं" इस गीतास्मृतितैं ॥ ॥ [२८३]ननु काम मैं हूं"। इस वचनतैं इहां "सर्वकाम ( सर्वकामवाला )" ऐसैं बहुव्रीहि समास नहीं संभवैहै ? [२८४]यैंहैं कथन बनै

---

२८१ ननु "सर्वकर्मा (सर्वकर्मवाला)" ऐसैं ईश्वरकूं सर्व क्रियाकी आश्रयता कहियेहै। सो अयुक्त है । काहेतैं निष्क्रियताकी श्रुतितैं? यह आशंकाकरिके व्याख्यान करैहैं ॥

२८२ संसारीनतैं ईश्वरके विशेषकीसिद्धिअर्थविशेषण देते हैं ॥

२८३ उदाहरणकरी स्मृतिकूं आश्रय करिके उक्त अर्थकेप्रति पूर्ववादी आक्षेप करैहै ॥

२८४ परमात्मासैं कामके सामानाधिकरण्य (एकत्व)विषै बाधक (दोष)की प्रतीतितैं बहुव्रीहि समासहीं है। ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-ता कामकूं कार्य-

नहीं:—काहेतैं कामकूं शब्द आदिककी न्यांई कर्त्तव्य होनेतैं औ [कर्मधारय समासकेहुये] देवकूं परार्थता (परतंत्रता) के प्रसंगतैं। [२८५]तातैं जैसैं इहां (श्रुतिविषै) "सर्वकाम" ऐसैं बहुव्रीहि समास है। तैसैं "काम मैं हूं" इस स्मृतिका अर्थ कहनेकूं योग्य है॥ औ सर्वगंध है। सर्व गंध [२८६]सुखकर इसकूं हैं सो यह सर्वगंध है [२८७]"पृथिवीविषै पुण्यगंध [मैं हूं]" इस स्मृ-

---

रूप होनेतैं तिसकेसाथि एकताके हुये ब्रह्मकी अनादिता बाधकूं पावैगी औ कामकूं चेतनरूपकरि शेष होनेतैं तिसके साथि एकताके हुये ब्रह्मकी स्वतंत्रता नष्ट होवैगी। ऐसैं हुये कर्मधारय समासके असंभवतैं इहां बहुव्रीहि समासहीं है॥

२८५ ननु तब "काम मैं हूं" यह तादात्म्य (काम अरु ईश्वरकी एकता) की स्मृति (गीताकी उक्ति) कैसैं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥ इहां यह अर्थ है:—काम अरु ईश्वरके मुख्यसामानाधिकरण्य (बाधकिये-विना स्वरूपसैं एकता) के असंभवतैं प्रकृतश्रुतिविषै जैसैं बहुव्रीहि समास इष्ट है। तैसैं स्मृतिविषैबी ब्रह्मकी परतंत्रता मात्र कामकूं विवक्षित है। काहेतैं श्रुतिअनुसारकरि स्मृतिकूं लगावनेकूं योग्य होनेतैं॥

२८६ सर्व शब्दतैं दुर्गंधनकीबी ब्रह्मविषै प्राप्तिके हुये विशेषण देते हैं॥

२८७ सर्व शब्दके संकोचविषै कारणकूं कहैहैं॥

तितैं ॥ तैसैं[२८८] रसबी जाननेकूं योग्य हैं । काहेतैं [२८९]अपुण्यरूप गंध अरु रसके ग्रहणकी पापके संबंधरूप निमित्तवान्‌ताके श्रवणतैं । "तातैं तिसकरि सुगंधि अरु दुर्गंधि दोनूंकूं सूंघताहै। [२९०]जातैं पापकरि यह (घ्राणगतप्राण) विद्ध है" इस श्रुतितैं औ ईश्वरकूं[२९१] पापका संसर्ग नहीं है। काहेतैं अविद्या[२९२]आदिक दोषके असंभवतैं ॥ औ

---

२८८ जैसैं "सर्व गंध हैं" इस ठिकाने सुखकरगंध ब्रह्मके संबंधी दिखाये । तैसैं "सर्व रस हैं" इस ठिकाने सुखकरहीं रस तिसके संबंधी ग्रहणकरनेकूं योग्य हैं। ऐसैं कहैहैं ॥

२८९ इहांबी सर्वशब्दके संकोचविषै कारणकूं कहैहैं ॥ इहां परमात्माविषै ताका ग्रहण नहीं । यह शेष है ॥

२९० तत् शब्दके अर्थकूंहीं उपपादन करैहैं ॥ इहां उक्त श्रुतिविषै "यह" ऐसैं घ्राणगत प्राणकी उक्ति है ॥

२९१ ननु पापके संसर्गका किया अपुण्यरूप गंध आदिकका ग्रहण होहू । तथापि सो सर्वज्ञ ईश्वरविषै कैसैं नहीं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः-निमित्तके अभावतैं ईश्वरकूं स्वसंबंधी होनेकरि अपुण्यरूप गंध आदिकका ग्रहण नहीं है ॥

२९२ ता ईश्वरके पापसैं असंबंधविषै हेतुकूं कहैहैं॥ इहां आदिपदकरि अस्मिता राग द्वेष अरु अभिनिवेश आदिक ग्रहण करियेहैं ॥

सर्व इस जगत्के प्रति अभ्यात्त(अभिव्याप्त) है [इहां अभ्यात्तशब्दविषै[२९३] व्याप्तिरूप अर्थवाले "अतति" धातुकी कर्त्ताविषै निष्ठा है]॥ तैसें अवाकी है। कहियेहै इसकरि ऐसी वाक् है वाक्हीं वाक है। यद्वाः—घञ्[२९४] प्रत्यय है अंतविषै जिसके ऐसे वचिधातुके करणरूप अर्थविषै वाकशब्द है। सो वाक जिसकूं विद्यमान है ऐसा जो जीव सो वाकी है। नहीं जो वाकी ऐसा जो ईश्वर सो अवाकी है। इहां वाक् इंद्रियका जो निषेध है सो घ्राण आदिकके निषेधके उपलक्षणरूप अर्थवाला है। गंध[२९५] अरु रसआदिकके श्रवणतैं ईश्वरकूं गंधआदिकके ग्रहणअर्थ घ्राण

---

२९३ "अभ्यात्त" ऐसैं इसके रूपकूं औ ताके अर्थकूं दिखावतेहुये कर्मविषै निष्ठाकूं ('क्त' ऐसा प्रत्यय है। ताकी कर्मरूप अर्थविषै वर्त्तनेकूं) निषेध करैहैं॥

२९४ वाक शब्दकी सिद्धिके प्रकारकूं रचते हैं॥ इधर "इहां" ऐसैं श्रुतिकी अरु ईश्वरकी उक्ति है औ उपलक्षण अर्थ है। घ्राणादिकके निषेधके। यह शेष है॥

२९५ अब ईश्वरविषै घ्राण आदिककी प्राप्तिके अभावतैं ताका निषेध उपलक्षित नहीं होवैगा? यातैं कहैहैं॥ इहां आदिशब्दकरि कामआदिक कहा है॥

एष म आत्माऽन्तर्हृदयेऽणीयान्

अर्थः–यह मेरा आत्मा हृदयके मध्य

आदिक करण प्राप्त हैं। यातैं वाक्के निषेधकरि वे करण निषेध करियेहैं। "सो पाणिपा[२९६]-दसैं रहित हुया वेगवान् अरु ग्रहणका कर्त्ता है औ चक्षुसैं रहितहुया देखताहै औ कर्णसैं रहितहुया सुनताहै" इत्यादि मंत्ररूप वाक्यतैं। अरु अनादर कहिये संभ्रमसैं रहित है। [२९७]जातैं अनाप्तकाम (अप्राप्त कामवाले) पुरुषकूं अप्राप्त वस्तुकी प्राप्तिविषै संभ्रम (आदर) होवैहै। परंतु नित्यतृप्त ईश्वरकूं आप्तकाम होनेतैं कहीं बी संभ्रम नहीं है [यातैं सो आदररहित है]॥ २॥

टीकाः–[२९८]यँह यथोक्त गुणवाला मेरा आत्मा

२९६ इहां अन्योंका जो उपलक्षण कहा सो युक्त है। काहेतैं अन्यठिकानें साक्षात्हीं तिनके निषेधके श्रवणतैं। ऐसैं कहैहैं॥ इहां आदिपदकरि "सो वेद्य (ज्ञेय वस्तुके समूह) कूं जानता है औ ताका वेत्ता नहीं है" इत्यादि वाक्य ग्रहण करियेहै॥

२९७ ईश्वरके संभ्रम (आदर)के अभावकूं प्रतिपादन करैहैं॥

२९८ यथोक्त परमात्माके प्रत्यगात्मासैं अभेदकूं दिखावै हैं॥

व्रीहेर्वा यवाद्वा सर्षपाद्वा श्यामाकाद्वा श्यामाकतण्डुलाद्वा एष म आत्माऽन्त-

---

अतिशयकरि अणु (सूक्ष्म) है व्रीहितें वा यवतें वा सर्षपतें वा श्यामाक (सांवा) तें वा श्यामाकके तंडुलतें ॥ यह मेरा आत्मा हृ-

---

हृदयकमलके मध्य अतिशयकरि अणु (सूक्ष्म) है । व्रीहितें वा यवतें इत्यादि ॥ इहां [२९९] अत्यंत सूक्ष्मताके दिखावनेअर्थ । सर्षपतें [३००] वा श्यामाकतें वा श्यामाकके तंदुलतें [अतिशयकरि अणु है] ऐसें कहा ॥ ॥ ननु परिच्छिन्न परिमाणतें अतिशयकरि अणु है ऐसें कहेहुये आत्माकूं अणुपरिमाणवान्पना प्राप्त होवैगा ? यह आशंकाकरिके । यातें ताके निषेधअर्थ श्रुति आरंभ करैहैः—"यह मेरा आत्मा

---

२९९ व्रीहि (तंडुल) आदिक अनेक दृष्टांतनके ग्रहणके उपयोगकूं कहैहैं ॥

३०० अत्यंत अणुपनै अरु अत्यंत महत्पनैके व्यपदेशनके परस्पर विरोधकूं आशंका करिके । परिहार करैहैं ॥

हृदये ज्यायान् पृथिव्या ज्यायानन्तरिक्षाज्ज्यायान्दिवो ज्यायानेभ्यो लोकेभ्यः ॥ ३ ॥

---

दयके मध्य पृथिवीतैं अतिशयकरि बडा है। अंतरिक्षतैं अतिशयकरि बडा है। स्वर्गलोकतैं अतिशयकरि बडा है औ इन लोकनतैं अतिशयकरि बडा है ॥ ३ ॥

---

हृदयके मध्य पृथिवीतैं अतिशयकरि बडा है "इत्यादि वाक्यकरि ॥ औ [३०१] बडे परिमाणतैं बडेपनैकूं दिखावती हुयी श्रुति। अनंत-परिमाणवान्ताकूं दिखावैहै "[३०२] मनोमय" इससैं आदिलेके "इन लोकनतैं अतिशयकरि बडाहै" इहांपर्यंत जो वाक्य है तिसकरि॥ ३॥

---

३०१ पृथिवी अरु अंतरिक्ष आदिककी न्यांई ईश्वरका सातिशय (आपेक्षित) महत्पना विवक्षित है? इस शंकाकूं निवारते हैं ॥

३०२ पुनरुक्तिके उपयोगकूं कहैहैं ॥ इहां जो तिन गुणों-

सर्वकर्मा सर्वकामः सर्वगन्धः सर्वर-

---

अर्थः—सर्व कर्मवाला है सर्वकामवाला

---

टीकाः—[३०३]यथोक्त गुणोंकरि लक्ष्य ईश्वर ध्यावनेकूं योग्य है परंतु तिनगुणोंकरि विशिष्टहीं नहीं। जैसें "राजपुरुषकूंल्याव। औ चित्रगु (विचित्र गौआंवाले गोपाल)कूं ल्याव" ऐसें कहेहुये विशेषणके बी ल्यावनेविषै ल्यावनेवाला पुरुष प्रवृत्त होता नहीं। ताकीन्यांई इहां बी प्राप्तभया। यातें ताकी निवृत्ति अर्थ "सर्वकर्मा है" इत्यादि फेर कथन है। [३०४]तातें मनोमयता आदिक गुणोंकरि विशिष्टहीं ईश्वर ध्यावनेकूं योग्य है। [३०५]याँहीतें षष्ठ अरु सप्तम प्रपाठकविषै

---

करि लक्षित है सोई ईश्वर केवल ध्यावनेकूं योग्य है। यह अर्थ है॥

३०३ "यथोक्त गुणवाला ईश्वर ध्यावनेकूं योग्य है" ऐसें कहेहुये गुणोंकीबी ध्यानकर्मता (ध्यानकी विषयता) दुर्वार (दुःखसैं निवारणकरनेकूं अशक्य) है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

३०४ पुनरुक्तिके फलकूं समाप्त करैहैं॥

३०५ सगुण ईश्वरकी ध्येयताविषै अन्य प्रमाणकूं कहैहैं॥

सः सर्वमिदमभ्यात्तोऽवाक्यनादर एष म आत्माऽन्तर्हृदय एतद्ब्रह्मैतमितः प्रेत्याभिसम्भविताऽस्मीति यस्य स्या-

---

है सर्वगंधोंवाला है सर्वरसोंवाला है औ सर्व इसकेप्रति अभिव्याप्त है अवाकी है अरु आदररहित है ॥ यह मेरा आत्मा हृदयके मध्य है। यह ब्रह्म है। "इहातैं म-

---

जैसैंः–"तत्त्वमसि (सो तूं हैं)। आत्माहीं यह सर्व है" ऐसैं कहा है। ताकीन्यांईं। इहां स्वाराज्यविषै अभिषेककूं पावतानहीं। काहेतैं "यह मेरा आत्मा है। यह ब्रह्म है। इसतैं मरिके मैं याकूं प्राप्त होऊंगा" इस लिंगतैं। परंतु आत्मशब्दकरि प्रत्यगात्माहीं नहीं कहियेहै। काहेतैं "मेरा" इस षष्ठीविभक्तिकूं संबंधरूपअर्थकी निश्चायक होनेतैं औ "याकूं प्राप्तहोऊंगा" ऐसैं कर्म अरु कर्त्तापनैंके

---

इहां यह अर्थ हैः–स्वरूपके वाचक आत्मशब्दकी श्रुतिके असंभवतैं ताके बलतैं अद्वैतरूप वाक्यार्थकी सिद्धि नहीं है ॥

दद्धा न विचिकित्साऽस्तीति ह स्माह शाण्डिल्यः शाण्डिल्यः ॥ ४ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य चतुर्दशः खण्डः ॥ १४ ॥

---

रिके याकूं प्राप्त होऊंगा" ऐसा जिसकूं साक्षात् होवै। संशय नहीं है॥ ऐसैंहीं कहताभया शांडिल्य। शांडिल्य ॥ ४ ॥

इति श्री०मूलभा०तृतीयप्रपा०चतुर्दशःखंडः १४

---

निर्देशतैं ॥ ॥ [३०६]ननु षष्ठप्रपाठकविषै बी "प्रारब्धभोगके अनंतर सत्कूं पावताहै" ऐसैं सत्की संपत्ति ( प्राप्ति )की कालांतरविषै भावीपनैकूं श्रुति दिखावैहै।? [३०७]सो कथन बनै नहीं:—काहेतैं आरंभकिया है संस्कार ( सुखा-

---

३०६ भेदके लिंगतैं जब इहां भेद विवक्षित है तब षष्ठप्रपाठकविषैबी तिस लिंगके दर्शनतैं अखंडरूप वाक्यार्थकी सिद्धि नहीं होवैगी? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३०७ इहां (षष्ठप्रपाठकविषै) जीव ब्रह्मका भेद विवक्षित नहीं है। काहेतैं आरंभ किया है संस्कार (सुखादिक) जिस कर्मनैं तिसकर्मके शेषकी स्थितिविषै श्रुतिके तात्पर्यतैं । ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

दिक) जिस कर्मनैं सो कर्म आरब्धसंस्कार है। ता कर्मके शेषकी स्थितिरूप अर्थपर होनेतैं उक्त मोक्षकी श्रुतिकी [३०८]कालांतरभावीअर्थवानता नहीं है। [३०९]अन्यथा "तत्त्वमसि(सो तूं हैं)" इस अर्थके बाधके प्रसंगतैं ॥ ॥ [३१०]यद्यपि आत्मशब्दका प्रत्यगात्मारूप अर्थवान्पना औ "सर्व यह ब्रह्म है" ऐसैं यह जो प्रकृत है। सोई "यह मेरा आत्मा हृदयके मध्य है यह ब्रह्म है" ऐसैं कहियेहै? तथापि किंचित् अंतर्धान (अंत-

---

३०८ ननु सत् (ब्रह्म)की प्राप्तिविषै कालके अंतरायकरि युक्तपनाहीं इहां विवक्षित क्यूं नहीं होवैगा? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

३०९ ब्रह्मकी प्राप्तिके कालांतरविषै भाविपनैके इष्टहुये "तत्त्वमसि (सो तूं हैं)" ऐसैं ब्रह्मभावके वर्त्तमान उपदेशके असंभवतैं। इस हेतुकूं कहैहैं ॥

३१० ननु प्रकरणकरि अनुगृहीत आत्मा अरु ब्रह्म शब्दकरि इहांबी ब्रह्म आत्माकी एकताहीं विवक्षित होवैगी? यातैं कहैहैं ॥ इहां यह भाव हैः—लिंगकरि अनुगृहीत षष्ठी विभक्तिवाली श्रुतिके वशतैं प्रकरणकरि अनुगृहीत दो श्रुतियां किसी प्रकारसैंबी लगानेकूं योग्य हैं। काहेतैं प्रकरणकी दो श्रुतिनतैं लिंगकी दो श्रुतिनकूं बलवती होनेतैं औ आत्माकी श्रुतिके अन्यप्रकारसैं संभवकूं उक्त होनेतैं ॥

राय )कूं अपरित्याग करिकेहीं । इस आत्माकूं इस शरीरतैं मरिके मैं प्राप्तहोऊंगा । ऐसैं कहा ॥ जैसैं[311] क्रतु ( निश्चय )रूप आत्माका मैं प्राप्त होनेवाला हूं इस रीतिसैं जिस ऐसैं जाननेवालेकूं "सत्य मैं मरिके ऐसैं होऊंगा" ऐसा साक्षात् निश्चय होवै । औ ऐसैं नहीं होऊंगा? ऐसा क्रतुके फलसैं संबंधवाले इस अर्थविषै संशय नहीं है। सो विद्वान् तैसैं हीं ईश्वरभावकूं पावताहै । ऐसैं[312] इसकूं शांडिल्य-

---

३११ सगुणब्रह्मके उपासककूं एकवार तत्वके ज्ञानमात्रतैं अदृष्ट फल नहीं सिद्ध होवैहै । किंतु देहपात कालविषैबी साक्षात्कारकी अनुवृत्ति (अनुवर्त्तन) करि युक्त होनेकूं योग्य है । इस अभिप्रायकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:- निश्चयके अनुसारी सगुण परमात्माका मैं प्राप्त होनेवाला हूं ऐसैं जाननेवाले जिसकों "मरिके मैं ऐसैं होऊंगाहीं" ऐसा सत्य निश्चय होवै । परंतु "नहीं होऊंगा" ऐसा क्रतु फलके संबंधविषै संशय नहीं है । सो क्रतु (निश्चय)के अनुसार करिहीं परमात्मभावकूं पावताहै । तैसैं हुये "अद्धा (साक्षात्)" इस वाक्यतैं मरणकालविषैबी साक्षात्कारकरि युक्त होना योग्य है । ऐसैं भासताहै ॥

३१२ यथोक्त अर्थके सांप्रदायिक (परंपराकरि प्राप्त) प-

अथ तृतीयप्रपाठ॰पंचदशः खंडः॥१५॥

अन्तरिक्षोदरः कोशो भूमिबुध्नो न

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰तृतीयप्रपाठक॰पंचदशः खंडः१५

अर्थः—अंतरिक्षरूप उदरवाला अरु भू-

---

नामा ऋषि कहताभया ॥ इहां दो वार कथन आदरकेअर्थ है ॥ ४ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठकस्य चतुर्दशः खंडः॥१४

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठ॰ पंचदशः खंडः१५

पुत्रदीर्घायुफलक विराट् कोशोपासना ७

टीकाः—"[३१३]ईसके कुलविषै वीर जन्मताहै" ऐसैं कहा। [३१४]परंतु वीरका जन्ममात्र पिताके र-

---

नैकूं कथन करैहैं ॥ इहां आदर जो है सो ऋतुके फलसैं संबंधरूप विषय (अर्थ) वाला है ॥

इति श्री॰ तृतीयप्रपाठकगतचतुर्दशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १४ ॥

अथ तृतीयप्रपाठकगतपंचदशखंडस्य टिप्पणम् १५

३१३ ननु उक्त शांडिल्यविद्यासैं समनंतर (पीछले) ग्रंथका संबंध नहीं है? यह आशंकाकरिके । व्यवहित (अंतरायसहित त्रयोदश खंडरूप पूर्वग्रंथ)सैं संबंधकूं दिखावनेकूं अनुवाद करैहैं ॥

३१४ अब उत्तरग्रंथके तात्पर्यकूं कहनेकूं भूमिकाकूं करैहैं ॥

जीर्यति। दिशो ह्यस्य स्रक्तयो द्यौरस्यो-त्तरं बिलꣳ स एष कोशो वसुधानस्त-स्मिन्विश्वमिदꣳ श्रितम् ॥ १ ॥

---

भिरूप मूल (तल)वाला कोश जीर्ण होता नहीं ॥ दिशाहीं इसके कोण हैं। स्वर्गलोक इसका उत्तर (ऊपरका)बिल है॥ सो यह कोश वसुधान है। तिसविषै विश्व यह स्थित है ॥ १ ॥

---

क्षणअर्थ होता नहीं। काहेतें "[३१५]तातें शिक्षित पुत्रकूं लोक्य ( लोकका हेतु ) कहतेहैं" इस अन्यश्रुतितें। यातें सो दीर्घआयुषवान्पना कैसें होवै? इसअर्थ कोशके विज्ञानका आरंभ है ॥ योग्य[३१६] विज्ञानके व्यासंगतें अनंतरहीं नहीं

---

३१५ तहां बृहदारण्यक श्रुतिकूं प्रमाण करैहैं ॥ इहां पुत्रकूं लोक्य होनेतें। यह "तातें" शब्दका अर्थ है ॥

३१६ अनुशासनकारि विषयकिये पुत्रकूं लोकप्राप्तिका साधन होनेतें अनुशासन (शिक्षा)कूं प्राप्तभये पुत्रकूं वेदका अध्ययन है॥ पुत्रजन्मके कथनके अनंतरहीं यह विज्ञान

कहा । सो अबहीं आरंभ करियेहैः—अंतरिक्ष है उदर कहिये भीतरका छिद्र जिसका सो यह अंतरिक्षोदर ऐसा कोश है । कोशैं[३१७]कीन्यांई अनेक कोशके धर्मोंकरि सादृश्यतैं कोश है औ[३१८] सो भूमिबुध्न है । भूमि है बुध्न कहिये मूल जिसका सो भूमिबुध्न है । सो कोश जीर्ण होता नहीं कहिये विनाशकूं पावतानहीं । काहेतैं

---

क्यूं नहीं उपदेश किया ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—गायत्री उपाधिवाले ब्रह्मके उपासनवालेकूं कौक्षेय (उदरगत) ज्योतिविषै आरोप करिके परब्रह्मका उपासन योग्य (श्रेष्ठ) है औ ता उपासनका मनोमयताआदिक गुणवाले ब्रह्मका उपासन अंतरंग (समीपका) साधन है । तैसैं हुये तिस वचनकरि तिसविषै संलग्न होनेतैं अनंतरहीं कोशका विज्ञान नहीं कहा । औ तिस व्यासंगके निवृत्तभये ताकी दृष्टि अब यथोक्त फलकी सिद्धिअर्थ कहिये है । औ इधर कोश शब्दकरि सुवर्णआदिकके रखनेकी आधार मंजूषा (पेटी) कहिये है ॥

३१७ त्रैलोक्यके स्वरूपका कोशपना कैसैं है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

३१८ अनेक धर्मोंकरि सादृश्यकूं स्पष्ट करैहैं ॥

त्रैलोक्यस्वरूप होनेतें।[३१९] जातें सो सहस्रयुगरूप कालपर्यंत स्थायी है। सर्व [३२०] दिशां हीं इसके कोण हैं। [३२१] स्वर्गलोक इस कोशका उत्तर (उर्ध्व) बिल (छिद्र) है। सो यह [३२२] यथोक्तगुण-वाला कोश वसुधान है। प्राणीनका कर्म-फलनामक वसु(धन) धरियेहै इसाविषै यातें यह वसुधान है॥ [३२३] तिसके भीतर विश्व(स-मस्त) कर्मफल तिसके साधनोंकरि सहित यह जो प्रत्यक्षादि प्रमाणोंकरि ग्रहण करियेहै सो आश्रित है। अर्थ यह जोः—स्थित है॥ १॥

---

३१९ तथापि याका अविनाशीपना कैसें है? तहां कहैहैं॥

३२० त्रैलोक्यके स्वरूपविषै कोशकी दृष्टि है। तहांबी भूमिविषै बुध्न (मूल)की दृष्टि है। ऐसें कहा॥ औ कोशका सापेक्ष अविनाशीपना ध्येयहोनेकरि दिखाया। अब दिशाओं-विषै कोशके कोणनकी दृष्टि कर्त्तव्य है। ऐसें कहैहैं॥

३२१ स्वर्गलोकविषै कोशके ऊपरके छिद्रभावकी बुद्धिकूं दिखावै हैं॥

३२२ यथोक्त कोशविषै वसुधानपनैकी दृष्टिकूं दिखावै हैं॥

३२३ ताहीकूं समर्थन करैहैं॥

तस्य प्राची दिग्जुहूर्नाम सहमाना नाम दक्षिणा राज्ञी नाम प्रतीची सुभूता

---

अर्थः–ताकी प्राचीदिशा जुहू नाम है। दक्षिणदिशा सहमाना नाम है। प्रतीची राज्ञी नाम है। उदीची सुभूता नाम है॥

---

टीकाः–तिसै[३२४] कोशकी प्राचीदिशा कहिये पूर्वदिशागत भाग जुहू नाम है। इस दिशाविषै कर्मिष्ठलोक पूर्वाभिमुख हुये होमकूं करतेहैं यातैं जुहू नाम है॥ दक्षिणदिशा सहमाना नाम है। इस दिशाविषै पापकर्मके फलोंकूं यमपुरीविषै प्राणी सहारतेहैं यातैं सहमाना नाम दक्षिणदिशा है॥ तैसैं प्रतीची (पश्चिम) दिशा राज्ञी नाम है। राजा जो वरुण तिसकरि अधिष्ठित(आश्रित) है। वा संध्याकालविषै राग(रंग)के योगतैं पश्चिम-

---

३२४ कोशके कोणपनैंकरि उक्त दिशाओंविषै बीचके विभागकूं कहैहैं॥

नामोदीची । तासां वायुर्वत्सः स य ए-
तमेवं वायुं दिशां वत्सं वेद न पुत्ररोदꣳ

---

तिनका वायु वत्स है ॥ जो ऐसें इस वायुकूं
दिशाओंका वत्स जानताहै सो पुत्रके रो-

---

दिशा राज्ञीहै ॥ उदीची ( उत्तरदिशा ) सुभूता
नाम है । भूति ( विभूति )वाले ईश्वर अरु कु-
बेरआदिककरि अधिष्ठित होनेतैं उत्तरदिशा सु-
भूता नाम है ॥ ॥ तिनें[325] दिशाओंका वायु
वत्स है । काहेतैं वायुकूं दिग्गजहोनेतैं । "पु-
रोवात" इत्यादि वाक्यके देखनेतैं ॥ सो[326] जो
कोईकबी पुत्रके दीर्घजीवितका अर्थी । ऐसें य-
थोक्तगुणवाले वायुकूं दिशाओंका वत्स अरु

---

३२५ विशिष्टनामवाली दिशाओंकी अनुचिंतन करनेकी योग्यताकूं कहिके । अब तिनके संबंधी वायुकूं अमरणधर्मवाला तिनका वत्स चिंतन करै । ऐसैं कहैहैं ॥ इहां पुरोवात (पूर्ववात) आदिक । यह आदि शब्द तिसप्रकारके लौकिक अरु वैदिक प्रयोगनके संग्रहअर्थ है ॥

३२६ यथोक्त विज्ञानकी फलवान्ताकूं अब दिखावै हैं ॥

रोदिति। सोऽहमेतमेवं वायुं दिशां वत्सं वेद मा पुत्ररोदꣳ रुदम् ॥ २ ॥

---

दनकूं रोता नहीं ॥ सो मैं ऐसें इस वायुकूं दिशाओंका वत्स जानताहूं । पुत्रके रोदनकूं मतिरोऊं ॥ २ ॥

---

अमृत जानताहै । सो पुत्ररोदकूं कहिये पुत्रनिमित्त रोदनकूं रुदन करता नहीं । अर्थ यह जोः—ताका पुत्र मरता नहीं ॥ [३२७]जातैं ऐसे विशेषणोंवाला कोश दिशा अरु वत्सकूं विषय करनेहारा विज्ञान है । यातैं सो मैं पुत्रके जीवितका अर्थी ऐसें इस वायुकूं दिशाओंका वत्स जानताहूं । यातैं पुत्ररोदकूं कहिये पुत्रके मरणनिमित्त रोदनकूं मतिरोऊं । अर्थ यह जोः—पुत्रका रोदन मेरेकूं मतिहोहू ॥ २ ॥

---

इहां यथोक्त गुणवालेकूं ऐसें कहा । इस अर्थका प्रकट करना "अमृत" ऐसें है ॥

३२७ उपदेशकिये सफल उपासनकूं उपसंहार करैहैं ॥

अरिष्टं कोशं प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना। प्राणं प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना। भूः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना। भुवः प्रपद्येऽमु

---

अर्थः—अरिष्ट (अविनाशी) कोशकेप्रति प्रपन्न (शरणागत) भयाहूं इसकरि इसकरि इसकरि। प्राणकेप्रति प्रपन्न भयाहूं इसकरि इसकरि इसकरि। भूःके प्रति प्रपन्न भयाहूं इसकरि इसकरि इसकरि। भुवर्के प्रति प्रपन्न भयाहूं इसकरि इसकरि इसक-

---

टीकाः—[३२८]यथोक्त अरिष्ट (अविनाशी) कोशकेप्रति मैं पुत्रके आयुषअर्थ प्रपन्न (शरणागत) हूं। इसकरि इसकरि इसकरि॥ ऐसैं तीनवार पुत्रके नामकूं ग्रहण करैहै॥ तैसैं प्राणके प्रति प्रपन्न भयाहूं। इसकरि इसकरि इसकरि॥ भूःकेप्रति प्रपन्न भयाहूं। इसकरि

---

३२८ पुत्रके दीर्घ आयुष्वान्पनैकूं इच्छनेवाला पुरुष औ-

नाऽमुनाऽमुना । स्वः प्रपद्येऽमुनाऽमुनाऽमुना ॥ ३ ॥

---

रि । स्वःके प्रति प्रपन्न भयाहूं इसकरि इसकरि इसकरि ॥ ३ ॥

---

इसकरि इसकरि ॥ भुवर्के प्रति प्रपन्न भयाहूं । इसकरि इसकरि इसकरि ॥ स्वःके प्रति प्रपन्न भयाहूं । इसकरि इसकरि इसकरि ॥ ॥ सर्वविषै " प्रपन्न भयाहूं " यह क्रियापद है औ फेरि मंत्रोंविषै पुत्रका तीनिवार नाम ग्रहण करैहै ॥ ३ ॥

---

लोकयके स्वरूपकूं कोशाकार कल्पना करिके ताकी विशिष्ट नामवाली च्यारी दिशाओंकूं औ तिनके स्त्रीभावकूं औ तिनके संबंधकरि अमरणधर्मवाले तिनके वत्सरूप वायुकूं चिंतन करै । ऐसैं प्रधान (मुख्य) उपासना कही । अब ताके अंगरूप जपकूं दिखावै हैं ॥ इहां इसकरि कहिये तिस निमित्तभूत पुत्रकरि । अर्थ यह जोः—पुत्रके दीर्घआयुषवान्पनैकूं निमित्तकरिके औ सर्वत्र कहिये सर्व मंत्रोंविषै "प्रपन्नभयाहूं" ऐसा क्रियापद उपायकूं दिखावनेकूं फेर ग्रहण किया हैः—औ निमित्तके निवेदनअर्थ फेरि फेरि मंत्रनविषै पुत्रके तीनिवार नामकूं ग्रहण करैहै । ऐसैं योजना है ॥

स यदवोचं प्राणं प्रपद्य इति। प्राणो वा इदꣳ सर्वं भूतं यदिदं किञ्च। तमेव तत्प्रापत्सि ॥ ४ ॥

---

अर्थः-सो जो कहताभयाहूं किः-प्राणके प्रति प्रपन्नभयाहूं। ऐसैं प्राणहीं यह सर्वभूत है जो यह कछुक है। ताहीकूं तिस करि प्रपन्नभयाहूं ॥ ४ ॥

---

टीकाः-सो[३२९] मैं जो कहताभया किः-"प्राणकेप्रति प्रपन्न भयाहूं" याके व्याख्यान-अर्थ अब यह उपन्यास हैः-प्राणहीं यह सर्वभूत है जो यह कछु जगत् है ॥ "जैसैं[३३०] रथकी नाभिविषै अर होवैहैं" ऐसैं यह श्रुति आगे कहैगी ॥ यातैं तिसीहीं सर्वकूं तिस

---

३२९ "अरिष्टकूं" इत्यादिमंत्रकूं पूर्वहीं व्याख्यान किया होनेतैं "प्राणकेप्रति" इत्यादिमंत्रकूं लेके व्याख्यान करैहैं ॥ इहां स (सो) शब्द वक्ताकूं विषय करनेवाला है ॥

३३० प्राणकी सर्वात्मताविषै वाक्यशेषकी अनुसारिताकूं

अथ यदवोचं भूः प्रपद्य इति पृथिवीं प्रपद्येऽन्तरिक्षं प्रपद्ये दिवं प्रपद्य इत्येव तदवोचम् ॥ ५ ॥

---

अर्थः—अनंतर जो कहताभयाहूं किः—भूःके प्रति प्रपन्नभयाहूं ऐसें। पृथिवीके प्रति प्रपन्नभयाहूं। अंतरिक्षकेप्रति प्रपन्नभयाहूं। स्वर्गलोककेप्रति प्रपन्नभयाहूं। ऐसेंहीं इसकरि कहताभयाहूं ॥ ५ ॥

---

प्राणके प्रतिपादनकरि मैं प्राप्तभयाहूं ॥ तैसें "भूःके प्रति प्रपन्नभयाहूं" ऐसें भूरादिक तीनलोकनके प्रति प्रपन्नभयाहूं। ऐसें ताकूं कहताभयाहूं ॥ ४ ॥

टीकाः— अनंतर मैं जो कहताभयाहूं किः—"भुवर्के प्रति प्रपन्नभयाहूं" ऐसें अग्नि आदिकनके प्रति प्रपन्नभयाहूं। ऐसें

---

दिखावै हैं ॥ इहां ताकी सर्वात्मता अतः (यातैं) शब्दका अर्थ है ॥

अथ यदवोचं भुवः प्रपद्य इत्यग्निं प्रपद्ये वायुं प्रपद्य आदित्यं प्रपद्य इत्येव तदवोचम् ॥ ६ ॥

अथ यदवोचꣳ स्वः प्रपद्य इत्यृग्वेदं

---

अर्थः—अनंतर जो कहताभयाहूं किः—भुवर्केप्रति प्रपन्नभयाहूं ऐसैं। अग्निकेप्रति प्रपन्नभयाहूं। वायुकेप्रति प्रपन्नभयाहूं। आदित्यकेप्रति प्रपन्नभयाहूं। ऐसैंहीं तिसकरि कहताभयाहूं ॥ ६ ॥

अर्थः—अनंतर जो कहताभयाहूं किः—स्वःकेप्रति प्रपन्नभयाहूं ऐसैं। ऋग्वेदके-

---

ताकूं कहताभयाहूं ॥ अनंतर मैं जो कहताभयाहूं किः—"स्वःके प्रति प्रपन्नभयाहूं" ऐसैं ऋग्वेद आदिकनकूं प्रपन्नभयाहूं। इसरीतिसैंहीं ताकूं कहताभयाहूं। ऐसैं [331] ॐ-

---

३३१ कब फेर इनमंत्रोंका जप करना? इस अपेक्षाके

प्रपद्ये यजुर्वेदं प्रपद्ये सामवेदं प्रपद्य इत्येव तदवोचं तदवोचम् ॥ ७ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य पञ्चदशः खंडः ॥ १५ ॥

---

प्रति प्रपन्नभयाहूं यजुर्वेदकेप्रति प्रपन्नभयाहूं सामवेदकेप्रति प्रपन्नभयाहूं । ऐसैंहीं तिसकरि कहताभयाहूं । तिसकरि कहताभयाहूं ॥ ७ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०पंचदशःखंडः१५

---

परतैं मंत्रनकूं जपे । तातैं पूर्व उक्त अजरकोशकूं । दिशा अरु वत्ससहित यथावत् (ज्योंकात्यों) ध्यावै ॥ ॥ इहां दोवार कथन आदरकेअर्थ है ॥ ५ ॥ ६ ॥ ७ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपाठ०पंचदशः खंडः ॥१५॥

---

हुये । पूर्व उक्त प्रधानविद्याके अनंतर । ऐसैं कहैहैं ॥ इहां ऊपरतैं । याका ध्यानकरिके ऊपरतैं । ऐसैं संबंध है औ इधर यथोक्त विज्ञानविषै वा जपविषै आदर है ॥

इति श्री०तृतीयप्रपाठकगतपंचदशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १५ ॥

# अथ तृतीयप्रपाठ॰षोडशः खंडः ॥१६॥

पुरुषो वाव यज्ञस्तस्य यानि चतुर्वि-
ंशति वर्षाणि तत्प्रातःसवनं चतुर्विंश-

अथ श्री॰मूलभाषा॰तृतीयप्रपाठ॰षोडशःखण्डः॥१६॥

अर्थः—पुरुषहीं यज्ञ है। ताके जे चोवी-
श वर्ष हैं। सो प्रातःकाल है। चोवीश अ-

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठ॰षोडशः खंडः॥१६॥

आत्मदीर्घायुफलक आत्मयज्ञोपासना ७

टीकाः—[332]पुत्रके आयुष्अर्थ उपासन कहा औ जप कहा। अनंतर अब आत्मा (आप)के दीर्घजीवनअर्थ इस उपासनकूं औ जपकूं विधान करतीहुई श्रुति कहैहै। [333]जातैं आप जीवताहुया पुत्रादिफलके साथि जुडताहै अन्यथा नहीं। [334]यातैं

अथ तृतीयप्रपाठकगतषोडशखंडस्य टिप्पणं॥१६॥

३३२ उक्त अर्थकूं अनुवादकरिके "पुरुषहीं" इत्यादि अन्यखंडकूं प्रकट करैहैं ॥

३३३ ननु आपका दीर्घ जीवन क्यूं प्रार्थना करियेहै? तहां कहैहैं ॥

३३४ यथोक्त फलकी हेतुभूत विद्याकूं उठावते हैं ॥

त्यक्षरा गायत्री गायत्रं प्रातःसवनं त-
दस्य वसवोऽन्वायत्ताः प्राणा वाव वस-
व एते हीदꣳ सर्वं वासयन्ति ॥ १ ॥

---

क्षरवाली गायत्री है । गायत्र (गायत्रीसं-
बंधी) प्रातःकाल है। याके तिस (प्रातःका-
ल)केप्रति वसु अनुगत हैं। प्राणहीं वसु हैं।
ये जातें इस सर्वकूं वास करावते हैं ॥ १ ॥

---

पुरुष आत्मा( आप )कूं यज्ञरूप संपादनकरैहै:—
जीवनविशिष्ट कार्यकरणका संघातरूप जैसा प्र-
सिद्ध हीं है तैसा पुरुषहीं[३३५] यज्ञ है। यह अर्थ
है [ इहां "वाव" शब्द अवधारणरूपअर्थवाला
है ] तैसैं[३३६] हीं सामान्यों ( यज्ञके सादृश्यों )करि
यज्ञभावकूं संपादन करै है ॥ ॥ कैसैं[३३७] किः—

---

३३५ पूर्वले (स्थानविषै भये) आत्माका यज्ञपना (स्थान-
विषै होनेपना) पुरुषका कैसैं संपादन करियेहै ? तहां कहैहैं ॥

३३६ "वाव" शब्दके अवधारणरूप अर्थकूं प्रतिपादन करैहैं॥

३३७ यज्ञके अवयवोंके सादृश्यतैं पुरुषविषै यज्ञकी दृष्टि

तिसैं[338] पुरुषके जे आयुष्के चोवीश वर्ष हैं सो पुरुषनामवाले यज्ञका प्रातःकाल है ॥ ॥ किस सामान्य (तुल्यता) करि है ? यह कहैहैं:- चोवीशअक्षरवाली गायत्री छंदरूप है ।[339] गायत्र ( गायत्रीसैं संबंधवाला ) जातैं विधियज्ञका प्रातःकाल है ।[340] यातैं प्रातःकाल रूपसैं संपन्न चोवीश वर्षके आयुष्करि युक्त पुरुष है[341] यातैं वि-

---

कर्तव्य है ऐसैं कहा । अब साहश्यतैं यज्ञका संपादन कैसैं है ? यह पूर्ववादी पूंच्छता है ॥

३३८ तहां षोडश हैं अधिक जिसतैं ऐसे वर्षोंका शत पुरुषका आयु फलभूत है । ताकूं तीनप्रकारसैं (बाल यौवन अरु जरा भेदसैं) विभागकरिके । चोवीश वर्षके आयुविषै प्रातःकालकी दृष्टि कर्त्तव्य है । ऐसैं सिद्धांती कहैहैं ॥

३३९ गायत्री छंदके चोवीश अक्षरवान्‌पनैके हुयेबी । शब्दविषै उक्त प्रातःकालकी दृष्टि कैसैं है ? यह आशंकाकरिकै कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-विधितैं अनुष्ठान किये बाह्य यज्ञका प्रातःकालकरि उपलक्षित कर्म प्रातःकाल है । औ तहां "गायत्री छंदवाला स्तोत्रादिरूप गायत्र प्रातःकाल है" यह श्रुति है ॥ औ यथोक्त पुरुषके आयुरूप प्रातःकालविषै चोवीश अक्षर हैं ॥

३४० फलित (सिद्धअर्थ)कूं कहैहैं ॥

३४१ तथापि पुरुषके आयुकूं यज्ञपना कैसैं है ? सो क-

धियज्ञके सादृश्यतैं यज्ञ है। तैसैं[342] उत्तर (यौवन अरु जरा) रूप दो आयुषनविषै बी दो (मध्याह्न अरु सायं) कालनकी संपत्ति त्रिष्टुप्[343]छंद अरु जगतीछंदके अक्षरोंके सामान्यतैं कहनेकूं योग्य है ॥ किंवा[344]:-इस पुरुषरूप यज्ञके तिस

---

हैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-अतः (यातैं) शब्दकाहीं अर्थ विधियज्ञके सादृश्यतैं यह है। औ विधिकरि अनुष्ठीयमान जो यज्ञ सो विधियज्ञ है। तिसके साथि सादृश्य जो पुरुषका प्रातःकालसैं संबंध है तिसतैं पुरुष यज्ञ है ॥

३४२ जैसैं यथोक्त (चोवीश वर्षरूप) पुरुषके आयुविषै प्रातःकालकी संपत्ति (संपादन) है। तैसैं आगे कहनेके पुरुषके दो आयुषनविषैबी माध्यंदिनकाल अरु तृतीयकाल है । ऐसैं दो कालोंकी संपत्ति देखनेकूं योग्य है। ऐसैं कहैहैं ॥

३४३ चोवीश वर्षपरिमित पुरुषके आयुविषै प्रातःकाल है। यातैं संख्याके सामान्यतैं वक्ष्यमाण पुरुषके दो आयुषनविषै दो कालोंकी संपत्तिमैं क्या कारण है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-चुमालीश अक्षरवाली त्रिष्टुप् प्रसिद्ध है औ त्रिष्टुप् छंदसैं संबंधवाला माध्यंदिनकाल है ॥ अरु अष्टच्यालीश अक्षरवाली जगती है औ जगती छंदसैं संबंधवाला तृतीयकाल है। यातैं संख्याके सामान्यतैं पीछले पुरुषके दो आयुषनविषै दो कालोंकी संपत्ति युक्त है॥

३४४ पुरुषकी यज्ञरूपताविषै विधियज्ञके साथि अन्य सादृश्यकूं कहैहैं ॥

प्रातःकालके प्रति विधियज्ञके [प्रातःकाल]-कीन्यांई वसुरूप देव अनुगत हैं। अर्थ यह जोः—[३४५]कालके देवता होनेकरि कालरूप सिद्धभये वयविषै स्वामी हैं ॥ ॥ [३४६]पुरुषरूप यज्ञविषै बी विधियज्ञकी न्यांई अग्निआदिक वसुरूप देव प्राप्त हैं। यातैं विशेषण देतेहैंः—वाक्आदिकरूप औ वायुरूप प्राण हीं वसु हैं। वे ये [३४७]जातैं इस पुरुषआदिक प्राणीनके समूहकूं वासकरावते-हैं। [३४८]जातैं देहविषै प्राणोंके वसतेहुये सर्व यह वसताहै अन्यथा नहीं। [३४९]यातैं वसनेतैं औ वसा-वनेतैं ये प्राण वसु हैं ॥ १ ॥

---

३४५ प्रातःकालविषै वसुनके तिनके देवताभावकरि सं-बंधतैं तत्व (स्वरूप)कूंहीं संक्षेपसैं कहैहैं ॥

३४६ वसुनका कालका स्वामीपना दोनूं ठिकानैं (दो य-ज्ञोंविषै) तुल्य है ऐसैं कहेहुये पुरुषरूप यज्ञविषैबी प्राप्त प्र-सिद्ध वसुनकूं निषेध करैहैं ॥

३४७ तिन प्राणोंविषै वसुशब्दकी प्रवृत्तिकूं साधते हैं ॥

३४८ अन्यनिमित्तकूं कहैहैं ॥

३४९ प्राणोंके उपपादनकिये वसुपनैकूं उपसंहार करैहैं ॥

तञ्चेदेतस्मिन्वयसि किञ्चिदुपतपेत्स ब्रूयात्प्राणा वसव इदं मे प्रातःसवनं मा-

---

अर्थः–ताकूं जब इस वयविषै किंचित् उपतापकरै [तब] सो कहैः–हे प्राणरूप वसु! इस मेरे प्रातःकालकूं माध्यंदिनका-

---

टीकाः–[३५०]ताँ यज्ञके संपादनकरनेवालेकूं जब इस प्रातःकालरूप संपन्न वयविषै किंचित् मरणकी शंकाका कारण व्याधिआदिक उपतापकरै कहिये दुःखकूं उत्पादनकरै। तब सो यज्ञका संपादक पुरुष आपकूं यज्ञरूप मानताहुया कहै। अर्थ यह जोः–इस मंत्रकूं जपेः– हे प्राणरूप वसु! यह मुजयज्ञका प्रातः- काल वर्तताहै ताकूं माध्यंदिन काल अनु-

---

३५० अब पुरुषयज्ञकी विद्याके अंगभूत आशीर्वादके प्रयोगकूं दिखावै हैं॥ इहां अनुसंतानकूं करो इस पदविषै अनुपद जो है सो एकीभावविषै मंत्र जपके विधियज्ञकेसाथि संबंधीसहितपनैकूं जनावता है औ इधर समान है। याका "ताके जे चोवीश वर्ष हैं" इत्यादिवाक्यकरि। यह शेष है॥

ध्यन्दिनꣳ सवनमनुसन्तनुतेति माहं प्राणानां वसूनां मध्ये यज्ञो विलोप्सीयेत्युद्धैव तत एत्यगदो ह भवति॥ २॥

---

ल अनुसंततकरो ऐसैं ॥ मैं यज्ञ प्राणरूप वसुनके मध्य विलोपकूं मति प्राप्त होऊं ऐसैं। तिस (उपताप)तैं ऊपर जाताहै । गदरहित होवैहीं है ॥ २ ॥

---

संतत करो ऐसैं । अर्थ यह जो:—माध्यंदिन कालरूप आयुकरि सहित एकीभूत निरंतर करो ॥ मैं यज्ञ प्रातःकालके ईशान ( स्वामी ) प्राणमय वसुरूप तुह्मारे मध्य विलोप ( विच्छेद )कूं मति प्राप्त होऊं। यह अर्थ है ॥ इहां इति शब्द मंत्रकी समाप्तिअर्थ है ॥ सो तिस जपकरि औ ध्यानकरि तिस उपतापतैं ऊंचेगमनकरताहै । कहिये ऊंचेगमन करिके विमुक्तहुया । गद ( अनुताप )सैं रहित होवैहीं है ॥ २ ॥

अथ यानि चतुश्चत्वारि꣱शद्वर्षाणि तन्माध्यन्दिनꣳ सवनं चतुश्चत्वारि꣱शदक्षरा त्रिष्टुप् त्रैष्टुभं माध्यन्दिनꣳ सवनं तदस्य रुद्रा अन्वायत्ताः प्राणा वाव रुद्रा एते हीदꣳ सर्वꣳ रोदयन्ति॥३॥

तञ्चेदेतस्मिन्वयसि किञ्चिदुपतपेत्

---

अर्थः—अनंतर जे चुमालीस वर्ष हैं सो माध्यंदिनकाल है । चुमालीस अक्षरवाली त्रिष्टुप् है। त्रिष्टुप्संबंधी माध्यंदिनकाल है। याके तिस (माध्यंदिनकाल)केप्रति रुद्र अनुगत हैं। प्राणहीं रुद्र हैं। ये जातें इस सर्वकूं रोदन करावते हैं ॥ ३ ॥

अर्थः—ताकूं जब इस वयविषै किंचित्

---

टीकाः—"अनंतर जे चुमालीश वर्ष हैं" इत्यादि वाक्य समान है ॥ [३५१] प्राण जातें रुदन

---

३५१ प्राणोंविषै रुद्रशब्दकी प्रवृत्तिमैं निमित्तकूं कहैहैं ॥

स ब्रूयात्प्राणा रुद्रा इदं मे माध्यन्दिनꣳ सवनं तृतीयसवनमनुसन्तनुतेति माऽहं प्राणानाꣳ रुद्राणां मध्ये यज्ञो विलोप्सीयेत्युद्धैव तत एत्यगदो ह भवति॥४॥

अथ यान्यष्टाचत्वारिꣳशद्वर्षाणि तृ-

---

उपताप करै [तब] सो कहैः—हे प्राणरूप रुद्र! इस मेरे माध्यंदिनकालकूं तृतीयकाल अनुसंतत करो। मैं यज्ञ प्राणरूप रुद्रोंके मध्य विलोपकूं मति प्राप्त होऊं ऐसैं। तातैं ऊंचे जाता है। गदरहित होवैहीं है ॥४॥

अर्थः—अनंतर जे अष्टच्यालीश वर्ष हैं

---

करते हैं औ सर्वकूं रुदन करावते हैं यातैं रुद्र हैं। [352] जोंतैं वे प्राण मध्यम वयविषै क्रूर होतेहैं यातै रुद्र हैं ॥ ३ ॥ ४ ॥

टीकाः—तैसैं आदित्यरूप प्राण हैं।

---

३५२ जो कहाकिः—"रोदनकूं करावते हैं यातैं रुद्र हैं"

तीयसवनमष्टाचत्वारिꣳशदक्षरा जगती जागतं तृतीयसवनं तदस्यादित्या अन्वायत्ताः प्राणा वावादित्या एते हीदꣳ सर्वमाददते ॥ ५ ॥

तञ्चेदेतस्मिन्वयसि किञ्चिदुपतपेत्स

---

सो तृतीयकाल है। अष्ठच्यालीस अक्षरोंवाली जगती है। जगतीसंबंधी तृतीयकाल है। याके तिस (तृतीयकाल)केप्रति आदित्य अनुगत हैं। प्राणहीं आदित्य हैं। ये जातैं इस सर्वकूं आदान करते हैं ॥ ५ ॥

अर्थः—ताकूं जब इस वयविषै किंचित्

---

३५३ वे जातैं इस शब्दआदिकके समूहकूं आदान (ग्रहण) करतेहैं। यातैं आदित्य हैं। वे तृतीय-

---

ऐसैं। ताकूं उपपादन करैहैं ॥ इहां जैसैं प्राण वसुरूप अरु रुद्ररूप कहे। तैसैं [आदित्यरूप हैं] यह अर्थ है ॥

३५३ तिन प्राणोंविषै आदित्यशब्दकी प्रवृत्तिमैं निमित्तकूं कहैहैं ॥

ब्रूयात् प्राणा आदित्या इदं मे तृतीय-
सवनमायुरनुसन्तनुतेति माऽहं प्राणा-
नामादित्यानां मध्ये यज्ञो विलोप्सी-
येत्युद्धैव तत एत्यगदो हैव भवति॥६॥

---

उपतापकरै [तब] सो कहैः—हे प्राणरूप आदित्य! इस मेरे तृतीय कालरूप आयुकूं अनुसंतत करो ऐसैं। मैं यज्ञ प्राणरूप आदित्यनके मध्य विलोपकूं मति प्राप्त होऊं ऐसैं। तातें ऊंचे जाता है। कहिये गद (रोग) सैं रहित होवैहीं है ॥ ६ ॥

---

कालरूप आयुकूं षोडशोत्तर (शोला वर्ष हैं अधिक जिसतैं ऐसे) शत वर्षपर्यंत समाप्त करहू। अर्थ यह जोः—यज्ञकूं समाप्त करहू। [३५४]अन्य समान है ॥ ५ ॥ ६ ॥

---

३५४ "ताकूं जब" इत्यादि [द्वितीय अरु चतुर्थवाक्य-

एतद्ध स्म वै तद्विद्वानाह महीदास ऐतरेयः स किं म एतदुपतपसि योऽहम-

---

अर्थः—इस प्रसिद्ध तिसकूं विद्वान्हुया महिदास ऐतरेय कहताभयाः—सो (तूं रोग) काहेतें मेरेकूं यह (उपताप) जैसें होवै

---

टीकाः—निश्चितें[३५५] हीं विद्या फलकेअर्थ होवैहै यह दिखावतेहुये उदाहरणकूं देते हैंः—तिस इस यज्ञके दर्शनकूं विद्वान् नामतें महिदास ऐसा इतरामा ताका पुत्र ऐतरेय कहताभयाः—हे रोग! सो तूं। काहेतें मेरेकूं

---

रूप] पूर्वग्रंथकरि "ताकूं जब इस वयविषै" इत्यादि वक्ष्यमाण [षष्ठ वाक्यरूप] ग्रंथकूं तुल्य अर्थवाला होनेतें ताके व्याख्यानकी अपेक्षा नहीं है। ऐसें कहैहैं ॥

३५५ महिदासके उदाहरणके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां तिस इस यज्ञके दर्शनकूं विद्वान् (जानता) हुया कहताभया। ऐसें संबंध है औ "ह वै" इन दो निपातरूप अक्षरोंका "किल" यह अर्थ है। औ सो उक्त उदाहरणकी प्रसिद्धिरूप अर्थवाला है औ हे रोग! काहेतें मुजकूं तूं उपताप करता हैं। ऐसें संबंध है ॥

नेन न प्रेष्यामीति स ह षोडशं वर्षशतमजीवत्प्र ह षोडशं वर्षशतं जीवति य एवं वेद ॥ ७ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य षोडशः खण्डः ॥ १६ ॥

---

तैसैं उपताप करताहैं। जो मैं [हूंसो] इसकरि नहीं मरूंगा ऐसैं॥सो षोडश [अधिक] वर्षोंका शत जीवताभया। षोडश [अधिक] वर्षोंका शत प्रकर्षकरि जीवताहै जो ऐसैं जानताहै ॥ ७ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०षोडशःखंडः १६

---

यह उपतपन जैसैं होवै तैसैं उपताप करता हैं। जो[३५६] मैं यज्ञ उस तेरे किये उपतापसैं नहीं जाऊंगा कहिये नहीं मरुंगा। यातैं तेरा श्रम वृथा है। यह अर्थ है। ऐसैं[३५७] कहताभया।

---

३५६ "काहेतैं" इस आक्षेपविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां जो यज्ञ है सो मैं हूं। इसकरि। ऐसैं योजना है ॥

३५७ इति शब्दके अन्वयकूं कहैहैं ॥

इस रीतिसैं पूर्वले पदसैं संबंध है ॥ [३५८]सो ऐसैं निश्चयवाला हुया षोडशोत्तर वर्षशतपर्यंत जीवताभया । [३५९]अन्य बी ऐसैं निश्चयवाला षोडश अधिक शतवर्षपर्यंत प्रकर्षकरि जीवताहै । [३६०]जो ऐसैं यथोक्त यज्ञके संपादनकूं जानताहै सो । यह अर्थ है ॥ ७ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपाठ० षोडशः खंडः ॥१६॥

---

३५८ निश्चितविद्याके ध्यानकेप्रति फलकूं कथन करैहैं ॥

३५९ यद्यपि यथोक्त निश्चयवाले महिदासकूं यथोक्त फल कहा । तथापि आधुनिक पुरुषकूं क्या आया ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ प्रकर्षकरि जीवताहै । यह जीवनका प्रकर्ष रोगआदिक उपतापसैं रहिततारूप "प्र" शब्दकरि कहियेहै ॥

३६० ऐसे निश्चयवाला । ऐसैं उक्त पुरुषकूं स्पष्ट करैहैं ॥

इति श्री०तृतीयप्रपाठकगत षोडशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १६ ॥

## अथ तृतीयप्रपाठ०सप्तदशःखंडः॥१७॥

स यदशिशिषति यत्पिपासति यन्न रमते ता अस्य दीक्षाः ॥ १ ॥

अथ श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपाठकस्य सप्तदशःखंडः १७

अर्थः—सो जो अशनकरनेकूं इच्छता है। जो पानकरनेकूं इच्छताहै। जो नहीं रमता है। वे इसकी दीक्षा हैं॥ १ ॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपा०सप्तदशः खंडः॥१७॥

अक्षयादिफलक देवकीपुत्रार्थ आंगिरसोक्तात्मयज्ञोपासन७

टीकाः—"सो[३६१] जो अशन (भोजन) करनेकूं इच्छताहै" इत्यादि पुरुषके यज्ञके सादृश्यका निर्देश पूर्वग्रंथसैं संबंधकूं पावताहै॥ सो जो

अथ श्री०तृतीयप्रपाठकगतसप्तदशखंडस्य टि०॥१७

३६१ ननु पूर्वले आशीर्वादके प्रयोगरूप उदाहरणकरिहीं पीछले ग्रंथका संबंध नहीं देखिये है? तहां कहैहैं॥ इहां पूर्वकरि। याका "ताके जे चोवीश वर्ष हैं" इत्यादिवाक्यसैं। सादृश्यके निर्देशकरि। यह अर्थ है औ ऐसी जातिवाले याका क्षुधा आदिककेकिये। यह अर्थ है॥

अथ यदश्नाति यत्पिबति यद्रमते तदुपसदैरेति ॥ २ ॥

---

अर्थः—अनंतर जो अशन करताहै। जो पान करताहै। जो रमण करता है। सो उपसदोंकेसाथि [समानताकूं] पावताहै॥२॥

---

अशन करनेकूं इच्छताहै। तैसैं पानकरनेकूं इच्छताहै। औ जो इष्ट आदिककी प्राप्तिके निमित्त नहीं रमताहै। जो ऐसी जातिवाले दुःखकूं अनुभव करताहै वे विधियज्ञकी न्यांई [३६२] दुःखके सामान्यतैं इस (पुरुषरूप यज्ञ)की दीक्षा हैं॥ १ ॥

टीकाः—[३६३] अनंतर जो भोजनकूं करताहै।

---

३६२ अशन करनेकी इच्छाआदिकनविषै दीक्षाकी दृष्टिमैं हेतुकूं कहैहैं॥

३६३ दीक्षावचनके सादृश्यतैं पुरुषका यज्ञपना कहा। अब उपसदूकरि युक्तपनैरूप सादृश्यतैंबी ताका यज्ञपना जाननेकूं योग्य है। ऐसैं कहैहैं॥

अथ यद्धसति यज्जक्षति यन्मैथुनं

अर्थः—अनंतर जो हसताहै। जो भक्षण करताहै। जो मैथुनकूं आचरताहै।

जो पानकूं करताहै औ जो इष्टआदिकके संयोगतैं रतिकूं अनुभव करताहै। सो उपसदोंकरि समानताकूं पावताहै औ [364]उपसदोंका पयोव्रतवान्तारूप निमित्तवाला सुख है। औ अल्पभोजन करने योग्य दिवस समीप हैं ऐसैं प्रश्वास (स्वस्थताविशेष) है। यातैं अशन आदिकनका औ उपसदोंका समानपना है॥ २॥

टीकाः—[365]अनंतर जो हसताहै। जो भ-

३६४ भोजन करने आदिकनविषै उपसदूकी दृष्टि कैसैं है? तहां कहैहैं॥ इहां पयोव्रतवानूता कहिये पयके भक्षणकरि युक्तपना औ यज्ञविषै जे अल्पभोजनके योग्य दिवस प्रसिद्ध हैं वे उपसदोंविषै समीप करियेहैं। तिनोंविषै प्रश्वास कहिये स्वस्थताविशेष है औ अशनआदिकनविषै सो है। यह प्रसिद्ध है यह भाव है औ सुखनिमित्ततारूप अरु केशकी निवृत्तिकी हेतुतारूप दोनूंका सामान्य है॥

३६५ स्तुत शस्त्रकरि विशिष्टताकी समतातैंबी पुरुषका यज्ञपना है। ऐसैं कहैहैं॥

चरति स्तुतशस्त्रैरेव तदेति ॥ ३ ॥

अथ यत्तपो दानमार्जवमहिꣳसा सत्यवचनमिति ता अस्य दक्षिणाः ॥४॥

सो स्तुत शस्त्रोंकेसाथि हीं [समानताकूं] पावताहै ॥ ३ ॥

अर्थः—अनंतर जो तप दान आर्जव अहिंसा अरु सत्यवचन। ऐसैं वे इसकी दक्षिणा हैं ॥ ४ ॥

क्षण करताहै। जो मैथुनकूं आचरताहै। सो स्तुतशस्त्रोंकरिहीं समानताकूं पावताहै शब्दवान्ताके[३६६] सामान्यतैं ॥ ३ ॥

टीकाः—अनंतर[३६७] जो तप दान आर्जव अहिंसा अरु सत्यवचन हैं। ऐसैं वे इसकी दक्षिणा हैं। धर्मकी[३६८] पुष्टिकरताके सामान्यतैं ॥४॥

३६६ हास आदिकनविषै स्तुत शस्त्रकी दृष्टिमैं हेतुकूं कहैहैं॥

३६७ दक्षिणावान्ताके समानपनैतैं बी पुरुषका यज्ञपना निश्चय करनेकूं योग्य है। ऐसैं कहैहैं ॥

३६८ तप अरु दान आदिकनविषै दक्षिणाकी दृष्टिमैं हेतुकूं कहैहैं ॥

तस्मादाहुः सोष्यत्यसोष्टेति पुनरुत्पादनमेवास्य तन्मरणमेवास्यावभृथः ॥ ५ ॥

---

अर्थः—तातें कहते हैं किः—प्रसूत होवैगी। प्रसूत होतीभई ऐसें। सो फेर उत्पादनहीं है। मरणहीं याका अवभृथ है ॥ ५ ॥

---

टीकाः—औ [369]जातें यज्ञरूप पुरुष है तातें ताकूं जब माता प्रसूत होवैगी तब अन्य ताकी माताकूं कहतेहैं किः—"प्रसूत होवैगी" ऐसें ॥ औ जब प्रसूता होवैहै तब पूर्णिका ॥ (मासोंकरि पूर्ण) हुयी प्रसूत होतीभई ऐसें॥ विधियज्ञविषै जैसैंः—देवदत्त सोमकूं प्रसूत क-

---

३६९ अन्य प्रकारकरि पुरुषके यज्ञपनेकूं साधते हैं॥ इहां यह अर्थ हैः—"षूङ् धातु प्राणीके प्रसव (जन्म)रूप अर्थविषै है औ षुञ् धातु अभिषव (सोमवल्लीके कूटनैं)रूप अर्थविषै है" ऐसें। दो धातुनके देखनेतैं प्रसवविषै औ कंडन (कूटनैं) विषै साधारण सवन शब्द है। तातैं वा सवनशब्दवानूता-करि सामान्यतैं पुरुषविषै यज्ञकी दृष्टि कर्तव्य है॥

तद्धैतद् घोर आङ्गिरसः कृष्णाय दे-

अर्थः–तिस प्रसिद्ध इसकूं घोर आंगि-

रैगा औ। यज्ञदत्त सोमकूं प्रसूत करताभया ऐसैं । ताकीन्यांईं शब्दका सामान्य है ॥ यातैं ॥ वा। शब्दके सामान्यतैं पुरुष यज्ञ है॥ [३७०] फेर इस पुरुष नामवाले यज्ञका सो उत्पाद् नहीं है जो प्रसूत होती है अरु जो प्रसूत होतीभई। इस शब्दका संबंधीपना विधियज्ञकीन्याईं है ॥ किंवा[३७१]:–सो मरणहीं इस पुरुषरूप यज्ञका अवभृथ (यज्ञके अंतका स्नान) है। समाप्तिके सामान्यतैं ॥ ५ ॥

टीकाः–तिसें[३७२] प्रसिद्ध इस यज्ञके दर्शनकूं

---

३७० पुरुषगत शब्दके सामान्यकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां जो फेर इस पुरुषनामवाले यज्ञका विधियज्ञकी न्यांई "प्रसूत होवैगी" इत्यादि शब्दसैं संवंधीपना है सो उत्पादनहीं है। ऐसैं योजना है ॥

३७१ अवभृथ (अंतकेस्नान)का संवंधी होनेतैं बी पुरुषका यज्ञपना है। ऐसैं कहैहैं ॥

३७२ पुरुषविषै यज्ञकी दृष्टि कही। अब श्रेष्ठ पुरुषके सं-

वकीपुत्रायोक्त्वोवाचापिपास एव स बभू-
व सोऽन्तवेलायामेतत्त्रयं प्रतिपद्येताक्षि-

---

रस देवकीकेपुत्र कृष्णकेअर्थ कहिके कहता-
भया। सो (कृष्ण) पिपासारहितहीं होता-
भया॥ सो (यज्ञका वेत्ता) अंतवेलाविषै
इनतीनकूं जपेः—अक्षित हैं। अच्युत हैं।

---

नामतैं घोर ऐसा गोत्रतैं आंगिरस देवकीके
पुत्र कृष्णरूप शिष्यकेअर्थ कहिके कहता-
भया॥ "सो यह तीन" इत्यादि अंतरायस-
हित वाक्यसैं संबंध है॥ औ[३७३] सो (कृष्ण) इस
दर्शनकूं सुनिके अन्य विद्याओंकेअर्थ पिपासा-
रहितहीं होताभया॥ औ[३७४] ऐसैं विशिष्ट यह

---

बंधकरि विद्याकूं स्तुतिकरनेकूं औ विद्याके अंगरूप जपकूं
विधानकरनेकूं आरंभ करैहैं॥

३७३ देवकीके पुत्रकूं इस दर्शनके श्रवणका फल कहैहैं॥

३७४ ननु यह गुरु शिष्यकी आख्यायिका किस अर्थवाली
है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

तमस्यच्युतमसि प्राणसꣳशितमसीति
तत्रैते द्वे ऋचौ भवतः ॥ ६ ॥

---

प्राण अरु संशित (सूक्ष्म) हैं ऐसें ॥
तिसविषै ये दो ऋचा होवैहैं ॥ ६ ॥

---

विद्या है जो देवकीके पुत्र कृष्णकी अन्यविद्याकेप्रति तृष्णाके विच्छेदकी करनेवालीभई। ऐसें पुरुषरूप यज्ञकी विद्याकूं स्तुति करैहै ॥ ॥ घोर आंगिरस कृष्णकेअर्थ इस विद्याकूं कहिके क्या कहताभया? ऐसें। सो कहैहैः—सो ऐसें यथोक्त यज्ञका वेत्ता अंतकीवेला (मरणकाल)विषै इस मंत्रके त्रयकूं जपे। यह अर्थ है ॥ ॥ सो (मंत्रका त्रय) क्या है किः—"अक्षित कहिये अक्षीण वा क्षतरहित हैं" यह एक यजुर् है। औ [३७५] सामर्थ्यतें आदित्यविषै स्थित प्राणकूं एककी-

---

३७५ "तूं अक्षित हैं" ऐसें किसप्रकारकी देवता कहिये है? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है? निकृष्टकू स्तुति संबंधके अयोगतैं औ पुरुष यज्ञविषै अन्य कालदेवताके असंभवतैं

न्यांई करिके कहैहै ॥ तैसें[376] ताहीकूं कहैहैः—"अच्युत कहिये स्वरूपतें प्रच्युतिरहित हैं" यह द्वितीय यजुर् है। औ "प्राणसंशित कहिये प्राण ऐसा सो संशित नाम सम्यक् तनूकृत (सूक्ष्म) सो तूं हैं। यह तृतीय यजुर् है॥ तिसँ[377] इस अर्थविषै विद्याकी स्तुतिपर ये दो ऋचा (मंत्र) होवैहैं। जपके[378] अर्थ नहीं हैं। काहेतें "तीन मंत्रनकूं जपे" इहां श्रुतिविषै कही है जो तीनकी

प्राणोंकाहीं अधिदैविकरूप आदित्य नामक जो है सो जप्यमंत्रका अर्थ होनेकरि संबंधकूं पावताहै ॥

३७६ द्वितीयमंत्रके अन्य अर्थकूं निवारते हैं ॥ इहां तैसें याका प्रथममंत्रवत्। यह अर्थ है औ दोनूंकी एक अर्थवान्ताके होते दोनूंमैंसें एककी व्यर्थता नहीं है। काहेतें दोनूंकूंबी जपने योग्य होनेकरि उपयोगी होनेतें। ऐसें देखनेकूं योग्य है ॥

३७७ तीनमंत्रोंकारि प्रतिपादन करनेकूं योग्य सूर्यका तत्व दो ऋचाओंकरि बी प्रतिपादन किया है। ऐसें प्रत्ययकी दृढताअर्थ कहैहैं ॥

३७८ इन दो ऋचारूप मंत्रनकी विद्याकी स्तुतिकरता क्यूं अंगीकार करिये है। जपअर्थता हीं क्यूं नहीं होवैगी? तहां कहैहैं ॥

आदित्प्रत्नस्य रेतसो उद्वयन्तम-
सस्परि ज्योतिः पश्यन्त उत्तरꣳ स्वः

---

अर्थः—प्रत्न (पुरातन) रेतके [ज्योतिकूं] आ(च्यारीओरतैं देखतेहैं)। हम । तमतैं पर ज्योतिकूं उत्तर ( सूर्यस्थ ) देखतेहुये

---

संख्या ताके बाध होनेतैं[३७९] तब पंचसंख्याहीं होवैगी ॥ ६ ॥

टीकाः—"[३८०]आदित्" इस पदविषै आकारका

---

३७९ इन दोनूं ऋचाओंकी जपअर्थताके हुये बी नेडेहीं उक्त जपयोग्य मंत्रनकी तीनपनेकरि संख्याके सद्भावतैं सो तीनकी संख्या बाध करनेकूं योग्य नहीं है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—इन दो ऋचाओंके जपकरनेकी योग्यताके हुये "मंत्रोंके पंचककूं जपे" ऐसैं श्रुतिविषै पंचसंख्याकूं कहनेकूं योग्य होनेतैं श्रुतिविषै कहा है जो जपयोग्य मंत्रनका तीनपना सो बाधित होवैगा ॥

३८० "प्रत्न (पुरातन) रेत (कारण)के ज्योतिकूं वासर (दिवसकी न्यांई व्याप्त) सर्व ओरतैं देखते हैं । जो परप्रकाशरूपविषै स्थित हुया प्रदीप्त होवैहै" इस मंत्रका प्रतीक (आदिशब्द) "आदित्प्रत्न रेतके" यह है । ताकूं पदच्छेदपूर्वक व्याख्यान करैहैं ॥ इहां औ "इत्" शब्द अर्थरहित है । ऐसैं पूर्वलेपदसैं संबंध है ॥

पश्यन्त उत्तरं देवं देवत्रा सूर्यमगन्म ज्योतिरुत्तममिति ज्योतिरुत्तममिति ॥ ७ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्य सप्तदशः खंडः ॥ १७ ॥

---

अरु स्वः ( हृदयगतज्योति)कूं उत्तर (उत्कृष्टतर) देखते हुये जाते भये ॥ देवनविषै देव सूर्यरूप उत्तमज्योतिके तांई ऐसें। उत्तमज्योतिके तांई ऐसें ॥ ७ ॥

इतिश्री०मूलभाषा०तृतीयप्र०सप्तदशः खंडः १७

---

अनुबंध ( संबंधी ) जो तकार औ इत् शब्द है सो अर्थरहित हैं ॥ प्रत्न कहिये चिरंतन। अर्थ यह जोः—पुराण ऐसें कारणरूप बीजभूत सत्[381]नामवाले जगत्रूप रेतके ज्योति (प्रकाश)कूं

---

३८१ सो कारण क्या है? इस अपेक्षाके हुये "हे सोम्य ! यह आगे सत्हींथा" इत्यादि श्रुतिकरि सिद्ध ब्रह्म है । ऐसें कहैहैं ॥ इहां "ब्रह्मके आनंदकूं विद्वान् (जानता) हुया" याकी न्यांई "प्रत्न (पुरातन)के ज्योतिकूं" ऐसें संबंध देखनेकूं योग्य

देखते हैं ॥ [इहां त्याग किया है तत् [अरु इत्] का संबंध जिसनैं ऐसा "आ" शब्द "देखते हैं" इस क्रियापदसैं संबंधकूं पावता है]॥ ॥ किस तिस ज्योतिकूं देखते हैं? वासर जो दिवस तिसरूपकूं। दिवसकीन्यांई सो ब्रह्मका ज्योति सर्व ओरतैं व्याप्त है। अर्थ यह जोः—निर्वृत्त[३८२]चक्षुवाले अरु ब्रह्मचर्य[३८३]आदिक निवृत्तिके साधनोंकरि

---

है औ उत्कृष्ट अनुबंधवाला है। याका लुप्त तकारवाला सो (आशब्द) है। यह अर्थ है॥

३८२ ननु ब्रह्मस्वरूपभूत इस ज्योतिकूं सर्व देखतेहुये नहीं देखियेहैं? तहां कहैहैं ॥ इहां निवृत्त कहिये विषयनतैं विमुख किये हैं चक्षु (करण) जिनोंके वे तैसे (निवृत्त चक्षु) हैं। याहींतैं ब्रह्मवेत्ताकी "कोइकबी धीर आवृत्तचक्षुवाला अमृतभावकूं इच्छता हुया प्रत्यगात्माकूं देखताहै"? यह अन्य श्रुति है॥

३८३ तहांहीं अन्य उपायकूं सूचन करैहैं ॥ इहां "स्त्रीका स्मरण कीर्त्तन केलि (खेल) प्रेक्षण गुह्यभाषण संकल्प निश्चय औ क्रियानिर्वृत्ति (क्रियासैं आनंद)। इस मैथुनकूं मनीषीजन अष्ट अंगवाला कहते हैं औ इसतैं विपरीत यहहीं अष्ट लक्षणवाला ब्रह्मचर्य है" सो ब्रह्मचर्य है अरु आदिपदकरि अहिंसा अरु अचोरीआदिक ग्रहण करिये है। इन निवृत्तिप्रधान साधनोंकरि शुद्ध कहिये प्रदीप्त है अंतःकरण जिनोंका वे तैसे हैं॥

शुद्ध अंतःकरणवाले ब्रह्मवेत्ता आ कहिये च्यारि ओरतें ज्योतिकूं देखते हैं॥ सो कैसा है किः—परः कहिये परं (उत्कृष्ट) है ऐसें लिंगके पलटावने-करि कहा। काहेतें परशब्दकूं ज्योतिपर[३८४] होने-तें। औ जो प्रकाशरूप परब्रह्मविषै वर्त्तमान हु-या प्रदीप्त होवैहै कहिये प्रकाशताहै। तिस[३८५] ज्योतिकरि प्रकाशित हुया सूर्य तपता है। चं-द्रमा प्रकाशताहै। विद्युत् विद्योतन (प्रकाशन) करैहै औ ग्रह अरु तारागण प्रकाशते हैं॥ किंवाः[३८६]— अन्य मंत्रका द्रष्टा (ऋषि) यथोक्त ज्योतिकूं दे-खता हुया कहैहैः—हम[३८७] जातेभये। कहिये अ-ज्ञानरूप तमतें पर। वा[३८८] तमके दूरिकरनेवाले।

३८४ व्यत्यय (लिंगके पलटावने)विषै हेतुकूं कहैहैं॥ इहां स्वमहिमाविषै स्थित हुया प्रदीप्त होवैहै सो परज्योति है। ऐसें संबंध है॥

३८५ दीप्यमानपनेकूं विवरण करैहैं॥

३८६ अन्य मंत्रकूं अवतार देते हैं॥ इहां औ इसतें। विद्याकी स्तुति अर्थ है। यह अर्थ है॥

३८७ अन्यमंत्रका द्रष्टा क्या कहताभया? इस अपेक्षाके हुये। द्वितीयमंत्रकूं ग्रहण करैहैं॥

३८८ ताकूं व्याख्यान करैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—तिसीहीं ज्योतिके आनविषै अन्य ज्योति नहीं है॥

जिस उत्तर कहिये आदित्यविषै स्थित ज्योति-कूं देखते हुये हम जातेभये। [ऐसें अंतरा-यसहित पदसैं संबंध है] सो ज्योति [३८९]स्वं कहिये आत्माका (हमारे हृदयविषै स्थित) है। कहिये [३९०]आदित्यविषै स्थित अरु सो एक ज्योति है। [३९१]जिस उत्तर कहिये अतिशयकरि उत्कृष्ट वा अ-पर ज्योतिकूं अपेक्षा करिके अतिशयकरि ऊर्ध्व ज्योतिकूं [३९२]देखतेहुये हम जातेभये॥ ॥ कि-[३९३]सकेप्रति जातेभये? यह कहैहैः—सर्व देवनविषै द्योतनवाले देव औ रसनके रश्मिनके अरु ज-गत्के प्राणोंके ईरण (प्रेरण) तैं जो सूर्य है ता उत्तम (सर्व ज्योतिनतैं अतिशयकरि उत्कृष्ट)

---

३८९ देवभावकरि प्रत्यगात्मभावकूं कहैहैं॥

३९० "सो जो यह" इत्यादि वाक्यनविषै अन्य श्रुतिकरि सिद्ध तिन दोनूंकी एकताकूं दिखावै हैं॥

३९१ तत्पदके अर्थकूं औ त्वंपदके अर्थकूं कहिके तिनदो-नूंकी एकता कही। अब एकीभूत ज्योतिकूं विशेषण देतेहैं॥

३९२ एकताके ज्ञानके फलकूं कथन करैहैं॥

३९३ फलकूंहीं प्रश्नपूर्वक विवरण करैहैं॥

## अथ तृतीयप्रपाठ॰ अष्टादशःखंडः १८

**मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्यध्यात्ममथा-**

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰तृतीयप्रपाठकस्याष्टादशः खंडः१८

**अर्थः—"मन ब्रह्म है" ऐसें उपासन करै।**

---

ज्योतिकेप्रति हम जातेभये । अर्थ यह जोः—[३९४]अहो (बडा हर्ष है कि) हम प्राप्तभये ॥[३९५]यह सो ज्योति है जो दो ऋचाओंकरि स्तुत है अरु जो तीन यजुर्वेदके वाक्यनकरि प्रकाशित है ॥ इहां दो अभ्यास जो है सो यज्ञकी कल्पनाकी परिसमाप्तिअर्थ है ॥ ७ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰ तृतीयप्रपाठकस्य सप्तदशःखंडः१७

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपाठ॰अष्टादशःखंडः१८

मन आदिदृष्टिसैं अध्यात्माधिदैविक ब्रह्मोपासना ६

टीकाः—[३९६]मनोमय औ आकाशात्मा । ऐसा ई-

---

३९४ फलकूं विषय करनेवाले स्वअनुभवकूं दिखावै हैं ॥

३९५ तीन मंत्रनकी अरु दो मंत्रनकी एकवाक्यताकूं उपसंहार करैहैं ॥

इति श्री॰तृतीयप्रपाठकगतसप्तदशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १७ ॥

अथ श्री तृतीयप्रपाठकगताष्टादशखंड॰ टिप्पणं १८

३९६ ननु यज्ञके विज्ञानकेसाथि वक्ष्यमाण विज्ञानकी सं-

धिदैवतमाकाशो ब्रह्मेत्युभयमादिष्टं भ-
वत्यध्यात्मं चाधिदैवतं च ॥ १ ॥

यह अध्यात्म है ॥ अब अधिदैवत [कहियेहै]:—"आकाश ब्रह्म है" ऐसें। उभय आदेश किया होवैहै अध्यात्म अरु अधिदैवत ॥ १ ॥

श्वर कहा। तहां ब्रह्मकूं[३९७] दो गुणोंकी एकदेशताकरि [मन औ आकाश कहा] ॥ [३९८] अनंतर अब मन अरु आकाशविषै समस्त ब्रह्मकी दृष्टिके विधानअर्थ आरंभ है "मन ब्रह्म है" इत्यादिः—

गति नहीं है। यातैं तिनका पूर्व अपरभाव कैसें होवैगा? यह आशंकाकरिके। पीछले खंडके पूर्वले अंतरायसहित (१४ वें) खंडसैं संबंधकूं कहैहैं ॥ इहां औ ऐसें ईश्वर कहा। इसरीतिसैं पूर्व (१४ वें) खंडसैं संबंध है ॥

३९७ तहां ब्रह्मके दोगुणनकूं एकदेशरूप होनेंकरि मन औ आकाश कहा। ऐसें कहैहैं ॥

३९८ यथोक्त गुणवाले ब्रह्मकी दृष्टिकरि समर्थकूं तिन दोनूंविषैहीं संपूर्ण ब्रह्मदृष्टिके कथनअर्थ उत्तर ग्रंथकूं अवतार देते हैं ॥ इहां ऐसें दोनूं उपदेश किये होवैहैं। ऐसें संबंध है ॥

मनन करता है इसकरि ऐसा जो अंतःकरण सो मन है सो परब्रह्म है ऐसैं उपासन करै। यह आत्मविषयक दर्शन [399]अध्यात्म है ॥ अब देवताविषयक इस अधिदैवतकूं हम कहते हैं:— आकाश ब्रह्म है। ऐसैं उपासन करै ॥ इसरीतिसैं अध्यात्म औ अधिदैवत उभय (दोनूं) ब्रह्मदृष्टिका विषय उपदेशकिया होवैहै। काहेतैं आकाश अरु मनकूं सूक्ष्म होनेतैं औ [400]मैंनकरि ब्रह्मकूं उपलभ्य होनेतैं मन ब्रह्मदृष्टिके योग्य है औ सर्वगत होनेतैं सूक्ष्म होनेतैं अरु उपाधिरहित होनेतैं [401]आकाश ब्रह्मदृष्टिके योग्य है ॥ १ ॥

---

३९९ तिसीहीं दोनूंकूं विभाग करैहैं ॥

४०० मनकी दृष्टिका विषय होनेकरि अध्यात्मरूप "मन ब्रह्म है" ऐसा उपासन कैसैं विधान करिये है? तहां कहैहैं ॥

४०१ तथापि आकाश कैसैं ब्रह्मदृष्टिका विषय होवैहै। जातैं ब्रह्म तिसकरि प्राप्त होता नहीं? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां ब्रह्मदृष्टिके योग्य है। ऐसैं पूर्वलेपदसैं संबंध है ॥

तदेतच्चतुष्पाद् ब्रह्म। वाक् पादः प्राणः पादश्चक्षुः पादः श्रोत्रं पाद इत्यध्यात्ममथाधिदैवतमग्निः पादो वायुः पाद

---

अर्थः—सो यह चतुष्पाद ब्रह्म है। वाक् पाद है। प्राण पाद है। चक्षु पाद है। श्रोत्र पाद है । यह अध्यात्म है। अब अधिदैवतः—अग्नि पाद है। वायु पाद है। आ-

---

टीकाः—सो यह[402] मन नामवाला अरु च्यारीपादवाला कहिये च्यारी हैं पाद इसके ऐसा ब्रह्म है॥ मन[403]रूप ब्रह्मकूं च्यारीपादवान्पना कैसें है? यह कहैहैः—वाक् प्राण चक्षु अरु श्रोत्र। ये च्यारीपाद हैं। यह अध्यात्म है॥ ॥

---

४०२ विहित उपासनके अध्यात्म अरु अधिदैवतरूप अंगके अनुचिंतनकूं दिखावै हैं॥

४०३ मनके च्यारी पादवान्पनैकूं प्रश्नपूर्वक व्युत्पादन करैहैं॥

आदित्यः पादो दिशः पाद इत्युभयमे-
वादिष्टं भवत्यध्यात्मं चैवाधिदैवतं च २
वागेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः सोऽग्निना

---

दित्य पाद है। दिशा पाद हैं। ऐसें उभयहीं
आदेश किया होवैहै। अध्यात्म औ आधि-
दैवत॥ २॥

अर्थः—वाक्हीं ब्रह्मका चतुर्थपाद है।

---

[४०४] अब अधिदैवत कहिये हैः—आकाशरूप ब्रह्मके
अग्नि वायु आदित्य अरु दिशा ये च्यारी पा-
द हैं॥ ऐसें [४०५] उभयहीं च्यारीपादवाला ब्रह्म
उपदेश किया होवैहै। अध्यात्म औ अधि-
दैवत॥ २॥

टीकाः—[४०६] तहाँ वाक्हीं मनरूप ब्रह्मका इतर

---

४०४ आधिदैविक आकाशके च्यारीपादवान्‌पनैकूं प्र-
कट करैहैं॥

४०५ मन अरु आकाशके उक्त च्यारीपादवान्‌पनैकूं नि-
गमन करैहैं॥

४०६ अध्यात्मरूप पादनकूं प्रपंचन करैहैं॥

ज्योतिषा भाति च तपति च। भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद ॥ ३ ॥

---

सो अग्नि ज्योतिकरि भासताहै अरु तपताहै ॥ कीर्तिकरि यशकरि अरु ब्रह्मवर्चसकरि भासताहै अरु तपताहै । जो ऐसैं जानताहै ॥ ३ ॥

---

तीनपादोंकी अपेक्षाकरि चतुर्थ पाद है । [४०७]जातैं वाक्रूप पादकरिहीं गौ आदिककीन्यांई वक्तव्य विषयकेप्रति स्थित होवैहै । यातैं मनका पादकीन्यांई वाक् है ॥ तैसैं प्राण (घ्राण) पाद है [४०८]तिसैंकरिबी गंधविषयकेप्रति जाता है॥ तैसैं चक्षुपाद है । श्रोत्रपाद है । ऐसैं मनरूप ब्रह्मका

---

४०७ वाक्के पादपनैकूं व्युत्पादन करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—जैसैं गौआदिक गंतव्य पदार्थके प्रति पादकरिहीं पावता है । देवदत्त बी वाक्रूपहीं पादकरि वक्तव्य विषयकूं संपादन करैहै । तिसकरि ताका पादपना युक्त है ॥

४०८ वाक्कीन्यांई प्राणके पादपनैकूं दिखावै हैं ॥

अध्यात्मरूप चतुष्पादवान्‌पना है ॥ [४०९] अनंतर अधिदैवत हैः—अग्नि वायु आदित्य अरु दिशा। आकाशरूप ब्रह्मके गौ (बैल)के उदरविषै लग्न पादोंकीन्यांई उदरविषै विलग्नकीन्यांई देखियेहैं। इसकरि तिस आकाशके अग्निआदिक पाद कहियेहैं ॥ [४१०] ऐसैं उभय अध्यात्म औ अधिदैवत च्यारीपादवाला उपदेश किया होवैहै ॥ [४११] तिनमैं वाक्हीं मनरूप ब्रह्मका चतुर्थ पाद है। सो अधिदैवतरूप अग्नि ज्योतिकरि भासता (प्रदीप्त होता) है औ तपता है कहिये संतापकूं अरु उष्णताकूं करताहै ॥ [४१२] अथवाः—तैल अरु घृत आ-

---

४०९ आधिदैविक पादोंकूं विवरण करैहैं ॥ जैसैं गौके उदरविषै पाद लग्न देखिये हैं। तैसैं आकाशके उदरकीन्यांई उदरविषै अग्नि आदिक लग्न देखिये हैं। तातैं ताके वे पादकीन्यांई होवैहैं ॥

४१० द्विविध पादके विवरणकूं उपसंहार करैहैं ॥

४११ अब आध्यात्मिक पादोंके आधिदैविक पादोंकेसाथि अधिष्ठेयता (आधेयता)करि संबंध अनुचिंतन करनेकूं योग्य है। ऐसैं दिखावनेकूं आरंभ करैहैं ॥

४१२ "सो अग्निकरि" इत्यादिवाक्यके अन्य अर्थकूं क-

मन आदिदृष्टिसैं अध्यात्माधिदैविकब्रह्मोपासना ६

प्राण एव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः स वायुना ज्योतिषा भाति च तपति च। भा-

---

अर्थः–प्राणहीं ब्रह्मका चतुर्थपाद है। सो वायुज्योतिकरि भासताहै अरु तपता

---

दिक घर्म पदार्थनके भक्षणकरि प्रदीप्त हुयी वाक् भासती (प्रकाशती) है औ तपती है। अर्थ यह जोः–वचनके अर्थ उत्साहवाली होवैहै ॥ विद्वान्कूं फलः–भासता है अरु तपता है कीर्त्तिकरि यशकरि अरु ब्रह्मवर्चसकरि । जो ऐसें यथोक्तकूं जानता है ॥ ३ ॥

टीकाः–तैसें प्राण (घ्राण)हीं ब्रह्मका चतुर्थपाद है। सो वायुकरि गंधरूपसैं वा गंधके अर्थ भासता है औ तपता है ॥ तैसें चक्षु आ-

---

हैहैं ॥ इहां कीर्त्ति अरु यशका प्रत्यक्षपनै अरु परोक्षपनैकरि भेद है औ सर्वत्र। याका दोनूं ओर संबंध है ॥

इति श्री॰ तृतीयप्रपाठकगताष्टादशखंडस्य टिप्पणम् ॥ १८ ॥

ति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्च-
सेन य एवं वेद ॥ ४ ॥

चक्षुरेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः स आ-
दित्येन ज्योतिषा भाति च तपति च ।
भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्म-
वर्चसेन य एवं वेद ॥ ५ ॥

श्रोत्रमेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः स दि-

---

है ॥ कीर्तिकरि यशकरि अरु ब्रह्मवर्चस-
करि भासताहै अरु तपताहै । जो ऐसैं
जानताहै ॥ ४ ॥

अर्थः—चक्षुहीं ब्रह्मका चतुर्थ पाद है ।
सो आदित्यज्योतिकरि भासताहै अरु त-
पताहै ॥ कीर्तिकरि यशकरि अरु ब्रह्मवर्च-
सकरि भासता है अरु तपताहै । जो ऐसैं
जानताहै ॥ ५ ॥

अर्थः—श्रोत्रहीं ब्रह्मका चतुर्थपाद है ।

---

दित्यकरि रूपग्रहणके अर्थ ॥ औ श्रोत्र दिशा-

ग्भिर्ज्योतिषा भाति च तपति च। भाति च तपति च कीर्त्या यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवं वेद ॥ ६ ॥

इति तृतीयप्रपाठकस्याष्टादशः खंडः ॥ १८ ॥

---

सो दिशाज्योतिकरि भासताहै अरु तपताहै ॥ कीर्तिकरि यशकरि अरु ब्रह्मवर्चसकरि भासताहै अरु तपताहै । जो ऐसैं जानताहै ॥ ६ ॥

इति श्री०मूलभाषा०तृतीयप्रपा०अष्टादशःखंडः

---

ओंकरि शब्द ग्रहणकेअर्थ ॥ विद्याका फल समान है । सर्वत्र ब्रह्मकी संपत्ति अदृष्ट फल है। जो ऐसैं जानता है ॥ इहां दो वार कथन दर्शनकी समाप्ति अर्थ है ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०तृतीयप्रपा०अष्टादशः खंडः॥ १८ ॥

# अथ तृतीयप्रपा॰एकोनविंशःखंडः १९

## आदित्यो ब्रह्मेत्यादेशस्तस्योपव्या-

अथ श्री छांदोग्योपनिषन्मूलमात्रभाषादीपिकाया-
स्तृतीयप्रपाठकस्यैकोनविंशः खंडः प्रारभ्यते॥१९॥

अर्थः–"आदित्य ब्रह्म है" ऐसा आदेश

अथ श्री॰ भाष्यभाषा॰तृतीयप्रपा॰एकोनविंशःखण्डः
आदित्यांडदृष्टिसैं अध्यात्माधिदैविक ब्रह्मोपासना ४

टीकाः–[४१३]आदित्य ब्रह्मका पाद कहा । यातैं तिसविषै सकलब्रह्मकी दृष्टिअर्थ यह आरंभ करियेहैः–आदित्य ब्रह्म है। ऐसा आदेश (उपदेश) है। ताका उपव्याख्यान स्तुतिअर्थ करियेहैः–असत् (प्रकटनामरूपरहित)हीं यह अशेष जगत् आगे कहिये उत्पत्तितैं पूर्व अवस्थाविषै होताभया । परंतु असत् (शून्य)हीं नहीं-

---

अथ तृतीयप्रपाठकगतैकोनविंशतितमखंडस्य
टिप्पणं प्रारभ्यते ॥ १९ ॥

४१३ अन्यखंडकी संगतिकूं कहैहैं ॥ इहां ताका । ऐसैं आदित्य ग्रहण करियेहै ॥

ख्यानमसदेवेदमग्र आसीत् तत्सदासी-
त्तत्समभवत्तदाण्डं निरवर्तत तत्संवत्स-

है। ताका उपव्याख्यानः—असत्हीं यह
आगे होताभया। सो सत् होताभया। सो
सम्यक् होताभया। तिनतें आंड होताभया।
सो संवत्सरकी मात्राकेतांई (संवत्सरप-

था। काहेतें "असत्तें सत् कैसें उपजै" ऐसें श्रु-
तिविषै असत्के कार्यभावके निषेधतें ॥ ॥ ननु[414]
इहां "असत्हीं था" ऐसें विधानतें विकल्प (उ-
भयपक्ष) होवैगा? सो [415]बनै नहीं:—काहेतें क्रि-

---

४१४ अप्रकटनामरूपवान्ताके अभिप्रायकरि असत् शब्द गौण व्याख्यान किया। तहां एवकारके आश्रयकरि पूर्ववादी शंका करैहै॥ इहां यह अर्थ हैः—"असत्तें सत् कैसें उपजेगा" ऐसें असत्के कारणभावकूं षष्ठविषै निराकरण किया होनेतें तहां सत् कारण होहु। परंतु प्रकृत वाक्यविषै साधारण असत् शब्दतें असत्हीं कारण विवक्षित है। ऐसें उदित अरु अनुदित होमकीन्यांई विकल्प होवैगा॥

४१५ क्रियाकूं कर्त्ताके अधीन होनेतें ताकी इच्छाकरि तहां क्रियाविषै विकल्पतें। सिद्धवस्तुकूं तो ता कर्त्ताकी इ-

रस्य मात्रामशयत तन्निरभिद्यत ते आ-
ण्डकपाले रजतञ्च सुवर्णञ्चाभवताम् १

यँत) स्थित होताभया। सो भेदनकूं प्रा-
प्तभया। वे दो अंडकपाल रजत अरु सुवर्ण
होतेभये ॥ १ ॥

याओंविषै जैसैं विकल्प होवैहै तैसैं वस्तुविषै
विकल्पके असंभवतैं ॥ ॥ नंनु[४१६] तब "असत्हीं
था" यह कैसें कहा? [तहां जो सिद्धांती असत्
शब्दकी गतिरूप प्रवृत्तिकूं कहैं किः—] नंनु[४१७] (य-
द्यपि) अव्याकृत (अप्रकट) नामरूपवाला हो-
नेतैं असत्कीन्यांई असत् है ऐसैं ॥ ॥ नंनु[४१८] (त-

च्छाका अननुसारी होनेतें वस्तुविषै विकल्प नहीं संभवै
है। जातैं स्थाणुहीं किसीकीबी अपेक्षाकरि पुरुष नहीं हो-
वैहै ॥ ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥

४१६ विकल्पके असंभवविषै उक्त श्रुतिवाक्यकी प्रवृत्ति-
रूप गति कहनेकूं योग्य है? ऐसैं पूर्ववादी पूंछताहै ॥

४१७ असत् शब्दकी गति तेरेकारि पूंछिये है। वा अव-
धारणकी गति पूंछिये है? तिनमैं प्रथम पक्षकेप्रति सि-
द्धांती कहैहैं ॥

४१८ द्वितीयपक्षकूं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

थापि) श्रुतिगत एव शब्द अवधारणरूपअर्थवाला है [ताकी कौंन गति है]? [तहां सिद्धांती कहैहैं किः—] [419]सत्य ऐसैं है। परंतु श्रुतिगत एव शब्द जो है सो सत्ताके अभावकूं निश्चय करावता नहीं किंतु नामरूप व्याकृत विषयविषै सत् शब्दका प्रयोग देख्या है औ सो जगत्के नामरूपका व्याकरण (प्रकटपना) बहुतकरिके आदित्यके अधीन है। ताके अभाव हुये जातैं अंधतमरूप यह कछुबी नहीं जानियेगा ऐसैं है। यातैं ता आदित्यकी स्तुतिपरवाक्यविषै सत् (विद्यमान)बी यह जगत् उत्पत्तितैं पूर्व असत्हीं था ऐसैं [420]ब्रह्मदृष्टिकी योग्यताअर्थ श्रुति।

---

४१९ पूर्वकालसंबंधी सत्ताकेवाचक "आसीत् (होताभया)" शब्दके वाक्यशेषविषै श्रवणतैं उपक्रमविषै सत्ताके अभावका अवधारण (निश्चय) विवक्षित नहीं है किंतु जगत्की अभिव्यक्ति (प्रकटता)के अभावका अवधारण आदित्यकी स्तुतिअर्थ है। ऐसैं सिद्धांती समाधान करैहैं॥

४२० फेर यह आदित्यकी स्तुति कहां उपयोगकूं पावती है? तहां कहैहैं॥

आदित्यकूं स्तुति करैहै ॥ [421] जातैं लोकविषै आदित्यके निमित्त "सत्" ऐसा व्यवहार है। [422] जैसैं सर्वगुणसंपन्न पूर्णवर्मा राजाके असत् (अविद्यमान) होते यह राजाका कुल असत्हीं होवैहै ऐसैं। ताकीन्यांई ॥ [423] औ ईहां जगत्की सत्ता वा असत्ता प्रतिपादन करनेकूं इच्छित नहीं है। काहेतैं "ब्रह्म है" इस आदेशके पर होनेतैं ॥ [424] अंतविषै "आदित्य ब्रह्म है। ऐसैं उपासता है" इसरीतिसैं उपसंहार करैगी ॥ सो सत् होता-

---

४२१ जगत्के नामरूपका प्रकट करना आदित्यके अधीन है ऐसैं ताकूं उपपादन करैहैं ॥

४२२ तथापि आदित्यकी स्तुति कैसैं है? यह आशंकाकरिके। दृष्टांतसैं दिखावै हैं ॥

४२३ किंवाः—उपक्रम अरु उपसंहारकी एकरूपताकरि आदित्यविषै ब्रह्मदृष्टिपर यह वाक्य है ताका कारणके असद्भावविषै तात्पर्य कल्पना करनेकूं शक्य नहीं है। काहेतैं। अनन्यथा सिद्ध (अन्यप्रकारसैं असिद्ध) कल्पकके अभावतैं। ऐसैं कहैहैं ॥

४२४ वाक्यका तिस अर्थविषै तात्पर्यवान्पना कैसैं जान्या? यह आशंकाकरिके। उपसंहारकूं उपक्रमता अनुसारी होनेतैं। ऐसैं कहैहैं ॥

भया कहिये सो उत्पत्तितैं पूर्व असत् शब्दका वाच्य स्तिमितै[४२५] (निस्पंदरहित) असत्कीन्यांई हुया। कार्यके[४२६] अभिमुख किंचित्[४२७] उत्पन्न प्रवृत्तिवाला सत् होताभया॥ तातैं प्राप्त स्फुरणवाला सो सम्यक् होताभया कहिये अत्यंत अल्प नामरूपके व्याकरणकरि अंकुरीभूतकीन्यांई बीज होताभया॥ तातैंबी[४२८] क्रमकरि स्थूलकीन्यांई होताभया। सो जलोंतैं[४२९] आंड स-

४२५ ताकूं असत् शब्दका वाच्यपना कैसैं है? सो कहैहैं॥

४२६ तब सत्पना कैसैं है? सो कहैहैं॥

४२७ बीजकी पुष्टताकी न्यांई कारणकी स्रजनेकी इछाकी अवस्थाकूं दिखावै हैं॥ इहां यह अर्थ हैः—प्राप्तस्फुरणवाला हुया। याका प्राप्तपरिणामवाला हुया भूतसूक्ष्मोंके (अपंचीकृत भूतोंके) आकारकारि होताभया॥

४२८ सूक्ष्मभूतनकी उत्पत्तिके अनंतर स्थूलभूतनकी उत्पत्तिकूं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—भूतसूक्ष्मोंके आकारकी प्राप्तिके अनंतर पंचीकरणरूप क्रियाकरि परस्परके अवयवोंके अनुप्रवेशसैं स्थूलभूतरूप अवस्थावाला होताभया॥

४२९ स्थूलभूतनतैं ब्रह्मांडकी उत्पत्तिकूं प्रतिज्ञा करैहैं॥ इहां जलोंतैं। याका जलसहित पंच स्थूल भूतनतैं। यह अर्थ है औ अवश्याय शब्दकरि हिम कहियेहै॥ औ उलूलु। ऐसैं उत्सवकालके संबंधी शब्दविशेष देशविशेषविषै प्रसिद्ध

तद्यद्रजतꣳ सेयं पृथिवी यत्सुवर्णꣳ सा द्यौर्यज्जरायु ते पर्वता यदुल्बꣳ स मे-

---

अर्थः–तिनमैं जो रजतरूप था सो यह पृथिवी भई औ जो सुवर्णरूप था सो स्वर्गलोक है। औ जो जरायु भया वे पर्वत-भये। जो उल्ब भया सो मेघसहित नीवार

---

म्यक् वर्त्तताभया [इहां आंड यह दीर्घभाव छांदस है]॥ सो अंड संवत्सररूप प्रसिद्धकालकी परिमाणरूप मात्राकेताँई अभिन्नस्वरूप हुयाहीं स्थित होताभया॥ तिस संवत्सरपरिमाण कालतैं ऊर्ध्व पक्षीयोंके अंडकीन्यांई निर्भिन्न (भेदनकूं प्राप्त) होताभया॥ वे तिस निर्भिन्न अंडके दो कपाल रजतरूप औ सुवर्णरूप होतेभये॥ १॥

टीकाः–तिन दो कपालोंविषै जो रजत

---

हैं औ स्त्री वस्त्र अरु अन्न आदिक उपजतेभये। ऐसैं पूर्वले पदसैं संबंध है॥

घो नीहारो या धमनयस्ता नद्यो यद्वा-
स्तेयमुदकꣳ स समुद्रः ॥ २ ॥

---

(हिम)भया ॥ जे नाडियांभई वे नदीयां-
भई । जो बस्तिगत उदकभया सो समुद्र-
भया ॥ २ ॥

---

(रौप्य) रूप कपाल होताभया सो यह पृथिवी
है । अर्थ यह जोः—पृथिवीकरि उपलक्षित नी-
चेका अंडकपाल है ॥ औ जो सुवर्णरूप कपा-
ल है सो स्वर्गलोक है । अर्थ यह जोः—स्वर्ग-
लोककरि उपलक्षित ऊर्ध्व (ऊपरका) कपाल है ॥
जो जरायु कहिये स्थूल गर्भका परिवेष्टनरूप है
सो अंडके दो टुकडेभावके कालविषै होताभया
वे पर्वत होतेभये ॥ जो उल्ब कहिये सूक्ष्म
गर्भका परिवेष्टन भया । सो मेघोंकरि सहित
नीहार । अर्थ यह जोः—अवश्याय (हिम) हो-
ताभया ॥ जे उत्पन्नभये गर्भके देहविषै धमनि

अथ यत्तदजायत सोऽसावादित्यस्तं जायमानं घोषा उलूलवोऽनूदतिष्ठन्त्सर्वाणि च भूतानि सर्वे च कामास्तस्मा-

---

अर्थः—अनंतर जो सो उपजताभया [तिसविषै] सो यह आदित्य है । तिस जायमान (उपजे आदित्य)के प्रति घोष उलूलु उपजतेभये । औ सर्वभूत अरु काम [उपजतेभये] । तातैं ता (सूर्य)के उदयके

---

कहिये शिरा (नाडियां) भई । वे नदीयां होतीभई ॥ जो ताकी वस्ति (मूत्राशय) विषै होनेवाला ऐसा वास्तेय कहिये उदकभया । सो समुद्र है ॥ २ ॥

टीकाः—अनंतर जो सो गर्भरूप उपजताभया तिस अंडविषै सो यह आदित्य है । तिस जायमान आदित्यकेप्रति घोष(शब्द)रूप उलूलु (उरूरु) कहिके विस्तीर्ण शब्द उपजतेभये । ईश्वरकीन्यांई ॥ इस प्रथम पुत्रज-

त्तस्योदयं प्रति प्रत्यायनं प्रति घोषा उलुलवोऽनुतिष्ठन्ति सर्वाणि च भूतानि सर्वे चैव कामाः ॥ ३ ॥

---

प्रति अरु प्रत्यायनकेप्रति घोष उल्लु उपजतेहैं औ सर्वभूत अरु सर्व काम [उपजतेहैं] ॥ ३ ॥

---

न्मकेहुये सर्व स्थावर जंगम भूत औ तिन भूतनके सर्व जे कामना करियेहै ऐसे स्त्री वस्त्र अरु अन्नआदिक विषयरूप काम वे उपजतेभये॥जातैं आदित्यके जन्मरूप निमित्तवाली भूत अरु कामोंकी उत्पत्ति है। तातैं अद्यापि (अबीबी) तिस आदित्यके उदयकेप्रति औ प्रत्यायनकेप्रति कहिये अस्तगमनकेप्रति । अथवा पुनः पुनः जो आगमन सो प्रत्यायन है ताकेप्रति । अर्थ यह जोः—ताकूं निमित्तकरिके। सर्वभूत औ सर्वकाम घोषअरु उल्लु स्थित होतेहैं।

स य एतमेवं विद्वानादित्यं ब्रह्मेत्युपास्तेऽभ्यासो ह यदेनꣳ साधवो घोषा आ

---

अर्थः–सो जो इस आदित्यकूं ऐसें जानताहुया "ब्रह्म" ऐसें उपासताहै । इसके

---

जांतैं[430] सूर्यके उदयआदिकविषै यह प्रसिद्ध है३॥

टीकाः–सो जो कोइकबी इस आदित्यकूं ऐसें (यथोक्त महिमावाला) जानताहुया "ब्रह्म है" ऐसें उपासताहै । सो तिसभावकूं पावताहै । यह अर्थ है॥ किंवा[431]:–तिसके वेत्ताकूं दृष्टफलः–[इहां "जो" यह क्रियाका विशेषण है]

---

४३० इसविषै क्या प्रमाण है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां यह । ऐसें भूत आदिकनका उत्थान है ॥

४३१ अदृष्ट फलकूं मिलायके कहिके अब दृष्ट फलकूं कहैहैं ॥ इहां तिसके वेत्ताकूं दृष्टफल । ऐसें संबंध है औ क्रियाका विशेषण है ऐसें कहा ताका ऐसें जाननेवालेकूं साधु घोष आवैंगे ऐसा जो है सो शीघ्र (अप्रतिबंधकरिहीं) होवैहैं । यह अर्थ है औ आदित्यविषै ब्रह्मकी दृष्टि आदरका विषय है ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषदस्तृतीयप्रपाठकगतैकोनविंशतितमखंडस्य टिप्पणं समाप्तम् ॥ १९ ॥

समाप्तेयं तृतीयप्रपाठकस्य टिप्पणिका ॥ ३ ॥

च गच्छेयुरुप च निम्रेडेरन्निम्रेडेरन् ॥४॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषदि तृतीयप्रपाठकस्यैकोनविंशः खण्डः समाप्तः ॥ १९ ॥

---

प्राति साधु घोष आवते हैं अरु उपसुखकूं करते हैं। उपसुखकूं करते हैं ॥ ४ ॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषदो मूलमात्रभाषादीपिकायां तृतीयप्रपाठकस्यैकोनविंशः खंडः समाप्तः १९

---

इस ऐसैं जाननेवालेकूं साधु (शोभन) घोष प्राप्त होतेहैं। ऐसा जो है। सो शीघ्र होवैहै ॥ इहां घोष आदिकनका साधुपना जो है सो उपभोगविषै पापकेसंबंधका अभाव है ॥ केवल घोषनका आगमन मात्र नहीं किंतु वे उपसुखकूं करते हैं। उपसुखकूं करते हैं ॥ इहां दो अभ्यास। अध्यायकी समाप्तिअर्थ औ आदरअर्थ है ॥ ४ ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां तृतीयप्रपाठकस्यैकोनविंशः खंडः समाप्तः ॥ १९ ॥

समाप्तेयं तृतीयप्रपाठकस्य भाष्यभाषादीपिका ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थप्रपाठकाऽऽरंभः ४

जानश्रुति सत्यकाम उपकोसलादिकके संवादसैं सगति
वायुआदिकार्यब्रह्मोपासन १७

## अथ श्रीछान्दोपनिषद्श्चतुर्थप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

ॐ ॥ जानश्रुतिर्ह पौत्रायणः श्रद्धा-

---

अथ श्रीछांदोग्योपनिषदो मूलमात्रभाषादीपिकायाश्चतुर्थप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

अर्थ—श्रद्धादेय बहुदायी बहुपाक्य ऐसा

---

अथ श्रीछांदोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायाश्चतुर्थप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः प्रारभ्यते ॥ १ ॥

जानश्रुतिका हंसोक्तिकरि रैक्कके पास जानेमैं
क्षत्ताकूं प्रेरण ८

टीकाः—वायु अरु प्राणका ब्रह्मके पादकी दृ-

---

अथ श्रीछांदोग्योपनिषद् भाष्यभाषादीपिकायाश्चतुर्थप्रपाठकगत प्रथमखंडस्य टिप्पणम् ॥ १ ॥

१ आदित्यकूं सूत्रके अवछेद (व्यावर्त्तक)का भेद होनेतैं

देयो बहुदायी बहुपाक्य आस। स ह सर्वत आवसथान् मापयाञ्चक्रे सर्वत एव मेऽत्स्यन्तीति ॥ १ ॥

---

जानश्रुति पौत्रायण [राजा] होताभया। सो सर्वओरतैं आवसथों (धर्मस्थानों)कूं करावताभया। सर्वओरतैंहीं मेरे [अन्नकूं] भोजन करेंगे। ऐसैं ॥ १ ॥

---

ष्टिकरि अध्यास पूर्व वर्णन किया। अनंतर अब

---

ताके उपासनके अनंतर सूत्रका उपासन उपन्यास करिये है ॥ ॥ ननु (तहां यह शंका होवैहै:–) सूत्रात्मारूप वायु अरु प्राणका अध्यात्म अरु अधिदैवतरूप उपासन पूर्व अध्यायविषैबी व्याख्यान किया। तैसैं हुये कौंन इहां विशेष है जिस करि ताका उपासन फेर आरंभ करिये है? यातैं कहैहैं ॥ इहां साक्षात्। याका पादोंकी कल्पनाविना। यह अर्थ है औ ब्रह्मभावकरि। याका ब्रह्मके कार्यरूपसैं। यह अर्थ है औ विद्याके दान अरु ग्रहणके विधिके दिखाने अर्थ। याका "जहां धर्म अरु अर्थ नहीं होवैं वा तिस प्रकारकी शुश्रूषा (सेवा)बी नही होवै। तहां ऊषरविषै शुभ बीजकीन्याईं विद्या कहनेकूं योग्य नहीं है" इस स्मृतिकूं अनुसंधान करिके पुष्कलधनकूं लेके रैक्व राजाकेअर्थ विद्याकूं देताभया औ

तिन दोनूंके साक्षात् ब्रह्मभावकरि उपास्यपनैके अर्थ उत्तरग्रंथ आरंभ करियेहै। आख्यायिका सुखसैं अवबोधअर्थ है औ विद्याके दान अरु ग्रहणके विधिके दिखावनेअर्थ है औ आख्यायिकाकरि श्रद्धासैं[2] अन्नदानकरि उद्धतपनैकी रहितताआदिकनका विद्याप्राप्तिका साधनपना दिखायेहैः—जनश्रुतका संतान जानश्रुति [इहां हकार। परंपरारूप ऐतिह्यअर्थ है ] औ पुं-[3]

---

जानश्रुति शास्त्रके अर्थकूं जानिके पुष्कल धनकूं देकेहीं श्रद्धाआदिककरि संपन्नहुया तिस रैक्कतैं विद्याकूं ग्रहण करताभया ॥ तैसैं अन्यबी विद्याका दाता वा गृहीता होवै। यातैं ताके दान अरु ग्रहणके विधिके दिखावने अर्थ आख्यायिका है। यह अर्थ है ॥

२ ननु "गौवनके षट्शतनकूं" इत्यादि देखनेतैं धनदानहीं विद्याके ग्रहणविषै साधन इहां प्रतीत होवैहै। श्रद्धाआदिक तो नहीं? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां आदिपदकरि तात्पर्य अरु प्रणिपात (दीर्घनमस्कार) आदिक ग्रहण करिये है औ आख्यायिकाकरि। याका "ताहीकूं फेरहीं जानश्रुति" इत्यादि द्वितीयखंडके तृतीय वाक्यसैं उक्तरूपवाली कथाकरि। यह अर्थ है ॥

३ जनश्रुतका पुत्र जो है ताका जो पौत्र सो पौत्रायण है औ सो प्रकृत जानश्रुतिहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥

त्रका जो पौत्र सो पौत्रायण ऐसा सोई । श्र-
द्धापूर्वकहीं ब्राह्मणादिकनकेअर्थ देय ( देने यो-
ग्य दान) है इसका सो श्रद्धादेय है ऐसा औ
बहुत देनेकूं शील (स्वभाव) है इसका सो बहु-
दायी ऐसा औ बहु पकानेयोग्य अन्न है दिन
दिनविषे गृहमैं जिसके यह बहुपाक्यहै। अर्थ
यह जोः—भोजनके अर्थिनकेअर्थ बहुत अन्न इ-
सके गृहविषै पकायिताहै ऐसा । ऐसे गुणोंकरि
संपन्न यह जानश्रुति पौत्रायण । श्रेष्ठ देशविषै
औ किसीबी कालविषै होताभया॥ सोई सर्व
ओरतैं कहिये सर्वदिशाओंविषै ग्रामोंविषै अरु
नगरोंविषै । आयके वसतेहैं जिनविषै ऐसे जे
धर्मशालादिरूप ग्रह वे आवसथ हैं। तिन

---

४ श्रद्धाकरि देने योग्यकी अल्पताकी शंकाकूं निवारते हैं॥

५ बहुपाकके फलकूं कहैहैं ॥

६ उक्त राजाकी वर्त्तमानताके अभावतैं असद्भावकूं आ-
शंकाकरिके कहा है ॥

७ स्वसमीपकूं प्राप्तहीं अर्थिनकेअर्थ यह राजा अन्नकूं
देता है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

अथ ह हꣳसा निशायामतिपेतुस्त-

अर्थः—अनंतरहीं रात्रिविषै हंस पतन

आवसथनकूं करावताभया । यह अर्थ है ॥ सर्वओरतैंहीं मेरे अन्नकूं तिन आवसथोंविषै वसतेहुये जन भोजन करेंगे । ऐसा अभिप्राय है ॥ १ ॥

टीकाः—तहां ऐसैं होते तिस राजाके घर्मकालविषै हर्म्य (अट्टालिकारूप गृहविशेष)के तलमैं स्थित हुये । अनंतरहीं रात्रिविषै हंस पक्षी पतन होतेभये ॥ [९]ऋषि वा देवता राजाके अन्नदानके गुणोंकरि संतोषकूं प्राप्त हुये हंसरूप होयके राजाके दर्शनके गोचरविषै पतन होतेभये ॥ तिसकालविषै पतनहोनेवाले हंसोंके मध्य एक पृष्ठतैं (पीछे) पतन हुया हंस आगेतैं पतनहोनेवाले हंसकूं "हो हो अयि (भोः भोः)" ऐसैं संबोधन करिके भल्लाक्ष भ-

८ श्रेष्ठ अन्नदानके फलकूं दिखावनेकूं आरंभ करैहैं ॥
९ उक्त वाक्यके अर्थकूं दिखावै हैं ॥

जानश्रुतिका हंसोक्तिसैं रैक्कपासजानेमैं क्षत्ताकूं प्रेरण ८

द्धैवꣳ हꣳसो हꣳसमभ्युवाद हो होऽयि भल्लाक्ष भल्लाक्ष। जानश्रुतेः पौत्रायणस्य

---

होतेभये। तिसकालविषै हंसकूं [अन्य हंस] हो हो अयि भल्लाक्ष भल्लाक्ष! ऐसैं कहता-भयाः—जानश्रुति पौत्रायणका दिवसकरि

---

ल्लाक्ष! ऐसैं [१०]आंदरकूं दिखावता हुया कहता-भयाः—[११]जैसैंः—"आश्चर्यकूं देख देख" ऐसैं कोउ कहै। ताकीन्यांई॥ हे [१२]भल्लाक्ष? ऐसैं मंददृष्टि-वान्पनैकूं सूचन करताहुया कहैहै॥ अथवा ता पृष्ठगामी हंसकूं सम्यक् ब्रह्मदर्शनका अभिमान-वाला होनेतैं तिसकरि अमर्षीपनैकरि पीड्यमा-न हुया सो अग्रगामी हंस वारंवार हे [१३]भल्लाक्ष!

---

१० दो संबोधनके अभ्यास (दोवार कथन)के विषय (अर्थ)कूं कहैहैं॥

११ ताहीकूं दृष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं॥

१२ "भल्लाक्ष" शब्दके अर्थकूं कहैहैं॥ इहां "भल्लाक्ष" शब्द मंददृष्टिकूं विषय करताहुया विरुद्ध लक्षणासैं मंददृष्टि-वान्ताका सूचक है॥

१३ भल्लाक्ष शब्दके अन्य विषयकूं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ

समं दिवा ज्योतिराततं तन्मा प्रसाङ्क्षीस्तत्त्वा मा प्रधाक्षीरिति ॥ २ ॥

---

सम ज्योति आतत (व्याप्त) है। ताकूं मतिस्पर्शकर। सो तुजकूं मति दहनकरै। ऐसैं ॥२॥

---

ऐसैं उपालंभकूं प्राप्तभया ॥ हे भल्लाक्ष ! ऐसैं ता उपालंभकूं सूचन करैहै ॥ [14] ॥ जानश्रुति पौत्रायणका दिवस (स्वर्गलोक) करि तुल्य अन्नदानआदिकसैं जनित प्रभावसैं जन्य प्रकर्षकरि भास्वर ज्योति आतत कहिये व्याप्त है। अर्थ यह जोः—स्वर्गलोककेतांई स्पर्श करनेवाला

---

हैः—तिस पृष्ठगामी हंसकूं "जाननेवालेकारि महात्मा अतिक्रमण करनेकूं योग्य नहीं है" ऐसैं सम्यक् दर्शनके अभिमानकरि युक्त होनेतैं तिस पृष्ठगामी हंसकरि। जानश्रुति राजाकूं अतिक्रमण करनेकूं इच्छनेवाला अरु अमर्षी (क्रोधी) पनैकरि पीड्यमान हुया अग्रगामी हंस। "तूं धर्मकूं नहीं जानता हैं। ज्ञानके अभिमानकूं तो उठावता हैं" ऐसैं उपालंभकूं प्राप्तभया। तहां हे भल्लाक्ष? ऐसैं उपालंभके स्वरूपकूं सूचन करैहैं॥

१४ पृष्ठगामी हंस निंदापूर्वक अग्रगामी हंसकूं संबोधन करिके क्या कहताभया? इस अपेक्षाके हुये कहैहैं ॥

तमु ह परः प्रत्युवाच-कम्वर एनमे-
तत्सन्तꣳ सयुग्वानमिव रैक्कमात्थेति ॥

अर्थः—ता ( पृष्ठगामी हंस )कूं पर (अ-ग्रगामी हंस ) कहताभया:—अरे ! किस ( कुत्सित ) इस हुयेकूं यह (मानसहित वचन ) सयुग्वा ( गाडी सहित ) रैक्ककी

है ॥ अथवा दिवस ( दिन )करि सम (तुल्य) ज्योति है । यह अर्थ है । ताकेप्रति संबंधकूं मतिकर । अर्थ यह जो:—तिस ज्योतिकेसाथि संबंधकूं मतिकर ॥ तिस संबंधकरि सो ज्योति तुजकूं मति दहनकरहु । यह अर्थ है । [इ-हां पुरुषके पलटावनेकरि "मतिदाह करै" ऐसैं कहा] ॥ २ ॥

टीका:—ऐसैं कहनेवाले तिस पीछले हंसके

१५ मति दग्ध हो । ऐसैं [मध्यम पुरुषरूप] पाठके होते। मति दहन करै । यूं [प्रथमपुरुष] कैसैं कहिये है ? तहां क-हैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—मध्यम पुरुषकूं प्रथमपुरुष करिके ऐसैं व्याख्यान किया औ विद्यमान इस प्राणीमात्र राजाकूं

यो नु कथꣳ सयुग्वा रैक्क इति ॥ ३ ॥

---

न्यांई कहताहैं ऐसैं ॥ ॥ [पृष्ठगामी हंस कहताभयाः–] जो सयुग्वा रैक्क [ है सो ] कैसा है ? ऐसैं ॥ ३ ॥

---

प्रतिहीं पर कहिये इतर अग्रगामी जो हंस सो प्रत्युत्तर कहताभयाः–अरे ! अतिनिकृष्ट यह राजा वराक (तुच्छ) है। तिस इस कुत्सित हुयेकूं कहिये कुत्सित माहात्म्यकरि युक्त हुयेकूं [आश्रयकरिके] इस प्रकारके बहुमानसहित इस वचनकूं तूं कहताहैं । ऐसैं कुत्सन करैहै:–स-युग्वा रैक्ककी[१६]न्यांईं । युगवत् कहिये गंत्री (गा-

---

आश्रयकरिके बहुमानसहित इसवचनकूं कहताहैं । ऐसैं कुत्सन (निंदा) करैहै । ऐसैं संबंध है ॥

१६ तहां विपरीत धर्मवाले दृष्टांतकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–युग जो दो बलीवर्दनके कांधेपर धरनेयोग्य काष्ठ-विशेष । ताकूं जो वहन करैहै ऐसा जो बलीवर्द वा अश्व सो युग्य है । सो इसविषै है ऐसी जो शकटी (गाडी) सो युग्वा है । तिस गाडीकरि सहित जो वर्त्तता है ऐसा जो रैक्क सो

डी ) तिसकरि सहित जो वर्त्तताहै सो सयुग्वा (गाडीसहितवर्त्तनेवाला ) है ऐसा रैक्क है । ताकीन्यांई इस राजाकूं कहताहैं । अभिप्राय यह है किः-इस वराक राजाविषे रैक्ककीन्यांई ऐसा [17] अँननुसारि वचन कहनेकूं अयुक्त है ॥ ॥ इतर (पृष्ठगामी हंस) कहैहैः-जो सयुग्वा रैक्क तुजकरि कहियेहै सो कैसा है? ऐसैं कहनेवालेके प्रति भल्लाक्ष (अग्रगामी हंस) कहैहैः-श्रवण कर! जैसा सो रैक्क है ॥ ३ ॥

---

सयुग्वा है । [इधर वकार जो है सो मतु प्रत्ययरूप अर्थवाला है] ॥ हे पृष्ठगामी हंस ! तूं ज्ञानके माहात्म्यकरि युक्त रैक्ककूं आश्रयकरिके जैसा प्रशंसाका वचन होवै तैसा इस कर्मिष्ठ राजाकूं आश्रयकरिके ऐसैं कैसैं कहता हैं ॥

१७ उक्तवाक्यके अर्थकूं मिलावते हैं ॥ इहां इस वराक (तुच्छ) धर्ममात्रनिष्ठ राजाविषै यह वचन अनुसारि नहीं है औ फेर विज्ञानवाले रैक्कविषै यथोक्त वचन युक्तहीं है । ऐसैं अग्रगामी हंस कहताभया ॥ तब इतर जो पृष्ठगामी हंस सो कहताभयाः-जो सयुग्वा (गाडीवान्) रैक्क तैनैं कहा सो कैसा होवैगा । ऐसैं अन्वय है ॥

यथा कृताय विजितायाधरेयाः सं-
यन्त्येवमेनꣳ सर्वं तदभिसमेति यत्कि-

अर्थः-[अग्रगामी हंस कहताभयाः-]
जैसैं कृत नामक अय (भागविशेषरूप
पाशा) विजितभया ताकेअर्थ अधरेय
(नीचेके अंकवाले पाशे) अंतर्गत होवैहैं॥
ऐसैं इस (रैक्क)के प्रति सर्व सो अंतर्गत

टीकाः- [१८] जैसैं लोकविषै कृताय कहिये कृ-

१८ सो रैक्क जिस प्रकारसैं होवैहै तिस प्रकारकूं सुन। ऐसैं प्रतिज्ञा करिके प्रकारके दिखावनेकी इच्छाकरि अग्रगामी हंस दृष्टांतकूं कहैहै॥ इहां द्यूत जो जुगार ताका समय जो संकेतका दाता अनुष्ठानका काल जिसकरि द्यूतविद्याविषै चलता है ऐसा जो पाशा सो अक्ष है। ताका कोइक भाग "अय" शब्दका वाच्य है। तिनमैं जो च्यारीअंकवाला भाग कहिये च्यारी अंक जे चिह्न वे इसविषै हैं इस व्युत्पत्तितैं जो च्यारी अंकवाला भाग है। तिस कृत नामसैं व्यवहार किये भागसैं जब द्यूतविषै प्रवृत्तनके मध्य सो कोइबी जब जीतता है तब जीतता है। तिस जीते हुये कृतनामवाले अक्षभागके अर्थ अधरेय जे न्यूनअंक वे प्राप्त होते (अंतर्भूत होते) हैं। ऐसैं संबंध है॥

ञ्च प्रजाः साधु कुर्वन्ति । यस्तद्वेद यत्स वेद स मयैतदुक्त इति ॥ ४ ॥

---

होवैहै जो कछु प्रजा साधु (शुभ) करैहैं। जो ताकूं जानताहै। सो जिसकूं जानताहै। सो मैनैं ऐसैं कहा ऐसैं ॥ ४ ॥

---

तनामक अय (अक्षका भाग)। जो द्यूतके समय (संकेतके देनेवाले काल)विषै प्रसिद्ध च्यारीका अंक (चौका) है। सो जब जीतता है। तब द्यूतविषै प्रवृत्तनके मध्य तिस विजितकेअर्थ कहिये तिसै[19] चोकेकेअर्थ इतर जे तीन दो अरु एक संख्यावाले अंक अधरेय[20] कहिये त्रेतां[21]

---

१९ ताके अर्थकूं व्याख्यान करैहैं ॥

२० अधरेय जे तीन अंक तिनकूं व्याख्यान करैहैं ॥

२१ तिनहींकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां यह विभाग है:—अक्ष (पाशा)के जिस भागविषै तीन अंक हैं सो त्रेतानामवाला अय (भाग) होवैहै । औ जिस भागविषै तो दो अंक हैं सो द्वापर नामक भाग है औ जिस भागविषै एक अंक है सो कलिनामक भाग है। ये च्यारी अंकवाले कृत (सत्य) नामवाले भागतैं विलक्षण तीनि भाग अधरेय कहियेहैं ॥

द्वापर अरु कलिनामवाले तीन अंक हैं। वे अंतर्भूत होवैहैं। अर्थ यह जोः–[२२] च्यारी अंकवाले कृतायनामवाले अक्षके भागविषै तीन दो अरु एक अंकोंकूं विद्यमान होनेतैं वे ताके भीतर होवैहैं॥ [२३] जैसैं यह दृष्टांत है। ऐसैं इस कृतायस्थानीय रैक्वकेप्रति त्रेताआदिक अय स्थानीय सर्व सो लीन होवैहै कहिये [२४] रैक्वविषै अंतर्भूत होवैहै॥ ॥ [२५] सो क्या है किः–जो कछु लोक-

---

२२ तिस अर्थवाले होनेकरि इतर अंकोंके उक्त अन्तर्भावकूं स्पष्ट करैहैं॥ ताके अंतर्भूत होतेहैं। याका तिस कृतनामवाले भागविषै वे त्रेता आदिक तीनिभाग अंतर्गत होतेहैं। यह अर्थ है। माहासंख्याविषै अवांतर (बीचकी) संख्याका अंतर्भाव प्रसिद्धहीं है। यह अर्थ है॥

२३ दृष्टांतकूं अनुवाद करिके तिसकरि सिद्ध अर्थरूप दार्ष्टांतकूं कहैहैं॥

२४ रैक्वकेप्रति अभिव्याप्त होयके सर्व जाता है। या वाक्यके अर्थकूं संक्षेपसैं कहैहैं॥

२५ रैक्वविषै सर्वके अंतर्भावकूं प्रश्नपूर्वक प्रकट करैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः–ताके धर्मकूं महान् होनेतैं औ अन्योंके धर्मके समूहकूं अल्प होनेतैं ता (अन्योंके धर्मके समूह)का इतर (रैक्वके धर्म)विषै अंतर्भाव संभवै है॥

विषै सर्व प्रजा शोभनधर्मके समूहकूं करैहैं सो सर्व रैक्कके धर्मविषै अंतर्भूत होवैहै। औ[२६] ताके फलविषै सर्व प्राणीनके धर्मका फल अंतर्भूत होवैहै । यह अर्थ है ॥ [२७] तैसें अन्यबी कोइक जो तिस वेद्यकूं जानताहै ॥ ॥ सो क्या है किः—जिस वेद्यकूं सो रैक्क जानताहै । तिस वेद्यकूं अन्यबी जो जानताहै ताकूंबी सर्व प्राणीनके धर्मका समूह औ ताका फल रैक्ककीन्यांई प्राप्त होवैहै । ऐसें अनुवर्त्तताहै (पीछलेपदसैं संबंध है) । सो एवंभूत विद्वान् मैनें ऐसें कहा । रैक्ककी न्यांई सोई कृतायस्थानीय कहिये च्यारीअंकवाले अक्षके भाग (पार्श्व) स्थानीय होवैहै । यह अविप्राय है ॥ ४ ॥

---

२६ किंवाः—सर्व प्राणीनके धर्मका फल अति अल्प होनेतैं अतिशय बडे रैक्कके धर्मके फलविषै अंतर्गत होवैहै । ऐसें कहैहैं ॥

२७ केवल रैक्कका यह माहात्म्य नहीं है किंतु अन्य ज्ञानवान्‌काबी है । ऐसें जानश्रुति राजाके अनुग्रह अर्थ अग्रगामी हंस कहैहैं ॥

तदु ह जानश्रुतिः पौत्रायण उपशु-
श्राव। स ह सञ्जिहान एव क्षत्तारमुवा-

---

अर्थः-ता ( हंसवचन )कूं जानश्रुति पौत्रायण सुनताभया। सो शयनकूं त्यागता हुयाहीं क्षत्ताकूं कहताभयाः-हे अंग

---

टीकाः-हर्म्यतलविषै स्थित राजा जानश्रुति पौत्रायण। तिस इसहीं ऐसे आपकी कुत्सा ( निंदा )रूप अरु अन्य रैक्कआदिक विद्वान्की प्रशंसारूप हंसके वाक्यकूं सुनता भया॥ औ तिस हंसके वाक्यकूं पुनः पुनः स्मरण करता हुयाहीं रात्रिके शेषकूं उल्लंघन करता भया॥ तदनंतर सो राजा बंदिजनोंकरि स्तुतियुक्त वाणीनसैं प्रतिबोध्यमान हुया शयनकूं वा निद्राकूं परित्याग करता हुयाहीं क्षत्ताकूं कहता भयाः-हे अंग(वत्स)! अरे! मुजकूं सयुग्वारैक्ककीन्यांई क्या कहता भया। ३८-

---

२८ प्राप्तभये हंसके वचनसैं खेदयुक्त जो इतर (राजा)।

चाङ्गारे! ह सयुग्वानमिव रैक्कमात्थेति॥ यो नु कथꣳ सयुग्वा रैक्क इति॥ ५॥

---

अरे! सयुग्वा रैक्ककीन्यांई कहताहै ऐसैं॥ जो सयुग्वा रैक्क [ है सो] कैसा है? ऐसैं ५

---

भिप्राय यह है कि:—सोई स्तुतिके योग्य है मैं नहीं हूं॥ अथवा सयुग्वा रैक्ककूं कहता भया। जायके मुजकूं ताके दर्शनकी इच्छा है [ऐसा अर्थ होवै [29]तब इव शब्द अवधारणअर्थ। वा [30]अर्थरहित कहनेकूं योग्य है]॥ सो क्षत्ता रैक्कके आनयनकी इच्छावाला अरु [31]राजाके अभि-

---

सो रात्रिके शेषकूं उल्लंघनकरिके शयनकूं त्यागताहुया आपके समीपमैं स्थित स्तुतिके कर्ता क्षत्ता (दासविशेष)कूं "हे अंग अरे!" इत्यादिरूप वाक्यकूं कहताभया। ताके अभिप्रायकूं कहैहैं॥

२९ इवशब्द द्वितीय पक्षविषै किस प्रकारसैं घटता है? तहां कहैहैं॥

३० अवधारणकावी उपयोग नहीं है? ऐसैं जो कहै तहां कहैहैं॥

३१ प्रश्नवाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥ इहां "जो रैक्क है सो कैसा है" इत्यादि वाक्य पूर्ववत् व्याख्यान करनेकूं योग्य है औ "ताका स्मरण करता हुया" यह जो भाष्यविषै षष्ठी है

**यथा कृताय विजितायाधरेयाः सं-यन्त्येवमेनꣳ सर्वं तदभिसमेति यत्कि-**

---

अर्थः-जैसैं कृत (च्यारी अंकवाले) अय (अक्ष) विजितकेअर्थ अधरेय अंत-र्गत होवैहैं। ऐसैं इसके प्रति सर्व सो अं-

---

प्रायका जाननेवाला हुया उत्तरकूं कहता भयाः-जो सयुग्वा रैक्क है सो कैसा है? ऐसैं। कहिये राजाकरि ऐसैं उक्त हुया क्षत्ता ताकूं ल्यावनेकूं ताके चिन्हकूं जाननेकूं इच्छता हुया "जो सयुग्वा रैक्क है सो कैसा है? ऐसैं

---

सो "ताकूं" ऐसैं कर्मविषै है॥ औ जातैं मुज (रैक्क)करि गृ-हस्थाश्रम करनेकूं इच्छित है औ तिसअर्थ धन इछित क-रिये है औ यह तिसअर्थवाला होनेकरि किंचित् उपकार करनेकूं नहीं होवैगा। इस आशयकरि रैक्कके किये अनादरकूं मैं क्षत्ता जनावताभयाहूं औ जो उक्तलक्षणवाले रैक्ककूं औ ताके गृहस्थाश्रमके अभिप्रायकूं औ धर्मार्थीपनैकूं जानताभ-याहूं। यह शेष है॥

इति श्रीछांदोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां चतुर्थप्र-पाठकगत प्रथमखंडस्य टिप्पणं समाप्तम्॥ १॥

ञ्च प्रजाः साधु कुर्वन्ति। यस्तद्वेद यत्स वेद स मयैतदुक्त इति ॥ ६ ॥

स ह क्षत्ताऽन्विष्य नाविदमिति प्र-

---

तर्गत होवैहै जो कछु प्रजा साधु करैहैं। जो ताकूं जानताहै। सो जिसकूं जानता है। सो मैनें ऐसा कह्या ऐसैं ॥ ६ ॥

अर्थः—सो क्षत्ता खोजिके "नहीं जानताहूं" ऐसैं पीछे आवताभया ॥ ॥ ता (क्ष-

---

कहता भया। औ सो राजा भल्लाक्ष(अग्रगामी-हंस)के वचनकूंहीं कहता भया ॥ ५ ॥ ६ ॥

टीकाः—ताका ( ताकूं ) स्मरण करता हुया सोई क्षत्ता। नगरके प्रति वा ग्रामके प्रति जायके खोजिके रैक्ककूं "मैं नहीं जानताहूं" ऐसैं करिके पीछे आवता भया ॥ ॥ ता क्षत्ताकूं राजा कहता भयाः—अरे! ब्राह्मण ( ब्रह्मवेत्ता )की जहां अरण्यमैं नदीके पुलिन-

त्येयाय । तं᳡ होवाच-यत्रारे ! ब्राह्मणस्यान्वेषणा तदेनमर्च्छेति ॥ ७॥

सोऽधस्ताच्छकटस्य पामानं कष-

---

ता)कूं [राजा] कहताभया:—अरे! जहां ब्राह्मणकी अन्वेषणा (खोजना) होवैहै तहां इसकूं खोजनाकर ऐसैं ॥ ७ ॥

अर्थ:—सो (क्षत्ता) शकट (गाडी)के

---

आदिक विविक्त (एकांत) देशविषै खोजना होवैहै तहां इस रैक्कके प्रति गमनकर। अर्थ यह जो:—तहां खोजकूं कर ॥ ७ ॥

टीका:—ऐसैं राजाकरि उक्त हुया सो क्षत्ता खोजिके ताकूं जनरहित देशविषै शकट (गाडी) के नीचे पामा (खुजली)कूं संघर्षण करते (खुंजवालते) हुयेकूं देखिके "यह निश्चयकरि सयुग्वा (गाडीसहित) रैक्क है" ऐसैं जानिके विनय करि ताके समीप बैठता भया औ ता रैक्ककूं कहता भया:—"हे भगवन्! सयुग्वा

माणमुपोपविवेश। तꣳ हाभ्युवाद। त्वं नु भगवः! सयुग्वा रैक्क इत्यहꣳ ह्यरा ३ इति ह प्रतिजज्ञे। स ह क्षत्ताऽविदमिति प्रत्येयाय ॥ ८ ॥

इति चतुर्थप्रपाठकस्य प्रथमः खण्डः ॥ १ ॥

---

नीचेपामाकूं कंडूयमान [ रैक्क ]के प्रति समीप बैठताभया। ताकूं कहताभयाः—हे भगवन्! तूं सयुग्वारैक्कहैं? ऐसैं ॥ ॥ अरे! मैंहींहूं। ऐसैं प्रतिज्ञा करताभया॥ सो क्षत्ता जानताभयाहूं ऐसैं पीछे आवताभया॥ ८॥

इति श्री०मूलभाषा०चतुर्थप्रपाठ०प्रथमः खंडः१

---

रैक्क तुम हो ?" ऐसैं ॥ ॥ इस प्रकारसैं पूंछ्या हुया "अरे! मैंहीं हुं" ऐसै [इहां अरे! शब्द अनादर विषैहीं है] प्रतिज्ञा (अंगीकार) करता भया ॥ सो क्षत्ता ताकूं जानिके "मैं जानताभया हूं" ऐसैं मानिके पीछे आवता भया। यह अर्थ है ॥ ८ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०चतुर्थप्रपा०प्रथमः खंडः समाप्तः॥१॥

अथ चतुर्थप्रपाठकस्य द्वितीयःखंडः २॥

तदुह जानश्रुतिः पौत्रायणः षट्शतानि गवां निष्कमश्वतरीरथं तदादाय प्रतिचक्रमे तꣳ हाभ्युवाद ॥ १ ॥

अथ श्री०मूलभाषा०चतुर्थप्रपा०द्वितीयः खंडः ॥ २ ॥

अर्थः—तहांहीं जानश्रुति पौत्रायण। गौअनके षट् शतोंकूं निष्क (हार)कूं अश्वतरीयुक्त रथकूं तिस (धन)कूं लेके जाताभया। ता (रैक्क)कूं कहताभया ॥ १ ॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०चतुर्थप्रपाठ०द्वितीयः खंडः॥२॥

रैक्कके अर्थ जानश्रुतिकरि धनादिप्रदान ९

टीकाः—तहां रैक्क ऋषिके गृहाश्रमके प्रति अभिप्रायकूं जानिके औ धनार्थिताकूंहीं जानिके जानश्रुति पौत्रायण गौअनके षट्शतनकूं अरु कंठके हाररूप निष्ककूं औ दो अश्वतरी (खेचरी)नकरि युक्त रथकूं। तिस धनकूं ग्रहण करिके रैक्कके प्रति गमन करताभया औ ताकूं जायके कहताभया ॥ १ ॥

रैक्वेमानि षट् शतानि गवामयं निष्कोऽयमश्वतरीरथो नु म एतां । भगवो देवता॑ शाधि यां देवतामुपास्से इति ॥ २ ॥

---

अर्थः—हे रैक्व! ये गौअनके षट् शत हैं। यह निष्क है। यह अश्वतरीयुक्त रथ है [इस धनकूं ग्रहण कर]। हे भगवन्! मुजकूं इस देवताकेतांई शिक्षाकर जा देवताकूं उपासताहैं ऐसैं ॥ २ ॥

---

टीकाः—हे रैक्व! गौअनके षट् शत ये तुजअर्थ मुजकरि आनयनाकिये हैं। यह निष्क है अरु यह दो अश्वतरी ( खेचरी )नकरि युक्त रथ है। इस धनकूं ग्रहण कर। हे भगवन्! मेरेतांई याकूं शिक्षा कर जा देवताकूं तूं उपासताहैं। अर्थ यह जोः—ता देवताके उपदेशकरि मुजकूं शिक्षा कर ॥ २ ॥

तमु ह परः प्रत्युवाचाह हारेत्वा शूद्र! तवैव सह गोभिरस्त्विति॥तदुह पुनरेव

---

अर्थः–ताहीकूं पर (रैक्व) प्रत्युत्तर देताभया:–हे शूद्र! हारकरि युक्त शकटी बैलोंकरि सहित तेरेकूंहीं होहू ऐसें॥ ता

---

टीकाः–तिस ऐसें कहनेवाले राजाके प्रति पर जो रैक्व सो प्रत्युत्तर देताभयाः–[इहां "अह" ऐसा जो यह निपात है सो अन्य ठिकाने विनिग्रहरूप अर्थवाला है परंतु इधर अर्थरहित है। काहेतैं। एव[32] शब्दके पृथक् प्रयो-

---

अथ श्री०चतुर्थप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्पणं २

३२ इहां क्षत्ताके वचनके सुने हुये यह "तहां" इस समीका अर्थ है औ धनार्थिताकूं जानिके। ऐसैं पूर्वले पदसैं संबंध है औ "उह" शब्दका पूर्व (प्रथमखंडके द्वितीय अरु पंचम वाक्यगत उह शब्द)की न्यांई इहांबी एवकार (निश्चय) रूप अर्थ है॥ औ इहां इस द्वितीय खंडके तृतीय वाक्यविषै जो "अह" शब्द है सो अर्थरहित है॥ तामैं यह शंका है:– ननु इहांबी विशेषकरि निग्रह (निषेध)रूप अर्थवान्‌ताके सं-

जानश्रुतिः पौत्रायणः सहस्रं गवां नि-
ष्कमश्वतरीरथं दुहितरं तदादाय प्रति-
चक्रमे ॥ ३ ॥

---

(रैक्कके मत)कूं हीं [जानिके] जानश्रुति पौत्रायण । गौअनके सहस्रकूं निष्ककूं अश्वतरीयुक्त रथकूं दुहिता (स्वकन्या)कूं ता (धन)कूं लेके जाताभया ॥ ३ ॥

---

गतैं ] हारकरि युक्त जो इत्वा कहिये गंत्री (गाडी) है सो यह बलीवर्दोंकरि सहित तु-जकूंहीं होहू । मुँजकूं[33] कर्मकेअर्थ अपरिपूर्ण (न्यून) इस धनसैं प्रयोजन नहीं है। यह अभिप्राय है। हे शूद्र ! ऐसैं [ कहता भया ]

---

भव हुये क्यूं ऐसैं "अह" शब्दकी अर्थरहितता होवैगी ? यह आशंकाकरिके । "तेरेकूंहीं" इस एवकारतैंहीं विनिग्रह (नि-षेध)की सिद्धि है। ऐसैं कहैहैं ॥

३३ ननु गृहाश्रमके अर्थी तुज रैक्कूं कर्म अनुष्ठानकेअर्थ यह धन होहू ? ऐसैं जो राजा कहै। तहां रैक्क नहीं ऐसैं कहैहै ॥

॥ ॥ नैनु[34] यह राजा क्षत्ताके संबंधतैं [इहां आया है। यातैं] सो (रैक्क)। क्षत्ताकूं "हे शूद्र" ऐसैं कहता भया। ऐसैं कहा औ विद्याके[35] ग्रहण अर्थ ब्राह्मणके समीप उपगमनतैं औ शूद्रकूं[36] अनधिकारतैं "हे शूद्र!" ऐसैं यह अननुसारि वचन रैक्ककरि कैसैं कहियेहै? तहां[38] आचार्य कहतेहैं:—हंसवचनके श्रवणतैं शुक् (शोक) इस राजाके प्रति प्रवेश करती भई। तिसकरि यह

३४ इहां शूद्र शब्दकरि जानश्रुति राजाका संबोधन अनुचित है? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

३५ तिस राजाकी अशूद्रताविषै पूर्ववादी अन्य हेतुकूं कहैहै।

३६ तिस शूद्रकूं श्रुतिवाक्यद्वारा विद्याका अधिकार नहीं है। यह अर्थ शूद्राधिकरणविषै सूत्रकार श्रीवेदव्यासाचार्यनैं निर्धार किया है। इस आशयकरि पूर्ववादी कहैहै ॥

३७ जानश्रुतिकी क्षत्रियताके होते हे शूद्र? ऐसा संबोधन अयोग्य है? ऐसैं पूर्ववादी प्रश्नकी समाप्ति करैहै ॥

३८ जानश्रुति जो है सो जातिशूद्र नहीं है किंतु क्षत्रिय है। इसविषै गौण शूद्र शब्द है। ऐसैं एक आचार्यके मतके उपन्यासकरि सिद्धांती परिहार करैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—तिस शोकसैं आविष्ट होनेकरि यह जानश्रुति शोकरूप हेतुकरि रैक्ककेप्रति आद्रवण करैहै यातैं शूद्र है। वा हंसके वाक्यकूं सुनिके रैक्ककेप्रति आद्रवण करैहै यातैं शूद्र है। इसरीतिसैं तिसविषै नैमित्तिक (निमित्तका किया) शूद्रपद है ॥

राजा शोककरि वा रैक्कके महिमाकूं श्रवण करिके द्रवताहै । यातैं [39]ऋषि आपकी परोक्षज्ञताकूं दिखावता हुया हे शूद्र ! ऐसैं कहता भया इति ॥ [40]वाँ शूद्रकीन्यांई धनकरिहीं याके प्रति विद्याग्रहणकेअर्थ उपगमन करता भया । शुश्रूषाकरि नहीं । [ यातैं ताकूं शूद्र कहा ] परंतु [41]जातिकरिहीं शूद्र नहींहै इति ॥ [42]दूसरे फिर कहतेहैं किः—इसनैं अल्पधन आनयन किया । यातैं रोषकरिहीं इस राजाकूं हे शूद्र! ऐसैं कहता भया औ [43]धनके बहु आनयनविषै ग्रह-

३९ तथापि क्यूं ऐसैं शूद्रपदकरि राजाकेप्रति ऋषि संबोधन करैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां कहे जे दो प्रकार तिनकी समाप्तिविषै इति शब्द है ॥

४० अन्यप्रकारसैं जानश्रुतिके गौण शूद्रपनेकूं व्युत्पादन करैहैं ॥ इहां शुश्रूषाकरि नहीं । तिसकरि शूद्र है । यह शेष है ॥

४१ राजाके मुख्य शूद्रपनैंकूं क्षत्ता (दासीपुत्र)के संबंधकरि निषेध करैहैं ॥

४२ क्षत्रियरूप जानश्रुतिविषै शूद्र शब्दकी प्रवृत्तिमैं अन्य निमित्तकूं कहैहैं ॥

४३ तहां गमक (लिंग)कूं दिखावै हैं ॥ इहां जो ऋषिके मतकूं । याका अधिक धनार्थिपनैकूं । यह अर्थ है औ अ-

तᳬ हाभ्युवाद-रैकेदं सहस्रं ग-

---

अर्थः-ताकूं कहताभयाः-हे रैक्क! यह

---

णरूप लिंग है ऐसैं॥ ॥ तिस ऋषिके मतकूं जानिके फेरहीं जानश्रुति पौत्रायण। गौ-चनके अधिक सहस्रकूं अरु ऋषिकूं अभिमत आपकी दुहिता (कन्या)रूप जायाकूं तिस-धनकूं ग्रहण करिके गमन करताभया॥३॥

टीकाः-हे रैक्क! यह गौअनका सहस्र। यह निष्क। यह अश्वतरीयुक्त रथ। यह जाया होनेअर्थ मेरी दुहिता (पुत्री) आनय-नकरी है औ यह ग्राम है जिसविषै तूं स्थित हैं सो तेरेअर्थ मैंनैं कल्पनाकिया है॥ तिस इस सर्वकूं लेके। हे भगवन्! मुजकूं अनु-

---

धिक। षट्शतोंतैं। यह शेष है औ विद्यादानविषै ता (राज-कन्या)की द्वारताकूं औ ताके दाता राजाकी श्रेष्ठ ज्ञानदा-नकी तीर्थता (पात्रता)कूं जानताहुया कहताभया। ऐसैं सं-बंध है॥

वामयं निष्कोऽयमश्वतरीरथ इयं जा-
याऽयं ग्रामो यस्मिन्नास्सेऽन्वेव मा भ-
गवः ! शाधीति ॥ ४ ॥

---

गौअनका सहस्र है । यह निष्क है । यह
अश्वतरीयुक्त रथ है । यह जाया है । यह
ग्राम है जिसविषै स्थित हैं । हे भगवन् !
मुजकूं शिक्षाहीं कर ॥ ४ ॥

---

शिक्षाहीं कर ॥ ऐसें उक्तहुया रैक्व । तिस
जाया होनेअर्थ ल्यायी राजाकी दुहिताकेहीं
मुख (विद्याके द्वारपनै)कूं औ राजाके विद्या-
के दानविषै तीर्थपनैकूं उपग्रहण करता हु-
या । अर्थ यह जोः—जानता हुया कहिये "ब्र-
ह्म[44]चारी धनदायी मेधावी श्रोत्रिय (पंडित)
प्रिय वा विद्याकरि विद्याकूं कहताहै । ये मेरे

---

४४ धनदाताके विद्यादानके तीर्थपनैविषै प्रमाणकूं कहैहैं ॥

तस्या ह मुखमुपोद्गृह्णन्नुवाचाजहारेमाः शूद्रानेनैव मुखेनालापयिष्यथा इति॥ते हैते रैक्कपर्णा नाम महावृषेषु य-

---

अर्थः—ता (राजकन्या)के हीं मुख (द्वारपनै)कूं ग्रहण करताहुया कहताभयाः—हे शूद्र! इन (गौअन)कूं ल्यावताभयाहैं। इसी (कन्यारूप)हीं मुख (विद्याके द्वार)सैं आलापकूं करताहैं ऐसैं॥ ये वे प्रसिद्ध ये रैक्कपर्ण नाम हैं महावृष (पुण्यदेशरूप) जिन

---

(विद्याके) षट् तीर्थ (पात्र) हैं" ऐसा विद्याका वचन प्रसिद्ध जानियेहै।[४५] ऐसैं जानताहुया कहताभया॥ हे शूद्र! तूं [४६]जो इन गौव-

---

४५ विद्याके दानविषै तिस राजकन्याकी द्वारताकूं औ ताके दाता राजाकी तीर्थताकूं जानता हुया रैक कहताभया। ऐसैं उक्त अर्थकूं अनुवाद करैहैं॥

४६ रैकनैं क्या कहा इस अपेक्षाके हुये कहैहैं॥

त्रास्मा उवास । तस्मै होवाच ॥ ५ ॥
इति चतुर्थप्रपाठकस्य द्वितीयः खण्डः ॥ २ ॥

---

[ग्रामों]विषै वास करताभया । [तिनकूं] इसके अर्थ [देताभया] तिस (राजा)के अर्थहीं कहताभया ॥ ५ ॥

इति श्री०मूलभाषा०चतुर्थप्रपा०द्वितीयः खंडः२

---

नकूं औ जो अन्य धनकूं ल्यावताभया हैं सो साधु ( शोभन ) है । यह वाक्यशेष है ॥ इहां हे शूद्र ! ऐसैं जो फेर कहा सो पूर्व उक्तका अनुकरणमात्र है परंतु अन्य कारणकी अपेक्षासैं नहीं ॥ पूर्वकीन्यांई इसीहीं मुख-(द्वार )रूप विद्याग्रहणके तीर्थकरि आलापन कर्ताहैं । ऐसैं अर्थ यह जोः—मेरे प्रति क-

---

४७ तहां वैधर्म्य (विपरीतधर्मवाले) दृष्टांतकूं कहैहैं॥ इहां यह अर्थ हैः—अलपधनके ग्रहणकी अनिच्छाविषै कारणकी अपेक्षाके हुये पूर्व कथन किये हे शूद्र! ऐसैं । संबोधनकीन्यांई । यह पूर्ववत् शब्दका अर्थ है ॥

हताहैं ॥ वे[४८] प्रसिद्ध ये ग्राम रैक्कपर्ण नाम विख्यात हैं महापुण्यदेशरूप जिनग्रामोंविषै रैक्क निवास करताभया तिन ग्रामोंकूं यह राजा इस रैक्ककेअर्थ देताभया । तिस धनकूं देनेवाले राजाकेअर्थ सो रैक्क विद्याकूं कहताभया ॥ ४ ॥ ५ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०चतुर्थप्रपाठ०द्वितीयः खंडः ॥ २ ॥

---

४८ रैक्कनैं ग्रामआदिककूं ग्रहणकरिके जानश्रुतिकेअर्थ विद्या दयी । यह हमारेप्रति श्रुति जनावती है ॥ इहां महावृष (नविषै) याका महापुण्यरूप (नविषै) यह अर्थ है ॥

[इहांसैं आगे तृतीय खंडकरिके प्राणोपासक ब्रह्मचारी औ कापेय अरु अभिप्रतारी इन दो राजाओंके संवादपूर्वक रैक्कका जानश्रुतिके प्रतिसूत्रका उपदेश है । ऐसैं जानना] ॥

इति श्री० चतुर्थप्रपाठकगत द्वितीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ २ ॥

# अथ चतुर्थप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः ॥३॥

वायुर्वाव संवर्गो यदा वा अग्निरुद्वा-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰चतुर्थप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः॥३॥

अर्थः—वायुहीं संवर्ग है ॥ जब अग्नि

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰चतुर्थप्रपा॰तृतीयः खंडः॥३॥

आख्यायिकासहितसर्वोपलब्धिफलकसंवर्गविद्या ८

टीकाः—[49]वायुहीं संवर्ग है कहिये । [50]वायु जो बाह्य [ इहां वाव । यह शब्द अवधारण अर्थ है ] संवर्ग है । संवर्जनतैं कहिये संग्रहणतैं वा सम्यक् ग्रसनतैं वायु संवर्ग है । [51]वक्ष्यमाण अग्निआदिक देवताओंके प्रति आत्मभावकूं सं

---

अथ चतुर्थप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ ३ ॥

४९ रैक किस प्रकारसैं विद्याकूं कहताभया? यह आशंका-करिके। अधिदैवतरूप ताकी उक्तिके प्रकारकूं श्रुति दिखावैहै ॥

५० "प्राणहीं संवर्ग है" ऐसैं आगे कहनेके वाक्यसैं अ-पुनरुक्तिके अर्थ वायुकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां संवर्जनतैं । इसपदकी व्याख्या संग्रहणतैं । यह है ॥

५१ सम्यक्ग्रहणरूप पक्षकूं प्रतिपादन करैहैं ॥

यति वायुमेवाप्येति। यदा सूर्योऽस्तमेति वायुमेवाप्येति। यदा चन्द्रोऽस्तमेति वायुमेवाप्येति ॥ १ ॥

---

उद्वासन (नाश)कूं पावताहै [तब] वायुके ताईंहीं लय होवैहै। जब सूर्य अस्तकूं पावताहै [तब] वायुके ताईंहीं लय होवैहै। जब चंद्र अस्तकूं पावताहै वायुके ताईंहीं लय होवैहै ॥ १ ॥

---

पाद॰करैहै यातैं संवर्ग है । संवर्जननामवाला जो गुणहै सो वायुकीन्यांईं ध्यानकरनेकूं योग्य है । कृतनामक अय (अक्ष)विषै अन्य त्रेता आदिक नामवाले अक्षनके अंतर्भावके दृष्टांततैं ॥ ॥ [५२]नंनु वायुकूं संवर्गपना कैसैंहै? यह कहैहैं:–जब (जिसकालविषै) प्रसिद्ध अग्नि उ

---

५२ ननु वायुकी संवर्गरूपता क्यूं उपदेश करिये है? तहां पूर्व उक्त दृष्टांतरूप श्रुतिकूं आचार्य प्रमाण करैहैं ॥

५३ वा सम्यक् ग्रसणेतैं संवर्ग है। ऐसैं उक्त द्वितीय पक्षकूं आकांक्षापूर्वक व्युत्पादन करैहैं ॥

ह्रासन ( उपशम )कूं पावताहै तब यह अग्नि वायुकेताँईहीं लीनहोवैहै कहिये वायुके स्वभावकूं पावताहै। ऐसैं जब सूर्य अस्तकूं पावताहै तब वायुकेताँईहीं लीन होवैहै । जब चंद्र अस्तकूं पावताहै तबवायुकेताँईहीं लीन होवैहै ॥ ॥ नं[54]नु स्वरूपकरि अवस्थित चंद्रसूर्यका वायुविषै विलय कैसैं संभवैहै ? यं[55]ह दोष नहीं है:—काहेतैं अस्तमनके हुये अदर्शनकी प्राप्तिकूं वायुरूप निमित्तवाली होनेतैं । जा[56]तैं वायुकरि सूर्य अस्तकूं पावताहै। चलनकूं

५४ सूर्य अरु चंद्रके वायुविषै विलयकूं पूर्ववादी निषेध करैहै ॥ इहां प्रलयपर्यंत तिन सूर्य चंद्रकी अधिकाररूप पदविषै स्थितिके अंगीकारतैं तिनका स्वरूपविषै अवस्थितपना देखनेकूं योग्य है ॥

५५ सूर्यआदिकके स्वरूपविषै अवस्थानके होतेबी वायुविषै लय संभवै है । ऐसैं सिद्धांती समाधान करैहैं ॥

५६ अस्तकेहुये सूर्यआदिककी अदर्शनकी प्राप्तिके वायुके अधीनपनेकूं व्युत्पादन करैहैं ॥ इहां सूर्यका ग्रहण जो है सो चंद्रकाबी उपलक्षण है ॥

यदाऽऽप उच्छुष्यन्ति वायुमेवापि यन्ति। वायुर्ह्येवैतान्सर्वान्संवृङ्क्त इत्यधिदैवतम् ॥ २ ॥

---

अर्थः—जब जल सूकजातेहैं वायुके तांईहीं लय होवैहैं। जातैं वायुहीं इन सर्वकूं सम्यक् ग्रसताहै [तातैं संवर्ग है]। यह अधिदैवत है ॥ २ ॥

---

वायुका कार्यहोनेतैं ॥ अँथवा प्रलयविषै सूर्य चंद्रके स्वरूपके नाशहुये तेजोरूप तिन दोनूंका वायुविषैहीं विलय होवैहै॥ १ ॥

टीकाः—तैसें जब जल शोषणकूं पावतेहैं (सूखजातेहैं) तब वायुकेतांईहीं विलीन होतेहैं। वायु जातैंहीं इन महाबलवाले अग्नि आदिकनकूं ग्रसन करैहै। यातैं वायु संवर्गगुणवाला उपास्य है। यह अर्थ है ॥ ऐसें आधि-

---

५७ तब सूर्यआदिकका वायुविषै लय (नाश) गौण होवैगा? यह आशंकाकरिके। अन्यपक्षकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—वा संगति (अभेद)के समयविषै संहार करैहै ॥

अथाध्यात्मं-प्राणो वाव संवर्गः स यदा स्वपिति प्राणमेव वागप्येति प्राणं चक्षुः प्राणꣳ श्रोत्रं प्राणं मनः प्राणो ह्ये-

---

अर्थः-अनंतर अध्यात्म हैः-प्राणहीं संवर्ग है ॥ सो (पुरुष) जब सोवताहै [तब] प्राणके तांईहीं वाक् लय होवैहै। प्राणके तांई चक्षु। प्राणके तांई श्रोत्र । प्राणके तांई मन [लय होवैहै] ॥ जातैं प्राणहीं

---

दैवत कहिये देवताओंविषै संवर्गका दर्शन कहा ॥ २ ॥

टीकाः-अनंतर अध्यात्म कहिये आत्माविषै संवर्गका दर्शन यह कहियेहैः-मुख्य (मुखगत) प्राणहीं संवर्ग है। [58]सो पुरुष जब (जिसकालविषै) सोवताहै तब वायुकेतांई अग्निकीन्यांई प्राणके तांईहीं वाक् लीनहोवै

---

५८ प्राणका संवर्गपना कैसैं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां तातैं संवर्ग है। यह अध्यात्म है। यह शेष है ॥

वैतान्सर्वान् संवृङ्क्त इति ॥ ३ ॥
तौ वा एतौ द्वौ संवर्गौ वायुरेव देवेषु प्राणः प्राणेषु ॥ ४ ॥

---

इन सर्वकूं ग्रसताहै [तातें संवर्ग है] यह [अध्यात्म है] ॥ ३ ॥

अर्थः—वे प्रसिद्ध ये दोनूं संवर्ग हैं। वायुहीं देवनविषै। प्राण प्राणोंविषै ॥ ४ ॥

---

है। प्राणके तांई चक्षु। प्राणके तांई श्रोत्र। प्राणकेतांई मन [लीन होवैहै]॥ प्राण जातैंहीं इन वाक्‌आदिक सर्वकूं ग्रसन करैहै ऐसैं ॥ ३ ॥

टीकाः—वे[५९] प्रसिद्ध ये दो संवर्ग (संवर्जनरूप गुणवाले) हैं। वायुहीं देवनविषै संवर्ग है। मुख्य प्राण वाक्‌आदिक प्राणोंविषै संवर्ग है ॥ ४ ॥

---

५९ वायु अरु प्राण अधिदैवत अरु अध्यात्म भेदकरि संवर्गरूप गुणवाले कहे तिनकूं उपसंहार करैहैं ॥

अथ ह शौनकञ्च कापेयमभिप्रतारिणं च काक्षसेनिं परिविष्यमाणौ ब्रह्मचारी बिभिक्षे। तस्मा उ ह न ददतुः॥५॥

---

अर्थः—अनंतर शौनक कापेय औ अभिप्रतारी काक्षसेनि परिविष्यमाण दोनूंके प्रति ब्रह्मचारी भिक्षाकूं मांगताभया । तिसकेअर्थहीं नहीं देतेभये ॥ ५ ॥

---

टीकाः—[६०]अनंतर इन दोनूंकी स्तुतिअर्थ यह आख्यायिका आरंभकरियेहैः—[ इहां "ह" ऐसा शब्द परंपरारूप ऐतिह्य अर्थ है ] शुनकके अपत्य शौनक ऐसे कपिगोत्रवाले कापेयकूं औ नामतैं अभिप्रतारी ऐसें कक्षसेनके अपत्य काक्षसेनिकूं भोजनकेअर्थ बैठे अरु सूपकारों

---

६० "अनंतरहीं" इत्यादि अनंतरके (पंचम)वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां ब्रह्मवित्शौंड । याका ब्रह्मवेत्ताओंके मध्य आपकूं शूर माननेवाला। यह अर्थ है औ जानिके लिंगविशेषसैं । यह शेष है ॥

स होवाच-महात्मनश्चतुरो देव एकः कः स जगार भुवनस्य गोपास्तं कापेय!

---

अर्थः—सो कहताभया:—महात्मा (बडे स्वरूपवाले) च्यारीकूं देव एक क (प्रजापति) भुवनका गोपा है सो ग्रसतभाया ॥

---

(पाचकों) करि परिविष्यमाण ( परिवेषणकूं प्राप्तभये ) इन दोनूंके प्रति ब्रह्मचारी ( ब्रह्मवित्शौंड ) भिक्षा मांगताभया ॥ ब्रह्मचारीकी ब्रह्मवित्पनैकी मानिताकूं लिंगविशेषसैं जानिके ताकूं जाननेकूं इच्छते ( परीक्षा करते) हुये तिसकेअर्थ भिक्षाकूं नहीं देते भये। [६१]कैंया यह कहैगा ऐसैं ॥ ५ ॥

टीकाः—सोई ब्रह्मचारी कहताभयाः—महात्मा च्यारीनकूं [इहां यह द्वितीयों[६२]का बहुव-

---

६१ जाननेकूं इच्छते हुये। ऐसैं उक्त अर्थकूंहीं स्पष्ट करैहैं॥
६२ "चतुरः (च्यारीनकूं)" इस द्वितीया विभक्तिके बहु-

नाभिपश्यन्ति मर्त्या अभिप्रतारिन्ब-
हुधा वसन्तं यस्मै वा एतदन्नं तस्मा ए-
तन्न दत्तमिति ॥ ६ ॥

---

हे कापेय! हे अभिप्रतारिन्! तिस बहुप्र-
कारसैं वसतेवालेकूं मर्त्य (मनुष्य) नहीं
देखतेहैं। जिसकेअर्थ यह अन्न है। तिस-
केअर्थ यह (अन्न) नहीं दिया ऐसैं ॥ ६ ॥

---

चन है। याहीतैं ग्रसताभया] देव[६३] एक। अग्नि-
आदिकनकूं वायु। औ वाक् आदिकनकूं प्राण॥
[६४]सो कः(प्रजापति)ग्रसताभया ॥ जो तिनकूं

---

वचनके देखनैतैं "महात्मनः (बडेनकूं)" यह पदवी तैसा (द्वितीयाका बहुवचन)हीं है। ऐसैं कहैहैं ॥

६३ यद्वाः—"महात्मनः" इसपदकी पंचमी आदिकविषै औ "चतुरः" इसपदके समीचीनरूप अर्थविषै प्रयोगके देखनेतैं। इहां तैसा प्रयोग मति होहू। ऐसैं मानिके कहैहैं। याहीतैं। ग्रसताभया। ऐसैं संबंध है ॥

६४ "कः" शब्द जो है सो प्रजापतिकूं विषयकरनेवाला व्याख्यान किया। अब अन्यपक्षकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ

कहताभया सो कौंन होवैगा ? ऐसैं प्रश्नकूं केइक कहतेहैं ॥ भूत (प्राणी) होवैहैं इसविषै ऐसा जो भूरादि सर्व लोक सो भुवन है। तिस भुवनका गोपा कहिये गोपायिता (रक्षिता)। अर्थ यह जोः-गोप्ता है । हे कापेय ! तिस प्रजापतिकूं मरणधर्मवाले वा अविवेकी ऐसे मर्त्य कहिये मनुष्य नहीं देखतेहैं कहिये नहीं जानतेहैं ॥ हे अभिप्रतारिन् ! बहुधा कहिये अध्यात्म अधिदैव अरु अधिभूत इनप्रकारोंकरि वसनेवालेकूं [मर्त्य नहींदेखतेहैं] ॥ जिसके[६५] अर्थ हीं दिन दिनविषै भक्षणअर्थ यह अन्न ल्यायियेहै औ संस्कारयुक्त (पक्व) करियेहै तिस प्रजापतिकेअर्थ यह अन्न तुमनैं नहीं दिया ऐसैं ॥ ६ ॥

---

हैः-जो तिनकूं ग्रसताभया सो कौंन होवैगा ? ऐसैं केईक प्रश्नकूं कहते हैं ॥

६५ अत्ता (भक्षक) प्राणकूं औ आपकूं एकभावकरि देखता हुया ब्रह्मचारी । तुम दोनूं जो मेरेअर्थ भिक्षाकूं नहीं

तद्धु ह शौनकः कापेयः प्रतिमन्वानः प्रत्येयायाऽऽत्मा देवानां जनिता प्रजा-

---

अर्थः—ताहींकूं शौनक कापेय मानता-हुया आवताभयाः—देवनका आत्मा प्रजा-

---

टीकाः—तिस ब्रह्मचारीके वचनकूं शौनक कापेय मानताहुया (मनकरि आलोचन कर-ताहुया) ब्रह्मचारीके प्रति जाताभया औ जायके कहताभयाः—जिसकूं तूं कहताभया कि-"मर्त्य नहीं देखतेहैं" ऐसें ताकूं हम देखतेहैं ॥ [६६]कैसें देखतेहो किः—सर्व स्थावर जंगमनका आत्मा है। किंवाः—अग्निआदिक देवनकूं [६७]आँ-

---

देतेभये सो तिस देवके अर्थहीं नहीं देतेभये । ऐसें तिन दो-नूंके अज्ञानीपनैकूंहीं दिखावताहुया कहैहै ॥

६६ दर्शनकूंहीं प्रश्नद्वारा स्पष्ट करैहैं ॥ इहां अधिदैवत अग्नि आदिकनका वायुरूपसैं जनिता है । ऐसें संबंध है ॥

६७ ताकी प्रथमताकूं करिके दिखावै हैं ॥ इहां अग्निआ-दिकनकूं प्रलयकालविषै देव स्वात्माविषै वायुरूपसैं ग्रसिके फेर उत्पत्ति अवस्थाविषै उत्पादयिता है । ऐसें योजना है ॥

नाꣳ हिरण्यदꣳष्ट्रो बभसोऽनसूरिर्महा-
न्तमस्य महिमानमाहुरनद्यमानो यद-

---

ओंका जनिता हिरण्यदंष्ट्र भक्षणशील अ-
नसूरि (पंडितकीन्यांई) है । इसके बडे
महिमाकूं कहतेहैंः—जातें अभक्ष्यमाणहुया
अनन्न (अभक्षणीय अग्निआदिक देव)कूं

---

त्मा (आप)विषै संहारकरिके ( ग्रसण करिके )
फेर वायुस्वरूपसैं अग्निआदिक देवनका जनिता
( उत्पादयिता ) अधिदैवत है औ प्राणरूपसैं
[68]अध्यात्म है । अरु वाक्आदिक प्रजाओंका ज-
निता( जनक ) है ॥ [69]अथवा अग्नि वाक् आदि-

---

६८ अध्यात्म वाक् आदिकनकूंबी निद्रा अवस्थाविषै प्रा-
णरूप स्वात्माविषै संहारकरिके । फेर प्रबोध (जागरण) अव-
स्थाविषै तिनका उत्पादयिता देव प्राणरूपसैं है। ऐसैं कहैहैं ॥

६९ अग्निआदिक देवनका वाक्आदिक प्रजाओंका जनिता
है । ऐसैं कहा । अब अन्य व्याख्यानकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ
हैः—अभग्नदंष्ट्रावाला है । इसकरि सर्वके संहारके कर्त्ताकूंबी
कोईबी ग्लानि नहीं होवैहै ॥

ते ह प्राणाः प्रजापतिं पितरमेत्योचुर्भगवन्! को नः श्रेष्ठ इति ? तान् होवाच यस्मिन् व उत्क्रान्ते शरीरं पापिष्ठ-

---

अर्थः—वे प्राण प्रजापति पिताके प्रति आयके कहतेभयेः—हे भगवन् ! "हमारे मध्य कौंन श्रेष्ठ है" ऐसैं ॥ ॥ तिनकूं [पिता] कहताभयाः—तुह्मारे मध्य जिसके उत्क्रांतहुये शरीर अतिशय पापिष्ठकीन्यांई

---

हुये मैं श्रेयविषै हूं कहिये मैं अत्यंत श्रेष्ठ हूं। मैं अत्यंत श्रेष्ठ हूं। इस प्रयोजनविषै नाना विरुद्ध कहतेभये ॥ ६ ॥

टीकाः—वे प्राण (करण) ऐसैं विवदमान (विवाद करते) हुये आपकी श्रेष्ठताके विज्ञानअर्थ प्रजापतिरूप किसी बी पिता (जनक)के तांई आयके कहतेभयेः—हे भगवन् ! हमारे मध्य कौंन श्रेष्ठ है कहिये गुणोंकरि अधिक है? ऐसैं पूंछतेभये ॥ ॥ तिनकूं पिता कह-

तरमिव दृश्येत स वःश्रेष्ठ इति ॥ ७ ॥
सा ह वागुच्चक्राम । सा संवत्सरं प्रोष्य

---

दीखै सो तुह्मारे मध्य श्रेष्ठ है ऐसैं ॥ ७ ॥
अर्थः—सो वाक् उत्क्रमण करतीभई ।

---

ताभयाः—तुह्मारे मध्य जिसके उत्क्रांत (शरीरतैं निकसते) हुये यह शरीर जीवतेकाहीं अतिशयकरि पापिष्ठहीं है औ सम्यक् निर्गत प्राणवाला हुया तिसतैं बी अतिशयकरि पापिष्ठ हीं देखनेंमैं आवै कहिये शैंबरूप[24] अस्पृश्य अशुचि देखनेमैं आवै । सो तुह्मारे मध्य श्रेष्ठ है । ऐसैं तिनके दुःखकूं हरण करनेकूं इच्छताहुया पितौं[25] काकु (स्वरभंग)करि कहताभया ॥ ७ ॥

टीकाः—प्राणोंके पिताकरि तिस प्रकारसैं उक्त

---

२४ उक्तहीं अर्थकूं संक्षेप करिके कहेहैं ॥ इहां कुणप । याका त्यक्तप्राण ऐसा शबरूप । यह अर्थ है ॥

२५ ननु प्रजापति सर्वज्ञ हुया मुख्य प्राणकूंहीं क्यूं श्रेष्ठ नहीं कहताहै ? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—"यह श्रेष्ठ

पर्य्येत्योवाच-कथमशकतर्त्ते मज्जीवितु-
मिति ? यथा कला अवदन्तः प्राणन्तः

---

सो संवत्सर प्रवासकरिके पीछे आयके क-
हतीभई:-मुजविना कैसें जीवनेकूं शक्त
होतेभये ? ऐसें ॥ ॥ जैसें:-कल (मूक)
नहीं बोलतेहुये प्राणकरि प्राणनकूं करतेहुये

---

हुये सो वाक् उत्क्रमण करतीभई कहिये श-
रीरतैं निकसतीभई । औ सो उत्क्रमण करिके
संवत्सर मात्र परदेशविषै स्थितिरूप प्रवास
करिके कहिये स्वव्यापारतैं निवृत्त हुयी । फेर
पीछे आयके इतर प्राणोंकूं कहतीभई:-तुह्म
मेरेविना जीवनेकूं (अपनेकूं धारण करनेकूं)
कैसें (किस प्रकारसैं) समर्थ होतेभये ? ऐसें
॥ ॥ तब वे (इतर प्राण) कहतेभये:-" जैसें

---

है" ऐसें कहे हुये जो तिन वाक् आदिकनकूं दुःख होवैहै
ताकूं परिहार करनेकूं इच्छताहुया प्रजापति स्वरभंगरूप
उपायविशेषकरि श्रेष्ठकूं कहता भया । स्पष्ट नहीं ॥

प्राणेन पश्यन्तश्चक्षुषा शृण्वन्तः श्रोत्रेण ध्यायन्तो मनसैवमिति प्रविवेश ह वाक् ॥ ८ ॥

---

चक्षुकरि देखतेहुये श्रोत्रकरि सुनते हुये मनकरि ध्यावतेहुये [जीवते हैं] [ऐसैं हम जीवतेरहे] ॥ ॥ ऐसैं [जानिके] वाक् प्रवेशकूं करतीभई ॥ ८ ॥

---

कल" इत्यादि । कहिये कल जे मूक वे जैसैं लोकविषै वाणीकरि नहीं बोलतेहुये जीवते हैं ॥ ॥ कैसैं किः—प्राणकरि प्राणनकूं करतेहुये चक्षुकरि देखतेहुये श्रोत्रकरि सुनतेहुये मनकरि ध्यावतेहुये । अर्थ यह जोः—ऐसैं सर्व करणोंकी चेष्टाकूं करतेहुये ऐसैं हम जीवते रहे । यह अर्थ है ॥ प्राणोंविषै आपकी अश्रेष्ठताकूं जानिके वाक् फेर प्रवेश करतीभई । अर्थ यह जोः—स्वव्यापारविषै प्रवृत्त होतीभई ॥ ८ ॥

चक्षुर्होच्चक्राम। तत्संवत्सरं प्रोष्य पर्य्येत्योवाच-कथमशकतर्त्ते मज्जीवितुमिति यथाऽन्धा अपश्यन्तः प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा शृण्वन्तः श्रोत्रेण ध्यायन्तो मनसैवमिति प्रविवेश ह चक्षुः ॥९॥

---

अर्थः–चक्षु उत्क्रमण करताभया। सो संवत्सर प्रवासकरिके पीछेआयके कहताभयाः–मुजविना कैसें जीवनेकूं शक्त होतेभये? ऐसें ॥ ॥ जैसें अंध नहीं देखतेहुये प्राणकरि प्राणनकूं करतेहुये वाक्करि बोलतेहुये श्रोत्रकरि सुनतेहुये मनकरि ध्यावतेहुये [जीवते हैं] ऐसें [हम जीवतेरहे] ॥ ॥ ऐसें [जानिके] चक्षु प्रवेश करताभया ॥ ९ ॥

---

टीकाः–अन्य समान है ॥ [२६] चक्षु उत्क्रमण

२६ अन्य। इस पदके विषय(अर्थ)कूं कहेहैं ॥

श्रोत्रꣳ होच्चक्राम। तत्संवत्सरं प्रोष्य पर्यैत्योवाच-कथमशकतर्त्ते मज्जीवितुमिति! यथा बधिरा अशृण्वन्तः प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा पश्यन्तश्चक्षुषा ध्यायन्तो मनसैवमिति प्रविवेश ह श्रोत्रम् ॥ १० ॥

---

अर्थः—श्रोत्र उत्क्रमणकूं करताभया। सो संवत्सर प्रवासकरिके पीछे आयके कहताभयाः—मुजविना कैसें जीवनेकूं शक्त (समर्थ) होतेभये ? ऐसें ॥ ॥ जैसें बधिर नहीं सुनतेहुये प्राणकरि प्राणनकूं करतेहुये वाक्करि बोलतेहुये चक्षुकरि देखतेहुये मनकरि ध्यावतेहुये [जीवते हैं]। ऐसें हम [जीवतेरहे]॥ ॥ ऐसें [जानिके] श्रोत्र प्रवेश करताभया ॥ १० ॥

---

करताभया। श्रोत्र उत्क्रमण करताभया। मन उत्क्रमण करताभया इत्यादि जैसें बा-

मनो होच्चक्राम। तत्संवत्सरं प्रोष्य पर्यैत्योवाच-कथमशकतर्त्ते मज्जीवितुमिति? यथा बाला अमनसः प्राणन्तः प्राणेन वदन्तो वाचा पश्यन्तश्चक्षुषा शृण्वन्तः श्रोत्रेणैवमिति प्रविवेश ह मनः॥ ११॥

---

अर्थः–मन उत्क्रमण करताभयाः–सो संवत्सर प्रवासकरिके पीछे आयके कहताभयाः–मुजविना कैसैं जीवनेकूं शक्त होतेभये? ऐसैं॥॥ जैसैं बाल अमन (दृढ मनसैं रहित) हुये प्राणकरि प्राणनकूं करतेहुये वाक्करि बोलतेहुये चक्षुकरि देखतेहुये श्रोत्रकरि सुनतेहुये [जीवते हैं]। ऐसैं [हम जीवतेरहे]॥॥ ऐसैं [जानिके] मन प्रवेश करताभया॥ ११॥

---

लक अमन हुये। याका अँप्ररूढ (अदृढ) म-

२७ बालकनकूंबी बाहिर भीतरके इंद्रियवान्‌पनैके अवि-

अथ ह प्राण उच्चिक्रमिषन् स यथा सुहयः पड्वीशशंकून् संखिदेदेवमि-

अर्थः—अनंतर सो प्राण उत्क्रमण करनेकूं इच्छताहुया । जैसैं सुहय (श्रेष्ठ अश्व) पादबंधनके कीलोंकूं उखाडे । ऐसैं इतर प्राणोंकूं उखाडताभया ॥ ॥

नवाले हुये । यह अर्थ है ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥

टीकाः—ऐसैं[२८] वाक् आदिकनके परीक्षित हुये अनंतर सो मुख्य प्राण उत्क्रमण करनेकूं इच्छता हुया क्या करताभया? यह कहियेहैः—

---

शेष (तुल्यता)तैं बालक मनरहित हैं ऐसा बालकनका विशेषण कैसैं संभवै ? यातैं कहैहैं ॥ इहां परीक्षित हुये । याका श्रेष्ठतारहित निरूपण करिके निश्चित हुये । यह अर्थ है ॥

२८ पद्न (गमन करनेरूप) स्वभाववाले पाद हैं तिनकी जो संहति (समूह) सो पड्वि कहियेहै ताके ईश कहिये नियामक (रोधक) ऐसे जे शंकु कहिये पादबंधनके कीलक (खूंटे) वे पड्वीशशंकु कहियेहैं । इहां वर्णलोप जो है सो छांदस है ॥ तिन यथोक्त कीलनकूं अश्व एकदम जैसैं उखाडता है । ऐसैं दृष्टांतकूं कहिके दार्ष्टांतिककूं कहैहैं ॥

तरान् प्राणान् समखिदत्तꣳ हाभिसमेत्योचुर्भगवन्नेधि त्वन्नः श्रेष्ठोऽसि मोत्क्रमीरिति ॥ १२ ॥

---

[तब वे वाक् आदिक] आयके ता (मुख्य प्राण)केप्रति कहतेभयेः—हे भगवन्! वृद्धिकूं पाव। तूं हमारे मध्य श्रेष्ठ हैं। उत्क्रमणकूं मतिकर ऐसैं ॥ १२ ॥

---

जैसैं लोकविषै सुहय कहिये शोभन अश्व परीक्षा करनेअर्थ आरूढ (ऊपर चढे पुरुष)करि चाबुकसैं हत हुया पादबंधनके कीलन (खूंटन)कूं सम्यक् उखाडताहै। ऐसैं इतर वाक् आदिक प्राणोंकूं सम्यक् उखाडताभया॥ वे प्राण सम्यक् चलित हुये स्वस्थानविषै स्थित होनेकूं उत्साहरहित हुये इकठे होयके तिस मुख्य प्राणकूं कहतेभयेः—हे भगवन्! वृद्धिकूं प्राप्त हो। जातैं हमारा स्वामी तूं हमारे

अथ हैनं वागुवाच-यदहं वसिष्ठोऽस्मि त्वं तद्वसिष्ठोऽसीत्यथ हैनं चक्षुरुवाच-यदहं प्रतिष्ठाऽस्मि त्वं तत्प्रतिष्ठोऽसीति ॥ १३ ॥

---

अर्थः-अनंतर इसकूं वाक् कहतीभई:-मैं वासिष्ठ हूं जो सो तूं वसिष्ठ (वसिष्ठतारूप गुणवाला) हैं ऐसें ॥ ॥ अनंतर इसकूं चक्षु कहताभयाः-मैं प्रतिष्ठाहूं जो सो तूं प्रतिष्ठा (प्रतिष्ठारूप गुणवाला) हैं ऐसें ॥ १३ ॥

---

मध्य श्रेष्ठ हैं यातें इस देहतैं उत्क्रमणकूं मतिकर ऐसें ॥ १२ ॥

टीकाः-[२९]अनंतर वाक्आदिक प्राणकी श्रेष्ठताकूं कार्यकरि संपादन करतेहुये राजाकेअर्थ

---

२९ मुज प्राणविषै तुम वाक्आदिकनकूं श्रेष्ठताकी बुद्धि है। यह कैसें जाननेकूं शक्य है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

अथहैनꣳ श्रोत्रमुवाच-यदहꣳ सम्पदस्मि त्वं तत्सम्पदसीत्यथ हैनं मन

---

अर्थः-अनंतर इसकूं श्रोत्र कहताभया:-मैं संपत् हूं जो सो तूं संपत् (संपत्रूप गुणवाला) हैं ऐसैं ॥ ॥ अनंतर इसकूं

---

बलि (कर)कूं देनेवाले वैश्यन (प्रजाओं)की-न्यांई इस मुख्य प्राणकूं कहतेभये ॥ [३०] ॥ कैसैंकिः-वाक् प्रथम कहतीभईः-जो मैं वसिष्ठ हूं [इहां यत् कहिये जो । यह जो पद है। सो क्रियाका विशेषण है] अर्थ यह जोः-[३१] जो मैं वसिष्ठपनैरूप[३२] गुणवालीहूं। तूं तद्वसिष्ठ हैं कहिये तिस वसिष्ठपनैरूपगुणकरि तूं तद्व-

---

३० वचनकूं प्रश्नपूर्वक प्रकट करैहैं ॥

३१ क्रियाकी विशेषणताकूंहीं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां वसिष्ठतारूप गुणकरि मैं वाक् गुणवाली हूं । ऐसा जो है सो तूंहीं हैं । ऐसैं योजना है ॥

३२ अनंतरके वाक्यकूं ग्रहणकरिके व्याख्यान करैहैं ॥

उवाच-यदहमायतनमस्मि त्वं तदाय-
यतनमसीति ॥ १४ ॥

---

मन कहताभया:-मैं आयतन हूं जो सो
तूं आयतन (आयतनरूप गुणवाला) हैं
ऐसैं ॥ १४ ॥

---

सिष्ठ हैं। अर्थ यह जो:-तिस गुणवाला हैं ॥
[33] अथवा तत् (सो) शब्द बी [यत् (जो) श-
ब्दकीन्यांई] क्रियाका विशेषणहीं है। अर्थ यह
जो:-तेरी[34] किया तेरा यह वसिष्ठतारूप गुण अ-
ज्ञानतें "मेरा है" ऐसैं मैनैं मान्या है ॥ तैसैं[35]

---

३३ "तद्वसिष्ठ हैं" ऐसैं समस्त (तृतीयातत्पुरुष समास-करियुक्त) पदकूं ग्रहणकरिके ताका व्याख्यानकरिके। अब अन्यपक्ष (तत्पदके अन्यअर्थ)कूं कहैहैं ॥ इहां यत् (जो) शब्दकी न्यांई। ऐसा अपि (बी) शब्दका अर्थ है ॥

३४ मैं वसिष्ठपनैरूप गुणवाली हूं। ऐसा जो है सो तूंहीं वसिष्ठपनैरूप गुणवाला हैं। ऐसैं अबी तुजकरि क्यूं कहिये है। जातैं पूर्व तेरा अन्यथा अभिधान (कथन) होताभया? यह आशंकाकरिके वाक् इंद्रिय कहैहै ॥

३५ वाक्‌विषै दिखाये न्यायकूं चक्षुआदिकनविषै अतिदेश (जाननेकी आज्ञाका विषय( करैहैं ॥

# न वै वाचो न चक्षुंषि न श्रोत्राणि

## अर्थः—नहीं वाक्। न चक्षु। न श्रोत्र।

**पीछले चक्षु श्रोत्र अरु मनविषै जोडनेकूं योग्य है ॥ १३ ॥ १४ ॥**

**टीकाः—[३६]श्रुतिका यह वचन हैः—वाक्आदिकोंनैं मुख्य प्राणके प्रति जो कहा यह [३७]युक्त**

---

३६ वाक्आदिकके वचनतैं उत्थान करिके वाक्आदिककी प्राण अधीनताकूं श्रुतिहीं कथन करैहै। ऐसैं "नहीं वाक् [ऐसैं कहते हैं]" इत्यादि वाक्यरूप उत्तरवाक्यके तात्पर्यकूं कहैहैं ॥

३७ तिसीहीं वाक्यकूं सामग्रीसहित व्याख्यान करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—जब सर्वहीं करण (इंद्रिय) वाक्के अधीन होवैं तब "वाक्" ऐसैंहीं तिन इंद्रियनकूं जन कहैं ॥ औ जब चक्षुके अधीन होवैं तब सर्वकूंहीं "चक्षु" ऐसैं कहैं। औ ऐसैं कहते नहीं किंतु "प्राण" ऐसैं तिन सर्व करणोंकूं प्राणनामकरि कहते हैं। तातैं करणोंकी प्राणपरतंत्रता (प्राणपराधीनता) सिद्ध है ॥ औ वाक्आदिकोंनैं कहा किः—"तूं तद्वसिष्ठ (तिस वसिष्ठपनैरूप गुणकरि युक्त) हैं" इत्यादि यथोक्त गुणवाले प्राणकाहीं ध्येयपना है। यह प्रकरणका अर्थ है ॥ औ इहां साक्षात् उपसंहारके अदर्शनतैं भाष्यकारनैं श्रुति तिस प्रकरणके अर्थकूं उपसंहारकरनेकूं इच्छती है। ऐसैं कहा ॥

न मनाꣳसीत्याचक्षते। प्राणा इत्येवाचक्षते। प्राणो ह्येवैतानि सर्वाणि भवति १५

इति श्रीछान्दोग्योपनिषदि पंचमप्रपाठकस्य प्रथमः खण्डः समाप्तः ॥ १ ॥

---

न मन। ऐसैं [इन इंद्रियनकूं लोक] कहतेहैं [किंतु]। "प्राण" ऐसैंहीं कहतेहैं। जातैं प्राणहीं इन सर्वके ताँई होवैहै॥१५॥

इति श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपा०प्रथमः खंडः॥१॥

---

है ॥ जातैं लोकविषै लौकिकजन वा शास्त्रज्ञजन वाक्आदिक करणोंकूं वाणियां नहीं। [कहते] चक्षु नहीं। मन ऐसैं नहीं कहते हैं किंतु। "प्राणहीं हैं" ऐसैं कहतेहैं। जातैं प्राणहीं इन सर्व वाक्आदिककरणोंके समूहोंकेप्रति होवैहै। यातैं मुख्य प्राणके प्रति वाक्आदिकोंनैं अनुरूप हीं कहा। ऐसैं श्रुति प्रकरणके अर्थकूं उपसंहार करनेकूं इच्छती है

॥ ॥ [३८]ननु चेतनवाले पुरुषनकीन्यांई "मैं श्रेष्ठताकेअर्थ हूं" ऐसें विवादकूं करतेहुये करण परस्पर स्पर्द्धाकूं करतेभये। यह कैसें युक्त होवै। [३९]जातें चक्षुआदिकनका वाक्कूं निषेध करिके (छोडिके) प्रत्येकका वदन (संभाषण) नहीं संभवै है। [४०]तैसें देहतें निर्गमन फेर प्रवेश वा ब्रह्माके प्रति गमन अरु प्राणोंकी स्तुति नहीं संभवैहै? [४१]तहां सिद्धांती कहैहैं किः—वाक्‌आ-

---

३८ आख्यायिकाके यथाश्रुत अर्थके तांई पूर्ववादी आक्षेप करैहै॥ इहां यह अर्थ हैः—जैसें चेतनावाले पुरुष विवादकूं करतेहुये स्पर्धाकूं करते हैं। तैसें अचेतन जे वाक् आदिक वे अपनी श्रेष्ठताकी सिद्धिअर्थ विवादकूं करतेहुये परस्पर स्पर्धाकूं करतेभये। यह कथन युक्त नहीं है। काहेतें अचेतनोंविषै स्पर्धाआदिकके अदर्शनतें॥

३९ किंवाः—वाणीतें भिन्न इंद्रियनका परस्पर वचनहीं अनुचित है। काहेतें वचनकूं वाक्का व्यापार होनेतें। ऐसैं पूर्ववादी कहैहै॥

४० किंवाः—वाक्‌आदिकनका देहतें अपसर्पण (निकसजाना) आदिक अयुक्त है। काहेतें तिनकूं अचेतन (जड) होनेतें? ऐसें पूर्ववादी कहैहै॥ इहां वा शब्द "नहीं" इस पूर्व उक्तपदके अनुकर्षण (खीचनैं) अर्थ है॥

४१ अग्नि आदिक चेतनावालियां जे देवता हैं तिनकरि

दिकनकूं अग्निआदिक चेतनावाले देवताओं-करि अधिष्ठित होनेतैं वाक्आदिकनका चेतना-वान्पना प्रथम आगम ( श्रुति )तैं सिद्ध है॥ ॥ ननु एक देहविषै अनेक चेतनावान्ताके हुये तैं[४२]-किकोंके मतका विरोध होवैगा ? ऐसैं जो कहै। [४३] सो बनै नहीं:—काहेतैं ॥ ईश्वरकी निमित्तकार-

---

अधिष्ठित होनेतैं तादात्म्यके अभिप्रायकरि वाक्आदिकनके चेतनावान्पनैके संभवतैं तिनका वदन (वचन) आदिक व्य-वहार संभवै है। यातैं "अग्नि वाक् होयके मुखकेप्रति प्रवेश करता भया" इत्यादि श्रुतिकूं अनुसरिके सिद्धांती उत्तरकूं कहैहैं ॥

४२ ननु एक देहविषै अनेक चेतनावानोंके बलात्कार-करि विरुद्ध अनेक अभिप्रायोंका अनुसारी होनेकरि देहके उन्मथनके प्रसंगतैं वा क्रियारहितताके प्रसंगतैं एक देहका अनेक चेतनोंकरि अधिष्ठित (आश्रित)पना नहीं संभवै है ? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

४३ क्या एक शरीर अनेक चेतनोंकरि अधिष्ठित नहीं होवै है ? किंवा:—तिन अनेक चेतनोंकरि निर्णीत कर्त्ता भो-क्ताकरि अधिष्ठित नहीं होवै है ? ऐसैं विकल्पकरिके प्रथम विकल्पके प्रति सिद्धांती दूषण देते हैं ॥ इहां यह अर्थ है:—जातैं पर (तार्किक)के मतविषै जीवकरि अधिष्ठितहीं श-रीरका [जीवनकीन्यांई सर्व अल्प पदार्थनके साथि संयोगी

णताके अंगीकारतैं ॥ [44] जे तार्किक प्रथम ईश्वरकूं अंगीकार करतेहैं वे ईश्वरकरि अधिष्ठितहीं आध्यात्मिक मनआदिक कार्य करणोंकी औ बाह्य पृथिवीआदिकनकी नियमकरि प्रवृत्तिकूं इच्छते (मानते) हैं । [45] रथआदिककीन्यांई ॥ औ [46] हमोंकरि अग्निआदिक चेतनावाली बी देवता अध्यात्मरूप भोक्ती (भोगकी करनेवाली) नहीं अंगीकारकरिये हैं ॥ [47] तब क्या कि ? [48] कार्य

होनेकरि व्यापक] ईश्वरकरि अधिष्ठितपना है ॥ तैसैं माने हुये एक शरीर अनेक चेतनोंकरि अधिष्ठित (आश्रित) नहीं होवैहै । ऐसी सेश्वरवादीनकी शंका नहीं है ॥

४४ संग्रहरूप (संक्षिप्त) वाक्यकूं सिद्धांती विवरण करैहैं ॥

४५ चेतनकरि अधिष्ठित अचेतनोंकीहीं प्रवृत्ति होवैहै । इस अर्थविषै सिद्धांती दृष्टांतकूं कहैहैं ॥

४६ द्वितीय विकल्पकेप्रति सिद्धांती कहैहैं ॥

४७ ननु तब कार्य (देह) अरु करण (इंद्रिय आदिक) नकी अधिष्ठातादेवता जे हैं । तिन देवताओंके कार्य अरु करणोंकी क्या अन्य अधिष्ठाता देवता हैं ? ऐसैं पूर्ववादी पूंछता है ॥

४८ देवताके कार्य अरु करणोंकी अन्य अधिष्ठाता देवता

करणवाली अरु [49]प्राणरूप एक देवताके भेदस्वरूप अरु [50]अध्यात्म अधिभूत अधिदैवतके भेदनकी कोटिनकरि विकल्पवाली तिन देवताओंका [51]अध्यक्षतामात्रकरि नियंता ईश्वर अंगीकार करियेहै। सो[52] ईश्वर जातैं करणरहित है। "सो [53]पाणिपादरहित हुया वेगवान् अरु ग्रहण-

---

जब इष्ट होवैं तब अनवस्था होवैगी? ऐसैं माननेवाले पूर्ववादीके प्रति सिद्धांती प्रत्युत्तर कहते हैं॥

४९ शाकल्यब्राह्मणकूं अनुसरिके कहैहैं॥

५० ननु बहुत देवता हैं। तिनकूं प्राणरूप एक देवताके भेदरूपवान्‌पना कैसैं है? यातैं कहैहैं॥ इहां अध्यात्म अधिभूत अरु अधिदैवनके भेदनकी कोटिनकरि विकल्प है जिनका ऐसैं विग्रह है॥

५१ ईश्वरके नियंतापनैकरि किये व्यापारवान्‌पनैकूं निवारण करनेकूं विशेषण देते हैं॥

५२ अब ईश्वरकूंबी नियंता होनेतैं देवताओंकी न्यांई कार्यकारणवान्‌पना होवैगा? ऐसैं जो कहै। सो बनै नहीं। ऐसैं कहैहैं॥ इहां ईश्वरका अकरणपना (इंद्रियरूप करणोंसैं रहितपना) जो है। सो अकार्यपनैका (देहरूपकार्यरहितपनैका) उपलक्षण है॥

५३ तहां श्रुतिकूं प्रमाण करैहैं॥ इहां आदिपदकरि "ताका कार्य औ करण नहीं है" इत्यादि मंत्ररूप वाक्य ग्रहण किया॥

का कर्ता है। चक्षुरहित हुया देखताहै । कर्ण-रहितहुया सुनता है" इत्यादिमंत्ररूप वाक्यतैं औ "जायमान हिरैण्यगर्भकूं देखो। पूर्व हिरण्यगर्भकूं उपजावताभया" इत्यादि श्वेताश्वतरशाखावाले पठन करतेहैं । यातैं देहविषै[55] कर्मफलका संबंधी तिन (देवता अरु ईश्वर)तैं विलक्षण जीव भोक्ता है। ऐसैं हम कहतेहैं ॥ औ इहां वाक्[56] आदिकनका संवाद जो है। सो विद्वान्कूं[57] अन्वय अरु व्यतिरेककरि प्राणकी श्रे-

५४ सूत्रात्मा हिरण्यगर्भ है औ सो एक समष्टिरूप देवता है। ताकी अवस्थाके भेदरूप अनेकदेवताओंका ईश्वर नियंता है। ऐसैं कहा। इसविषै प्रमाणकूं कहैहैं ॥ इहां आदिपदकरि "आगे हिरण्यगर्भ सम्यक् वर्त्तताभया" इत्यादिवाक्य ग्रहण करिये है ॥

५५ देवताओंके औ ईश्वरके इस देहविषै भोक्तापनैके अभावके हुये किसका भोक्तापना है? यातैं कहैहैं॥इहां तिनतैं विलक्षण। याका देवता अरु ईश्वरतैं व्यावृत्त (भिन्न)। यह अर्थ है॥

५६ वाक्आदिक शब्दनके वाच्य चेतनावाली देवता हैं। ऐसैं स्वीकारकरिके आख्यायिकाके स्वार्थ (वाच्यार्थ)की सिद्धि अर्थ कहा। अब ता (आख्यायिका)के तात्पर्यकूं कहैहैं ॥

५७ कल्पनाके प्रयोजनकूं कहैहैं ॥

ष्ठताके निर्धारण अर्थ कल्पित है ॥ [५८] जैसैं लोक-विषै पुरुष आपकी श्रेष्ठताकेअर्थ परस्पर विवादकूं करते हुये। किसीबी गुणविशेषके अभिज्ञकूं पूंछतेहैं:—हमारे मध्य गुणोंकरि कौंन श्रेष्ठ है? ऐसैं ॥ तिसकरि उक्त हुये कहिये [५९] अनुक्रमसैं होयके जैसैं होवै तैसैं इस कार्यकूं साधनेकूं उद्योग करहू। जिसकरि यह कार्य साधियेहै सो तुह्मारे मध्य श्रेष्ठ है। ऐसैं उक्त हुये। तैसैंहीं उद्योग करतेहुये आपकी वा अन्यकी श्रेष्ठताकूं निर्धार करतेहैं ॥ तैसैं श्रुति वाक्-आदिकनविषै इस संव्यवहारकूं कल्पना करतीभई ॥ ॥ [६०] विद्वान् प्राणकी श्रेष्ठताकूं कैसैं निश्चय करैगा कि:—[६१] वाक्आदिकनके मध्य एक एकके अभावके हुयेबी जीवन देख्या है। परंतु

५८ यथोक्त कल्पनाकूं दृष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं ॥

५९ तिसकरि उक्त हुये। ऐसैं उक्तकूंहीं स्पष्ट करैहैं ॥

६० विद्वानकूं। इत्यादिकरि उक्त प्रयोजनकूं प्रकट करैहैं ॥ इहां विद्वान् प्राणकी श्रेष्ठताकू कैसैं निश्चय करैगा। ऐसैं संबंध है ॥

६१ प्रतिपत्ति (निश्चय)के प्रकारकूं संक्षेपकरि कहैहैं ॥ इहां फलवती कल्पना है। यह शेष है ॥

६८

प्राणके अभाव हुये जीवन देख्या नहीं। ऐसैं [विद्वान् प्राणकी श्रेष्ठताकूं निश्चय करैगा ॥ यातैं यह कल्पना फलवती है] ॥ तिसप्रकारसैं कौषीतकि शाखावाले ब्राह्मणोंकी श्रुति हैः—"वाक्‌रहित जीवताहै जातैं हम मूकनकूं देखतेहैं। चक्षुरहित हुया जीवता है जातैं अंधनकूं देखतेहैं। श्रोत्ररहित हुया जीवताहै जातैं बधिरनकूं देखतेहैं। मनरहित हुया जीवताहै जातैं बालकनकूं देखतेहैं बाहुछिन्न (ठूंठा) जीवताहै। उरच्छिन्न (पंगु) जीवताहै" इत्यादिरूप ॥ १५ ॥

इति श्रीछान्दोग्योपनिषद्भाष्यभाषादीपिकायां
पंचमप्रपाठकस्य प्रथमः खंडः समाप्तः ॥ १ ॥

---

६२ दृष्ट अर्थविषैवी अनुग्राहक होनेकरि श्रुतिकूं दिखावै हैं ॥

इति श्री० भाष्यभाषा० पंचमप्रपाठ० प्रथमखंडस्य टिप्पणम् १

# अथ पंचमप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः २

## स होवाच-किं मेऽन्नं भविष्यतीति?

---

अथ श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपाठ० द्वितीयः खंडः॥ २ ॥

**अर्थः—सो (मुख्य प्राण) कहताभयाः—मेरा क्या अन्न होवैगा? ऐसैं ॥ ॥ जो**

---

अथ श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपा०द्वितीयः खंडः ॥ २ ॥

प्राणके अन्नवस्त्रका उपासन ८

**टीकाः—सो[६३] मुख्यप्राण कहताभयाः—"क्या मेरा अन्न होवैगा"? ऐसैं ॥ ॥ इहां श्रुति मुख्य[६४] प्राणकूं प्रष्टा (पूंछनेवाले)की न्यांईं क-**

---

अथ श्री० पंचमप्रपाठ० द्वितीयखंडस्य टिप्पणम् २

६३ वाक्आदिकनका स्वामी श्रेष्ठताआदिक गुणवाला प्राण मैं हूं। ऐसैं जान ॥ इसरीतिसैं प्रधान विद्याकूं उपदेश करिके तिस दर्शनकी अंगभूत जो प्राणके अन्न अरु वस्त्रकी दृष्टि है ताके विधानअर्थ आरंभविषै प्रथम अन्नकी दृष्टिकूं विधान करनेकूं प्रसंगकूं करते हैं ॥

६४ इहां मुख्य प्राणका प्रष्टापना औ वाक्आदिकनका प्रतिवक्तापना काल्पनिक (कल्पनाकरि किया) है। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां "जो यह" ऐसैं उक्तहीं जो यत् (जो) पद है सो

यत्किञ्चिदिदमाश्वभ्य आशकुनिभ्य इति होचुस्तद्वा एतदनस्यान्नमनो ह

---

कछुक यह श्वानोंकरि सहित अरु पक्षियोंकरि सहित है [सो तेरा अन्न है]। ऐसें कहतेभये ॥ ॥ सो यह अन (प्राण) का अन्न है। अन्नहीं प्रत्यक्ष नाम है। ऐसें

---

लपना करिके वाक्आदिकनकूं प्रतिवक्ता (उत्तरके देनेवाले)की न्यांई कलपती हुयी कहैहैः— जो यह किंचित् लोकविषै प्रसिद्ध अन्नका समूह श्वानोंकरि सहित अरु शकुनीओं (पक्षियों)करि सहित सर्व प्राणिनका जो अन्न है सो तेरा (प्राणका) अन्न है। ऐसें वाक्आदिक कहतेभये ॥ ॥ [६५]प्राणका सर्व अन्न है। प्राण सर्व अन्नका अत्ता (भोक्ता) है। इस प्र-

---

वाक्यार्थकी कलपना अर्थ "जो अन्न है" इस ठिकानें अनुवाद करिये है ॥

६५ "सोई यह" इत्यादि उत्तरवाक्यके पूर्ववाक्यतैं अर्थभेदके अभावकूं आशंकाकरिके कहैहैं ॥

वै नाम प्रत्यक्षं। न ह वा एवंविदि किञ्च-
नानन्नं भवतीति ॥ १ ॥

जाननेवालेविषै कछुबी अनन्न (अभक्ष्य)
नहीं होवैहै ऐसैं [श्रुति कहतीभई]॥ १ ॥

कारके निश्चयअर्थ कल्पितआख्यायिकारूपतैं
निवृत्त होयके अपनैं श्रुतिरूपसैं कहैहैः—सो
प्रसिद्ध यह जो कछुक अन्न लोकविषै प्राणि-
नकरि भक्षण करियेहै सो प्राणका अन्न है।
अर्थ यह जोः—सो प्राणकरिहीं भक्षण करिये
है ॥ [६६] सर्व प्रकारकी चेष्टाकरि प्राणके व्याप्तिरूप
गुणके दिखावनेअर्थ प्राणका "अन" ऐसा प्र-
त्यक्ष नाम है। [६७] जातैं प्रआदिक उपसर्ग पूर्व-

६६ इहां प्राणशब्दकूं छोडिके "अन" शब्दके प्रयोगविषै तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—"अन । चेष्टाविषै है" ऐसैं धातुतैं जन्य अन शब्दका ग्रहण जो है सो सर्व प्रकारकी चेष्टाकरि प्राणके व्याप्तिरूप गुणके दिखावनेअर्थ है ॥ तैसैं हुये जो कोइबी दहन करताहै शोषण करताहै वा प्लवन (कूदन) करता है सो सर्वबी प्राणहीं है। ऐसैं प्राणका "अन" ऐसा नाम युक्त है औ इधर जो प्रत्यक्ष शब्द है। ताका पूर्वउक्त धातुतैं जन्मवाला नाम है। यह अर्थ है ॥

६७ उक्त अर्थकूंहीं समर्थन करै हैं ॥ इहां अन शब्दका।

कताके हुये अन शब्दकी विशेषगातिहीं (प्राण ऐसा-रूप) होवैहै ॥ तैसैं हुये "अन" ऐसा यह प्रत्यक्ष नाम जो है। सो सर्व[६८] अन्नोंके अत्ताके नामका ग्रहण है॥कहिये यह सर्व अन्नोंके अत्ताका साक्षात् अभिधान (नाम) है ॥ ऐसैं जाननेवालेविषै कहिये "सर्व भूतनविषै स्थित अरु सर्व अन्नोंका अत्ता प्राण मैं हूं" ऐसैं जाननेवाले तिस यथोक्त प्राणके वेत्ताविषै। कछु बी सर्व प्राणिनकरि भक्ष्य जो है सो अनन्न (अभक्ष्य) नहीं होवैहै। अर्थ यह जोः-ऐसैं जाननेवालेविषै सर्व अन्न होवैहै । काहेतैं विद्वान[६९]कूं

यह शेष है ॥ औ प्राणकूं सर्वचेष्टाकी प्राप्ति । यह एवकारका अर्थ नहीं है। औ तैसैं हुये याका प्राणआदिक शब्दके ग्रहणविषै विशेषव्याप्तिहीं है ऐसैं स्थित हुये । यह अर्थ है औ "अन" ऐसा प्रत्यक्ष यह नाम सर्व अन्नोंके अत्ताके नामका ग्रहण है। ऐसैं संबंध है ॥

६८ ताहींकूं व्याख्यान करैहैं ॥

६९ ननु तातैं प्राण शब्दकेअर्थ प्राणके वेत्ताका जब सर्व अन्न है तब ताके वेत्ताकूं भक्ष्य अभक्ष्यके विभागकी असिद्धिकेहुये तिस (उक्तविभागरूप) विषयवाला शास्त्र विरोधकूं पावैगा ? यह आशंकाकरिके । विद्वान्के आध्यात्मिक (व्यष्टि-

**स होवाच-किं मे वासो भविष्यतीति-**

---

अर्थः–सो (प्राण) कहताभयाः–मेरा क्या वस्त्र होवैगा? ऐसैं ॥ ॥"जल" ऐसैं

---

प्राणभूत होनेतैं औ "प्राणतैंहीं[७०] यह (सूर्य) उदित होवैहै अरु प्राणविषे अस्तकूं पावताहै" ऐसैं उपक्रम करिके "ऐसैं जाननेवालेतैंहीं सूर्य उदित होवैहै अरु ऐसैं जाननेवालेविषै अस्तकूं पावताहै" इस अन्य श्रुतितैं ॥ १ ॥

टीकाः–सो[७१] प्राण फेर कहताभयाः–पूर्वकी[७२]

---

स्वरूप परिच्छिन्न) रूपकूं छोडिके आधिदैविक (समष्टिस्वरूप व्यापक) रूपकरि तिस प्राणवेत्ताके सर्व अन्नवान्ताके हुये भक्ष्यअभक्ष्यके विभागका शास्त्र आध्यात्मिक परिच्छेदरूप विषयवाला होनेकरि अविरुद्ध है। ऐसैं कहैहैं ॥

७० प्राणभूत विद्वान् है । इस अर्थविषै अन्य श्रुतिकूं कथन करैहैं ॥

७१ ऐसैं प्राणविद्याका अंग होनेकरि प्राणके अंगकी दृष्टि उपदेशकरी । अब तिस (प्राणविद्या)का अंग होनेकरि प्राणके वस्त्रकी दृष्टिकूं प्रसंगविषै प्राप्त करैहैं ॥

७२ इहांबी प्राणका प्रष्टापना औ वाक्आदिकनका प्रतिवक्तापना कलिपतहीं है। ऐसैं कहैहैं ॥

त्याप इति होचुस्तस्माद्वा एतदशि-
ष्यन्तः पुरस्ताच्चोपरिष्टाच्चाद्भिः परिद-

---

कहतेभये॥ तातैंहीं अशन(भोजन)करतेहुये आगेतैं औ पीछेतैं जलोंकरि इस (आचमनरूप) परिधान (वस्त्र)कूं करतेहैं ॥ लंभुक

---

न्यांईहीं कल्पना है । क्या मेरा वस्त्र होवैगा? ऐसैं ॥ "आप (जल)" ऐसैं वाक्‌आदिक कहतेभये ॥ [७३]जातैं प्राणका वस्त्र आप हैं तातैंहीं भोजन करनेवाले औ भोजन करचूके विद्वान् ब्राह्मण इसकूं करते हैं ॥ ॥ क्योंकि:— वस्त्रस्थानीय जलोंकरि भोजनतैं पूर्व अरु भोजनतैं ऊर्ध्व (पीछे) मुख्य प्राणके परिधानकूं

---

७३ जलोंकी प्राणके प्रति वस्त्ररूपताविषै गमक (लिंग) कूं कहैहैं ॥

धति । लंभुको ह वासो भवत्यनग्नो ह भवति ॥ २ ॥

---

(मिलजानेवाला) हीं वस्त्र होवैहै [यातैं] अनग्नहीं होवैहै ॥ २ ॥

---

करते हैं । लँभुक[74] कहिये लंभनशील ( प्राप्त होनेके स्वभाववाला ) वस्त्र होवैहै । अर्थ यह जोः—वँस्त्रका[75] लब्धा ( प्रापक ) हीं होवैहै ॥ अनग्न ( ढांप्या )हीं होवैहै । कहिये वस्त्रकूं लंभुक ( अन्यके साथि मिलजानेवाला ) होनेकरि अर्थतैं सिद्धहीं अनग्नता है । ऐसैं अनग्नहीं होवैहै । अर्थ यह जोः—उत्तरीय ( अंगवस्त्र ) वान् होवैहै ॥ भोजँन[76] करनेवालेकूं औ भोजन

---

७४ वस्त्रकी दृष्टिके फलकूं कहैहैं ॥

७५ "अनग्न (ननंगा) होवैहै" इसवाक्यके पुनरुक्तिपनैकूं आशंकाकरिके अर्थविशेष (अर्थके भेद)कूं कहैहैं ॥

७६ ननु प्राणके वेत्ताकूं मुखशुद्धिअर्थ किये आचमनतैं अन्य आचमन विधानकरियेहै । काहेतैं "ऐसैं जाननेवाला भोजनकूं करता हुया आचमनकूं करै" इस श्रुतितैं ? यह

करचूकेकूं जो आचमन शुद्धिअर्थ विज्ञात है। तिसविषै "प्राणका वस्त्र है" ऐसा दर्शनमात्र इहां विधान करिये है। जलोंकरि परिधान करता है ऐसैं अन्य आचमन नहीं विधान करिये है॥ जैसैं "लौकिक प्राणियोंकारि भक्ष्यमाण अन्न प्राणका है" ऐसा दर्शनमात्र है। ताकी न्यांई। क्या मेरा (प्राणका) अन्न है? क्या मेरा वस्त्र है? इत्यादि प्रश्न अरु उत्तरकूं तुल्य होनेतें॥ जँब अपूर्व (अन्य अधिक) आचमन तिस (अनग्नता) अर्थ होनेकरि करिये तब कृमिआदिकका अन्न बी प्राणका भक्ष्य होनेकरि विहित होवै॥ परंतु तुर्ल्यविज्ञानरूपअर्थवाले

---

आशंकाकरिके कहैहैं॥ इहां आदिपदकरि दो प्रतिवचन (प्रतिउत्तर) ग्रहण करिये हैं॥

७७ सर्व प्राणिनकरि भोग्य अन्नविषै "ता (प्राण)का अन्न है" इस दृष्टिकीन्यांई आचमन करनेकूं योग्य जलोंविषै ता (प्राण)के वस्त्रकी दृष्टि विधान करिये है। ऐसैं कहा ताकूं व्यतिरेकद्वारा विवरण कहैहैं॥ इहां तिस अर्थ होनेकरि। याका प्राणकी अनग्नता अर्थ होनेकरि। यह अर्थ है॥

७८ अब पूर्व अन्नकी दृष्टिहीं विधान करियेहै काहेतैं सर्व अन्नके भक्षणकूं प्रमाणविरुद्ध होनेतैं। इहां तो अपूर्व

प्रश्न उत्तरके प्रकरणकूं विज्ञानरूप अर्थवाला होनेतैं अर्धजरतीय ( आधि जलाई मुर्गीका ) न्याय ( दृष्टांत ) कल्पना करनेकूं युक्त नहीं है॥ औ ⁷⁹जो प्रसिद्ध आचमन पवित्रता अर्थ है औ प्राणकी अनग्नताअर्थ है। यह नहीं होवैहै। ऐसैं तुह्मकरि कहियेहै। तैसैं हम आचमनकूं उभयअर्थ नहीं कहतेहैं। किंतु ⁸⁰पवित्रतारूप अर्थवाले आचमनकी साधनभूत आप ( जल ) प्राणका वस्त्र है। ऐसा दर्शन ( उपासन ) विधा-

---

(अलौकिक अन्य) आचमन अविरोधतैं विधान करनेकूं योग्य है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

७९ ननु एक आचमनकूं शुद्धिरूप अर्थवान्ता औ प्राणकी अभन्नतारूप अर्थवान्ता ये दोनूं कहनेकूं अशक्य हैं विरोधतैं? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥ इहां औ जो याका विरोध जैसैं होवै तैसैं। यह अर्थ है॥

८० तब किस प्रकारका आचमन विवक्षित है? यह कहैहैं॥

८१ प्रयत जो पवित्र ताका जो भाव कहिये होना ऐसी जो शुद्धि सो प्रायत्य कहियेहै। ताकेअर्थ जो आचमन किया है तिनके साधनभूत जलोंविषै वस्त्रकी संकल्पन (चिंतन)रूप अन्यक्रिया इहां श्रुतिविषै विधान करनेकूं इच्छित है। ऐसैं कहैहैं॥

नकरियेहै। ऐसैं हम कहते हैं ॥ [82]तहां आचमनकी उभयअर्थताके प्रसंगरूप दोषकी चोदना ( विधि ) अघटित है ॥ ॥ ननु वस्त्रके अर्थहीं जो आचमन है ताकेविषै ताका दर्शन होवैगा ? ऐसैं जो कहै। [83]सो बनै नहीं:-जातैं वस्त्रके ज्ञानरूप अर्थवाले वाक्यविषै वस्त्रकेअर्थ अपूर्व आचमनके विधानके हुये औ तहां अनग्नताअर्थ होनेकी दृष्टिके विधानके हुये वाक्यका भेद होवैहै। काहेतैं आचमनकी तिस ( वस्त्ररूप ) अर्थता है औ अन्य ( दृष्टि ) अर्थता है। इस कथनविषै प्रमाणके अभावतैं ॥ २ ॥

---

८२ क्रियाके भेदके हुये फलितकूं कहैहैं ॥

८३ अन्य अर्थवाले जलोंविषै अन्य अर्थवान्ताके चिंतनविषै प्रमाणके विरोधतैं विधिके योगकरि वस्त्रकेअर्थ अन्य आचमनहीं कर्त्तव्य है औ तिस वस्त्रअर्थ किये आचमनविषै अनग्नतारूप अर्थवान्ताका चिंतन उचित है ? यह भाष्य (टीका)विषै वक्ष्यमाण उत्तरतैं समीप पूर्व कही शंकाका अर्थ है ॥ तहां आचार्यः-वस्त्रअर्थ अपूर्व (नवीन) आचमनके विधानके हुये औ तिस (वस्त्रअर्थ किये आचमन)विषै अनग्नता अर्थवान्ताकी दृष्टिके विधानके हुये वाक्यभेदके प्रसंगतैं। प्रसिद्ध आचमनके साधनभूत जलोंविषै वस्त्रकी दृष्टिके परहीं

तद्धैतत्सत्यकामो जाबालो गोश्रुतये वैयाघ्रपद्यायोक्त्वोवाच- यद्यप्येनच्छुष्काय स्थाणवे ब्रूयाज्जायेरन्नेवास्मिञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥ ३ ॥

अर्थः—तिस इस (प्राणोपासन) कूं सत्यकाम जाबाल गोश्रुति वैयाघ्रपद्यकेअर्थ कहिके कहताभयाः—यद्यपि इस (प्राणोपासन)कूं शुष्कस्थाणुके अर्थ कहै। इसविषै शाखा उपजें अरु पलाश प्ररोहकूं पावें ऐसें ॥ ३ ॥

टीकाः—सो[८४] यह प्राणका दर्शन स्तुतिका वि-

यह श्रुतिवाक्य है। ऐसें उत्तरकूं कहैहैं ॥ इहां तिस अर्थवान्ता है कहिये वस्त्ररूप अर्थवान्ता है औ अन्य अर्थवान्ताहै कहिये दृष्टिरूप अर्थवान्ता है। ऐसें कहे हुये प्रमाणरूप एक वाक्यकी अप्रमाणताके प्रसंगतैं। यह अर्थ है ॥

८४ "तिस इसकूं" इत्यादि तृतीय वाक्य विधानअर्थ नहीं है औ फलवचनरूपबी नहीं है। तैसें हुये व्यर्थ है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

षय करियेहै ॥ ॥ कैसैं[८५] किः—तिस इस प्राणके दर्शनकूं सत्यकाम जाबाल । नामकरि गोश्रुति ऐसा जो व्याघ्रपत्‌का पुत्र वैयाघ्रपद्य था तिस गोश्रुतिनामक शिष्यकेअर्थ कहिके अन्यबी वक्ष्यमाण वचनकूं कहताभया ॥ ॥ क्या सो ( वचन ) कहताभया ? यह कहैहैः— यद्यपि शुष्क (सूके) स्थाणु (शुष्कवृक्ष)केअर्थ इस दर्शनकूं प्राणका वेत्ता कहै । तो इस स्थाणुविषै शाखा उत्पन्न होवैं हीं औ पलाश (पत्र) प्ररोहकूं पावैं । तब जीवतें पुरुषकेअर्थ कहै अरु इसविषै महाफल होवैहै यामैं क्या कहना है ऐसैं ॥ ३ ॥

---

८५ स्तुतिकूंहीं प्रश्नपूर्वक विवरण करै हैं ॥ इहां जीवत् पुरुषकेअर्थ प्राणविद्याकीन्याई इस दर्शनकूं कहै तब इसविषै महाफल होवैहै । यामैं क्या कहना है । ऐसैं योजना है ॥

अथ यदि महज्जिगमिषेदमावस्या-
यां दीक्षित्वा पौर्णमास्याꣳरात्रौ सर्व्वौ-

---

अर्थः—अनंतर जब महत्कूं प्राप्त हो-
नेकूं इच्छे [तब] अमावस्याविषै दीक्षाकूं
करिके पौर्णमासीविषै रात्रिमैं सर्वौषधिके

---

टीकाः—[86]यथोक्त प्राणदर्शनके वेत्ताका यह
मंथ नामवाला कर्म आरंभ करियेहैः—अनं-
तर जब महत्पनैकूं प्राप्त होनेकूं इच्छे
अर्थ यह जोः—कामना करै । [87]ताकूं यह कर्म
विधान करियेहै ॥ [88]जातैं महत्पनैके होते श्री

---

८६ गोदोहनकीन्यांई अधिकारीका अधिकाररूप यह कर्म है । इसविषै प्राणवेत्ताकूं अधिकार है । ऐसैं कहैहैं ॥ इहां अनंतर प्राणविद्याकी सिद्धितैं । यह शेष है ॥

८७ वाक्यशेषकूं पूरण करैहैं ॥

८८ ननु महत्पनैद्वारा विषयनके उपभोगकी कामनावालेकूं कर्मका विधायक जो शास्त्र है । सो श्येनआदिक शास्त्रनकी न्यांई अनर्थरूप फलवालाहीं होवैगा ? यह आशंका-करिके कहैहैं ॥ इहां "ताका" ऐसैं प्रकृत मंथनामक कर्मकी उक्ति है औ कालआदिकका । यह आदिशब्द द्रव्यआदिकके

षधस्य मन्थं दधिमधुनोरुपमथ्य ज्ये-
ष्ठाय श्रेष्ठाय स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हु-
त्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् ॥ ४ ॥

---

दधि मधुके संबंधि मंथकूं उपमंथन करिके "ज्येष्ठकेअर्थ श्रेष्ठके अर्थ स्वाहा" ऐसैं घृतका होमकरिके मंथविषै नीचें डाले॥ ४॥

---

(लक्ष्मी) जुकती है। श्रीमानकूंहीं अर्थतें प्राप्त धन होवैहै। तिसतें कर्मका अनुष्ठान होवैहै। औ तिसतें देवयान वा पितृयाण मार्गकूं पावताहै। ऐसें इस प्रयोजनकूं अंगीकार करिके महत्पनेकूं इच्छनेवालेका यह कर्म है। विषय-

---

संग्रहरूपअर्थवाला है औ दैक्ष कहिये दीक्षाविषै होनेवाला मौंजी (मुंजनामक तृणरचित कमरपट्टा) अरु अभ्यंजन (सुगंधितैलादिककरि स्नान) आदिक। सर्वकूंहीं यह नहीं अनुष्ठानकरता है। जातें प्रकृति (अग्निहोत्र)के धर्म विकृति (दर्शआदिक) विषै वर्त्ततेहैं। काहेतें "प्रकृतिकी न्यांई विकृति कर्त्तव्य है" इस न्यायतें औ यह मंथकर्म किसीकावी विकृति नहीं है। यातें यथोक्त धर्मवान्ताहीं इहां विवक्षित है। यह अर्थ है ॥

नके उपभोगकी कामनावालेका नहीं ॥ ता (मंथ नामक कर्म )का यह कालादिकका विधि कहियेहैः-अमावस्याविषै दीक्षाकूं करिके दीक्षितकीन्यांई भूमिशयनआदिक नियमकूं करिके। अर्थ यह जोः-तपोरूप सत्यवचन अरु ब्रह्मचर्य। इत्यादि धर्मवान् होयके। फेर दीक्षाविषै होनेवालेहीं सर्व कर्मके समूहकूं नहीं ग्रहण करताहै। काहेतें मंथनामक कर्मकूं ताका अविकार होनेतें ॥ औ "उपसद्व्रती होयके" ऐसी अन्य (बृहदारण्यक) श्रुतितें पयके भ-

---

८९ दीक्षाकरिके। इसकरि विवक्षित अन्यधर्मकूं ॥ कहैहैं इहां उपसद् नाम इष्टियां प्रवर्ग्यनामक कर्मके दिनोंविषै प्रसिद्ध हैं। तिनोंविषै व्रत जो पयोमात्रका भक्षण तिसकरि युक्त हुया मंथकूं संपादन करिके होमकूं करता है। ऐसैं वाजसनेयकमैं समानप्रकरणविषै श्रवणतैं। यह अर्थ है औ पिष्ठकूं करिके तिस आम (अपक्व)कूंहीं दधिमधुके संबंधी पात्रविषै डालिके। ऐसैं संबंध है औ इधर पात्रकी उदंबरवृक्षके काष्ठकरि रचिताविषै नियम है पात्रके आकारविषै तो विकल्प है ॥

९० ननु नहीं सुन्या पात्र इहां कैसैं कल्पना करिये है? तहां कहैहैं ॥ इहां औदुंबर ऐसैं कंसके आकारवाले वा च-

क्षणरूप शुद्धिके कारण तपकूं ग्रहण करताहै ॥ पौर्णमासीविषै रात्रिमैं कर्मकूं आरंभ करैहै ॥ सर्व औषधके कहिये ग्रामकी अरु अरण्यकी औषधिनके यथाशक्ति अल्पकूं अल्पकूं ग्रहण करिके ताकूं त्वचारहित करिके मंथकूं कहिये कच्चेहीं पिष्ट ( धान्यचूर्ण )कूं दधि अरु मधुके संबंधी औदुंबर ( उदंबरके काष्ठसैं रचित ) ऐसैं कंसके आकारवाले वा चमसके आकारवाले पात्रविषै अन्यश्रुतितैं डालिके उपमंथन करिके आगे स्थापन करिके "ज्येष्ठकेअर्थ श्रेष्ठके-अर्थ स्वाहा" इस मंत्रकरि आवसथ्य अग्नि-विषै आहुति डालनेके स्थान ( प्रदेश )मैं घृ-

---

मसके आकारवाले पात्रविषै। याका "कंसविषै वा चमस-विषै" ऐसैं वाजसनेयविषै श्रवणतैं सर्व शाखाके प्रत्ययके न्यायकरि अपेक्षितपात्र इहां ग्रहण किया है। यह अर्थ है ॥ औ आवसथ (गृह)का संबंधी जो लौकिक अग्नि सो आव-सथ्य विवक्षित है। जिसविषै औपासन नामक कर्म करिये है ॥ औ आज्यका होम करिके। ऐसैं संबंध है औ आवा-पस्थान जो है सो आहुतिके डालनेका प्रदेश गृह्यसूत्रविषै कहा है ॥

वसिष्ठाय स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत्प्रतिष्ठायै स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत्सम्पदे स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हु-

---

अर्थः—"वसिष्ठके अर्थ स्वाहा" ऐसैं अग्निविषै घृतका होम करिके मंथविषै नींचे डाले ॥ "प्रतिष्ठाके अर्थ स्वाहा" ऐसैं अग्निविषै घृतका होम करिके मंथविषै नींचे डाले ॥ "संपत्के अर्थ स्वाहा" ऐसैं अग्नि-

---

तका होमकरिके [पात्रमैं धरे] मंथ [नामक द्रव्य]विषै स्रुवमैं जो संलग्न है ताकूं संपातकूं करै कहिये संस्रव (घृतके स्राव)कूं नींचे डाले ॥ ४ ॥

टीकाः—[९१]अंन्य समान है ॥ [९२]वसिष्ठकेअर्थ ।

---

९१ "वसिष्ठकेअर्थ स्वाहा" इत्यादिवाक्य पूर्ववाक्यकरि तुल्यअर्थवाला है ॥

९२ तुल्यताकूंहीं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां "स्वाहा" इसमंत्रकू

त्वा मन्थे सम्पातमवनयेदायतनाय स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् ॥ ५॥

अथ प्रतिसृप्याञ्जलौ मन्थमाधाय

---

विषै घृतका होम करिके मंथविषै नींचे डाले ॥ ॥ "आयतनकेअर्थ स्वाहा" ऐसें अग्निविषै घृतका होम करिके मंथविषै नींचे डाले ॥ ५ ॥

अर्थः—अनंतर अग्नितैं किंचित् लेके

---

प्रतिष्ठाकेअर्थ । संपत्केअर्थ । आयतनकेअर्थ । स्वाहा । ऐसैं प्रत्येककेताईं मंत्रकूं उच्चारकरिके होमकरिके । तैसैंहीं संपातकूं करै ॥ ५ ॥

टीकाः—अनंतर अग्नितैं किंचित् दूरी जायके अंजलिविषै मंथ [नामक द्रव्य]कूं धा-

---

उच्चारणकरिके होमकरिके । ऐसैं संबंध है औ तैसैंहीं । याका प्रथम होमके अनंतर । यह अर्थ है औ आहुतिके अनंतर । यह अथ शब्दका अर्थ है ॥

जपत्यमो नामास्यमा हि ते सर्वमिदꣳ स हि ज्येष्ठः श्रेष्ठो राजाऽधिपतिः स मा ज्यैष्ठ्यꣳ श्रैष्ठ्यꣳ राज्यमाधिपत्यं ग-

---

अंजलिविषै मंथकूं धारणकरिके जपताहै:— "अम नाम हैं। अमकरि सहित जातैं तेरा सर्व यह है। सोई (प्राणभूत मंथ) ज्येष्ठ श्रेष्ठ राजा अधिपति है। सो मेरेकूं ज्येष्ठ-ताकूं श्रेष्ठताकूं राज्यकूं आधिपत्यकूं प्राप्त

---

रण करिके इसमंत्रकूं जपता है:—अम नाम हैं। जातैं अमकरि सहित तेरा प्राणका अम ऐसा नाम है। [९३]जातैं अन्नकरि प्राण देहविषै प्राणनरूप क्रियाकूं करैहै। यातैं मंथरूप द्रव्य प्राणका अन्न होनेतैं प्राणभावकरि स्तुत करिये है "अम नाम हैं" ऐसैं॥ ॥ [९४]कौंहैतैं जातैं अम-

---

९३ ननु प्राणका यह नाम होहू। परंतु मंथकी मंत्रार्थता कैसैं है? यह आशंकाकरिके कहैहैं॥

९४ प्रतिज्ञा किये अर्थविषै प्रश्नपूर्वक हेतुकूं कहैहैं॥ इहां यातैं तूं अम नाम हैं। ऐसैं पूर्वले पदसैं संबंध है॥

मयत्वहमेवेद९ सर्वमसानीति ॥ ६ ॥
अथ खल्वेतयर्चा पच्छ आचामति

---

करहु । मैंहीं यह सर्व होऊं" ऐसें ॥ ६ ॥
अर्थः–अनंतर इस ऋचाकरि पादसैं

---

सहित हैं यातैं अम नाम हैं ॥ जातैं तुज प्राणभूतका सर्व (समस्त) यह जगत् है यातैं ॥ जातैं सो प्राणभूत मंथ । ज्येष्ठ औ श्रेष्ठ है औ याहीतैं राजा (दीप्तिमान्) औ अधिपति कहिये अधिष्ठान होयके सर्वका पालक है । सो मंथरूप प्राण । मेरे प्रति बी आयके ज्येष्ठपनै आदिक गुणनके समूहकूं प्राप्त करहु । मैंहीं प्राणकीन्यांई यह सर्व जगत् होऊं इति ॥ इहां इतिशब्द मंत्रकी परिसमाप्तिअर्थ है ॥ ६ ॥

टीकाः–अनंतर इस वक्ष्यमाण ऋचाकरि

---

९५ हेतुकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां अनंतर जपकर्मतैं । यह शेष है ॥

तत्सवितुर्वृणीमह इत्याचामति। वयं देवस्य भोजनमित्याचामति। श्रेष्ठꣳसर्व-

---

आचमनकूं करताहै:—सविताके तिस (भोजन)कूं मांगते हैं। ऐसें [कहिके] आचमनकूं करताहै॥ देवके भोजनकूं [मांगते हैं] ऐसें आचमनकूं करताहै॥ श्रेष्ठ सर्वधा-

---

पादसैं आचमन (भक्षण)कूं करता है कहिये मंत्रके[९६] एक एक पादकरि मंथके एक ग्रासकूं भक्षण करताहै॥ सर्वके प्रसविता (उत्पादक)सूर्यके तिस मंथरूप भोजनकूं॥ प्राणकूं औ आदित्यकूं एककी न्यांई करिके सो [सूर्यका भोजन कहियेहै]॥ [९७]आदित्यके मंथरूप

---

९६ ताहीकूं स्पष्ट करैहैं॥ इहां मंत्रके एक एक पादकरि मंथके एक एक ग्रासकूं भक्षणकरैहै। ऐसें योजना है औ भोजन मंथरूप। ऐसें संबंध है॥

९७ ननु सो भोजन सूर्यका कैसैं होवैगा। जातैं प्राणका मंथद्रव्य अन्न है ऐसें कहा है? तहां कहैहैं॥ इहां कहियेहै सूर्यका भोजन। यह शेष है॥

९८ प्राण अरु आदित्यकी एकताकेहुये फलित वाक्या-

धातममित्याचामति। तुरं भगस्य धीमहीति सर्वं पिबति ॥ ७ ॥

---

तम [भोजन]कूं ऐसैं आचमनकूं करताहै॥ भग(सूर्यदेव)के[स्वरूप]कूं शीघ्र ध्यावतेहैं॥ ऐसैं कंसकूं वा चमसकूं धोयके सर्व (मंथके लेप)कूं पीवताहै ॥ ७ ॥

---

तिसभोजनकूं हम प्रार्थना करते हैं ॥ सो भोजन कैसा है किः—उँपभुक्तकिये जिस सूर्यके संबंधी अन्नरूप भोजनकरि हम सविताके स्वरूपकूं प्राप्त होनेवाले होवैं। यह अभिप्राय है। सविता (सूर्यरूप) देवके [तिस भोजनकूं हम मांगते हैं] ऐसैं पूर्वले पदसैं संबंध है ॥ ॥ फिर कैसा सो भोजन है किः—श्रेष्ठ है कहिये

---

र्थकूं कहैहैं ॥ इहां मंथरूप तिस भोजनकूं । ऐसैं पूर्वके पदसैं संबंध है ॥

९९ प्रार्थनाकेविषय भोजनकूंहीं विशेषण देते हैं ॥ इहां तिसींहीं भोजनका अन्य विशेषण "श्रेष्ठ" इत्यादि है ॥

सर्व अन्नोंतैं अतिशय प्रशंसा करनेकूं योग्य है अरु सर्वधातम है कहिये सर्व जगत्का अत्यंतधारयिता (धारणकरनेवाला) है[100] वाँ अतिशयकरि अत्यंतविधाता (जनक) है। सर्वथा (उभयप्रकारसैं) यह भोजनका विशेषण है॥ फिर तुर (त्वर) कहिये तूर्ण। अर्थ यह जोः- शीघ्र। भग जो सूर्यदेव ताके [स्वरूपकूं] हम ध्यावते हैं (चिंतन करते हैं)। कैसे हुये किः- [101]श्रेष्ठभोजनकरि संस्कारयुक्त शुद्धचित्तवाले हुये। यह अभिप्राय है॥ [102]अथवा भग जो लक्ष्मी ताके कारण महत्पनैकूं प्राप्त करनेकूं कर्मकूं करते हुये हम तिस उक्त सूर्यके रूपकूं ध्यावते हैं (चितवते हैं)॥ ७॥

---

१०० अन्नकी स्थितिकी कारणताकूं कहिके। अब जनकतारूप अन्यपक्षकूं कहैहैं॥ इहां जगत्विषै व्याप्तिमैं औ फलदानमैं ध्याताकी शीघ्रता है॥

१०१ ननु भोजनके कथ्यमान हुये क्यूं ध्यान कहिये है? तहां कहैहैं॥

१०२ शुद्धबुद्धिपनैरूप ध्यानके कारणकूं कहिके प्रकृतकर्मकीन्यांई वांछित महत्पनैविषै हेतु होनेतैंबी ध्यान अ-

निर्णिज्य कꣳसं चमसं वा । पश्चा-

---

अर्थः—अग्निके पीछे चर्मविषै वा स्थं-
डिलविषै वाक्कूं नियमन करनेवाला अरु

---

टीकाः—ऐसें कहिके सर्व मंथके लेपकूं कंस
(कंसपात्रके आकारवाले) वा चमस (च-
मसके आकारवाले) औदुंबर (उदंबरवृक्षके
काष्ठतें रचित) पात्रकूं प्रक्षालन करिके (धो-
यके) पीवताहै। [१०३] पान करिके आचमन करिके
अग्निके पश्चात् कहिये पश्चिमभागविषै पूर्व-
दिशाके तर्फ शिरवाला हुया चर्मविषै कहिये

---

नुष्ठान करनेकूं योग्य है। ऐसें कहैहैं॥ इहां उक्त सावित्र
(सूर्यसंबंधी)रूपकूं [हम ध्यावतेहैं] ऐसें अन्वय है ॥ औ
नियमकरि औदुंबर पात्र है औ ताके विकल्पकिये आकार-
विषै विशेष (भेद) है औ पात्रकूं प्रक्षालनकरिके पीवता है।
ऐसें संबंध है॥

१०३ मंथके लेपवाले पात्रकूं प्रक्षालनकरिके पानकरिके
आचमनपूर्वक अग्निके पश्चिमभागविषै कृष्ण अजिनकरि व्य-
वहित (अंतरायवाली) वा केवल भूमिविषै पूर्व दिशाके त-
रफ मस्तकवाला होयके शयन करै। ऐसें कहैहैं॥

दग्नेः संविशति चर्मणि वा स्थण्डिले वा।
वाचं यमोऽप्रसाहः स यदि स्त्रियं पश्येत्
समृद्धं कर्मेति विद्यात् ॥ ८ ॥

---

संयमितचित्तवाला हुया शयनकूं करैहै ॥
सो जब स्त्रीकूं देखे [तब] कर्म समृद्धभया ऐसैं जानै ॥ ८ ॥

---

कृष्णमृगके अजिनरूप बिछानेकरि युक्त भूमिविषै वा स्थंडिलविषै कहिये केवलभूमिविषै शयनकूं करताहै। क्या करताहुया किः—वाँक्[104]कूं नियममैं राखता हुया। अर्थ यह जोः—वाग्यत (मौनी) हुया औ अप्रसाह हुया कहिये स्त्रीआदिक अनिष्ट स्वप्नके दर्शनकरि जैसैं नहीं अभिभवकूं पावैहै तैसा हुया। अर्थ यह जोः—संयत (नियमित) चित्तवाला हुयासोवताहै ॥ सो[105] एवंभूत (इस प्रकारका) हुया

---

१०४ शयन करनेवालेके कर्त्तव्यकूं दिखावैहैं ॥
१०५ ताकूं स्वप्नविषै किसी प्रकारसैं बी उत्तम स्त्रीके द-

तदेष श्लोको-यदा कर्मसु काम्येषु स्त्रियꣳ स्वप्नेषु पश्यति। समृद्धिं तत्र जानीयात्तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने। तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने ॥ ९ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्य द्वितीयः खण्डः ॥ २ ॥

---

अर्थः-तहां यह श्लोक हैः-जब काम्यकर्मोंविषै स्वप्नोंमैं स्त्रीकूं देखै तहां (तब) समृद्धिकूं जानै। तिस स्वप्नदर्शनके हुये। तिस स्वप्नदर्शनके हुये ॥ ९ ॥

इति श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपा०द्वितीयःखंडः॥२॥

---

जब स्वप्नविषै स्त्रीकूं देखे तब जानेकिः-मेरा यह कर्म समृद्ध( समृद्धियुक्त )भया ऐसैं ॥८॥

टीकाः-तिस इस अर्थविषै यह श्लोक (मंत्र) बी होवैहैः-जब काम्य (कामरूप अर्थवाले) कर्मोंविषै स्वप्नोंमैं कहिये स्वप्नके द-

---

र्शनके हुये शुभका आगम (प्राप्ति) सूचित होवैहै। ऐसैं कहैहैं॥

इति श्री० पंचमप्रपाठकगतद्वितीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ २ ॥

अथ पंचमप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः॥३॥

श्वेतकेतुर्हारुणेयः पञ्चालानाꣳ समि-

---

अथ श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः॥३॥

अर्थः—श्वेतकेतु आरुणेय पंचालोंकि स-

---

र्शनोंमैं वा स्वप्नके कालनमैं स्त्रीकूं देखताहै। तहां समृद्धिकूं जानै। अर्थ यह जोः—कर्मोंके फलकी सिद्धि होवैगी ऐसैं जानै। तिस स्त्री-आदिक श्रेष्ठ स्वप्नके दर्शनके हुये। यह अभिप्राय है॥ इहां दो वार उक्ति जो है। सो कर्मकी समाप्तिरूप अर्थवाली है॥ ९॥

इति श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपाठकस्य द्वितीयः खंडः॥२॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपा०तृतीयः खंडः॥ ३॥

पंचाग्निविद्यार्थ श्वेतकेतु प्रवाहणसंवाद (पंचप्रश्न) ७

टीकाः—ब्रह्मासैं[१०६] आदिलेके स्तंब (तृणगुच्छ)

---

अथ श्री०पंचमप्रपाठगततृतीयखंडस्य टिप्पणम् ३

१०६ प्राणविद्या औ ताका अंगरूप कर्म ये दो कहे। अब अग्निविद्याकूं कहनेकूं इच्छतेहुये आचार्य प्रथम आख्यायिकाके तात्पर्यकूं कहैहैं॥

तिमेयाय। तँह प्रवाहणो जैवलिरुवाच

भाकेप्रति आवताभया ॥ ताकूं प्रवाहण जैवलि कहताभयाः—हे कुमार! तुजकूं पिता अनुशासन करताभया [क्या] ? ऐसैं ॥ ॥

पर्यंत संसारकी गतियां कहनेकूं योग्य हैं। मुमुक्षुनकूं वैराग्यके हेतुतैं। यातैं आख्यायिका आरंभ करियेहैः—नामतैं श्वेतकेतु ऐसा [इहां "ह" ऐसा निपात परंपराके अर्थ है] अरुणका पुत्र जो आरुणि (उद्दालक) ताका पुत्र आरुणेय था। सो पंचाल नामक देशनकी सभाकेप्रति आवताभया ॥ तिस आवनेवालेकेप्रति नामतैं प्रवाहण ऐसा जीवलका पुत्र जैवलि राजा कहताभयाः—हे कुमार! तुजकूं पिता अनुशासन करताभयाहै [क्या]?

१०७ औ तिन संसाररूप गतिनकी कहनेकी योग्यताविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां राजा हे कुमार! ऐसैं संबोधन करता हुया श्वेतकेतुके विद्याभिमानकूं दूरी करनेकूं इच्छताहै ॥

कुमारानु त्वाऽशिषत्पितेत्यनु हि भगव! इति ॥ १ ॥

वेत्थ यदितोऽधि प्रजाः प्रयन्तीति?

---

हे भगवन्! अनुशिष्ट हूं। ऐसैं [श्वेतकेतु कहताभया] ॥ १ ॥

अर्थः—[जैवलिः—] इसतैं ऊर्ध्व प्रजा-जिसके प्रति जावैहैं? [सो क्या] जानताहैं

---

अर्थ यह जोः—तूं पिताकरि अनुशिष्ट (अनुशासन प्राप्तभया) हैं क्या? ऐसैं उक्त हुया सो श्वेतकेतु कहताभयाः—हे भगवन्! अनुशिष्ट (अनुशासनकूं प्राप्तभया) हूं ऐसैं सूचन करताहुया कहताभया ॥ १ ॥

टीकाः—ता (श्वेतकेतु)कूं जैवलि कहताभया जैवलिरुवाचः—जब तूं अनुशिष्ट हैं तब इस लोकतैं ऊर्ध्व प्रजा जिसकेप्रति गमन करैहैं ताकूं क्या जानताहैं? यह अर्थ है ॥ ॥

न भगव! इति॥वेत्थ यथा पुनरावर्त्तन्त ३ इति? न भगव!इति॥वेत्थ पथोर्देवया-

---

ऐसें [पूंछताभया] ॥ ॥ [श्वेतकेतुः—] हे भगवन्! नहीं। ऐसें [कहताभया] ॥ ॥ [जैवलिः—] जैसें फेर आवर्त्तन करैहैं [सो क्या] जानताहैं? ऐसें [पूंछताभया] ॥ ॥ [श्वेतकेतुः—] हे भगवन्! नहीं। ऐसें

---

श्वेतकेतुरुवाचः—हे भगवन्! जिसकूं आप पूंछतेहो जिसकूं मैं नहीं जानताहूं। ऐसें इतर (श्वेतकेतु) कहताभया ॥ ॥ जैवलिरुवाचः— जब ऐसें है तब जैसें (जिसैंप्रकारसैं प्रजा) फेर आवर्त्तन करैहैं सो क्या जानताहैं? ऐसें ॥ ॥ श्वेतकेतुरुवाचः—हे भगवन्!

---

१०८ जैसें। इसके अर्थकूं कहैहैं॥ इहां तुल्यमार्गवाले विद्यमान हुये (साथि जानेवाले) विद्वान् अरु अविद्वान्के दो मार्ग हैं। तिनके मध्य देवयानकी। इत्यादि वाक्ययोजना करनेकूं योग्य है॥

नस्य पितृयाणस्य च व्यावर्त्तना ३ इति? न भगव! इति ॥ २ ॥

---

[कहताभया] ॥ ॥ [जैवलिः–]दो मार्गनके मध्य देवयानकी अरु पितृयाणकी व्यावर्त्तना (परस्परके वियोगकास्थान) है [ताकूं क्या] जानता हैं? ऐसें [पूंछताभया] ॥ ॥ [श्वेतकेतुः–] हे भगवन्! नहीं। ऐसें [कहताभया] ॥ २ ॥

---

नहीं [जानताहूं] ऐसें प्रत्युत्तर देताभया ॥ ॥ जैवलिरुवाचः–साथि प्रयाणवाले विद्वान् अविद्वानके दो मार्गनके मध्य देवयानकी औ पितृयाणकी व्यावर्त्तना कहिये व्यावर्त्तन है। अर्थ यह जोः–साथि गमन करनेवालोंका[१०९] परे

---

१०९ उक्त वाक्यार्थकूं संक्षेपसैं कहेहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–दो मार्गोंकूं आश्रय करिके (भिन्न भिन्न मार्गके तांई जानिके निश्चयकरि) साथि प्रयाणवाले विद्वानोंका (उपासकोंका) औ कर्मिओंका जहां परस्पर वियोग होवैहै सो क्या जानताहैं ॥

वेत्थ यथाऽसौ लोको न सम्पूर्यत

---

अर्थः-[जैवलिः-]जैसें यह (पितृसंबंधी) लोक [म्रियमाणोंकरि] नहीं संपूर्ण होवैहै [सो क्या] जानता हैं? ऐसें [पूं-

---

स्परके वियोगका स्थान है। ताकूं क्या जानता हैं?॥ ॥ श्वेतकेतु रुवाचः-हे भगवन्! नहीं [जानताहूं] ऐसें ॥ २ ॥

टीकाः-जैवलिरुवाचः-जैसें यह पितृसंबंधी लोक है। जाकूं पायके फेर आवर्त्तन करते हैं

---

११० पितृलोकसंबंधी लोककूंहीं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां आहुतिकरि सिद्ध। याका व्याख्यान आहुतिरूप साधनवाले। यह है औ अपूर्व (अदृष्ट)रूप जलोंके मध्य अन्य आकाशादि भूतनके मिलावनेअर्थ चकार (औ शब्द) है ॥ अथवा पय अरु घृत आदिरूपसैं आहुतिकूं साधते हैं औ फेर आहुतितैं अपूर्वरूपकरि सिद्ध। यह अर्थ है औ क्रमसैं याका श्रद्धा सोम वृष्टि अन्न अरु रेतके हवनरूप द्वारकरि। यह अर्थ है औ षष्ठ आहुतिभूत। याका अंत्य इष्टिके विधानकरि शरीरसंबंधी आहुतिद्वारा सूक्ष्मताकूं प्राप्त। इन जलोंका। यह अर्थ है ॥

३ इति? न भगव! इति ॥ वेत्थ यथा

---

छताभया] ॥ ॥ [श्वेतकेतुः–] हे भगवन्! नहीं। ऐसैं [कहताभया] ॥ ॥ [जैवलिः–] जैसैं पंचमी आहुतिके हुतहुये आप (जल) पुरुष ऐसे वचन (नाम)

---

(पुनर्जन्मकूं पावते हैं) सो लोक बहुत मरनेवालोंकरि बी जिस कारणसैं। संपूर्ण होता नहीं। सो क्या जानता हैं? ऐसैं [उक्त हुया] ॥ ॥ श्वेतकेतुरुवाचः–हे भगवन्! नहीं [जानताहूं] ऐसैं प्रत्युत्तर देताभया ॥ ॥ जैवलिरुवाचः–जैसैं (जिस क्रमसैं) पंचमी कहिये पंचसंख्यावाली आहुतिके हुत (होमकिये) हुये आहुतिकरि सिद्ध कहिये आहुतिरूप साधनवाले औ (अन्यभूत अरु) जल जे हैं वे पुरुषवचन कहिये पुरुष ऐसा वचन (अभिधानका पर्याय नाम) है हूयमान (होमकूं प्राप्तकरी) अरु क्रमकरि षष्ठ आहुतिभूत जिन-

पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भव-
न्तीति ? नैव भगव ! इति ॥ ३ ॥

अथानु किमनुशिष्टोऽवोचथा यो

---

वालीयां होवैहैं [सो क्या] जानता हैं? ऐसैं [पूंछताभया] ॥ ॥ [श्वेतकेतुः—] हे भगवन्! नहीं [जानताहूं] ऐसैं [कहताभया] ॥ ३ ॥

अर्थः—अनंतर [जैवलिः—] "अनुशि-

---

का। वे जल ( अपूर्व ) पुरुषवचन कहिये पुरुष शब्दके वाच्य होवैहैं। अर्थ यह जोः—पुरुषनामकूं पावैहैं। सो क्या जानता है? ॥ ॥ ऐसैं उक्तहुया कहैहै। श्वेतकेतुरुवाचः—हे भगवन्! नहीं [जानताहूं]। अर्थ यह जोः—मैं इनविषै कछुबी नहीं जानताहूं। ऐसैं कहताभया ॥ ३ ॥

टीकाः—अनंतर राजा कहताभया। जैवलि-

हीमानि न विद्यात् कथꣳ सोऽनुशिष्टो ब्रुवीतेति ॥ स हाऽऽयस्तः पितुरर्द्धमेयाय । तꣳ होवाचाऽननुशिष्य वाव किल मा भगवानब्रवीदनु त्वाऽशिषमिति ४

---

ष्ट हूं" क्यूं कहताभया हैं । जातें जो इनकूं नहीं जानै सो "अनुशिष्ट हूं" कैसें कहैगा । ऐसें [कहताभया] ॥ ॥ सो (श्वेतकेतु) खेदयुक्त हुया पिताके स्थानके प्रति आवताभया । ताकूं कहताभयाः—अनुशासन नकरिकेहीं भगवान् मुजकूं "तेरेकूं अनुशासन करताभयाहूं" ऐसें कहतेभये ॥४॥

---

रुवाचः—इस प्रकारसैं अज्ञानी हुया तूं क्या (किस कारणतें) "मैं [111]अनुशिष्टहूं" ऐसें क-

---

१११ ननु तुज (राजा)करि पूंछे अर्थके समूहतें भिन्न विषयवाला अनुशासन (शिक्षण) मेरेकूं है । यातें "मैं अनुशिष्ट हूं" ऐसें मैंनें कहा? यह आशंकाकरिके राजा कहैहै॥

पञ्च मा राजन्यबन्धुः प्रश्नानप्राक्षी-

अर्थः–राजन्यबंधु मेरेप्रति पांच प्रश्नोंकूं

हताभयाहैं ॥ जोई इन मेरेकरि पूंछे अर्थके समूहोंकूं नहीं जानै सो विद्वानोंविषै "मैं अनुशिष्टहूं" यह कैसैं कहै॥ ॥इस रीतिसैं सो श्वेतकेतु राजाकरि आयास (खेद)कूं प्राप्त हुया पिताके स्थानकेतांई आवताभया औ ता पिताकूं कहताभया:–अनुशासनकूं न-करिकेहीं मुजकूं भगवान् (पूजावान् आप) समावर्त्तन कालविषै "तुजकूं मैं अनुशासन करताभयाहूं" ऐसैं [क्यों] कहतेभये ॥ ४ ॥

टीकाः–श्वेतकेतुरुवाचः–हे तात! [112]जातैं

११२ अनुशासन न करिके मैं पिता "तुजकूं अनुशासन करताभयाहूं" इसप्रकार कैसैं कहताभयाहूं । [अर्थात् नहीं कहताभया हूं]? यह आशंका करिके श्वेतकेतु कहैहै ॥ "क-छुबी नहीं" ऐसैं कहाहीं जो नञ् पद सो "शक्त न भया" ऐसैं संबंधकूं दिखावनेकूं फेर ग्रहण किया है। यातैं मेरेप्रति तुह्मारी मिथ्यावादिता सिद्धभई । यह शेष है ॥

त्तेषा नैकञ्च नाशकं विवक्तुमिति ॥ स होवाच-यथा मा त्वं तदैतानवदो यथा-

---

पूंछताभया। तिनके मध्य एककूं बी कहनेकूं शक्तभया नहीं हूं ऐसें ॥ ॥ सो (पिता) कहताभयाः—जैसें मेरेकूं तूं तब इन (प्रश्नों)कूं कहताभया हैं। जैसेंः—"मैं इनके

---

पंचसंख्यावाले प्रश्नोंकूं राजन्य हैं बंधु इसके ऐसा जो राजन्यबंधु। अर्थ यह जोः—आप दुराचारी। सो मुजकूं पूंछताभया। तिन प्रश्नोंके मध्य एककूं बी मैं कहनेकूं। अर्थ यह जोः—विशेषकरि अर्थतैं निर्णय करनेकूं शक्तभया नहीं हूं ऐसें ॥ ॥ सो[११३] पिता कहताभया ॥ उद्दालक उवाचः—हे वत्स! जैसें। तूं तब कहिये आगतमात्रहीं। इन प्रश्नोंकूं "तिनके मध्य एककूं बी कहनेकूं शक्त भया

---

११३ अपनैविषै मिथ्यावादीपनैकी शंकाकूं पिता परिहार करैहैं ॥

हमेषा नैकञ्च न वेद । यद्यहमिमानवे-
दिष्यं कथं तेनावक्ष्यमिति ॥ ५ ॥

---

मध्य एककूं बी नहीं जानताहूं । [तैसैं मु-
जकूं जान] जब मैं इन (प्रश्नों)कूं जान-
ताभयाहूं [तब] कैसैं तेरे अर्थ नहीं कह-
ताभयाहूं । ऐसैं कहिके ॥ ५ ॥

---

नहीं" ऐसैं मेरेप्रति कहताभया हैं । तैसैं
मुजकूं जान । अर्थ यह जोः—तेरे अज्ञानरूप
लिंगकरि मेरे तिस विषयवाले अज्ञानकूं जान॥
११४ कैसैं कि ?—जैसैंः—मैं इन प्रश्नोंके मध्य ए-
ककूंबी नहीं जानताहूं । अर्थ ११५ यह जोः—हे
अंग ! जैसैं तूं हीं इन प्रश्नोंकूं नहीं जानताहैं ।
तैसैंः—मैं बी इनकूं नहीं जानताहूं । यातैं मेरे-
विषै तेरेकरि अन्यथाभाव करनेकूं योग्य नहीं

---

११४ "जैसैं मेरेकूं तूं" इत्यादि वाक्यकूं पूरण करिके व्याख्यान करिके अनंतरके वाक्यकूं आकांक्षापूर्वक उठावतेहैं॥
११५ ताकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां अज्ञानका अविशेष

स ह गौतमो राज्ञोऽर्द्धमेयाय। तस्मै ह प्राप्तायार्हाञ्चकार। स ह प्रातः सभाग

---

अर्थः–सो गौतम राजाके स्थानकूं जाताभया। सो प्रातःकालमैं [राजाके] समागत हुये सभाग (पूज्यमान) गमन

---

है॥ ॥ ¹¹⁶काहेतैं यह ऐसैं है [यह कहो] जातैं मैं नहीं जानताहूं? [तहां पिता कहैहैः–] जब मैं इन प्रश्नोंकूं जानता होऊं तब तुज प्रिय पु-

---

(तुल्यपना) अतः (यातैं) शब्दका अर्थ है औ अन्यथाभाव। याका मुजकरि विषयके जाने हुयेबी तेरेकूं अनुक्ति। यह अर्थ है॥

११६ तुह्मारा अज्ञान किस हेतुतैं मुजकरि जाननेकूं योग्य है? इस पुत्रकी आशंकाकूं उद्भवकरिके अनंतरके वाक्यकरि पिता उत्तरकूं कहैहैं॥ इहां यातैं तुज पात्रभूतकूं अनुपदेशतैं मेरा अज्ञान जाननेकूं योग्य है। यह शेष है औ अर्हणा। याका योग्यपूजा। यह अर्थ है औ इधर सभागपद जो है सो सप्तमी विभक्तिरूप अंतवाला हुया राजाकूं विषय करनेवाला है अरु प्रथमा विभक्तिरूप अंतवाला हुया गौतमकूं विषय करनेवाला है। यह भेद है॥

उदेयाय ॥ तꣳ होवाच-मानुषस्य भगवन्! गौतम! वित्तस्य वरं वृणीथा इति॥

---

करताभया ॥ ॥(राजा) तिस प्राप्तकेअर्थ पूजाकूं करताभया ॥ ताकूं (राजा) कहताभयाः—हे भगवन् गौतम ! मानुषवित्तके वरकूं मांग ऐसैं ॥ ॥ सो ( गौतम) कह-

---

त्रकेअर्थ समावर्त्तनकालविषै पूर्व कैसैं नहीं कहताभयाहूं ॥ ॥ऐसैं कहिके सो गोत्रतैं गौतम ऐसा उद्दालक मुनि । जैवलि राजाके स्थानकेप्रति जाताभया ॥ तिस प्राप्त गौतमकेअर्थ राजा योग्य पूजाकूं करताभया औ सो गौतम कृतातिथ्य ( भोजनकूं प्राप्त ) हुया निवासकरिके अन्यदिनविषै प्रातःकालमैं राजाके सभाकेप्रति प्राप्त हुये जाताभया ॥ वा भजन जो भाग कहिये पूजा ( सेवा ) तिस भागकरि सहित वर्त्तमान ऐसा जो अन्योंकरि पूज्यमान आप गौतम सो सभाग है । सो राजा-

स होवाच-तवैव राजन्! मानुषं वित्तं। यामेव कुमारस्यान्ते वाचमभाषथास्तामेव मे ब्रूहीति ॥ ६ ॥

---

ताभयाः—हे राजन्! मानुष वित्त तेरेपासहीं रहहू। कुमारके समीपमैं जिसीहीं वाक्कूं कहताभया हैं ताहीकूं मेरेअर्थ कथन कर॥ ॥ ऐसैं [उक्त हुया] सो (राजा) दुःखी होताभया ॥ ६ ॥

---

केप्रति जाताभया ॥ तिसँ[११७] गौतमकेप्रति राजा कहताभया ॥ जैवलिरुवाचः—हे भगवन् गौतम! मनुष्यनके संबंधि ग्रामादि वित्तके वरकूं कहिये वरणीय (मंगनेकूं योग्य काम)कूं मांग कहिये प्रार्थना कर॥ ॥ सो गौतम कहताभया ॥ उद्दालक उवाचः—हे राजन्! मानुष (मनुष्यसंबंधि) वित्त (ग्रा-

---

११७ आये गौतमकूं योग क्षेमका अर्थी जानिके राजा प्रसन्न हुया कहताभया। ऐसैं कहैहैं ॥

स ह कृच्छ्री बभूव। तꣳ ह चिरं वसेत्याज्ञापयाञ्चकर। तꣳ होवाच-यथा

---

अर्थः-ता (गौतम)कूं "चिर वासकर" ऐसें (राजा) आज्ञा करताभया ॥ ता (गौ-

---

मादि धन) तेरे पासहीं स्थित होहू। परंतु मेरो[११८] कुमार जो पुत्र। ताके समीप जिस पंचलक्षणवाली वाणीकूं तूं कहताभया हैं। तिसीहीं वाणीकूं मेरेअर्थ कथन कर ॥ ॥ ऐसें गौतमकरि उक्त हुया सो राजा दुःखी होताभया ॥ [११९]यह तो कैसें होवैगा ऐसें ॥ ५ ॥६॥

टीकाः-[१२०]सो दुःखीभूत हुया नहीं निषेध

---

११८ तब कृतकृत्य भये तुज गौतमका क्यूं आगमन भया है? यह आशंका करिके गौतम कहैहै ॥

११९ कृच्छ्री (दुःखी) भावकूं आकारकरि दिखावैहैं ॥

१२० गौतमका वचन जब राजाके दुःखीभावका कारण है तब ता गौतमकूं प्रत्याख्यान (नहीं कहूंगा ऐसें निषेध) किया चाहिये?-यह आशंकाकरिके राजा कहैहै ॥

मा त्वं गौतमाऽवदो यथेयं न प्राक् त्व-
त्तः पुरा विद्या ब्राह्मणान् गच्छति । त-

---

तम)कूं कहताभयाः—हे गौतम! जैसैं यह
तूं मेरेप्रति कहता भया हैं जैसैं यह
विद्या तुजतैं पूर्व ब्राह्मणोंकेप्रति नहीं जा

---

करनेकूं योग्य ब्राह्मणकूं मानता हुया [121] न्यायकरि
विद्या कहनेकूं योग्य है। ऐसैं मानिके तिस गौ-
तमकेप्रति "चिर (दीर्घकालपर्यंत) वासकर"
ऐसैं आज्ञा करताभया ॥ [122] राजा जो पूर्व वि-
द्याकूं निषेध (नांहीं) करताभया औ जो पीछे
"चिर वासकर" ऐसैं आज्ञा करताभया। तिस

---

१२१ तब "चिर वस" ऐसैं राजा क्यूं कहताभया? यातैं कहैहैं ॥ इहां चिर वस। याका संवत्सरपर्यंत वासकर। यह अर्थ है ॥ औ कहनेकूं योग्य है विद्या। यह शेष है ॥

१२२ ब्राह्मणकेप्रति आज्ञाकूं करनेवाले राजाकूं कैसैं प्रत्यवाय नहीं होवैगा? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां प्रत्याख्यान (निषेध) आदिककूं विषय करनेवाला हेतु वचन है औ केवल विद्याके वशतैंहीं तेरा श्रेष्ठपना नहीं किंतु जातितैं बी है। यह अपि (बी) शब्दका अर्थ है ॥

स्मादु सर्वेषु लोकेषु क्षत्रस्यैव प्रशास-
नमभूदिति तस्मै होवाच ॥ ७ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्य तृतीयः खण्डः ॥ ३ ॥

---

तीभई। जातैं पूर्व सर्व लोकनविषै क्षत्रि-
यकाहीं प्रशासन होताभया। ऐसैं (कहिके)
तिस (गौतम)केअर्थ [विद्याकूं] कहताभ-
या ॥ ७ ॥

इति श्री॰मूलभाषा॰पंचमप्रपा॰तृतीयः खंडः ३

---

निमित्त हेतु वचनकी उक्तिकरि ब्राह्मणकूं क्ष-
मापन करावै है ॥ ता गौतमकूं राजा कहता-
भया ॥ जैवलिरुवाचः—हे गौतम! सर्व वि-
द्यावान् ब्राह्मण बी हुया तूं जैसैं (जिस प्र-
कारसैं) मेरेप्रति "तिसीहीं विद्यारूप वाणीकूं
मेरेअर्थ कथनकर" ऐसैं अज्ञानतैं कहताभया
हैं। तिसकरि तूं जान। तहां[123] कहनेकूं योग्य

---

१२३ तब तिस वाणीकूं कथन कर? यह आशंका क-
रिके राजा कहैहै ॥ इहां तहां याका विद्याके कथनके प्रस्तु-
तहुये। यह अर्थ है ॥

हैः-जिसप्रकारसैं यह विद्या तुजतैं पूर्व ब्राह्मणोंकेप्रति नहीं गमन करतीभई औ ब्राह्मण इसविद्याकरि नहीं अनुशासनकूं करतेभये। [124]तैसैं यह लोकविषै जातैं प्रसिद्ध है। [125]तातैं पूर्व सर्वलोकनविषै क्षत्रियजातिकाहीं इस विद्याकरि प्रशासन कहिये शिष्यनका प्रशास्तापना होताभया। यातैं [126]क्षत्रियनकी परंपरासैंहीं यह विद्या इतने कालपर्यंत आइ है। तथापि मैं इस विद्याकूं तेरेअर्थ कहूंगा। तेरेअर्थ संप्रदानतैं ऊर्ध्व ( पीछे ) यह विद्या ब्राह्मणोंके प्रति धावैगी। यातैं मैंनैं जो कहा सो क्षमा करनेकूं योग्य हैं। ऐसैं कहिके राजा तिस गौतमकेअर्थ विद्याकूं कहताभया ॥ ७ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपाठकस्य तृतीयः खंडः ३

---

१२४ "जैसैं" इसवाक्यके अपेक्षितकूं पूरण करैहैं ॥

१२५ प्रसिद्धकूंहीं राजा स्पष्ट करैहै ॥ इहां तातैं। याका ब्राह्मणोंके इस विद्याकरि प्रशास्तापनैके पूर्व अभावतैं। यह अर्थ है ॥

१२६ इतिशब्दकरि ग्रहण किये अर्थकूं राजा कथन क-

## अथ पंचमप्रपाठकस्य चतुर्थः खंडः ॥४॥

असौ वाव लोको गौतमाग्निस्तस्या-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰पंचमप्रपाठ॰चतुर्थः खंडः ॥ ४ ॥

अर्थः—हे गौतम ! वह (स्वर्गरूप) हीं

---

अथ श्रीभाष्यभाषा॰पंचमप्रपाठ॰चतुर्थः खंडः॥४॥

स्वर्गलोकरूपाग्निविद्या २

टीकाः—"[१२७]पंचमी आहुतिके हुत हुये आप (जल)" ऐसा यह पंचम प्रश्न प्रथम होनेकरि अपाकरणकरियेहैं । ताके अपाकरणके पीछे इतर प्रश्नोंका अपाकरण (निराकरण) अनुकूल होवै। यातैं [१२८]अग्निहोत्रकी दो आहुतिनके का-

---

रैहै ॥ इहां उक्त प्रत्याख्यान (नांहीं करने)आदिकका कारण अतः (यातैं) शब्दका अर्थ है ॥

इति श्री॰ पंचमप्रपाठकगततृतीयखंडस्य टिप्पणम् ॥ ३ ॥

अथ श्री॰पंचमप्रपाठकगतचतुर्थखंडस्य टिप्पणम् ४

१२७ ननु यथाप्रश्नहीं कहिये जिस क्रमसैं प्रश्न है तिस क्रमसैंहीं प्रतिवचन (उत्तर) उचित है । परंतु पंचम प्रश्नके प्रति प्रथमपनैंकरि प्रतिउत्तर देनेवाले तुह्मनैं क्रम निराकरण किया । तहां क्या कारण है ? यातैं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—अर्थके क्रमकूं अनुसरिके पाठका क्रम कहनेकूं योग्य है॥

१२८ ननु वाजसनेयकविषै अग्निहोत्रके प्रकरणमैं अग्नि-

दित्य एव समिद्रश्मयो धूमोऽहरर्चि-
श्चन्द्रमा अङ्गारा नक्षत्राणि विस्फु-
लिङ्गाः ॥ १ ॥

---

लोक अग्नि है। ताका आदित्यहीं समित्
है। रश्मियां (किरण) धूम है। दिवस
अर्चि है। चंद्रमा अंगार हैं। नक्षत्र
विस्फुलिंग हैं ॥ १ ॥

---

र्यका आरंभ जो है सो वाजसनेयक (बृहदार-
ण्यक) विषै कहा है। [१२९] तां (कार्यके आरंभ)के प्रति

---

होत्रकी दो आहुतिनतैं अपूर्वका परिणाम (अदृष्टद्वारा होनेवाला) जगत् है। ऐसैं कहा। सोई इहां बी कहियेगा। ऐसैं जब है तब इस पिष्टपेषण (पीसे हुयेके पीसनेके) न्यायकरि क्या होवैगा? यह आशंका करिके। तिसतैं अर्थके भेदकूं कहनेकूं अग्निहोत्रके प्रकरणविषै स्थित अर्थकूं अनुवाद करैहैं ॥

१२९ उक्तप्रकारकूंहीं दिखावते हुये प्रथम याज्ञवल्क्यके जनककेप्रति षट् प्रश्नोंकूं उठावतेहैं ॥ इहां कार्यका आरंभ तत् (ताके प्रति) शब्दका अर्थ है औ अग्निहोत्रकी आहुति अन्न अरु अपूर्वका परिणाम जगत् अंगीकार करियेहै ॥ तहां अग्निहोत्रविषै सायंकालमैं अरु प्रातःकालमैं हवनकरी दो

षट् प्रश्न हैंः—दो आहुतिनकी उत्क्रांति। गति। प्रतिष्ठा। तृप्ति। इस लोककेप्रति फेरि आवृत्ति अरु लोकेप्रति उत्थायी अरु कहिये (स्वर्ग) लोकके प्रति उत्थायी पुरुष [कैसें होवैहै]ः—ऐसें ॥ औ तिनका[130] अपाकरण। तहां (वाजसनेयकविषै)

---

आहुतिनकी इस लोकतैं उत्क्रांति (निर्गमन) होवैहै। औ उत्क्रांतभई तिन दो आहुतिनकी परलोककेप्रति गति होवैहै औ गत (गई तिन दो आहुतिन)की तहां प्रतिष्ठा होवैहै औ प्रतिष्ठितभई तिन दो आहुतिनकी अपनैं आश्रयविषै प्राप्तभई तृप्ति होवैहै औ तृप्तिकूं संपादन करिके अवस्थित तिन दोनूंकी फेर इस लोककेप्रति आवृत्ति (आगमन) होवैहै औ आवृतभई तिन दो आहुतिनका आश्रय जो पुरुष सो उस (स्वर्ग) लोककेप्रति उत्थानशील कैसें होवैहै? ऐसें कार्यके आरंभकूं आश्रयकरिके याज्ञवल्क्यके षट् प्रश्न प्रवृत्तभये हैं। यह अर्थ है ॥

१३० तहां हीं वाजसनेयकविषै याज्ञवल्क्यके जनकके प्रतिवचन (उत्तर)कूं दिखावैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—अपूर्वरूप हुयी दो आहुतियां उत्क्रमण करनेवाले यजमानकूं परिवेष्टन करिके उत्क्रमणकूं करैहैं औ वे दो आहुतियां धूमादिकरि यजमानके अंतरिक्षकेप्रति प्रवेश करतीहुयी ताके आश्रित होनेतें ता (अंतरिक्ष)केप्रति प्रवेश करैहैं ॥ वे दो आहुतियां फेर अंतरिक्षविषै स्थित यजमानकी अनुकूलताकरि आप अंतरिक्षरूप अधिकरणविषै स्थित हुयी ता (अंतरिक्ष)कूं आहवनीय

हीं कहा है:—"वे प्रसिद्ध ये दो आहुतियां हुतहुयी उत्क्रमण करै हैं। वे अंतरिक्षकेप्रति प्र-

---

अग्निकी न्यांई करैहैं। काहेतैं आहुतिके अधिकरणकूं आहवनीयरूप अग्नि होनेतैं ॥ तहां (अंतरिक्षविषै) वायुकूं समिधकी न्यांई करैहैं। काहेतैं वायुकरि अंतरिक्षकूं प्रदीप्त हुया होनेतैं॥ वे शुक्ल (शुद्ध) आहुतिकी न्यांई मरीचिन (सूर्यके किरणन)कूं हीं धारण करैहैं। मरीचिनकूं अंतरिक्षविषै व्याप्त होनेतैं ॥ औ वे दो आहुतियां अंतरिक्षविषै स्थित हुयी तिस (अंतरिक्ष)विषै स्थित यजमानकूं फलके सन्मुख धारण करैहैं। वे फेर अंतरिक्षतैं उत्क्रमणकूं करतेहुये यजमानके साथि उत्क्रमण करैहैं औ यजमानके स्वर्ग लोककेप्रति प्रवेश करतेहुये साथि प्रवेश करैहैं औ ता (स्वर्गलोक)केप्रति प्रवेश करिके ताहीकूं आहवनीयरूप अग्नि करैहैं। आदित्यकूं समिध करैहैं। इत्यादि अंतरिक्षकी न्यांईहीं कहा है ॥ वा जैसैं दो आहुतियां पूर्व अंतरिक्षके तांई तर्पण करैहैं ऐसैं कहा। तैसैंहीं स्वर्गलोकविषै स्थित यजमानकूं फलदानकरि सुखी करैहैं औ वे आहुतियां प्रारब्धके क्षय हुये तिस स्वर्गलोकतैं यजमानके पृथिवीके प्रति प्रवेश करतेहुये जलरूप हुयी साथिहीं आवर्त्तन (आगमन) करैहैं औ पृथिवीके प्रति प्रवेश करिके व्रीहि आदिकके साथि अपने आश्रयकूं मिलायके रेतके सिंचन करनेवाले पुरुषकेप्रति आश्रयरूप द्वारकरि प्रवेश करैहैं औ पुरुषतैं रेतद्वारा द्वितीय प्रकृति (उपादान)के प्रति प्रवेश करिके गर्भरूप हुये अपने आश्रयकूं कर्म अनुष्ठानके योग्य देहका भागी संपादन करैहैं। तिसतैं यह पुरुष पारलौकिक कर्मकूं

वेश करैहैं। वे अंतरिक्षकूंहीं आहवनीय [नामक अग्नि] करै हैं। वायुकूं समिध [करै हैं]। मरीचिनकूं शुद्ध आहुति [करै हैं]। वे अंतरिक्षके तांई [स्थित हुयी यजमानकूं] तर्पण करै हैं (फलके सन्मुख करै हैं)। वे तिस (अंतरिक्ष)तैं [यजमानके साथि] उत्क्रमणकरै हैं" इत्यादि। ऐसैंहीं पूर्वकीन्यांई स्वर्गलोकके तांई [स्थित यजमानकूं] तर्पण (तृप्त) करैहैं वे तहांतैं आवर्त्तन करै हैं। या (पृथिवी)केतांई प्रवेशकरिके तर्पणकरिके पुरुषकेप्रति प्रवेश करैहैं। तिसतैं स्त्रीके प्रति प्रवेश करिके उस लोकके प्रति उत्थायी पुरुष होवैहै। ऐसैं॥ [१३१]तहां (वाजसनेयक)विषै अग्निहोत्रकी दोआहुतिनके कार्यका आरंभमात्र इस (उक्त) प्रकारवाला हो-

---

अनुष्ठान करिके अंतविषै लोककेप्रति उत्थानशील (जानेवाला) होवैहै। ऐसैं सर्व जनक राजानैं याज्ञवल्क्यके प्रति कहा॥

१३१ तथापि बृहदारण्यकविषै उक्त अरु इहां उक्त पंचाग्निके प्रकरणके भेदकी सिद्धि कैसैं है? यह आशंका करिके। उक्त अर्थकूंहीं संक्षेप करिके कहैहैं॥ इहां वाजसनेयक ब्राह्मण "तहां" इस सप्तमीका अर्थ है॥

वैहै। ऐसैं कहा है॥ [132]ईहां तो अग्निहोत्रके अपूर्वके विपरिणामरूप तिसकार्यके आरंभकूं पांचप्रकारसैं विभागकरिके अग्निभावकरि उत्तरमार्गकी प्राप्तिकेसाधन उपासनकूं विधानकरनेकूं इच्छतीहुयी श्रुति राजाके वचनद्वारा कहैहै:–"हे गौतम! वह (स्वर्गरूप)हीं लोक अग्नि है"इत्यादि॥ [133]ईहां [134]दुग्धआदिक साधनवाली श्रद्धापूर्वक [135]आहवनीयरूप अग्नि समिध धूम अर्चि (ज्वाला) अंगार अरु विस्फलिंगकरि

---

१३२ प्रकृत श्रुतिके अर्थविशेषकूं दिखावैहैं॥ इहां पांच प्रकारसैं। याका स्वर्गलोक पर्जन्य पृथिवी पुरुष अरु स्त्रीरूप प्रकारोंकरि। यह अर्थ है॥

१३३ पंचाग्निके संबंधकूं अवतारदेके प्रथम पर्यायके तात्पर्यकूं कहैहैं॥ इहां यह लोक कहिये भूलोक तिसविषै। यह अर्थ है॥

१३४ दो आहुतिनके जलसैं संबंधिपनैकी सिद्धिअर्थ विशेषण देतेहैं॥ इहां तिन दो आहुतिनके श्रद्धाभावकी सिद्धिअर्थ "श्रद्धापूर्वक ऐसैं कहा॥

१३५ तिन दो आहुतिनका अधिकरण अग्नि है। इत्यादि कल्पनाविषै उपयोगी होनेकरि अन्य विशेषणकूं ग्रहण करैहैं॥

भावित (भावनाकरी) औ [१३६]कर्त्ताआदिक कारकोंकरि भावित अरु अंतरिक्षके क्रमसैं उत्क्रमणकरिके स्वर्गलोकके तांईं प्रवेश करनेवाली सूक्ष्मभूत अरु जलसमवायी होनेतैं जलशब्दकी वाच्य औ श्रद्धारूप हेतुवाली होनेतैं श्रद्धाशब्दकी वाच्य जे सायंकालविषै अरु प्रातःकालविषै अग्निहोत्रकी दो आहुतियां हुत (हवनकरी) होवैहैं तिनका अधिकरण अग्नि औ तिससंबंधी अन्य [१३७]समिधआदिक है। ऐसैं कहियेहै औ जो यह दो आहुतिनके अग्निआदिककी भावना है सोबी तैसैंहीं निर्देश करियेहैः—

[१३८]हे गौतम! वह (स्वर्गरूप) हीं लोक अग्नि

---

१३६ तिन दो आहुतिनकी स्वतंत्रताकूं परिहार करैहैं॥ इहां अधिकरण शब्द भावप्रधान होनेतैं धर्मी (आश्रय) पर है औ स्वर्गलोक नामवाला जो अग्नि है सो काल्पनिक (कल्पनाकरि किया) है औ तिस संबंधी। इहां तत् (तिस) शब्द अग्निकूं विषय करनेवाला है॥

१३७ औ अन्य। ऐसैं उक्तकूं स्पष्ट करैहैं॥ इहां आदि शब्द धूम अर्चि अरु अंगार आदिककूं विषय करनेवाला है॥

१३८ पर्यायके तात्पर्यकूं कहिके ताके अक्षरनकूं व्याख्यान करैहैं॥ इधर "इहां" ऐसैं इस लोकका कथन है सो पूर्वले

है। जैसैं इहां (इसलोकविषै) अग्निहोत्रका अधिकरण आहवनीय नामक अग्नि है तैसैं ॥ तिस स्वर्गलोकनामक अग्निका आदित्यहीं समित् है। जातैं तिस (आदित्य)करि प्रकाशित हुया वह लोक प्रदीप्त होवैहै। यातैं सम्यक् इंधनतैं (प्रदीप्तकरनेतैं) आदित्य समित् है ॥ रश्मियां ( सूर्यकेकिरण ) धूम हैं तिस (सूर्य)तैं उत्थानतैं। जातैं समिधतैं धूम ऊठता है ॥ दिवस अर्चि (ज्वाला)है प्रकाशके सामान्यतैं औ दिवसकूं आदित्यका कार्य होनेतैं॥ चंद्रमा अंगार हैं। दिवसके उपशमके हुये अभिव्यक्ति (चंद्रमाके आविर्भाव)तैं। जातैं अर्चिके उपशम हुये अंगार अभिव्यक्त होवैहैं ॥ नक्षत्र विस्फुलिंग हैं। चंद्रमाके अवयवनकीन्यांई विप्रकीर्ण ( विखरनें )पनैंके सामान्यतैं ॥ १ ॥

---

पदके साथि संबंधकूं पावताहै औ तिसतैं उत्थानतैं। इहां "तिस" शब्दकरि आदित्य ग्रहण किया है ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जु-

---

अर्थः-तिस इस अग्निविषै देव श्रद्धाकूं

---

टीकाः-तिस इस उक्तलक्षणवाले अग्नि-विषै देव कहिये अग्निआदिरूप अधिदैवतस्व-रूप [139]यजमानके प्राण। श्रद्धाकूं कहिये [140]अग्नि-होत्रकी आहुतिनकी परिणामअवस्थारूप श्र-द्धाकरिभावित सूक्ष्मजल श्रद्धा कहिये हैं। का-हेतैं "[141]पंचमी आहुतिके हुत हुये जल पुरुषव-चन होवैहैं" ऐसैं जलोंकूं होमनेकूं योग्य होने-

---

१३९ अध्यात्म अरु अधिदैवके विभागकरि देवनकूं वि-भाग करैहैं ॥

१४० प्रत्ययविशेष (वृत्तिनका भेद) होनेकरि श्रद्धाकूं होम करनेकी योग्यताका असंभव है? यह आशंका करिके। श्रद्धाकूं व्याख्यान करैहैं ॥

१४१ किंवाः-प्रश्न अरु उत्तरकूं एक अर्थवाले होनेतैं औ प्रश्नविषै जलोंकूं होम करने योग्य होनेकरि सुने होनेतैं। उत्तरविषै बी श्रद्धा शब्दके वाच्य वे (जल) होम करनेकूं योग्य होनेकरि विवक्षित हैं। ऐसैं कहैहैं ॥

ह्वति । तस्या आहुतेः सोमो राजा सम्भवति ॥ २ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्य चतुर्थः खण्डः ॥ ४ ॥

---

होमते हैं । तिस आहुतितैं सोम राजा संभवैहै ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा० पंचमप्रपाठ०चतुर्थः खंडः ४

---

करि प्रश्नविषै सुने होनेतैं [142] श्रद्धाहीं आप (जल) हैं । औ [143] श्रद्धाकूंहीं आरंभ करिके संपादन करिके प्रवृत्त होतेहैं । ऐसैं जानियेहै । ता जल-

---

१४२ ननु जलोंविषै श्रद्धाशब्दके वृद्धोंके व्यवहारकरि प्रयोगके अभावतैं ऐसैं (श्रद्धाशब्दका अर्थ जल) बनैं नहीं ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

१४३ ननु जल श्रद्धाशब्दकरि प्रसिद्धकी न्यांई कैसैं कहियेहैं ? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—" श्रद्धापूर्वक होमकूं उद्देश करिके दुग्ध सोम अरु घृतआदिक होमके साधनकूं संपादन करिके होमकूं करताहै " ऐसैं तैत्तिरीयशाखावाले ब्राह्मण पठन करैहैं । तिसप्रकार हुये जलोंविषै श्रद्धाशब्द संभवैहै ॥

रूप श्रद्धाकूं होमते हैं ॥ तिस आहुतितैं सोमराजा कहिये श्रद्धाशब्दके वाच्य अरु स्वर्गलोकरूप अग्निविषै होम किये जलोंका परिणामरूप सोमराजा (चंद्रमा) उपजता है। [144]जैसैं ऋग्वेदादिपुष्पका रस ऋक् आदिक भ्रमरोंकरि गृहीत हुये वे आदित्यविषै रोहित (रक्त) आदिकरूपमय यशआदिक कार्यकूं आरंभ करतेहैं। ऐसैं पूर्व तृतीय अध्यायविषै कहा है। ऐसैं ये अग्निहोत्रकी दो आहुतिनके संबंधि सूक्ष्म अरु श्रद्धाशब्दकेवाच्य जल स्वर्गलोकके-प्रति अनुप्रवेशकरिके अग्निहोत्रकी दो आहुतिनके फलरूप चांद्र कार्यकूं आरंभ करै हैं। औ [145]ताके कर्त्ता यजमान आहुतिमय अरु [146]आहुतिकी

१४४ उक्त अर्थकूं दृष्टांतकरि स्पष्ट करैहैं ॥ इहां कहाहै मधुविद्याविषै। यह शेष है औ चांद्र कार्यकूं। याका चंद्रके समीपस्थित तिसके सदृश शरीरकूं। यह अर्थ है॥

१४५ तथापि यजमानोंका फलितपना कैसें है? यातैं कहैहैं ॥ इहां "ताके कर्त्ता" इस शब्दविषै दो आहुतियां "तत् (ताके)" शब्दके वाच्य हैं ॥ औ प्रधानपना आहुतिमय। इस शब्दगत "मयट्" प्रत्ययका अर्थ है ॥

१४६ तांहींकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां आहुतिकी भावनाकरि

भावनाकरि भावित अरु [147]आहुतिरूप कर्मकरि आकर्षित अरु [148]श्रद्धारूप जलकेसाथि संबंधवाले-हुये स्वर्गलोककेतांई अनुप्रवेश करिके सोम-भूत (चंद्र सदृशरूपवाले) होवै हैं। [149]जौंतैं ति-सकेअर्थ तिनोंनैं अग्निहोत्र होम किया है। [150]ईहां तो (आहवनीय अग्निविषै) आहुतिका प-रिणामहीं पंचाग्निके संबंधके क्रमसैं मुख्यता-

---

भावित। याका तिन (आहुतिन)करि सम्यक् स्तुत कहिये तिनके अनुसारि। अर्थ यह जो तिनके आश्रय॥

१४७ तिसकरि भावितपनैके फलकूं कहैहैं॥ इहां तिस-करि आकृष्ट (आकर्षित)पना कहिये वशीकृतपना॥

१४८ आहुतिनकरि भावित। ऐसैं उक्त अर्थकूं स्पष्ट क-रैहैं॥ इहां श्रद्धारूप जलके समवायी। याका तिस श्रद्धा-पूर्वक पय अरु सोम आदिककरि साध्य जो कर्म है ताके आश्रय। यह अर्थ है औ सोमभूत होवैहैं। याका तिस सोम शब्दके वाच्य चंद्रके समीपस्थित शरीरकूं पायके तिसके स्वरूपवाले होवैहैं। यह अर्थ है॥

१४९ ननु चंद्रका सारूप्य (समानरूपता) धर्मियोंकूं (श्र-द्धाके आश्रयभूत पुरुषनकूं) कैसैं फल होवैहै? यह आशंका करिके कहैहैं॥

१५० ननु यजमानोंका चंद्रभाव गतिविना नहीं सिद्ध होवै-है। तैसैं हुये गति कहनेकूं योग्य है? यह आशंका करिके कहै-हैं॥ इधर आहवनीय अग्नि "इहां" इस सप्तमीका अर्थ है॥

## अथ पंचमप्रपाठकस्य पंचमः खंडः॥५॥

पर्जन्यो वाव गौतमाग्निस्तस्य वायु-

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰ पंचमप्रपाठ॰पंचमः खंडः॥ ५ ॥

अर्थः—हे गौतम ! पर्जन्यहीं अग्नि है।

---

करि उपासनके अर्थ कहनेकूं वांछित है। यज-मानोंकी गति नहीं ॥ अविद्वानोंकि[१५१] ता (गति) कूं तो धूमआदिकके क्रमसैं आगे यह श्रुति कहैगी औ विद्वानोंकी विद्याकृत (उपासनाकि फलरूप) उत्तरा (उत्तरायणमार्गरूप गति)कूं कहैगी ॥ २ ॥

इति श्री॰भाष्यभाषा॰पंचमप्रपा॰चतुर्थः खंडः४

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰पंचमप्रपाठकस्य पंचमः खंडः ५

पंचमप्रश्ननिर्णयमैं पर्जन्यरूपाग्निविद्या २

टीकाः—[१५२]द्वितीय होमपर्यायके अर्थकूं कहैहैः—

---

१५१ सो (गति) तब कहां कहियेहै। जातैं ताके कथन-विना यथोक्त फल नहीं सिद्ध होवैहै। यातैं कहैहैं ॥

इति श्री॰ पंचमप्रपाठकगतचतुर्थ खंडस्य टिप्पणम् ॥ ४ ॥

अथ श्री॰पंचमप्रपाठकगत पंचम खंडस्य टिप्पणम् ५

१५२ इहां द्वितीय होमके पर्यायके अर्थकूं कहैहैं। याका

रेव समिदभ्रं धूमो विद्युदर्चिरशनिरङ्गा-
रा ह्रादनयो विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

---

ताका वायुहीं समित् है । अभ्र (बादल) धूम है। विद्युत् अर्चि है। अशनि अंगार हैं। ह्रादिनि विस्फुलिङ्ग हैं ॥ १ ॥

---

हे गौतम ! पर्जन्य हीं अग्नि है ॥ पर्जन्य नाम वृष्टिकी सामग्रीका अभिमानी देवताविशेष है ॥ ताका वायुहीं समित् है। जातैं वायुकरि पर्जन्यरूप अग्नि सम्यक् प्रदीप्त होवैहै । पुरोवात (पूर्ववायु) आदिकके प्रबलप-

---

द्वितीय होमका संबंधि जो द्वितीय पर्याय ताके अर्थकूं जनावनेकूं तिसीहीं पर्यायकूं श्रुति ग्रहण करैहै । यह अर्थ है औ पुरोवातआदिक । इस आदिशब्दकारि वर्षाका हेतु वायुका भेद ग्रहणकरियेहै ॥ औ बादलोंकी धूमकार्यता पौराणिकोंनैं कही है:—"यज्ञके धूमकरि उद्भववाला बादल तो द्विजोंका सदा हितरूप है औ दावाग्नि (वनके अग्नि)के धूमकरि उपज्या बादल वनका हितरूप कहा है औ मृतकके धूमतैं उद्भववाला बादल तो अशुभके अर्थ होवैगा औ हे द्विज! अभिचार (शत्रुके मारण अर्थ कियेश्येनयागादिकर्म)के अग्निके धूमतैं उत्पन्न हुया [बादल] भूतनके नाशअर्थहीं कहाहै" ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः सोमꣳ राजानं जुह्वति। तस्या आहुतेर्वर्षꣳ सम्भवति ॥ २ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्य पञ्चमः खण्डः ॥ ५ ॥

---

अर्थः–तिस इस अग्निविषै देव सोमराजाकूं होमते हैं। तिस आहुतितैं वर्षा संभवै है ॥ २ ॥

इति श्री॰मूलभाषा॰पंचमप्रपाठ॰पंचमः खंडः ५

---

नैके हुये वृष्टिके दर्शनतैं ॥ अभ्र (बादल) धूम है। धूमका कार्य होनेतैं औ धूमकीन्यांई लक्ष्यमाण (दृश्य) होनेतैं ॥ विद्युत् अर्चि है। प्रकाशके सामान्यतैं ॥ अशनि (वज्र) अंगार हैं। कठिन होनेतैं वा विद्युत्के साथि संबंधतैं ॥ ऱ्हादनि विस्फुलिंग हैं। ऱ्हादनि गर्जितरूप शब्द हैं। मेघोंके मध्य विप्रकीर्णपनै(फैलते)के सामान्यतैं ॥ १ ॥

टीकाः–तिस इस अग्निविषै देव [१५३]पूर्वकी

---

१५३ अध्यात्मरूप यजमानके प्राण (इंद्रिय) हैं। इंद्र आदिक तो अधिदैवतरूप देव हैं। ऐसैं कहैहैं ॥

अथ पंचमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

पृथिवी वाव गौतमाग्निस्तस्याः सं-

---

अथ श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपाठ०षष्ठःखंडः ॥ ६ ॥

अर्थः—हे गौतम ! पृथिवीहीं अग्नि है।

---

न्यांई सोमराजाकूं होमते हैं। तिस आहुतितैं वर्षा संभवैहै। कहिये [154]श्रद्धानामवाली जे आप वे सोमआकारसैं परिणामकूं प्राप्त हुयी द्वितीयपर्यायविषे पर्जन्यरूप अग्निकूं पायके वृष्टिपनैकरि परिणामकूं पावै हैं ॥

इति० श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपाठकस्य पंचमःखंडः ॥५॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥६॥

पंचमप्रश्नके निर्णयमैं पृथिवीरूपाग्निविद्या २

टीकाः—हे गौतम ! पृथिवीहीं अग्नि है। इत्यादि पूर्वकीन्यांई है ॥ तिस पृथिवी नामक अग्निका संवत्सरहीं समित् ( इंधन )है ।

---

१५४ "सोम राजाकूं" इत्यादि वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं॥

इति श्री० पंचमप्रपाठकगतपंचमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ५ ॥

वत्सर एव समिदाकाशो धूमो रात्रि-
रर्चिर्दिशोऽङ्गारा अवान्तरदिशो विस्फु-
लिङ्गाः ॥ १ ॥

---

ताका संवत्सरहीं समित् है। आकाश धू-
म है। रात्रि अर्चि है। दिशा अंगार हैं।
अवांतरदिशा विस्फुलिंग हैं॥ १ ॥

---

जातैं संवत्सररूप कालकरि प्रदीप्तहुयी पृथिवी
व्रीहिआदिककी सिद्धिअर्थ होवैहै ॥ आकाश
धूम है। पृथिवीतैं उत्थितकीन्यांई आकाश
देखियेहै। जैसें अग्नितैं धूम ॥ रात्रि अर्चि
है। जातैं अप्रकाशरूप पृथिवीके अनुरूप (अ-
नुसारिणी) रात्रि है । अंधकाररूप होनेतैं अ-
ग्निके अनुरूप अर्चिकीन्यांई॥ दिशा अंगारहैं।
उपशांतपनैके सामान्यतैं।अवांतर दिशा विस्फु
लिंग हैं। क्षुद्र (तुच्छ)पनैके सामान्यतैं ॥ १ ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा वर्षं जुह्वति तस्या आहुतेरन्नꣳ सम्भवति ॥ २ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्य षष्ठः खण्डः ॥ ६ ॥

अथ पंचमप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः ॥ ७ ॥

पुरुषो वाव गौतमाग्निस्तस्य वागेव

---

अर्थः—तिसइसअग्निविषै देव वर्षाकूं होमतेहैं। तिस आहुतितैं अन्न संभवैहै ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपा०षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

अथ श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपाठ० सप्तमः खंडः ७ ॥

अर्थः—हे गौतम ! पुरुषहीं अग्नि है।

---

टीकाः—"तिसविषै" इत्यादि समान है ॥ तिसआहुतितैं व्रीहि यवादि अन्न उपजताहै ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपाठकस्य षष्ठः खंडः ॥ ६ ॥

अथ श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपाठकस्य सप्तमःखंडः ॥ ७ ॥

पंचम प्रश्नके निर्णयमैं पुरुषरूपाग्निविद्या २

टीकाः—हे गौतम ! पुरुषहीं अग्नि है ॥ ताका वाकूहीं समित् है। जातैं वाक्करि मु-

समित्प्राणो धूमो जिव्हाऽर्चिश्चक्षुरङ्गाराः श्रोत्रं विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुव्हति। तस्या आहुते रेतः सम्भवति ॥ २ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्य सप्तमः खण्डः ॥ ७ ॥

---

ताका वाक्हीं समित् है। प्राण धूम है। जिह्वा अर्चि है। चक्षु अंगार हैं। श्रोत्र विस्फुलिंग हैं ॥ १ ॥

अर्थः-तिसइसअग्निविषै देव अन्नकूं होमतेहैं। तिस आहुतितैं रेत संभवैहै ॥२॥

इति श्री०मूलभाषा०पंचमप्र०सप्तमः खंडः ॥७॥

---

खसैं पुरुष सम्यक् प्रकाशित होवैहै मूकनहीं ॥ प्राण धूम है। धूमकीन्यांई मुखतैं निर्गमनतैं ॥ जिह्वा अर्चिहै । रक्त होनेतैं ॥ चक्षु अंगार हैं। प्रभाका आश्रयहोनेतैं ॥ श्रोत्र विस्फुलिंग हैं । विप्रकीर्णपनैं( फैलनैं ) के सामान्यतैं ॥ १ ॥

टीकाः-अन्य समान है ॥ व्रीहिआदिक

अथ पंचमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः ॥८॥
योषा वाव गौतमाग्निस्तस्या उपस्थ एव समिद्यदुपमन्त्रयते स धूमो योनिरर्चिर्यदन्तः करोति तेऽङ्गारा अभिनन्दा विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

---

अथ श्री॰मूलभाषा॰पंचमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः ८

अर्थः—हे गौतम ! योषाहीं अग्नि है। ताका उपस्थहीं समित् है। जो उपमंत्रण करियेहै सो धूम है । योनि अर्चि है । जो भीतर करताहै वे अंगार हैं । अभिनंद विस्फुलिंग हैं ॥ १ ॥

---

संस्कारयुक्त ( पाचित ) अन्नकूं होमतेहैं । तिस आहुतितैं रेत( वीर्य ) उपजताहै ॥२॥
इति॰श्री॰भाष्यभाषा॰पंचमप्रपाठकस्य सप्तमः खंडः॥ ७॥
अथ श्री॰भाष्यभाषा॰पंचमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः॥८॥
पंचमप्रश्नके निर्णयमैं योषित्रूपाग्निविद्या २

टीकाः—हे गौतम! योषा (स्त्री) हीं अग्नि

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा रेतो जुव्हति।

अर्थः—तिस इस अग्निविषै देव रेतकूं

है ॥ ताका उपस्थहीं समित् है । जातैं तिसकरि सो पुत्र आदिकके उत्पादनअर्थ प्रदीप्त होवैहै ॥ जो उपमंत्रण (गुह्यभाषण) करियेहै सो धूम है । उपमंत्रणके स्त्रीकेसाथि संभवतें ॥ योनि अर्चि है । रक्त होनेतें ॥ जो भीतर करताहै कहिये भीतर करता जो मैथुनरूप व्यापार वे अंगार हैं । अग्निके साथि संबंधतें ॥ अभिनंद (सुखके लव) विस्फुलिंग हैं । क्षुद्र होनेतें ॥ १ ॥

टीकाः—तिस इस अग्निविषै देव रेतकूं होमतेहैं । तिस आहुतितैं गर्भ संभवैहै (उपजताहै) ॥ [१५५] इसरीतिसैं श्रद्धा सोम वर्षा अन्न

अथ श्री० पंचमप्रपाठकगताष्टम खंडस्य टिप्पणम् ८।

१५५ "तिस आहुतितैं गर्भ संभवैहै" ऐसैं कहा ताकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां श्रद्धा सोम वर्षा अन्न अरु रेतरूप हव-

तस्या आहुतेर्गर्भः सम्भवति ॥ २ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्याष्टमः खण्डः ॥ ८ ॥

---

होमते हैं। तिस आहुतितैं गर्भ संभवै है ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपाठ०अष्टमः खंडः८

---

अरु रेतरूप पांच हवनोंके पर्यायविषै जो क्रम है तिसकरि वे आप (उक्तजल)हीं गर्भीभूत (गर्भरूप) होवैहैं। [156]तहां जलोंके दो आहुतिनके समवायी(संबंधी)पनैतैं प्रधानभावकी विवक्षा है ॥ वे आप पंचमी आहुतिके हुत हुये पुरुष नामवाली होवैहैं ऐसैं है। [157]परंतु केवल आ-

---

नोंके पर्यायविषै जो क्रम है तिसकरि। याका यथोक्त रीतिकरि श्रद्धासैं आदिलेके रेतपर्यंत जे स्वर्गलोकसैं आदिलेके स्त्रीपर्यंत पंचअग्नियोंविषै हवन हैं। तिनके एक एक पर्यायविषै जो क्रम व्याख्यान किया तिसकरि। यह अर्थ है ॥

१५६ ननु फेर जल कैसैं गर्भरूप होवैहैं। अन्य भूतोंका बी गर्भभाव तुल्य है। काहेतैं ता (गर्भभाव)कूं पंचभूतनका कार्य होनेतैं? यातैं कहैहैं ॥

१५७ भूतनके मध्य [अमुख्यतासैं अन्य च्यारी भूतनकूं

पहीं सोमादिकार्यकूं नहीं आरंभ करैहैं औ [158]अप त्रिवृत्करणसैं रहित नहीं हैं ऐसैं है ॥ [159]त्रिवृत्कृतताके हुयेबी विशेषसंज्ञाका लाभ "यह पृथिवी है यह जल है यह अग्नि है"। ऐसैं अन्यतम (बहुतनकेमध्य एक)की बहुलतारूप निमित्तवाला देख्या है ॥ [160]तातैं कथन कियेहीं

---

कार्यकी आरंभकताके होते बी] जलोंका प्रधानभावसैं विवक्षाकरिहीं निर्देश क्यूं है। औ केवल तिन जलोंकी हीं कार्यके आरंभकताकी विवक्षा ( कहनेकीइच्छा ) क्यूं नहीं होवैगी? तहां कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:–अन्यभूतनकी सहायकतासैं रहित केवल जलोंकूंआरंभकताके हुये जो आरंभ किया कार्य सो भोगकास्थान नहीं होवैगा । काहैतैं ता (केवल जलतैं किये कार्य)कूं जलबुद्बुदकी न्यांई अत्यंत चंचल होनेतैं ॥

१५८ केवल जलोंके जलपनेकूं अंगीकारकरिके कहा। अब सोई (जलकी केवलता) नहीं है। ऐसैं कहैहै। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां इति शब्द जो है सो "तिन (तेज जल अरु पृथिवीरूप तीनभूतन)के मध्य एक एककूं त्रिवृत् (तीनप्रकारकी) करताभया" इस श्रुतितैं। इस हेतुरूप अर्थवाला है ॥

१५९ सर्वकी त्रिवृत् करणकरि युक्तताके हुये देख्या जो विशेषकथन सो कैसैं घटेगा? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

१६० जलोंके प्रधानभावकी विवक्षाकरि प्रश्न उत्तर दोनूंविषै अप् (जल) शब्द है। ऐसैं उक्त अर्थकूं उपसंहार क-

भूत जलकी बहुलतातैं कर्मसैं संबंधि हुये सोम-आदिक कार्यके आरंभक "आप (जल)" ऐसैं कहियेहैं औ सोम[161] वृष्टि अन्न रेत अरु देह इनविषै द्रव (द्रवीभाव)की बहुलता देखियेहै औ शरीर यद्यपि पार्थिव है [तथापि] बहु[162]द्रव (बहुत आर्द्र) है॥तहां[163] (योषारूप अग्निविषै)पंचमी आहुतिके हुत (हवनकिये) हुये रेतरूप हुयी आप गर्भीभूत (पुरुषनामवाली) होवैहैं ॥ २ ॥

इति श्री० भाष्यभाषा० पंचमप्रपाठकस्याष्टमः खंडः॥८॥

---

रैहैं ॥ इहां तातैं । याका केवल जलोंके असद्भावतैं । यह अर्थ है ॥

१६१ आरंभक भूतनविषै जलोंका बहुलपना कैसैं जान्या है? यह आशंका करिके । कार्यद्वारा ताका ज्ञान होवैहै । ऐसैं कहैहैं ॥

१६२ सोम (चंद्र) आदिकनके मध्य जलकी बहुलता (अधिकता)के हुये बी पृथिवीके कार्य शरीरकूं ता (जल)की बहुलता कैसैं है? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

१६३ पंचम प्रश्नके निर्णयकूं उपसंहार करनेकूं अवतरणि-काकूं करैहैं ॥ इहां "तहां" याका योषारूप अग्निविषै । यह अर्थ है औ गर्भरूप हुये पुरुषवचन (पुरुषशब्दके वाच्य) होवैहैं । ऐसैं संबंध है ॥

इति श्री० पंचमप्रपाठकगताष्टमखंडस्य टिप्पणम् ॥ ८ ॥

# अथ पंचमप्रपाठकस्य नवमः खंडः॥९॥

इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुष-

---

अथ श्री॰ मूलभाषा॰पंचमप्रपाठकस्य नवमः खंडः ९

अर्थः—इस रीतिसैं तो पंचमी आहु-तिके हुत हुये आप (जल) पुरुषवचन

---

अथ श्री॰भाष्यभाषा॰पंचमप्रपाठकस्य नवमःखंडः॥९॥

प्रथम प्रश्नोपक्रम-कर्मसैं गमनागमनवान् जीवके
अग्निसंबंधी जन्मनाश २

टीकाः—[१६४] इसरीतिसैं तो पंचम आहुतिके होम किये हुये आप (जल) पुरुषवचन (पु-रुष नामवाली) होवैहैं। ऐसैं एक (पंचम) प्रश्न व्याख्यान किया॥ [१६५] औ जो स्वर्गलोकतैं इस पृ-

---

अथ श्री॰ पंचमप्रपाठकगतनवमखंडस्य टिप्पणम् ९

१६४ उक्त अर्थविषै वाक्यकूं जोडतेहैं॥

१६५ ननु जलोंके गर्भभावकी उक्तिमात्रकरि पुरुष नाम-वानूपनैकूं निर्णीत होनेतैं उत्तर ग्रंथकरि बहुतभया? यह आशंका करिके। ता (उत्तर ग्रंथ)के तात्पर्यकूं कहैहैं॥ इहां दो आहुतिनका संबंधी। यह शेष है औ प्रासंगिक। याका

वचसो भवन्तीति स उल्बाऽऽवृतो गर्भो दश वा नव मासानन्तः शयित्वा यावद्वाऽथ जायते ॥ १ ॥

---

होवैहै ऐसें [व्याख्यानकिया] ॥ सो गर्भ उल्बकारि आवृत हुया दश वा नव मास भीतर शयनकरिके वा जितनेकाल-करि अनंतर जन्मता है ॥ १ ॥

---

थिवीके प्रति पुनरागमनकूं प्राप्तभई दो आहु-तिनका संबंधी जीव । पुरुषके प्रति अरु स्त्रीके प्रति क्रमसैं प्रवेश करिके लोकके प्रति उत्था-यी होवैहै । ऐसें वाजसनेयकविषै कहा है । सो प्रसंगसैं प्राप्तअर्थ इहां कहियेहै औ इहां[१६६]

---

गर्भभावकी उक्तिके प्रसंगतैं आगत । यह अर्थ है औ "इहां" ऐसें प्रकृत श्रुतिकी उक्ति है ॥

१६६ प्रसंगप्राप्त संगतिकूं त्यागिके साक्षात्हीं पूर्व उ-त्तर ग्रंथनकी संगतिहै । ऐसें अन्य तात्पर्यकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:-प्रजाओंका ऊर्ध्वगमन उत्तरग्रंथविषै (आगे) निरूपण करियेगा । तिसअर्थ होनेकरि तिन प्रजाओंकी उत्पत्ति जो है सो आदिविषै कहियेहै ॥

प्रथम प्रश्नविषे "इस [लोक]तैं ऊपर प्रजा जावैहैं। सो क्या जानता हैं"? ऐसैं कहा। ताका यह उपक्रम (आरंभ)है। सो[167] आहुतिरूपकर्मकी संबंधिनी अरु श्रद्धाशब्दकी वाच्य आप(जल)का पंचम परिणामविशेष गर्भ उल्ब (जरायु) करि आवृत (वेष्टित) हुया दश वा नव मासपर्यंत माताकी कुक्षिके भीतर शयन करिके जितनैं न्यून वा अधिक कालकरि अनंतर जन्मकूं पावताहै ॥ इहां "[168]उल्ब-

१६७ दो प्रकारसैं संगतिकूं कहिके । अब वाक्यके अक्षरनकूं योजना करैहैं ॥ इहां सोम वृष्टि अन्न अरु रेतकूं अपेक्षाकरिके गर्भनामवाले परिणामका पंचमपना देखनेकूं योग्य है औ जलोंके प्रकृतपनैके प्रकाशकरनेअर्थ "आहुति" इत्यादि जलके दो विशेषण[ भाष्यविषे ]हैं ॥ अथवा पूर्वोक्त कालतैं न्यून वा अधिक जितने कालकरि जंतु समग्रअंगवाला होवैहै तितने कालकरि कुक्षिविषै शयनकरिके । ऐसैं संबंधहै। अनंतर योनितैं निर्गमनके कारणभूत कर्मके आविर्भावतैं। यह शेष है ॥

१६८ ननु उल्बकरि आवृतपना । कुक्षिविषै चिरकाल शयन अरु योनितैं निःसरण ( निकसना )। यह संपूर्ण अति प्रसिद्ध है। सो श्रुतिकरि क्यूं कथनकरियेहै ? तहां कहैहैं ॥

करि आवृत" इत्यादि यह वैराग्यके हेतुतैं कहियेहै । [169] जातैं मूत्र पुरीष (विष्ठा) वात पित्त अरु श्लेष्म (कफ)आदिककरि पूर्ण माताके उदरविषै तिन (उक्तमलों)करि अनुलिप्त अरु उल्बरूप अशुचि पटकरि आवृत अरु रजवीर्यरूप अशुचिबीजवाले अरु माताकरि भक्षणकिये अन्न अरु पान किये वस्तुनके रसके अनुप्रवेशकरि बढनेवाले अरु निरुद्ध शक्ति बल वीर्य तेज बुद्धि अरु चेष्टावाले गर्भका शयन कष्ट है । [170] तिसतैं योनिरूप द्वारकरि पीडितका

---

१६९ याकी वैराग्यरूप अर्थवान्ताकूं स्पष्ट करैहैं ॥ इहां श्लेष्मआदि । इस आदि शब्दकरि रुधिर पूय स्नायु अरु मज्जाआदिक ग्रहण करियेहैं औ तिनकरि अनुलिप्त [ का ] । यह तत् ( तिन ) शब्द । मूत्र अरु पुरीष आदिक विषय ( अर्थ ) वालाहै औ शक्ति कहिये बुद्धिका सामर्थ्य औ बल कहिये देहका सामर्थ्य औ वीर्य कहिये इंद्रियनका सामर्थ्य औ तेज कहिये शरीरगत कांति औ प्रज्ञा कहिये चेतनारूप जीवनधर्म औ चेष्टा कहिये प्राणका धर्म । वे निरुद्ध ( रोके ) हैं जिसके तिस गर्भका । ऐसैं विग्रह है ॥

१७० माताके उदरविषै शयन करनेवालेकूं कष्टवान्ताकेहुयेबी ताके उदरतैं योनिद्वारा निकसना सुखकर होवैगा ? ऐसैं जो कहै । सो बनै नहीं । ऐसैं कहैहैं ॥

स जातो यावदायुषं जीवति । तं प्रेतं

---

अर्थः—सो जन्म्या हुया यावत् आयुष जीवताहै ॥ तिस प्रेत अरु दिष्टकूं

---

निःसरणरूप जन्म अतिशयकरि कष्ट है । ऐसैं श्रुति वैराग्यकूं ग्रहण करावै है ॥ औ जो [171] मुहूर्त्त-पर्यंत बी दुःसह है । सो दश वा नव मासपर्यंत अतिदीर्घकाल भीतर (माताके उदरविषै) शयनकरिके [बाहिर निकसना अति दुःसह है । ऐसैं श्रुति वैराग्यकूं ग्रहण करावैहै] ॥ १ ॥

टीकाः—सो [172] ऐसैं जन्मकूं पायाहुया यावत्

---

१७१ ताकी ग्राहकताके प्रकारकूंहीं आकारकरि दिखावैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः—जो माताके भीतर ( उदरविषै ) शयन मुहूर्त्त ( दो घटिका ) पर्यंत बी दुःसह है। सो दीर्घकाल शयन करनेकूं कैसैं शक्य होवै औ दश वा नव मासपर्यंत भीतर शयनकरिके फेर योनिद्वारा दुष्कर निःसरण जो दुःसह्य ( सहनकरनेकूं अशक्य ) है सो कैसैं होवै । इसप्रकारसैं श्रुति वैराग्यकूं ग्रहण करावैहै ॥

१७२ ननु जन्मकूं प्राप्तभये जंतुकूं फेर अनर्थ नहींहै ? यह आशंकाकारिके कहैहैं ॥

दिष्टमितोऽग्नय एव हरन्ति । यत एवेतो यतः सम्भूतो भवति ॥ २ ॥

इति पंचमप्रपाठकस्य नवमः खण्डः ॥ ९ ॥

---

इस (ग्राम) तैं अग्निकेअर्थहीं लेजातेहैं। जाहींतैं इसतैं [आया] है औ जातैं संभूत होवैहै ॥ २ ॥

इति श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपाठ०नवमः खंडः९

---

आयु कहिये [173] पुनः पुनः घटीयंत्रकीन्यांई गमनागमनकेअर्थ वा कुलालचक्रकीन्यांई तिर्यक् (टेढे) भ्रमणकेअर्थ कर्मकूं करता हुया यावत् कर्मकरि संपादित आयु है तावत् जीवताहै। तिसैं[174] इस क्षीण आयुष्वाले प्रेत (मृत)

---

१७३ यावत् आयुष । इसपदकूं व्याख्यान करैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः–घटीयंत्रकीन्यांई ऊर्ध्वगमनअर्थवा निषिद्ध कर्मकूं पुनः पुनः आचरताहुया जहां लगि कर्मकरि संपादनकिया आयु है तहांलगि इस देहविषै जीवताहै। तदनंतर मरताहै। तैसैं हुये जन्मकेतांई प्राप्तभयेकूं मृत्युके निश्चयतैं सम्यक् ज्ञानविना कल्याणकी प्राप्ति नहींहै ॥

१७४ ननु तब मृतभये जंतुकी कृतकृत्यता (कृतार्थता) होवैगी ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

अरु दिष्टकूं कहिये परलोकके प्रति कर्मकरि निर्देशकिये जंतुकूं [ [175]जब जीवता हुया वैदिककर्मविषै वा ज्ञानविषै अधिकारी होवै। तब तिस इस मृतकूं ] इस ग्रामतैं ऋत्विक् वा पुत्र अग्निकेअर्थ (अंत्यकर्मकेअर्थ) लेजातेहैं। [176]जाहींतें इस अग्नितैं श्रद्धा आदिक आहुतिनके क्रमसैं आया है औ जातैं पंचअग्निनतैं संभूत (क्रमतैं उत्पन्न) होवैहै [ यातैं ] तिसींहीं अग्निकेअर्थ लेजाते हैं। अर्थ यह जोः—अपनीहीं योनि (कारण) अग्निके प्रति प्राप्त करैहैं। यह अर्थ है ॥ २ ॥

इति श्री०भाष्यभावा०पंचमप्रपाठकस्य नवमः खंडः॥ ९॥

---

१७५ ननु तब सर्व मृत (मरेजंतु) कूं परलोकीपना होवैगा? ऐसैं जो कहै। सो बनै नहीं। ऐसैं कहैहैं॥ इहां तब परलोकके प्रति कर्मकरि निर्देशकियेकूं। ऐसैं पूर्वकेसाथि संबंध है॥

१७६ औ सो मृतका अग्निकेअर्थ लेजाना युक्त है। ऐसैं कहैहैं॥

इति श्री०पंचमप्रपाठकगतनवमखंडस्याटिप्पणम् ॥ ९ ॥

## अथ पंचमप्रपाठकस्य दशमः खंडः १०

तद्य इत्थं विदुर्ये चेमेऽरण्ये "श्रद्धा तप" इत्युपासते तेऽर्चिषमभिसम्भवन्त्य-

---

अथ श्री०मूलभाषा०पंचमप्रपाठकस्य दशमः खंडः १०

अर्थः—तहां जे इस प्रकारसैं जानते हैं औ जे ये अरण्यविषै "श्रद्धा अरु तप" ऐसैं (इस आदिककूं) उपासतेहैं। वे अर्चिकूं पावतेहैं। अर्चितैं दिवसकूं। दिवसतैं

---

अथ श्री०भाष्यभाषा०पंचमप्रपाठ०दशमः खंडः १०

१–४ प्रश्ननिर्णय–साधिकारी उत्तरमार्ग दक्षिणमार्ग औ तृतीयस्थान १०

टीकाः— "ईस[177][ लोक ] तैं ऊर्ध्व प्रजा जिसकेप्राति प्रयाण करैहैं [ सो क्या ] जानताहैं" यह प्रथम प्रश्न निराकरण करनेकी यो-

---

अथ श्री०पंचमप्रपाठ०दशमखंडस्य टिप्पणम्॥१०॥

१७७ "सो उल्वकरि आवृत" इत्यादि वाक्यकरि उक्त अर्थकूं अनुवाद करैहैं॥ इहां प्रत्युपस्थित। याका प्रजाकी उत्पत्तिके दिखावनेकारि प्रसंगतैं प्राप्त है। यह अर्थ है॥

**र्चिषोऽहरह्नआपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाण-
पक्षाद्यान् षडुदङ्ङेति मासाꣳस्तान् ॥ १ ॥**

---

शुक्लपक्षकूं। शुक्लपक्षतैं जिन षट्मासनकूं [सूर्य] उत्तरदिशाकेतांई जाता है तिन (मासन)कूं ॥ १ ॥

---

ग्यताकरि स्थित है। [178]तहां [179]लोकके प्रति उत्थित (उत्पन्न) अधिकारी गृहस्थनके मध्य जे "[180]स्वर्गलोकआदिक अग्नियोंतैं हम क्रमकरि उपजेहुये अग्निस्वरूप अरु पंचाग्निरूप आत्मावाले हैं" ऐसें यथोक्त पंचाग्निके दर्शनकूं जानते

---

१७८ "तहां जे ऐसें जानतेहैं" इस वाक्यकूं व्याख्यान करैहैं ॥

१७९ "तहां" इस सप्तमीके अर्थकूंहीं स्पष्टकरैहैं ॥ इहां षष्ठी जो है सो निर्धारणरूप अर्थवाली है ॥

१८० जाननेके प्रकारकूंहीं अनुवाद करैहैं ॥ इहां वे अर्चिकूं प्राप्त होतेहैं । ऐसें उत्तर (अनंतरके वाक्यकेपद) विषै संबंध है ॥

हैं ॥ ॥ ननु[181] ईसै प्रकारसैं जानते ऐसैं गृहस्थ-हीं कहियेहैं अन्य नहीं । यह कैसैं जानियेहै? [तहां कहैहैं:–][182] ग्रहस्थनके मध्य "जे तो ऐसैं नहीं जाननेवाले केवल इष्ट पूर्त्त अरु दत्तके परायण हैं वे धूमआदिककरि चंद्रकेतांई जातैं हैं" ऐसैं यह श्रुति आगे कहैगी ॥ औ जे[183] अरण्यकरि उपलक्षित वैखानस (वानप्रस्थ) औ परिव्राजक (संन्यासी) हुये "श्रद्धा अरु तप" ऐसैं उपासतेहैं । तिनके ऐसैं (उक्तप्रकारसैं) जाननेवालोंकेसाथि अर्चिआदिककरि गमनकूं आगे कहैगी । [184] पारिशिष्यतैं औ [185] अग्निहोत्रकी दो

---

१८१ ननु साधारण उक्तिका विशेषविषै संकोच जो है सो हेतुविना नहीं सिद्ध होवैहै ? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

१८२ पारिशेष्य संकोचका करनेवालाहै । ऐसैं सिद्धांती परिहार करैहैं ॥ इहां षष्ठी निर्धारणविषै है औ यातैं केवल कर्मी गृहस्थ "नहीं जानतेहैं" ऐसैं ग्रहणकरनेकूं योग्यहैं । यह शेष है ॥

१८३ ननु परिव्राजक औ वानप्रस्थ ग्रहणकिये चाहिये ? ऐसैं जो कहै । सो बनै नहीं ॥

१८४ तब किनोंका इहां ग्रहण है ? यातैं कहैहैं ॥

१८५ गृहस्थविषैहीं अन्यहेतुकूं करैहैं ॥ इहां यह अर्थ

आहुतिनकेसाथि संबंधतैं "इसप्रकारसैं जानतेहैं" ऐसैं गृहस्थहीं ग्रहण करियेहैं ॥ ॥ ^१८६^ ननु ग्रामकी श्रुतिकरि ग्रहण किये अरु अरण्यकी श्रुतिकरि अनुपलक्षित ब्रह्मचारी बी विद्यमान हैं । पारिशेष्यकी सिद्धि कैसैं होवैगी ? ^१८७^ यह

---

हैः-तिन दो आहुतिनके अपूर्वके परिणामस्वरूप जगत्कूं इहां पांच प्रकारसैं विभाग करिके अग्निभावकरि दर्शन उत्तरमार्गकी प्राप्तिका साधन विधान करियेहै। यातैं विद्याके तिन ( गृहस्थन ) सैं संबंधतैं गृहस्थनकूंबी तिस ( विद्या ) सैं संबंधकूं प्राप्तहोनेतैं तिन गृहस्थनकाहीं इहां ग्रहण उचित है ॥

१८६ पारिशेष्यकेप्रति पूर्ववादी आक्षेप करैहै ॥ इहां यह अर्थहैः-ग्रामविषै पत्नीसहित वास होवैहै औ ब्रह्मचारीनका पत्नीसैं संबंध नहींहै । तातैं ब्रह्मचारी ग्रामश्रुतिकरि ग्रहणकिये नहीं औ गुरुकुलविषै निवासी होनेतैं अरण्य श्रुतिकरि उपलक्षित नहींहैं । तातैं इहां तिन(ब्रह्मचारीन)के ग्रहणके संभवतैं पारिशेष्य नहीं है ॥

१८७ क्या नैष्ठिक ब्रह्मचारी इहां "ऐसैं जानतेहैं" इस प्रकारसैं ग्रहणकरियेहैं किंवा उपकुर्वाणक ब्रह्मचारी? ऐसैं विकल्पकरिके सिद्धांती प्रथमपक्षकूं दूषणदेतेहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः-"ऊर्ध्वरेता यतिनके अष्टाशीति सहस्र ( ८८००० ) हैं जो तिनका स्थान कहा है सोई गुरुवासिनका है" इत्यादि पुराणरूप स्मृतिकी श्रुतिमूलकताकरि प्रमाणतातैं

दोष बनै नहीं:—पुराणरूप स्मृतिके प्रामाण्यतैं ऊर्ध्वरेता नैष्ठिक ब्रह्मचारीनका अर्यमातैं उत्तरकरि मार्ग प्रसिद्ध है । यातैं वे (नैष्ठिक ब्रह्मचारी)बी अरण्यवासिनकेसाथि गमनकरैंगे । [188]उपकुर्वाणक (गुरुकुलतैं समावर्त्तनकरनेवाले ब्रह्मचारी) तो स्वाध्याय (वेदाध्ययन)के ग्रहणरूप अर्थवाले हैं यातैं विशेषनिर्देशके योग्य

---

ऊर्ध्वरेता नैष्ठिकब्रह्मचारीयोंका आदित्यसैं संबंधवाले उत्तरायणकरि उपलक्षित देवयान नामक मार्ग जितनेकरि प्रसिद्ध है । तातैं तिनकूं अरण्यवासियोंके साथि अखंडब्रह्मचर्यकरिहीं अर्चिरादिगतिके लाभतैं पंचाग्निवित्पनैसैं प्रयोजन नहीं है। यातैं पारिशेष्यकी सिद्धि है ॥

१८८ द्वितीय विकल्पके प्रति कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ है:—जातैं वे उपकुर्वाणक ब्रह्मचारी स्वाध्यायके ग्रहणरूप अर्थवालेहैं। वे तिस ( स्वाध्याय ) के ग्रहण किये हुये स्वइच्छाके वशतैं अन्य आश्रमकूं ग्रहणकरतेहुये ता ( अन्य आश्रम ) के फलकरिहीं फलवाले होवैहैं । यातैं वे गृहस्थ आदिकनतैं विभागकरिके "ऐसैं जानतेहैं" इसरीतिसैं निर्देशकूं योग्य नहींहैं ॥ औ क्या नैष्ठिक ब्रह्मचारीनकूं उत्तरमार्गकी प्राप्तिके संभवतैं "ऐसैं जाननेवान्पना" व्यर्थ प्राप्तभया। ऐसैं श्रुतिके विरोधतैं द्वितीयपक्षविषैतो पारिशेष्यकी असिद्धिकी तुल्य अवस्था है? यह उक्त समाधानके पीछे"ननु" इत्यादिवाक्यकरि भाष्य ( टीका )विषै कही शंकाका अर्थ है॥

नहीं हैं ॥ ॥ ननु ऊर्ध्वरेतापना जब पुराणरूप स्मृतिके प्रामाण्यतैं उत्तरमार्गकी प्राप्तिका कारण अंगीकार करियेहै । तब इसप्रकारसैं जाननेवालेपना व्यर्थ प्राप्तहुवा ? सो कथनबनै नहीं:—काहेतैं [१८९] गृहस्थनके प्रति अर्थवान् होनेतैं॥
[१९०] जे गृहस्थ ऐसैं नहीं जाननेवाले हैं तिनका स्वभावतैं दक्षिणरूप धूमादिमार्ग प्रसिद्ध है ॥ तिन (गृहस्थन)के मध्य जे इस प्रकारसैं [पंचाग्निके दर्शनकूं] जानते हैं । वा अन्य सगुणब्रह्मकूं जानतेहैं "[१९१] अनंतर जोईबी इस (वि-

१८९ क्या ऐसैं जाननेवान्पना नैष्ठिकब्रह्मचारीयोंकेप्रति व्यर्थ है ऐसैं कहियेहै किंवा सर्वके हीं प्रति व्यर्थहै ऐसैं कहियेहै ? इसरीतिसैं विकल्परिके सिद्धांती प्रथमपक्षकूं अंगीकारकरिके द्वितीयपक्षकूं दूषणदेतेहैं ॥

१९० तिन गृहस्थनके प्रति ऐसैं जाननेवान्पनैके अर्थवान्पनैकूं विभागकरिके समर्थनकरैहैं ॥ इहां स्वभावतैं । याका तिनकरि अनुष्ठित इष्ट अरु पूर्त्तरूप कर्मके बलतैं । यह अर्थ है औ तिनहीं गृहस्थनके मध्य जे केईक उक्तप्रकारसैं ऐसैं पंचाग्निके दर्शनकूं जानतेहैं वा अग्नियोंतैं अन्य सगुणब्रह्मकूं जानतेहैं वे देवयानरूप उत्तरमार्गकरि गमन करतेहैं । ऐसैं संबंध है ॥

१९१ गृहस्थनकूं केवल पंचाग्निका वेत्तापनाहीं नहीं

मासेभ्यः संवत्सरꣳ संवत्सरादादि-

अर्थः-मासनतैं संवत्सरकूं। संवत्स-

द्वान्) विषै शव्य (शवसंबंधी दाहादिकर्म)कूं करते हैं औ जब नहीं करते हैं। [तौबी] अर्चिकूंहीं जाते हैं" इस लिंगतैं वे (सगुणब्रह्मके उपासक) उत्तरमार्गकरि जाते हैं ॥ ॥ ननु[192] ऊर्ध्वरेताओंके औ गृहस्थोंके आश्रमीपनेके समान हुये [गृहस्थनकूं] [193]अग्निहोत्र आदिक वैदिक कर्मकी बहुलताके होते। ऊर्ध्वरेताओंका

---

है किंतु सगुण ब्रह्मका वेत्तापनाबी तिनकूं है। ऐसैं प्रमाणकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थ हैः-अंत्य इष्टिके करण अरु अकरणके अविशेष (तुल्यता)करि ब्रह्मवेत्ता (सगुणब्रह्मके उपासक)नकूं अर्चिरादि गतिके श्रवणतैं गृहस्थनकूंबी ब्रह्मवेत्तापना होवैहै। ऐसैं जानियेहै औ परिव्राजक आदिकनविषै अंत्यइष्टिके असंभवकरि विद्याकी स्तुतिकूंबी दुःखसैं कहनेकूं योग्य होनेतैं ॥

१९२ विहितपनैकी तुल्यतातैं आश्रमोंकी तुल्यताकूं आश्रयकरिके पूर्ववादी शंकाकरैहै ॥

१९३ आश्रमोंकी समताकूं कहिके गृहस्थनविषै विशेषकूं पूर्ववादी दिखावैहै ॥ इहां यह अर्थहैः-वैदिक कर्म बहुत हैं औ [गृहस्थनकूं] तिनकी बहुलताके हुये। अवि-

त्यमादित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतं

---

रतैं आदित्यकूं। आदित्यतैं चंद्रमाकूं। चंद्रमातैं विद्युतकूं। तहां अमानव पुरुष

---

हीं उत्तरमार्गकरि गमन होवैहै गृहस्थनका नहीं। यह युक्त नहीं है? [१९४] यहँ दोष बनै नहीं:—जातैं वे (गृहस्थ) अपूत (अशुद्ध) हैं। [१९५] जातैं शत्रुमित्रके संयोगनिमित्त तिन (गृहस्थन)कूं राग द्वेष होवैहैं। तैसैं हिंसा अरु अनुग्रहरूप निमित्तवाले धर्म अधर्म होवैहैं औ

---

ज्ञान् ऊर्ध्वरेताओंकाहीं देवयान मार्गकरि गमन होवैहै। गृहस्थनका नहीं। यह कथन अयुक्त है। काहेतैं साधनोंकी बहुलताके हुये फलकी बहुलताका न्याय है ताके विरोधतैं॥

१९४ आश्रमीपनैकी तुल्यताके हुयेबी धर्मविशेषतैं विशुद्धिके तारतम्य (अधिक न्यूनभाव)के संभवतैं तिन आश्रमोंकी एकरूपता नहींहै। ऐसैं सिद्धांती परिहारकरैहैं॥

१९५ ननु अग्निहोत्रादि अधिक धर्मवाले विद्याहीनबी गृहस्थनका अपूत (अपवित्र)पना कैसैंहै? तहां कहैहैं॥ इहां अब्रह्मचर्यआदिक इस आदिपदकारि परिग्रहीपना (संग्रहीपना) आदिक ग्रहण करियेहै औ अशुद्धिकी बहुलताका कारण अतः (यातैं) शब्दका अर्थ है॥

तत्पुरुषो मानवः स एनान् ब्रह्म गमयत्येष देवयानः पन्था इति ॥ २ ॥

---

सो इनकूं ब्रह्मकेताई प्राप्त करैहै। यह देवयान मार्ग है इति ॥ २ ॥

---

हिंसा[१९६] जूठ माया(छल) अरु अब्रह्मचर्य (मैथुन) आदिक बहु अशुद्धिका कारण तिनं[१९७] (गृहस्थन)कूं अनिवार्य है। यातैं वे अपूत (अशुद्ध) हैं। अपूत होनेतैं तिनका उत्तरमार्गकरि गमन नहीं होवै है ॥ औ हिंसा जूठ माया अरु अब्रह्मचर्यआदिकके परिहारतैं शुद्धचित्तवाले औ शत्रुमित्र [रूप निमित्तवाले] राग द्वेषआदिकके परिहारतैं विरज (निर्मल) जातैं इतर (ऊर्ध्वरेता) हैं यातैं तिनकूं उत्तरमार्ग युक्त है॥ तिसंप्र[१९८]-

---

१९६ ननु ऊर्ध्वरेताओंकाबी अशुद्धिके कारणोंकी बहुलतातैं अपूतपना तुल्य है ? यह आशंका करिके कहैहैं ॥

१९७ ऊर्ध्वरेताओंकी पूतताके सिद्धभये फलितकूं कहैहैं ॥

१९८ ऊर्ध्वरेताओंके देवयान मार्गविषै अनुप्रवेशमैं प्रमाणकूं कहैहैं। इहां पौराणिक कहतेहैं। ऐसैं संबंध है ॥

कारसैं पौराणिकः–"जे अधीर प्रजाकूं इच्छते भये वे श्मशानोंकूं पावते भये औ जे धीर प्रजाकूं नहीं इच्छते भये वे अमृतभावकूं पावते भये" ऐसैं कहते हैं ॥ ॥ ननु[199] ऐसैं जाननेवाले गृहस्थनकूं औ अरण्यवासिनकूं समानमार्गवान्ताके हुये औ अमृतभावरूप फलके हुये अरण्यवासिनकूं विद्याकी व्यर्थता प्राप्त भई । तैसैं[200] हुये ? तहां । "दक्षिण (दक्षिणमार्ग)सैं जानेवाले नहीं जाते हैं अरु अविद्वान् तपस्वी नहीं जाते हैं" इस श्रुतिका विरोध होवैगा औ "सो अविदित हुया याकूं नहीं पालन करै है" यह वाक्यबी विरुद्ध है ? सो कथन[201] बनै नहीं:–काहेतैं सर्व

---

१९९ ऊर्ध्वरेताओंके उक्त आश्रमधर्ममात्रमयमार्गरूप द्वारकरि अमृतपनैकूं पूर्ववादी आक्षेपकरैहै ॥

२०० ननु तिनकूं विद्याकी व्यर्थता इष्टहीं है ? यह सिद्धांतीकी आशंका करिके पूर्ववादी कहैहै ॥ इहां यह अर्थ है:–सो परमात्मा आप अज्ञात हुया इस अधिकारीकूं अपवर्ग ( मोक्ष ) के प्रदानकरि पालन करता नहीं । ऐसा श्रुतिवाक्य विद्याविना अमृतभावके प्रति कहनेवालेकूं विरुद्ध होवैगा ॥

२०१ ऊर्ध्वरेताओंके अमृतभावकूं आपेक्षिक होनेतैं ति-

ओरतैं भूतनके प्रलयरूप स्थानकूं इहां अमृतभावकरि विवक्षित होनेतैं ॥ [२०२] तहांहीं पौराणिकोंनैं कहा हैः—"आभूतसंप्लव ( महाप्रलय ) रूप स्थान जातैं अमृतभाव कहियेहै" ऐसैं ॥ औ जो [२०३] तिस ( महाप्रलयरूप आपेक्षिक अमृतभाव )की अपेक्षासैं आत्यंतिक ( निरपेक्ष ) अमृतभाव है "तहां दक्षिण [ मार्गकेगामी ] नहीं जाते हैं । सो अविदित हुया याकूं नहीं पालन करैहै" इत्यादिक श्रुतियां हैं । यातैं विरोध नहीं है ॥ ॥ [२०४] ननु "फेर आवर्त्तन क-

---

सविषै विद्याकी व्यर्थता हीं है । ऐसैं सिद्धांती परिहारकरैहैं ॥

२०२ आपेक्षिक अमृतभाव है । इस अर्थविषै प्रमाणकूं कहैहैं ॥ इहां जहां प्रजा कामनाकरती हुयी मुक्तिकेभागी नहीं होवैहैं । ऐसें कहा ॥ तहांहीं ( ताकी संनिधिविषै ) यह अर्थहै ॥

२०३ ननु तब यथोक्त श्रुतिके विरोधका समाधान कैसैं होवैहै ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां आदिशब्द "ताकूं ऐसैं जानताहुया इहां अमृत होवैहै" इत्यादि श्रुतिके संग्रह अर्थ है ॥

२०४ ननु आपेक्षिक अमृतभावके हुये श्रुतिका विरोध परिहार करनेकूं शक्य नहीं होवैहै ? ऐसैं पूर्ववादी शंका

रता नहीं" ऐसें औ "इस मानव आवर्त्तके तांई आवर्त्तन करता नहीं" इत्यादि श्रुतिनका विरोध होवैगा? ऐसें जो कहै[२०५]। सो बनै नहीं:—काहेतें "इस मानव[कूं]" इस विशेषणतें "तिनकूं इहां (इस कल्पविषै) पुनरावृत्ति नहीं है" ऐसें [जानियेहै]। [२०६]जब निश्चयकरि नियमसैंहीं आवृत्तिकूं करै नहीं तब " इस मानव[कूं] " औ "इहां" ये दो विशेषण व्यर्थ होवैंगे॥ ॥ ननु "इसकूं औ इहां" ऐसें आकृतिमात्र कहियेहै? ऐसें जो कहै। [२०७]सो बनै नहीं:—काहेतें अनावृत्तिशब्दकरि हीं नित्य अनावृत्तिरूप अर्थकूं प्र-

---

करैहै॥ इहां आदिशब्द "तिनकूं इहां पुनरावृत्ति नहीं होवैहै" इत्यादि वाक्यके संग्रह अर्थ है॥

२०५ " इस [ मानव आवर्त्त ]कूं औ इहां " इन दो विशेषणोंके आश्रयकरि सिद्धांती निराकरण करैहैं॥

२०६ ताहीकूं व्यतिरेकरूप मुख (द्वार)करि स्पष्ट करैहैं॥

२०७ सर्व कल्पोंविषै श्रुतिकूं एतादृश (इसप्रकारकी) होनेतें "इसकूं औ इहां" इन दो पदोंके सामान्यकरि सर्वकल्पोंविषै विशेषणकी व्यर्थता दुर्वार (अनिवार्य) है। ऐसें सिद्धांती उक्तशंकाके उत्तरकूं कहैहैं॥

तीतहोनेतैं आकृतिकी कल्पना व्यर्थ है ॥ [२०८] यातैं "इसकूं औ इहां" इन दो विशेषणोंके अर्थवान् होनेअर्थ अन्यत्र ( अन्यकल्पविषै ) आवृत्ति कल्पना करनेकूं योग्य है [२०९] औ "सत् एकहीं अद्वितीय है" ऐसैं प्रत्ययवानोंका मस्तकगत सुषुम्णा नाडीकरि अर्चिरादिमार्गसैं गमन नहीं संभवैहै। काहेतैं "[२१०] ब्रह्म हीं हुया ब्रह्मकूं पावताहै। तातैं सो सर्व होताभया। ताके प्राण उत्क्रमण करते नहीं इहां हीं विलीनहोतेहैं" इत्यादि सैंकडों श्रुतिनतैं ॥ [२११] ननु "उत्क्रमण करनेकूं इ-

---

२०८ अन्यप्रकारसैं विशेषणोंके अर्थके संभवहुये फलितकूं कहैहैं ॥ इहां जिसकल्पविषै ब्रह्मलोककी प्राप्तिहोवैहै तिसतैं अन्यकल्प "अन्यत्र" ऐसैं कहा ॥

२०९ आश्रमधर्ममात्रविषै निष्ठावाले ऊर्ध्वरेताओंकूं आपेक्षिक अमृतभाव कहा। अब साक्षात् कियाहै ब्रह्मतत्व जिनोंनैं ऐसे तिनहीं ऊर्ध्वरेताओंकूं आत्यंतिक अमृतभाव गतिकी अपेक्षासे रहित सिद्ध होवैहै। ऐसैं कहैहैं ॥

२१० तिनकूं गति ( गमन ) आदिककी अपेक्षासैं रहित आत्यंतिक अमृतभाव होवैहै । इस अर्थविषै प्रमाणकूं कहैहैं ॥

२११ ननु "तिसतैं प्राण उत्क्रमण करतेनहीं" इस माध्यंदिन शाखावालोंकी श्रुतिकूं अनुसरिके "तिस ( ज्ञानी )

च्छनेवाले तिस जीवतैं प्राण उत्क्रमण करते नहीं किंतुसाथिहीं गमनकरतेहैं" ऐसा यह अर्थ कल्पना करियेहै ? ऐसैं जो कहै। सो[२१२] बनै नहीं:- काहेतैं "इहां हीं विलीन होतेहैं" इस विशेषणकूं व्यर्थ होनेतैं औ [२१३] सर्व प्राण ( इंद्रिय ) पीछे उत्क्रमण करतेहैं । ऐसैं प्राणोंके साथि जीवके गमनकूं प्राप्त होनेतैं । तातैं उत्क्रमण करतेहैं । यामैं यह शंका हीं नहीं है ॥ [२१४] जब वी मोक्षकूं संसाररूप गतितैं विलक्षण होनेतैं प्रा-

---

के प्राण उत्क्रमण करतेनहीं" इत्यादि काण्व शाखा वावालोंकी श्रुति वी लगानेकूं योग्य है ? ऐसैं पूर्ववादी शंका करैहै ॥

२१२ वाक्यशेषके विरोधतैं इस प्रकार बनै नहीं। ऐसैं सिद्धांती दूषण देतेहैं ॥

२१३ अन्य श्रुतिकी आलोचना ( विचार ) के हुयेबी स्वयूथ्य ( वेदांतके एकदेशी ) की कल्पना बनै नहीं। ऐसैं कहैहैं ॥ इहां प्राणोंकरि सहित जीवके । यह शेष है ॥

२१४ ननु संसारदशाविषै प्राणोंकरि सहित विज्ञानात्मा ( जीव )के गमनके हुयेबी मोक्षविषै प्राणोंका जीवकरि सहित गमन नहींहै ? इस आशंकाके हुये "तिसतैं प्राण उत्क्रमण करतेनहीं" इत्यादिवाक्य है ? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥

णोंके जीवके साथि अगमनकूं आशंकाकरिके "तातें उत्क्रमण करते नहीं" ऐसें कहियेहै? तब बी "इहां हीं विलीन होतेहैं" यह विशेषण व्यर्थ होवैगा ॥ औ[२१५] प्राणोंकरि वियुक्तकूं गति वा[२१६] जीवभाव नहीं संभवैहै । काहेतें सत्[२१७] रूप आत्माकूं सर्वगत होनेतें अरु निरवयव होनेतें अरु जातें अग्नितें विस्फुलिंगकी न्यांई जीव-

२१५ ननु प्राणोंका इहांहीं विलय होहू। तथापि जीवके गमनके अधीन अमृतभाव है? यह आशंकाकरिके कहैहैं ॥ इहां "किसके उत्क्रांतहुये मैं उत्क्रांत होवोंः—वा किसके प्रतिष्ठितहुये मैं प्रतिष्ठित होवों। ऐसें सो प्राणकूं सृजताभया" इस श्रुतितें। यह शेष है ॥

२१६ किंवा प्राणोंसैं वियुक्त चिदात्माकूं जीवभाव नहीं संभवैहै। काहेतें प्राण उपाधिवालेहीं तिसकूं जीवशब्दका वाच्य होनेतें। ऐसें कहैहैं ॥

२१७ उक्त अर्थकूं समर्थनकरैहैं ॥ इहां चिदात्मा प्रसिद्ध कल्पनाविषै अधिष्ठानके होते जातें निर्भाग (विभागरहित) सर्वका आत्मा है तातें अग्नितें विस्फुलिंगकीन्यांई जीवभाव नाम भेदकासंपादन ताकूं प्राणका संबंधमात्रहींहै। यह वैदिकोंकूं प्रसिद्ध है। तैसें हुये प्राणोंके वियोगके होते चिदात्माकूं जीवभाव वा गति कल्पना करनेकूं शक्य नहीं है ॥ औ यातें (तातें) याका पूर्णता आदिककी प्रतिपादक श्रुतिनकूं प्रमाण होनेतें। यह अर्थ है ॥

भाव नामक भेदका कारण प्राणोंसैं संबंधमात्र-हीं है। जातैं ता (प्राणसंबंध)के वियोगके हुये जीवभाव वा गति (गमन) कल्पना करनेकूं शक्य नहींहै औ श्रुतियां जब प्रमाणहैं तब [२१८]सैंतूतैं जीवनामक अणु अवयव स्फुटित (फुट्या) हुया सत् रूपके प्रति छिद्र करता-हुया गमन करैहै। ऐसैं कल्पना करनेकूं शक्य नहीं है। [२१९]तातैं "तिस (नाडी)करि ऊर्ध्वके तांईं गमन करता हुया अमृतभावकूं पावता है" ऐसैं सगुणब्रह्मके उपासकका प्राणोंके साथि नाडीकरि गमन औ सापेक्ष हीं अमृतभाव होवैहै। साक्षात् मोक्ष नहीं। ऐसैं जानियेहै

---

२१८ ननु सर्वगत सदात्माके जीवनामक भेदका करना प्राणउपाधिका किया नहीं किंतु स्वतःहीं ताका अंश जीव है। तैसैं हुये अग्नितैं विस्फुलिंगकीन्यांईं ताकी गतिका संभव है? यह आशंका करिके कहैहैं ॥ इहां "निष्कल निष्क्रिय शांत है" इत्यादि श्रुतितैं। यह शेष है॥

२१९ प्रकरणके अर्थकूं उपसंहार करैहैं ॥ इहां तातैं। याका निर्गुण ब्रह्मके वेत्ताओंके आत्यंतिक अमृतभावकूं गमन आदिककी अपेक्षासैं रहित होनेतैं। यह अर्थ है ॥

साधिकारी उत्तरमार्ग दक्षिणमार्ग औ तृतीयस्थान १०

"[२२०]तहां अपराजिता पुरी है । तहां ऐर (रसविशेषकरि पूर्ण) अरु मदीय (हर्षका उत्पादक होनेकरि मदकर) सर है" इत्यादि कहिके "तिनहींकूं यह ब्रह्मलोक होवैहै" इसविशेषणतैं॥ [२२१]यातैं पंचाग्निके वेत्ता गृहस्थ औ जे ये अ-

---

२२० सगुण ब्रह्मके उपासककूं सापेक्ष (गतिआदिककी अपेक्षावाला) अमृतभाव होवैहै । इस अर्थविषै विशेषणकी श्रुतिकूं अनुकूल करैहैं ॥ इहां आदिपदकरि? "तहां अश्वत्थ (पिप्पलवृक्ष) सोमसवन (अमृतके स्राववाला) है" इत्यादि ग्रहण करियेहै औ "तिनहीं ब्रह्मवेत्ताओंकूं यह पूर्व उक्त विशेषगुणवाला सत्यनामक ब्रह्मका लोक होवैहै अन्य अकृतात्माओंकूं (पुण्यरहित चित्तवालोंकूं) नहीं" ऐसैं विशेषके दर्शनतैं अमृतभाव तिनकूं तिस लोकके निवासिनकरि सम सापेक्षहीं होवैहै । ऐसैं निर्धारित है । यह अर्थ है ॥

२२१ आश्रममात्रविषै निष्ठावाले ऊर्ध्वरेताओंकूं बी ब्रह्मलोक प्राप्त होवैहै । फेर विद्वान् (पंचाग्निके वेत्ता वा सगुण ब्रह्मके उपासक)हीं गृहस्थनकूं [ब्रह्मलोक प्राप्त होवैहै] ऐसैं उपपादन करिके । प्रकृत श्रुतिके व्याख्यानकूं अनुसरतेहैं ॥ इहां यातैं । याका पूर्व उक्त पारिशेष्यआदिकके वशतैं । यह अर्थहै औ परिव्राजक । ऐसैं अमुख्य संन्यासी त्रिदंडी ग्रहण करियेहैं । काहेतैं मुख्य संन्यासिनकूं "ब्रह्मसंस्थ (ब्रह्मनिष्ठ) अमृतभावकूं पावताहै" ऐसैं पृथक् किया होनेतैं औ "श्रद्धाकूं सत्यकूं ऐसैं उपासतेहैं" यह अन्य श्रुति है । औ पंचाग्निके

रण्य ( वन ) विषै वानप्रस्थ अरु परिव्राजक नैष्ठिकब्रह्मचारिनकरि सहित "श्रद्धा अरु तप" ऐसें इस श्रद्धाआदिककूं उपासतेहैं ॥ अर्थ यह जोः—श्रद्धालु औ तपस्वी हैं" [ इहां उपासनशब्द तात्पर्यरूप अर्थवाला है ] जैसें "इष्ट पूर्त्त अरु दत्त" ऐसें उपासतेहैं यह है औ अन्यश्रुतितें जे हिरण्यगर्भनामक सत्यब्रह्मकूं उपासतेहैं। वे सर्व अर्चिकूं कहिये अर्चिकी अभिमानिनी देवताकूं पावतेहैं॥[२२२] अन्य [अर्थ] चतुर्थ अध्याय उक्त गतिके व्याख्यानकरि समान है। [२२३] यह देवयानमार्ग व्याख्यान किया सो सत्यलोकरूप अवसानवाला है। [२२४] ब्रह्मांडतैं बाहिर नहीं।

---

वेत्ता गृहस्थ अरु स्वआश्रममात्रविषै तत्पर ऊर्ध्वरेता सत्य ब्रह्मके उपासक। ये दोनूं सर्व शब्दकरि कहियेहैं ॥

२२२ चतुर्थ अध्यायविषै जो उपकोसलकी विद्याविषै गतिका व्याख्यान व्यतीत भया। तिसकरि समान "अर्चितैं दिवसकूं" इत्यादि वाक्यका व्याख्यान है। ऐसें हुये सो पृथक् कर्तव्य नहींहै। ऐसें कहैहैं ॥

२२३ उत्तरमार्गके व्याख्यानकूं उपसंहार करैहैं ॥

२२४ देवयान मार्गकरि ब्रह्मांडतैं बाहिर स्थित ब्रह्म गं-

# अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्त्ते दत्तमि-

---

## अर्थः–औ जे ये ग्रामविषै इष्ट पूर्त्त

---

काहेतैं [225]"जो पिता ( स्वर्गलोक )के प्रति औ माता ( पृथिवी )के प्रति मध्यविषै" इस मंत्र-वर्णतैं ॥ १ ॥ २ ॥

टीकाः–इहां अथशब्द अन्य अर्थकी प्रस्तावनाकेअर्थ है ॥ औ जे ये गृहस्थ ग्रामविषै [इहां] "[226]ग्रामविषै" यह गृहस्थनका असाधारण

---

तव्य (प्राप्य) है । ऐसैं केईक पूर्ववादी ( भर्तृप्रपंचके अनुसारी) मानतेहैं । तिनके प्रति कहैहैं ॥

२२५ तिसविषै हेतुकूं कहैहैं ॥ इहां यह अर्थहैः–पिताके प्रति कहिये स्वर्गलोकके प्रति औ माताके प्रति कहिये पृथिवीके प्रति मध्यविषै इन दो मार्गनकूं मैं सुनताभयाहूं तिन दो मार्गोंकरि इस कर्म ज्ञानके आश्रित विश्वके प्रति गमन करताहै औ ब्रह्मांडतैं बाहिर दो गतियां नहीं हैं ॥

२२६ "इस [लोक]तैं ऊपर जिसके प्रति प्रजा जावैहैं सो [क्या] जानताहैं" इस प्रश्नका प्रति वचन । देवयान मार्गके उपदेशकरि व्याख्यान किया ॥ अब पितृयाण मार्गके उपदेशकरिवी ग्राम निवासीपनेके अविशेषतैं [ सर्व आश्रमोंके निमित्त व्याख्यान करियेहै ] यह आशंका करिके कहैहैं ॥

त्युपासते ते धूममभिसम्भवन्ति धूमा-
द्रात्रिं रात्रेरपरपक्षमपरपक्षाद्यान्षड्द-

---

अरु दत्तकूं ऐसैं उपासते हैं। वे धूमकूं पावतेहैं। धूमतैं रात्रिकूं। रात्रितैं कृष्ण-पक्षकूं। कृष्णपक्षतैं जिन षट् मासोंकूं

---

(इसएकविषैहीं वर्त्तनेवाला) विशेषण अरण्य-वासीनतैं व्यावृत्ति (गृहस्थनके भेदज्ञान)अर्थ है। २२७ जैसें वानप्रस्थनका अरु परिव्राजकोंका अरण्य विशेषण गृहस्थनतैं व्यावृत्तिअर्थ है। ताकी-न्यांई] इष्ट जो अग्निहोत्रादिवैदिक कर्म औ

---

इहां यह अर्थहै:—जातैं पत्नी सहित जो वास सो ग्राम ऐसैं कहिये है औ पत्नीसहितपना ऊर्ध्वरेताओंकूं उक्त नहींहै। तैसें हुये गृहस्थनका हीं ग्रामरूप विशेषण असाधारणहै औ सो व्यर्थ नहीं है। काहेतैं ऊर्ध्वरेताओंतैं तिन गृहस्थनकी व्यावृत्तिरूप अर्थवाला करैहैं॥

२२७ ताहींकूं दृष्टांतकरि स्पष्ट कहैहैं॥ इहां वेदी विषै अंतर्भावके निषेधतैं "बहिर्वेदि" ऐसा विशेषणहै औ आदि-विषै "दत्त" ऐसैं प्रतीकका ग्रहणहै सो फेर व्याख्यानकियेका अनुवादहै। यातैं अपुनरुक्ति (पुनरुक्तिरूप दोषका अभाव) हैं॥

क्षिणैति मासाꣳस्तान्नैते संवत्सरमभि-
प्राप्नुवन्ति ॥ ३ ॥

---

[सूर्य] दक्षिणादिशाकेतांई जाता है तिन (मासन)कूं ॥ ये संवत्सरकूं पावते नहीं ॥ ३ ॥

---

पूर्त्त जो वापी कूप तडाग अरु आराम (बगीचा) आदिकका करना औ दत्त जो यज्ञकी वेदितैं बाहिर जैसैं होवै तैसैं यथाशक्ति योग्य पात्रोंकेअर्थ द्रव्यका सम्यक् विभागरूप दान। २२८ ऐसैं इस प्रकारके परिचरण (सेवन) अरु परित्राण (रक्षण) आदिककूं उपासते हैं ॥ २२९ इति शब्दकूं प्रकारके दिखावनेरूप अर्थवाला

---

२२८ इति शब्दके अर्थकूं कहैहैं ॥ इहां परिचरण गुरुआदिककी शुश्रूषा है औ परित्राण रक्षण है औ आदिपद नित्यस्वाध्यायआदिकके ग्रहण अर्थ है औ उपासतेहैं। याका तात्पर्यकरि अनुष्ठान करतेहैं। यह अर्थ है ॥

२२९ ननु इतिशब्दकूं यथोक्त अर्थवान्‌पना कैसैं होवैगा।

